सदेहीकथ्यतेपाप पुण्यदुःखसुखादिभिः । व्याप्तोवद्धश्चमन साकृत्तिमैःकर्म्मबन्धनैः ६२ कामक्रोधोलोभमोहा वहंकारश्च पञ्चमः। दशेंद्रियाणिबुद्धिश्च तस्यबन्धायदेहिनः ६३ आप्नोति बन्धमज्ञाना दात्मज्ञानाच्चमुच्यते। तंदुःखयोगकृद्व्याधि रारोग्यं तत्सुखावहं ६४ ॥ इतिश्री शार्ङ्गधरे कलादिकाख्यानेपञ्चमो ऽध्यायः ५ ॥

यात्यामाशयमाहारः पूर्वंप्राणानिलेरितः। माधुर्यंफेनभावञ्च षड्रसोपिलभेतसः १ अथपाचकपित्तेन विदग्धश्चाम्लतांव्रजेत् ततःसमानमरुता ग्रहणीमभिनीयते २ ग्रहिण्यांपाचितःकोष्ठ वन्हिनाजायतेकटुः । रसोभवतिसंपक्वादपक्वादामसंभवः ३ व न्हेर्वलेनमाधुर्यं स्निग्धतांयातितद्रसः। पुष्टीपित्तधरानाम साक

उसीको देही कहते हैं पाप पुण्य दुख सुख करिकै व्याप्त है सो मनके करे कर्मनके संग बँधाहै ॥ ६२ ॥ काम क्रोध लोभ मोह अहङ्कार५इन्द्री१०बुद्धि ये सोरह देहके बन्धन के हेतु हैं ॥ ६३ ॥ जीवात्मा अज्ञान करिकै इन में बँधा रहता है और ज्ञान करिके बन्धनतेमुक्त होजाताहै अज्ञान ते दुखके योगमें दुःख पाता है औ ज्ञानकरिके सुख पाताहै [इतिसृष्टिक्रमः] ॥ ६४ ॥ इतिशा-र्ङ्गधरे कलादिकाख्याने पञ्चमोऽध्यायः ५ ॥

[अथाहार]जोकछु भोजनकिया सो प्राणवायु का प्रेरित प्रथम आमाशयमें जाताहै षट्रसमें कोई रसहो मधुर औ फेना सा हो जाता है ॥ १ ॥ अन्य ग्रंथोंमें लेखहै कि कफाशयमें हो आमाशयमें जा फेनभाव होजाताहै इति सो रस भावहो पाचक पित्तमें दग्ध मय खट्टा होजाता है तब समान वायुका प्रेरित ग्रहणी में पड़ता है ॥ २ ॥ फिर ग्रहणीसे अग्निकोष्टमें पचिके कटु होजाता है जो अग्नि आशय में अच्छी तरह पचा तो रस हुआ अरु जो अपक्व रहा तो आंव होगया ॥ ३ ॥ तौन रस अग्निके बलसे पचिके मधुर औ चिकना होजाता है सो वह पित्तधरा पुष्टीकला कही जाती है और पक्वाशय आमाशय के मध्य में स्थित ग्रहणी कही जाती है

लापरिकीर्त्तिता पक्वामाशयमध्यस्था गृहणीत्यभिधीयते पुष्णा-
तिधातुनखिलान्सम्यक्पक्वोऽमृतोपमः ४ मन्दवन्हिविदग्धश्च
कटुचाम्लोभवेद्रसः । विषभावंव्रजेद्वापि कुर्याद्वारोगसङ्करं ५ आ
हारस्यरसःसारः सारहीनोमलद्रवः शिराभिस्तज्जलंनीतं वस्तौ
मूत्रत्वमाप्नुयात् तत्किट्टंचमलंज्ञेयं तिष्ठेत्पक्वाशयेचतत् ६ वलि
त्रितयमार्गेण यात्यपानेननोदितं । प्रवाहिनीसर्जनीच ग्राहिके
तिवलित्रयं ७ रसस्तुहृदयंयाति समानमरुतेरितः । रंजितःपाचि
तस्तत्र पित्तेनायातिरक्तताम् ८ रक्तंसर्वशरीरस्थंजीवस्याधारमु
त्तमं । स्निग्धंगुरुचरःस्वादुविदग्धंपित्तवद्भवेत् ९ पाचिताःपित्तता
पेनरसाद्याधातवःक्रमात् । शुक्रत्वंयातिमासेन तथास्त्रीणांरजो
भवेत् १० कामान्मिथुनसंयोगेशुद्धशोणितशुक्रजः । गर्भःसं

सो सम्यक् कहैं अच्छी तरह पका रस अमृत की तुल्य अखिल
धातुनको पोषताहै ॥ ४ ॥ जो मंदाग्निकरि अपक्व रहा तब कडुवा
खट्टाविष समान बहुतरोग उत्पन्न करताहै ॥ ५ ॥ सो रस अहार
का सारहै जब अहारसे रस भिन्नभया सो सारहीन अहार मल
और जल रहगया उस जलको मूत्रवाहिनी शिराने लेके वस्तीजो
मूत्रकीथैलीतिसमेंछोड़ासोमूत्रहै तिसकेनाम उसीको कीटमलहो
पक्वाशय में रहताहै ॥६॥ सो मल अपान वायु प्रेरित त्रबली में हो
निकलताहै त्रिबली कहैं मलमार्ग जिसमें तीन बल शंखकी नाईंहैं
तिसकेनाम प्रवाहिनी सर्जनी ग्राहिका ३॥७॥ सो रस समान वायु
प्रेरित हृदय में जाय रंजित पित्तसे पचिकै रक्त होजाता है ॥ ८ ॥
वह रक्त उत्तम जीवाधार सर्व शरीरमें स्थित है औ चिकना है
गुरु है चर है स्वादुहै जब दग्ध होताहै तब पित्त सम कटु होजा
ताहै॥ ९ ॥ पित्तकी आंचसे पचिकै मासभरमें रसादिक धातु क्रम
सेशुक्र होता है स्त्री के शरीर में उसीक्रम से रज होताहै दूसरीरीति
सेएक दिन में भोजन का रस फिर रस पचिकै पांचदिन में रुधि
र ऐसे प्रतिधातु पांच दिन में पचिपचिकै महीना भरमें शुक्र हो
ता है ॥ १० ॥ जब स्त्री पुरुष की कामनासे संयोग द्वारा शुद्ध रक्त
वीर्य मिश्रित होता है तब स्त्री के गर्भ स्थित होता है जब गर्भ से

जायतेनार्याःसंजातोबालउच्यते ११ आधिक्यादूजसःकन्यापुत्रः शुक्राधिकेभवेत् । नपुंसकंसमत्वेनयथेच्छापारमेश्वरी १२ अस्थीनिमज्जाशुक्रंचपितुरंशाखयोनताः । शुक्राश्रितोभवेत्स्यावोगोस्त्वरजसाश्रिता बालस्यप्रथमेमासिदेयाभेपजरक्तिका । अवलेहीकृतैकैवक्षीरक्षौद्रसिताघृतैः १३ वर्द्धयेत्तावदेकैकांयावद्भवति वत्सरः । मापैर्वृद्धिस्तदूर्ध्वंस्याद्यावत्षोडशवत्सराः १४ ततः स्थिराभावेत्तावद्यावद्वर्षाणिसप्तति । ततोबालकवन्मात्राह्रासनीयाशनैःशनैः ॥ मात्रेयंकल्कचूर्णानांकषायाणांचतुर्गुणाः १५ अंजनंचतथालेपःस्नानमभ्यंगकर्मच । वमनंप्रतिमर्शश्चजन्मप्रभृतिशस्यते १६ कवलःपंचमाद्वर्षादष्टमात्तून्यस्यकर्मच । विरेकःषोडशाद्वर्षाद्विंशतेश्चैवमैथुनं १७ बाल्यंवृद्धश्छविर्मेधात्वग्दृष्टिःशुक्र

बाहर आया तब बालक हुआ ॥ ११ ॥ जो रज विशेषवाली हुई तौ कन्या हुई शुक्र अधिक बली हुआ तौ पुत्र भया जो रज शुक्र समान भये तौ नपुंसक हुआ आगेजो ईश्वरकी इच्छा इस इच्छा शब्द से यह युक्तहै कि दोनों की समता से दो भी होजातेहैं वा रजवीर्य मिश्रित होतेहैं श्वासकी पवन गर्भाशयके मध्य पर जानेसे वा तुरतही पुनर्मैथुनसे जोडिया होते हैं ॥ १२ ॥ अस्थि मज्जावीर्य ये पिता के अंशसे होतेहैं प्रथाव शुक्राश्रित गौर रजसाश्रित है— बालक को मास पर्यंत रत्ती औषधि दूध सहत मिश्री घीके अवलेह में देना ॥ १३ ॥ फिर वर्ष पर्यंत जै महीने का हो तै रत्ती देना फिर सोलह वर्षताईं जैवर्षकाहो तैमासे औषधि देना॥१४॥ फिर १६ वर्ष से ७० वर्ष तक सोलही मासे देना फिर सत्तर ७० से ऊपर बालक की तरह कम औषधि देना जैसे सत्तरसे महीना बढ़ा तौ रत्ती कम सोलह मासे देना बहत्तरहो तौ चौदह मासे यह चूर्ण औ कल्क का क्रमहै और काढ़े का क्रम इसी रीति से चौगुना जानना ॥ १५ ॥ जबते बालक उत्पन्नहो तबते येकर्म उचित हैं काजल लेप स्नान उबटना तैलमर्दन वमन माथे कान में तेल देना ॥ १६ ॥ कवल कहें औषधि की लुगदी मे रखना पांचवर्ष के पीछे नास विधि आठ वर्ष के बीते रेचन सोलह वर्ष उपरांत बीस में मैथुन ॥ १७ ॥ [ अथावस्था ] दश वर्ष ताईं बाल्य बीस ताईं

विक्रमो । बुद्धिकर्मेन्द्रियंचेतोजीवितंदशतोह्रसेत् १८ (इतिआहारपाकगर्भोत्पत्तिकुमारपोषणानि) । अल्पकेशःकृशोरूक्षोवाचालश्चलमानसः ॥ आकाशचारीस्वप्नेषुवातप्रकृतिकोनरः १९ अकालेपलितैर्व्याप्तोधीमान्स्वेदीचरोषणः । स्वप्ने पुज्योतिषांद्रष्टापित्तप्रकृतिकोनरः २० गम्भीरबुद्धिःस्थूलांगःस्निग्धकेशोमहाबलः । स्वप्नेजलाशयालोकीश्लेष्मप्रकृतिकोनरः २१ ज्ञातव्यामिश्रचिन्हैश्चद्वित्रिदोषोल्वणानराः । कौमारंयौवनंवार्द्धंप्राणिनांत्रिविधंवयः । कफपित्तानिलप्रायंक्रमतःप्रकृतिस्त्रिधा २२ ( इति हितोपदेशात् ) तमःकफाभ्यांनिद्रास्यान्मूर्छापित्ततमोभवा ॥ रजःपित्तानिलैर्भ्रांतिस्तंद्राश्लेष्मतमोनिलैः २३ ग्लानिरोजःक्षयाद्दुः

वाढ़ तीस ताईं शरीर चालीस तक धारण शक्तिपचास तक त्वचा साठ तक दृष्टि सत्तर लौं वीर्य अस्सीतक बल नब्बे लौं बुद्धि सौ तक कर्मेन्द्रिय मन शक्ति एक से दशतक चेत एक सौ बीस तक जीवत्व दश दश वर्ष प्रति यह काल जानना ॥ १८ ॥ [ इति आहार पाक गर्भोत्पत्ति कुमार पोषणानि ] वातप्रकृति लक्षण—सदा केश दुर्बल रूखा बकवादी मनस्थिर नहीं आकाश चारी स्वप्न देखै ये वात प्रकृति नर के लक्षण हैं ॥ १९ ॥ पित्त प्रकृति—लघुवैश में केश पकैं बुद्धि तीव्र स्वेद बहुत निकरै क्रोधी अग्नि नक्षत्रादि स्वप्न में देखै ये पित्तप्रकृति मनुष्य के लक्षण हैं ॥ २० ॥ कफप्रकृति लक्षण गम्भीर बुद्धि स्थूल शरीर चिकने केश अधिक बल जलादि स्वप्न में देखै ये कफप्रकृती पुरुष के लक्षण हैं ॥ २१ ॥ [ अथ द्विचिदोष प्रकृति लक्षण ] जो दोदोषके लक्षण हों तौ दो दोषज प्रकृति जानौ तीनौ के लक्षण होयतौ त्रिदोषज प्रकृति जानौ कौमार—यौवन—वृद्ध—यह तीनप्रकारकी अवस्था है— और कफ पित्त वायु की आधिक्यता से प्रकृतिभी तीन प्रकारकी है ॥ २२ ॥ [ इति हितोपदेशात् ] तमोगुण और कफ मिलके नींद आती है इसे स्वप्नावस्था कहते हैं पित्तमें तमोगुण मिलनेसे अचेतहोताहै तिसेमूर्छा कहतेहैं रजोगुण पित्तवात मिलेसे संभ्रम होता है तमोगुण कफवात संयुक्त होनेसे तंद्रा होतीहै तंद्राकहे निद्रा स्थित न होय ॥ २३ ॥ बल हानि

स्वादजीर्णाच्छ्रमाद्भवेत् । यःसामर्थ्येऽप्यनुत्साहस्तदालस्यमुदीर्यते २४ चैतन्यशिथिलत्वाद्यत्पुंस्त्वैकंश्वासमुद्भवेत् । विवृतास्यवदनःस्वासं जृम्भासाकथ्यतेबुधैः २५ उदानप्राणयोरूर्ध्वंयोगान्मौलिकफश्रवात् शब्दस्संजायतेतेनः क्षुतंतत्कथ्यतेबुधैः २६ उदानकोपादाहारस्सुस्थिरत्वाच्चयद्भवेत् । पवनस्योर्ध्वगमनंतमुद्गारं प्रचक्षते २७ (इतिप्रकृतिलक्षणानि)-इतिश्रीदामोदरसूनुशार्ङ्गधरविरचितसंहितायांश्रीशार्ङ्गधरेआहारकथनन्नामषष्ठोध्यायः ६ ॥

रोगाणांगणनापूर्वं मुनिभिर्याप्रकीर्त्तिता । मयात्रप्रोच्यतेसैव तद्भेदाबहवोमताः १ पंचविंशतिरुद्दिष्टाज्ज्वरास्तद्भेद उच्यते । पृथग्दोषैस्त्रिधाद्वंद्व भेदेनत्रिविधःस्मृतः २ एकश्चसन्निपातेन तद्भेदाबहवस्स्मृताः । प्रायशःसन्निपातेनपंचस्युर्विषमज्वराः ३ सन्ततःसततश्चैव अन्येद्युष्कस्तृतीयकः । चातुर्थकश्चपंचैते की

से दुःखसे अजीर्णसे ग्लानि होतीहै सामर्थ्य रखकर जतन करै उसे आलस्य कहतेहैं॥२४॥चैतन्य स्थानकी शिथिलतासे एक श्वासको खैंचिके मुख फैलायके छोड़ै उसे जंभाई कहते हैं॥२५॥उदान और प्राणवायुके ऊपर चढ़नेसे शिरका कफ गिरता है उसके शब्द को छींक कहतेहैं ॥२६॥ जब अहार अपने स्थानसे गया वहांकी भरी हुई उदान वायु कोप करि ऊपर निकलती है उसे उकार कहते हैं ॥२७॥ इतिश्रीदामोदरसूनुशार्ङ्गधरविरचितसंहितायांशार्ङ्गधरे आहार कथनं नामषष्ठोध्याय: ६ ॥

प्रथम मुनियोंकी कही हुई रोगोंकी गणना सो इसग्रन्थमें मैं कहताहूं रोगों के बहुत भेद हैं॥१॥ पचीस भांति का ज्वरका भेद कहताहूं तीन प्रकार के भिन्न भिन्न हैं बातज्वर कफज्वर औ द्वि दोषते तीनि प्रकारके हैं बात पित्त ज्वर बातकफ ज्वर कफ पित्त ज्वर ऐसे कहतेहैं ॥२॥ औ एक सन्निपात ज्वरहै तिसकेबहुत भेद कहतेहैंबहुधासन्निपातसेपांचप्रकारकेविषमज्वरउत्पन्नहोतेहैं॥३ वा जो ज्वर हमेश: बना रहै उसे सन्तत कहतेहैं १ एक बसाहै दूसरा किसी बेर फिर आवै उसे सतत कहते हैं २ दूसरे दिन आवै उसे अन्तरिया कहते हैं ३ तीजे दिन वाले को तिजरिया कहैं ४

र्तिताविषमज्वराः ४ तथागन्तुज्वरोप्येक स्त्रयोदशविधोमतः । अ
भिचारग्रहावेशं शापैरागंतुकस्त्रिधा ५ श्रमाच्छेदात्क्षताद्दाहाच्चतु
र्धाघातजोज्वरः । कामाद्भीतेशुचोरोषा द्विषादौषधिगंधतः ॥ अभि
षंगज्वराःषट्स्युरेवंज्वरविनिश्चयः ६ पृथक्दोषैःसमस्तैश्चशो

चौथे दिन आवै उसेचातुर्थ कहैं ५ ये पांच विषमज्वर हैं ॥ ४ ॥ एक
प्रकारका आगन्तुक ज्वर है सो तीन कारण करके तेरह प्रकार
का होता है अभिचार कहे टोना जंत्रादि से १ ग्रहदशा से २
शापसे ३ ये तीन प्रकार हैं ॥ ५ ॥ श्रमसे १ चोटसे २ घतसे ३ जलने
से ४ ये चार प्रकार आघात कहैं कामचेष्टा में स्त्री का अभाव भये
अथवा चित्ताशक्त स्त्रीके वियोग से १ डरसे २ शोकसे ३ क्रोध से ४
विष से अथवा विष गन्धसे ५ प्रबल औषधि सेवन से ६ येछःहअभि-
षंगज्वर हैं ये सब ज्वर २५ निश्चय किये गये हैं ॥ ६ ॥ अब १२ प्रथम कहे
औ तेरह आगन्तुक पच्चीसों के लक्षण कहता हूं ज्वरके आने से
देह कांपै ज्वर आनेका कोई समय बन्धन नहीं ॥ दोहा ॥ सूखहोठ
नरनींदनहिं अङ्गुलिरूखमुख फीक सिरहृदिशूलोदरफुलै मलवध
जम्भाळीक ॥ इतिवातज्वर ॥ वेगदस्तओकहउबकि कण्ठघाणमुख
पाक । स्वेतप्रलापभ्रिटकटु मूर्छादाहमदाक ॥ तृष्णापियरोमूत्रमल
नयनत्वचान्हसुपीत । वचनभ्रुलानेभ्रमसहितसोपित्तज्वरनीत ॥ २ ॥
॥ इतिपित्तज्वर ॥ शीतलतासंकुचिततन आलसमध्यसताय । श्वेतमूत्र
मलमीठगुरु गुरुताअरुचिजड़ाय ॥ जाड़ारोमांचौउबकि अतिनि
द्रातनपीर । रोधनासिकाश्रुलहल प्रबलउचगंभीर ॥ सूक्ष्मखेदलघु
उष्णता अमवनासिक्रुवकासु । अरुचिनयनसितनयनरंग कफज्वर
कहियेतासु ॥ ३ ॥ इतिकफज्वर ॥ तृष्णामूर्छादाहभ्रम नींदनमस्तक
पीर । रोमहर्षगरमुखसुखै घुंघुअरुचिवपकीर ॥ गांठिगांठिपीड़ा
करै बातपित्तज्वरजान ॥ इतिबातपित्तज्वर ॥ संकुचशीतलजकड़तन
खांसीनींदप्रधान । सन्धिपीरमस्तकजकड़ घाणद्रावअतिखेद ॥ म
ध्यमज्वरसन्तापयुत बातकफज्वरखेद ॥ इतिबातकफ ॥ कटुलसलस
मुखदन्तचत हिक्काकासरप्यास । खनजाड़ाखनहो अरुचि कफपि
त्तज्वरचास ॥ इतिकफपित्त ॥ खनजाड़ाखनदाहपुनि अस्थिमाथमें
पीर । लारनयनजलश्रवणमें शब्दविलक्षणचीर ॥ तंद्राकांटककंठगत
मोहप्रलापकास । श्वासअरुचिभ्रमजम्भखर दग्धसदृशआभास ॥

कादामाद्भयादपि । अतीसारस्सप्तधास्याद्ग्रहणीपञ्चधामता ७
पृथग्दोषैःसन्निपातात्तथाचामेनपंचमी । प्रवाहिकाचतुर्द्धास्यात्पृथ

तनमस्तकाइतवतअस्थिरक्तपित्तकफेन प्यास अनिद्राहृदयदुष्टखेद सनंहैन अतिदुर्बलताघातनछिंबरघरक्तकठछिंछोइ । उल्लगातफिरि कीअसित दागकलेवर जोइ ॥ गुंगक्तानपक्कपेटगुरु दोष बकुतदिन पाक। दोषबढ़ैपावक्तघटै लक्षणसन्निनिशाक ॥ कहिअसाध्यलक्षण सकलकष्टसाध्यजोघाट। योरेलक्षणसाध्ययेजोलघुसरितापाद॥इति सन्निपात॥सातकिदशद्वादशदिवस घटैनसंततताप। सततचढ़ैद्वैबार नितकहतवैद्यनिष्पाप॥इतिसंततसततज्वर॥ वढ़ैअनेद्युःबारइकटिकै घटीउनवास ॥ अंतरियादिनबीचदै तिजरीहैतजिचास॥ चातुर्थिक दिनचैथितै कहतसकलरुजहार। भूतप्रेतबिपरीतजपहोमजनितअ- भिचार॥राक्षसादिपीड़ाजनित कहिज्वरग्रहआवेश। वृद्धसिद्धद्विज गुरुशपितकहतशापज्वरदेश ६ अतिसारसप्तप्रकार प्रतिदोष दोषबिकार पुनिशोकआंवडराय। ग्रहणीपुपंचकहोय प्रतिदोष संतोआम रहिजातजोमुगखाम ७ [ अथातीसार रोग ] अतीसार सात प्रकारके हैं बातातीसार पित्तातीसार कफातीसार त्रिदोषा तीसार शोकातीसार आमातीसार भयातीसार७लक्षण जिसके मलमेंआंव वा फेना मिला पतला गिरै लालरंग रूखा वा हलका होयबारबारवेग होहो भरभराहटसे शूल से हो ये वातातीसार लक्षण हैं—पीत व नीला व ताम्र मल गिरै मूर्छाहोय गुदामें जलन औ गुदा पक जाय प्यास होय ये पित्तातीसार लक्षण—श्वेत रंग गाढ़ा कफ सहित बिसैंदी गंध मल ठंढा देह में रोम हर्ष होय इति कफातीसार—सूकरमेदा तथा मांसधोवन सा मल गिरै औ बाताति दोषातीसारन के लक्षण मिलै उसे त्रिदोषातीसार जा- निये बहुत कठिन साध्य हैं ॥ इति ॥ जो धन पुत्रादि वा प्रतिष्ठादि हानिके शोकसे भोजन न करै उसके शोक की उष्णता ओझडीमें हो अग्निको बिकल करती है उसके तेजसे रुधिर उफन ताम्ररंग होय मलके साथ गिरै वा केवल रुधिर गिरै औ आमगंध हो वा अति दुर्गन्ध हो उसे शोकातीसार कहते हैं सो भी अतिही कष्ट साध्य है अति उष्ण चीज औ पित्तक चीज खानेसे वा व्रतसे गरमी होके गिरै रुधिर का भाड़ा होता है उसे रक्तातीसार कहते हैं

र्दोषैस्तथास्त्रजः ८ अजीर्णंत्रिविधंप्रोक्तंविष्टब्धंवायुनामतं । पित्ता

और सूल व्याधि असं होकाके भी निरा रक्त गिरता है इति रक्ता तीसार—और अन्नरसपरिपाक न होने से आंव होतीहै सो मल के संग अनेक रंग हो गिरती है औ सूल करती है उसे आमाती-सार कहते हैं भयते अतीसार होता है भय से तीनों दोष कोप करतेहैं जिसदोषके लक्षणमिलें उसी दोषका कोप जानना ॥ इति अतीसारलक्षण—[अथग्रहणीरोग]पांचतरहकी ग्रहणीहोतीहै॥७ बातग्रहणी पित्तग्रहणी कफग्रहणी त्रिदोषग्रहणी आमग्रहणी ५ [ग्रहणी लक्षण]जब अग्न्याशयमें वातादिक दोष स्थितहोके कोप करते हैं उस्से उत्पन्न संग्रहणी रोग होताहै उस्से आंव गिरताहै दुर्गन्ध सफेत वा वायु करिके ग्रंथित सुलके भाड़ा नहीं होता औ पित्त करिके क्षणक्षण भर में दिशा लगती है तब कच्ची आंव वा जितनी पकै उतनी गिरती है शक्ति घटती है आलस्य बढ़ता है अग्नि मन्द होतीहै उस्से अन्नका पाक अच्छीतरह नहीं होता औ वही आंव शरीरको जड़ करतीहै यह संग्रहणी का प्रथम रूप है बायुके कुपित भये सूल पेटफुलना खांसीश्वास होता है उसेबात संग्रहणी कहिये— पित्तके कुपितभये खट्टी डकार आती है छाती कण्ठ जलता है रुचि न होइ उसे पित्तसंग्रहणी कहिये—कफके कुपित्त भये उवासी मुख मीठा लिबलिबा खांसी नाक बहना आलस्य ये कफसंग्रहणीके लक्षण जानिये—जिसमें तीनों दोष के लक्षण होय वह सन्निपात संग्रहणी है आमवात से हो सो आमसंग्रहणी और संचित होके अठयें चौथे दिन गिरैतिसे आमातीसार कहिये प्रवाहिका चार भांति की है सो अतीसारके भेद जानों बातसे पित्तसे कफसे रक्तसे इनचारोंसे होताहै वायु कोप करिके ओभ्कड़ीमें कफ संचय करै फिर कुपथ्य के कारण पाके कफ मलमें मिल पतला करि बहताहै उसे प्रवाहिका कहतेहैं जो वायु हो तो सूल हो औ मल के संग फेन गिरै यह बातप्रवाहिका है औ दाह हो पीतमल गिरै सो पित्तप्रवाहिका है जो देह टूटै आलस्य होके कफ मिश्रित पांडुरंग मल गिरै उसेकफ प्रवाहिका कहैं जोरुधिर मिल पतला मल बहै रुकै नहीं उसे रक्त प्रवाहिका कहतेहैं॥ ८॥ अजीर्ण के तीन भेद हैं किया हुआ भोजन यथा योग्य न पचै उसे अजीर्ण कहते हैं जो बायु करके कोष्ठ बद्ध होता है तब शरीर में सूल हड़-

छिद्रयंविज्ञेयंकफेनामंतदुच्यते९ विषाजीर्णरसादेकदोषैःस्यादल सन्निधा । विशूचीत्रिविधाप्रोक्ता दोषैःसास्यात्पृथक्पृथक् ॥ दंड कालसकश्चैवमेकैकंस्याद्विलंबिका १० अर्शांसिषड्विधान्याहु र्वातपित्तकफाश्रिताः । सन्निपाताच्चसंसर्गा तेषांभेदोद्विधास्मृ तः सहजोत्तरजन्मभ्यां तथाशुष्कार्द्रभेदतः ११ त्रिवैवचर्मकी लानिवातात्पित्तात्कफादपि द्वाविंशतिप्रकारेण कृमयःस्युर्द्विधो

फटन पेट फूलै उसे विष्टब्ध अजीर्ण कहते हैं जो सम्भ्रम मूर्छा दाह देहपीर खट्टी डकार आवै जो वायु करके कोष्ट बंध उसे पित्त विद ग्धाजीर्ण कहैं जो उबकाई डकार देह भारी देह सूजन उसे कफ आमाजीर्ण कहते हैं ॥ ९ ॥ जो अन्नभोजनकरि रस होताहै उससे एक विषाजीर्ण होताहै जो रस न पचै सो विष तुल्य होके मरणा वस्था के अनेक रोगको संचय करताहै सो तीनप्रकारका है—वि- सूची—दण्डालस—विलंबिका—लक्षण भाड़ा जल्दी २ आवै मूर्छा उबाकी शूल भ्रम देह में दाह तृष्णा देह धुनना अति खेद इसे विसूचिका कहते हैं कोई हलका कहते हैं शरीर दण्डाकार हो अकड़जाय प्यास डकार इसे दण्डालस कहैं अधो ऊर्द्ध वायु रुधकै पेटस्तम्भ हो फूले शूल हो इसे विलम्बिका कहैं गुलशीतरस कहैं बन्द हैजा कहैं ॥ १० ॥ अर्श कहैं बवासीर छः प्रकार की है बा- तार्श पित्तार्श कफार्श सन्निपातार्श रक्तार्श संसर्गार्श ६ इनके दो भेदहैं एक शरीरसे होताहै जिसे शुष्क कहते हैं दूसरा विपरीता हार विहार से होता है जो शंखाकार अक्र मलमार्ग में है साढ़े पांच अंगुलका उसमें बातादिक के कोपसे मांसका अंकुर उभर आताहै लक्षण—माथेमें शूल कटि पीड़ा मन्दाग्नि येवातार्शहैं ज्वर दाह खेद मूर्छा ये पित्तार्श है खास भेद अरुचि माथा भारी औ अंकुर फूल कै पीडा करै बैठने में क्लेश ये कफार्श लक्षणहैं ऐसेही सन्निपातार्श है औ अति गरमी करकै रक्त गिरै देह पीली बल क्षीण यह रक्तार्श है मल के वेग से अंकुर रक्त देइ कांटे से गड़ैं ये संसर्गार्श लक्षणहैं ॥ ११ ॥ चर्मकील तीनि भांतिकी होतीहैं बातज— पित्तज—कफज—देह में बाईस तरह के क्रमि हैं तीन ऊर्ध्व बासी जुंवा चीन्हर किलनी ये केश बस्त्रकी मलिनतासे होते हैं औ अठारह अन्तर बासी में सात भेद हैं सो कफ से होते हैं हृदया-

च्यते १२ वाह्यास्तथाभ्यंतराःस्युस्तेपुयूकावहिश्चराः१३लिखा श्चान्येभ्यंतराःस्युःकफात्तेहृदयादिकाः । अंत्रादाउदराविष्टा गुर वश्चमहांकुराः १४ सुगंधदर्भकुसुमास्तथारक्ताञ्चमातरः । सौर सालोमविध्वंसारोमद्वीपाउदुंवराः १५ केशादाश्चतथैवान्येस- कृज्जातामकेरुकाः । लेलिहाश्चसलूनाश्च सौसुरादाश्चकेरुकाः । तथान्येकफरक्ताभ्यांसंजातास्नायुकाःस्मृताः १६ व्रणास्यकृम यश्चान्येविषमावाह्ययोनयः । पांडुरोगाश्चपंचस्युर्वातपित्तकफै स्त्रिधा १७ त्रिदोषैर्मृत्तिकाभिश्चतथैकाकामलास्मृतास्यात्

दिका १ अंतरदा २ उदराविष्टा ३ मख:४ महागुदा ५ सुगन्धा ६ दर्भकुसुमा ७ कफाशय से आमाशय पर्यंत होते हैं कुपित होके ऊर्ध्व मार्ग अधोमार्गहो निकलतेहैं श्वेतवर्ण ताम्रवर्णमोटे लम्बेतथा धानसमान लक्षण मन्दाग्नि वकारी ज्वर नाभिलाल १२—१३ १४ औ रुहरक्तसे होतेहैं माचा १ सौरसा २ लोमविध्वंसा ३ रोम द्विपा ४ उदुंबरा ५॥१५॥ केशादा ६ ये रक्तवाही शिराके स्थानमें होते हैं लक्षण—लाल अति सूक्ष्म जो देखनहीं परै वह कष्ट उ- त्पन्न करते हैं पांच प्रवलर कृमि मलमें होते हैं कच्चे मलमें रहते हैं खेत पीत दीर्घ मोटे कभीमुखसे कभीमलके संग गिरतेहैं अग्नि मन्द पीड़नादि उपद्रव होते हैं कफ औ रक्तसे उत्पन्न होते हैं उसे स्नायु कहतेहैं नाहरू कहतेहैं ॥१६॥ बहुत विषम बाह्ययोनि व्रण कृमि हैं [अथ पाण्डु] पाण्डु रोग पांच भांतिका होता है बातज पित्तज कफज त्रिदोषज माटी भक्षणसे५ लक्षण—मुख कांति हीन भांवर कंप सूजन पेट पजावा आलस्य ये पांडु स्वरूप हैं और कमलपांडु कुंभक पांडु हलीमपांडु इनकेलक्षण पीत चमरा हलदी सा मूत्र लाल मल उष्ण बल हीन ये कमल पांडु देह कृष्ण वापीत कभी हरित सामर्थ हानि अग्निमन्द सूक्ष्म ज्वर नपुंसकता खांसी ये कुंभक पांडु ऐसेही लक्षण हलीम पांडुके हैं ॥ १७ ॥ रक्त पित्तके तीन भेद जानों निदान उसका यह है परिश्रम शोक मार्ग गवन मैथुन इत्यादि अति करने से रुधिर उफनाय मुख औ दिशा सेगिरै उसे रक्तपित्त कहते हैं जब वह उफना रुधिर निदान उस का यह है कफ कोपता है तो मुखसे गिरता है जो वायु को

स्यात्कुम्भकामलाश्चैका तथैकंचहलीमकं १८रक्तपीतंत्रिधाप्रोक्त मूर्द्धगंकफसंभवं । अधोगंमारुतंज्ञेयं तद्द्वयेनद्विमार्गगं १६ कासाःपञ्चसमुद्दिष्टा स्तेत्रयस्युस्त्रिभिर्मलैः। उरःक्षताच्चतुर्थःस्या त्क्षयाद्धातोश्चपंचमः २० क्षयापंचैवविज्ञेया स्त्रिभिर्दोषैस्त्रयश्च ते। चतुर्थःसन्निपातेन पंचमःस्यादुरःक्षतात् २१ शोषाःस्युःषट्प्रकारेण स्त्रीप्रसंगाच्छुचोवृणात् । अध्वश्रमाच्चव्यायामाद्वार्द्धक्याद-पिजायते २२ श्वासाश्चपञ्चविज्ञेयाक्षुद्रस्स्यात्तमकस्तथा। ऊर्ध्वं

पता है तौ मलमार्ग से गिरता है अग्नि कोप से नाकसे गिरता है औ कफवात दोनोंसे मुख औ दिशासे गिरताहै ॥ १९ ॥ कास कहैं खांसी पांच प्रकारकी है वात से पित्त से कफसे कलेजे के विकारसे धातु चीणसे ५ पेट कोष हृदय मस्तक पीड़ा सूखी धांस खोखी ये बात कास लच्चण ज्वर मस्तक दाह धमेर पीतकफ निकलना ये पित्त कास लच्चण अरुचि खुजरी कफ से देह जकड़ना ये कफ़ कास लच्चण औ वातसे करेजे में घाव परना सूखी खांसी के पीछे रक्त आना पसुरी पीड़ा यह चत कास लच्चण है धातु चय होकै देह छश सर्व संरंधि पीड़ा करिकै खांसी उत्पन्न होतीहै यह धातु चय का लच्चणहै ॥ २० ॥ अब पांचप्रकारकीच्चयी कहतेहैं वातच्चय पित्त चय कफ चय सन्निपात चय उरुच्चय इसका चरक के मत से निदान कहता हूं भुजा कोषैं जलना हाथ पांउं जलना ज्वर व्यथा कंठस्वर बिपरीत हाथ पांय पिराना खांसी ये वातज च्चय लच्चण हैं दाह होना ज्वर रहना अतीसार रक्त सहित मल गिरना यह पित्तच्चय के लच्चण हैं कोष्ट में पीड़ा होइ कफ गिरै ज्वर होइ खांसी यह कफच्चय लच्चण हैं ज्वर रहै खांसी रहै अंतरदाह होइ यह सन्निपात च्चय लच्चण हैं कंठ घर घराना ज्वर होना खांसी आना अग्नि मंद दुर्गंधि सहित कफ की गांठि गिरै यह उरुच्चत च्चय लच्चण है ॥ २१ ॥ शुष्क रोग छः प्रकार का अति मैथुनसे शोचसे छतसे अति चलने से अति परिश्रम से अति बुढ़ापे से जब रसादिक सात धातु शरीरको सुखाती हैं ॥ २२ ॥ श्वासकहैं दमापांच प्रकार का है च्चयी श्वास तमक श्वास ऊर्ध्व श्वास छिद्र श्वास महा श्वास वायुकोप से ऊर्ध्व

श्वासोमहाश्वासः छिन्नश्वासश्चपंचमः २३ कथिताःपंचहिक्कास्तु तास्तुक्षुद्रान्नजातथा । गम्भीरायमलाचैव महतीपञ्चमीतथा २४ चत्वारोग्निविकाराःस्यु र्विषमोवातसंभवः । तीक्ष्णःपित्तात्कफान्मंदोभस्मकोवातपित्ततः २५ पंचेवारोचकाज्ञेयावातपित्तकफैस्त्रिधा । सन्निपातान्मनस्तापा च्छर्दयःसप्तधामताः २६ त्रिभिर्दोषैः पृथक्तिस्त्रःकृमिभिःसंन्निपाततः।घृणायाश्चतथास्त्रीणांगर्भाधाना-

श्वास चढ़ती है देह में मंद धार ये छवों श्वास साध्य लक्षण हैं कंठ घरघराना पसुली पीर अति दुख से कफ निकलै दम चढ़ै ये तमकश्वासहैं बहुत ऊंची श्वास खींचै उसे ऊर्ध्व श्वास कहैं घरघरा के जोर से श्वास आवे बिह्वलहो खांसनेकी शक्ति न रहै सो महा श्वास कहैं हृदय में जाड़ा मूर्छा प्रलाप अति बक श्वास टूटना ये ऊर्ध्व श्वास असाध्यहै ॥२३॥ हिक्का कहैं हिचकीपांच प्रकार की है क्षुद्रा अन्नजा गंभीरा यमला महती जो बार बार वायु मदबेग से ऊर्ध्व गमन करै उसे क्षुद्रहिक्का कहैं विशेष खाने पीने से अन्नजा हिक्का होती है भारी शब्द से हिचकी आवे उसे गंभीरा कहैं रहि रहि के आवै उसे यमला कहते हैं देह कांपि के निरंतर हिचकी आवै तिस को महा हिक्का कहैं ॥२४॥ जराग्नि के चार विधि विकार हैं वात कोप से हो उसे विषम कहैं पित्त से हो उसे तीक्ष्ण कहैं कफ से हो उसे मंदाग्नि कहैं बात पित्त से हो उसे तीक्ष्ण कहैं कफसे हो उसे मंदाग्नि कहैं बात पित्तसे हो उसे भस्माग्नि कहते हैं अथ लक्षण जो अन्न कभी पचै कभी न पचै यह विषमाग्नि है भोजन पर भोजन करै उसे तीक्ष्णाग्नि कहते हैं थोड़ा भोजन करने से भी न पचै उसे मंदाग्नि कहते हैं जो बार बार भोजन करै अन्न पचै औ देह में न लगै उसे भस्माग्नि कहतेहैं ॥२५॥ अरुचि के पांच भेदहैं वातसे पित्त से कफसे सन्नसे संताप से लक्षण दांत खट्टे मुंह फीका हृदयपीडा यह वातारोचकहै मुंह कडुवा स्वाद हीन ये पित्त अरुचि मुंह फीका वा चिटका यह कफ अरुचिहै तीनों लक्षण हों तो सान्नपात अरुचि है मन संताप हो तिसमें जो दोष अधिक हो वही लक्षण जानौ छर्दि कहैं वमन सो सात प्रकार का है ॥ २६ ॥ वा छर्दि कहैं बार २ उवांत बातछर्दि पित्तछर्दि सन्निछर्दिछिन्दछः० स्त्रीके गर्भ धारण

ञ्जायते २७ स्वरभेदाःषड्वेस्यु र्वातपित्तकफैस्त्रयः। मेदसासन्निपातेनक्षयात्षष्ठःप्रकीर्तितः २८ तृष्णाचषड्विधाप्रोक्तावातात्पित्तात्कफादपि। त्रिदोषैरुपसर्गाक्षयाद्धातोश्चषष्ठिका २९ मूर्छा चतुर्विधाज्ञेया वातपित्तकफैःपृथक् । चतुर्थीसन्निपातेन तथैकश्च भ्रमःस्मृतः ॥ निद्रातंद्राचसंन्यासोग्लानिश्चैकैकशःस्मृतः ॥ क्षे० मदास्सप्तसमाख्याता वातपित्तकफैस्त्रयः । त्रिदोषैरसृजामद्या द्विपादपिचसप्तमः ३० मदात्ययश्चतुर्धास्याद्वातात्पित्तात्कफा-

समय अथ लक्षण हृदय मस्तक पीड़ा मुख सूखै नाभि शूल उवाकी फेन युक्त डकार देह पीत ये वातछर्दि उबकाई पीत हरित दाह युक्त ये पित्तछर्दि कफ संयुक्त उबकाई हो तो कफछर्दि जो उबकाई खट्टी नीली लाल दाह युक्त हो तो सन्निछर्दि जो निरंतर जी मिचलाय विशेष थूकै तो क्रमिछर्दि जो कुछ देर उबाकै कुछ थंभि रहै तो घृणछर्दि कहै अन्यग्रंथ कारका मत है कि स्त्री की जैसी पित्त प्रकृतिहो उतनीछर्दिहो ॥ २७ ॥ स्वरभेद छः प्रकार का है वात भेद पित्तस्वर कफस्वर गलेमें विशेष भेद से धातु क्षयसे ॥ २८ ॥ तृषाछः प्रकारकी है वातजपित्तज कफज त्रिदोषज घाव लगेसे धातुक्षयसे ॥ २९ ॥ मूर्छा चार प्रकार की है वात मूर्छा पित्तमूर्छा कफमूर्छा सन्निपातमूर्छा तस्यलक्षणं संज्ञा कहे चेष्टाकी बहानेवाली जो नाड़ी सो वातादिक से रुधिर होवे अकस्मात् तमोगुण को प्राप्त हो तमोगुण कहैं दुख सुख का तिरस्कार करनेवाला काष्ठवत् भूमि पर गिरा देताहै उसे मूर्छा कहतेहैं भ्रम एक प्रकार का तिस्का लक्षण संदेह संहित घुमेर आना निद्राएक प्रकार की है तंद्रा एक प्रकार की है लक्षण कुछ जगै कुछ सोवै संन्यास एक प्रकार का लक्षण हाथ पाइं चलैं नहीं मृतक समान पड़ा रहै उसे संन्यास कहतेहैं संन्यास रोगमें बहुत जल्दी प्रयत्न करै तो मनुष्य तुरत मरजाइ इससे हाथ पाँव की कलाई में सूची छेद रुधिर निकालै मस्तक में फस्त दे रुधिर निकालै तो जिवै ग्लानि एक प्रकार की है चे० मदरोग सात प्रकार का है वातमद पित्तमद कफमद सन्निपातमद रक्तके कोप से लसारवनि से विष खाने से कच्ची सुपारी खाने से कोदव खाने से धतूरा खाये से जैसे

दपि। त्रिदोषैरपिविज्ञेयस्सएकःपरमस्तथा ३१ पानाजीर्णंतथै वैकं तथैकःपानविभ्रमः । पानात्ययःतथाचैको दाहास्सप्तमता स्तथा ३२ रक्तपित्ताःतथारक्ताः तृष्णायाःपित्ततस्तथा। धातु क्षयान्मर्मघाताद्रक्तपूर्णोदरादपि ३३ उन्मादाःषट्समाख्याता स्त्रिभिर्दोषैस्त्रयश्चते । सन्निपाताद्विषाद्ज्ञेयः षष्ठोदुःखेनचेतसः ३४ भूतोन्मादाविंशतिः स्युस्तेदेवाद्दानवादपि। गन्धर्वकिन्नरा द्रक्षा त्पितृभ्योगुरुशापतः ३५ प्रेताच्चगुह्यकाद्वृद्धा त्सिद्धाद्भूता त्पिशाचतः। जलाधिदेवतायाश्च नागाच्चब्रह्मराक्षसात् राक्षसा दपिकूष्मांडा कृत्यवैतालयोरपि ३६ अपस्मारश्चतुर्द्धास्या त्स-

मद होता है ऐसाही वातादिक कुपित हो मनको विभ्रम करते हैं उसे मद कहते हैं॥ ३०॥ मदात्यय रोग कहते हैं अति मद ते चार विधिके रोगहैं वात से पित्त से कफ से त्रिदोष से एक परम मद कहैं मनुष्य की बुद्धि भ्रष्टहो अनेकभांति चिन्हैं करै प्राण विकल रहैं उसे मदात्यय कहते हैं॥ ३१॥ पानाजीर्ण एक प्रकार एक पान बिभ्रम एक प्रकार पानात्यय दाह सात प्रकार का है॥३२॥ रक्त पित्त से प्यास से पित्त से धातुक्षय से मर्मघात से मारखाने से हृदय में रुधिर संचित होनेसे॥३३॥उन्माद रोग छः प्रकार का है वातोन्माद पित्तोन्माद कफोन्माद बिषसेवन से शोक से लक्षण जब वातादि दोष बढ़िके स्वमार्ग छोड़ि नाड़ीमार्ग में जाके चित्त को भ्रमकरे उसे उन्माद कहैं तब हँसै रोवै नाचै काला होजाइ अजीर्ण बस्त्रत्याग बुद्धिस्मृति मांस भोजन में अरुचि॥३४॥ भूतोन्माद रोग बीस तरह के हैं देव से दानव से गंधर्व से किन्नर से यक्ष से पितर से गुरु शापसे॥ ३५॥ प्रेत से गुह्यक से वृद्ध औ सिद्ध शापसे भूत से पिशाच से जल देवता से सर्प से ब्रह्मराक्षस से राक्षस से कूष्मांड से कर्त्तव्य से लक्षण संतुष्ट पवित्रता सुगंध माला धारण संस्कृत भाषा ये देवोन्माद ब्राह्मण गुरु देवता की निंदा निर्भय ये गंधर्वोन्माद किन्नर गंधर्व आपको जानै लाल आँखि मलीन रक्त बस्त्र प्रियदंभ पितृक्रियारहित मांस तिल गुड़ पर विशेष इच्छा करै ये पितृउन्माद गुरुशाप से गुरुशापोन्माद वृद्ध सिद्ध गुरुवत् भूत प्रेत गुह्यक बुद्धि अनुमान से जानौ ऊर्ध्व वायु होय बड़बड़ाय

मीरात्पित्ततस्तथा।श्लेष्मणापितृतीयःस्याच्चतुर्थःसन्निपाततः३७
चत्वारश्चामवाताःस्युर्वातपित्तकफैस्त्रिधा। चतुर्थःसन्निपातेनशूला
न्यष्टौबुधाजगुः ३८ पृथग्दोषैस्त्रिधाद्वन्द्व भेदेनत्रिविधान्यपि।
आमेनसप्तमंप्रोक्तं सन्निपातेनचाष्टमं ३९ परिणामभवंशूलमष्टधा
परिकीर्त्तितं।मलैर्यैःशूलसंख्यास्या तैरेवंपरिणामजं अन्नद्रवभवं

असंगलभाषै दुर्गंधयुक्त रहै तो पिशाचोन्मादी जानौ जलधिदेवता श्मशानदेववत् जो ओंठ भोजन में लगाइ जीभ से चाटै तो सर्पोन्माद है देव गुरु वेद शास्त्र ब्राह्मण को निंदै तो ब्रह्मराक्षसोन्माद जानौ मद मांस विषयातुर निर्लज्जा राक्षसोन्माद है अरु अनुमान से जानना ॥ ३६ ॥ अपस्मार कहैं मृगी के चार भेद हैं वातज पित्तज कफज त्रिदोषज लक्षण तनकंपदांत कड़कड़ाना श्वासघरघराना यह बातापस्मार है जो मुख से फेन पीला उगलै तौ पित्तापस्मार है हाथ पांव थरथराना देह सपेद औ ठंढी हो तो कफापस्मार है तीनों दोष लक्षण मिलै तो सन्निपातापस्मार है असाध्य जानना ॥३७॥ आमवात चार प्रकार का है वातज पित्तज कफज त्रिदोषज वातादि दोष कोप करिकै जठराग्नि मंद करै तो भोजन अपक्व रहै सो आंव होजाय तिस्से देह में पीर ज्वर अरुचि गात अकड़ै सूतै सामान्य लक्षण हैं जिसमें देहपीड़ा विशेष हो तो वातज है दाह हो तो पित्त से पित्तज कफसे आमवात है देह अकड़ जाय खुजरी हो तो कफ आमवात है तीनो लक्षण हों तो सन्निपातामवात है शूल के आठ भेद हैं॥३८॥वातसे पित्तसे कफ से बात पित्त से पित्त कफ से कफ बात से आंव से सन्निपातसे इसका मुख्य कारण वायु है सो सूखी रूखी द्रव्य सेवन से कुपित होइ हृदय पसुरी संधिन में पैठि शूल उपजाती है शीत काल में शीत पदार्थ सेवन से अधिक होती है जो पसीना निकाले से तेल मर्दन से उष्ण भोजनसे कम हो तो बात शूल जानौ जोठंढी मीठी वस्तु से दबै तो पित्तशूल है जो शिशिर में औ बसंत में भोजन करै पीछे पीड़ा हो तो कफ शूल है जो दाहज्वर होय तो वात पित्त है नाभि में पीर हो तो पित्तकफ पेडू कंठ हृदय में शूल होतो कफ बात है जो ओझरी में गुड़गुड़ाहट हो तो आँवशूल है तीनों लक्षण से त्रिदोष शूल जानौ ॥ ३९ ॥ परिणाम शूल

शूलंज्वरातिपित्तभवंतथा४० एवंकंगणितंसुज्ञै रुदावर्तास्त्रयोदशए-
कःक्षुन्निग्रहात्प्रोक्तस्तृष्णारोधाद्द्वितीयकः॥४१ निद्राघातात्तृतीयः
स्याच्चतुर्थश्वासनिग्रहात्। मूत्ररोधात्पंचमःस्यात्षष्ठःक्षवथुनिग्रहा-
त् ४२ जृम्भारोधात्सप्तमःस्या दुद्गारग्रहतोष्टमः। नवमःस्यादश्रु
रोधाद्दशमःशुक्रधारणात् ४३ मूत्ररोधान्मलस्यापि रोधाद्वातवि-
निग्रहात्। उदावर्तास्त्रयश्चैते घोरोपद्रवकारकाः ४४ आनाहो
द्विविधोज्ञेय एकःपक्वाशयोद्भवः। आमाशयोद्भवश्चान्यः प्रत्याना-

भोजनान्त में आठ प्रकार का होता है वातज पित्तज कफज द्वंद्वज ३ आमवात से त्रिदोष से और एक अन्न द्रव शूल है जब अन्न पचना आरम्भ हो तब होता है उसे अन्न द्रव कहते हैं और जब अन्नशेष पचता है तब शूल हो उसे परिणाम शूल कहते हैं और अम्लपित्त से जो शूल हो उसे जरत पित्त शूल कहैं ॥ ४० ॥ उदावर्त रोग तेरह प्रकार के होते हैं १ क्षुधा २ तृष्णा ॥ ४१ ॥ निद्रा ३ श्वास ४ उबाकी ५ छींक ६ ॥४२॥ जँभाई ७ डकार ८ आंसू ९ वीर्य १० ॥४३॥ मूत्र ११ मल १२ वायु १३ इन सबोंके रोध होने से उदावर्त होता है इन में तीन विशेष उपद्रवी हैं मलमूत्र वायु का निरोधये प्राणांत उपद्रव करतेहैं जिन के वायुकुपितहो ऊपर जाय नानाभांति के दुःख उत्पन्न करती है उसे उदावर्त कहते हैं क्षुधाते देह थरथराना ऐंड़ाना अरुचि १ तृषा से कण्ठ सूखना कंमसुनना २ निद्रा से जंभा मस्तक भारी आलस्य रक्त लाव ३ श्वाससे हृदय रोग गुल्म ४ उबाकी से कण्डू पांडु अरुचि ५ छींक रोध से मस्तक शूल अधासीसी ६ जंभा से नासिका रोग ७ डकार से आमाशय अव्यक्त भाषण ८ आंसूसे मुख रोग ९ वीर्य से असमरी सजाख प्रमेह येते रोगहो १० मूत्रनिरोध से मूत्रकृच्छ्र अंड की संधि में पीड़ा अंडवृद्ध ११ मल निरोध से डकार विशेष मरोर होनापेट फूलना १२ वायु निरोध से नानाप्रकार के उदर रोग १३ ॥ ४४ ॥ आनाह रोगदो तरह का होताहै एक जोपक्वा-शयका होके पेट फुलाताहै उसे आनाह कहतेहैं एक आमाशयसे होता है उसे प्रत्यानाह कहते हैं तस्यलक्षणं कटि में पीड़ामल स्तंभ आलस्य पेटफूटना ये आनाह लक्षणहैं आमाशयमें शूल मुख

हस्सकथ्यते ४५ उरोग्रहस्तथाचैको हृद्रोगाःपंचकीर्तिताः। वाता
दिभिस्त्रयःप्रोक्ताश्चतुर्थःसन्निपाततः ४६ पंचमःकृमिसंजातस्तथा
ष्टावुदराणिच । वातात्पित्तात्कफात्त्रीणि त्रिदोषेभ्योजलादपि
प्लीहाक्षताद्बद्धगुदादष्टमंपरिकीर्तितं ४७ गुल्मास्त्वष्टौसमाख्या-
तावातपित्तकफैस्त्रयः। द्वन्द्वभेदास्त्रयःप्रोक्ताःसप्तमःसन्निपाततः४८

से रार डकार यह प्रत्यानाह हैं ॥४५॥ उरोग्रह एकप्रकारकाहै
रक्त मांस प्लीहा औ यकृत इन सबों के बढ़ने से उरोग्रह होताहै
हृदिरोग पांचप्रकार के हैं वातज पित्तज कफज सन्नज कृमिज ५
हृदय में सुईसी चुभना दण्डसे कुचना कुल्हाड़ीसे फारना आरी
से चीरना ऐसा दर्द हो तो वातजहै हृदय में ग्लानि मूर्छाधुआं
सी डकार येपित्तजहैं देह भारीखांसीअरुचि येकफजहैं जो तीनों
दोषके लक्षणहों तोहृदय में विशेषपीराहोतो त्रिदोषजहै ॥४६॥
उबकाईशूलमुखमेंलालथुकथुकीये कृमिज लक्षणहैंउदररोग आठ
भांतिकेहैंवातोदर पित्तोदरकफोदर त्रिदोषोदरजलोदरप्लीहो
दरक्षतोदरबद्धगुदोदर अस्यलक्षणं हाथपांवनाभि कोषसोथसंधि
पीड़ा पेट शूल पेट गुड़गुड़ाना ये वातोदर हैं ज्वर मूर्छा दाह
खजुरी अतीसार शरीर पीतवाताम्नये पित्तोदरहैं शरीर ग्लानि
निद्रा देह गुन खांसी अरुचि श्वास यह कफोदर हैं विवेक] शून्य
दुर्बुद्धि नख केश मूत्र मल स्त्री लोम वश्य हेतु पुरुष को खिला दे
ती तिससे नवदोष कुपित्तहो होताहै मूर्छा मोहपांडुवर्ण शरीर
दुर्बल तृषातुर यह त्रिदोषहैं पेट चिकना फूला नसै दीखै प्यास
अधिक देह कृश यह जलोदर है पेट बड़ा कांपै कृश मंदज्वर पेट
पत्थर सदृश पांडु वर्ण ये प्लीहोदर हैं पेट और नाभि के मध्य में
पीड़ा अति देहकृश मल पीवसा पानीसा मिलागिरै वा खार
दिशाजाय यह क्षतोदरहै जो मल सूखाहुआ अति कष्टसे थोरा
थोरा कांख कै गिरै यह बद्धगुदोदर लक्षण है॥४७॥ गुल्म आठ
प्रकारका है वात गुल्म पित्त गुल्म कफ गुल्म वातपित्तगुल्मकफ
वातगुल्मत्रिदोष गुल्म रक्तगुल्म वातादि कोपकरि पेट में गांठि
सागुल्मपांच तरहको उत्पन्नकरताहै दोदोनोंपार्श्व में एकनाभि
मेंएक हृदयमें एक पेडूमें होता है कभी चलकै और ठौर पीड़ा
करै कभीकभी कहीं अड़कै पीड़ाकरै मूत्रघात तेरहप्रकारकाहो

रक्तादष्टमकःख्यातो मूत्रघातास्त्रयोदश । वातकुण्डलिकापूर्वं वातष्ठीलाततःपराः ४९ वातवस्तिस्तृतीयःस्यान्मूत्राघातश्चतुर्थकः । पंचमंमूत्रजठरं षष्ठोमूत्रक्षयःस्मृतः ५० मूत्रोत्सर्गःसप्तमस्यान्मूत्रग्रंथिस्तथाष्टमः । मूत्रशुक्रंचनवमं विट्घातोदशमःस्मृतः ५१ मूत्रासादश्चोष्णवातो वस्तिकुण्डलिकातथा । त्रयोप्येतेमूत्रघाताः पृथक्घोराःप्रकीर्तिताः ५२ मूत्रकृच्छ्राणिअष्टौस्युर्वातात्पित्तात्कफात्त्रिधा५३सन्निपाताच्चतुर्थःस्यान्मूत्रकृच्छ्रञ्चपञ्चमं । विट्कृच्छ्रं षष्ठमाख्यातं घातकृच्छ्रञ्चसप्तमं ५४ अष्टमंचाश्मरीकृच्छ्रं

ता है वातकुंडलिका वातष्ठीला ॥ ४८ । ४९ ॥ वात वस्ती मूत्रातीत मूत्रजठर मूत्रक्षय ॥ ५० ॥ मूत्रोत्सर्ग मूत्र ग्रन्थिमूत्रशुक्रविट्घात ॥ ५१ ॥ मूत्रासाद उष्णवात वस्तिकुण्डलिका इस में से तीन मूत्र घाद उष्णबात वस्तिकुण्डलिका ये प्राण संकट उपद्रव करते हैं लक्षण चिनगहोके थोड़ा२ मूत्रस्राव होतो वातकुंडलिकाहै अति पीड़ा हो मलमूत्र बंद रहैतौ वातष्ठीला जानौ पेडू कोष्टमें अधिक पीर हो औ मलमूत्र बंद रहैतौ वातवस्ती है जो मूत्र शंकाबनी रहै उतरै नहीं तौ मूत्रातीत है पेडू फूलै पीड़ाकरै मूत्रनद्रवैतौ मूत्र जठरहै शूलदाह हो मूत्र न गिरै तो मूत्रक्षय है चिनगहो कांखने से रक्त समथोरा २ मूत्रद्रावहोतौ मूत्रोत्सर्गहै मूत्राशय के मुंहपर गांठिपर पीड़ाकरै तौ मूत्रग्रंथिहै जो मूत्रत्याग के आदि वा अंत मूत्र राखधोवनसा गिरै तो मूत्र शुक्र जानौ मूत्रमें मलकी गंधहो तौ विट्घात जानौ जो दाह युक्त गोरोचन शंखचूर्ण के रंग मूत्र होके सूखनेपर निसदोष की रंगत होजाय तौ उसीदोष को मूत्रसाद जानौ जो मूत्र पीला या शुद्ध या रक्त वा खार कष्टते थोड़ा गिरै तौ उष्णवात जानो जो मूत्रकी थैली के मुखपर सूजन हो धीरे २ पीला या लाल मूत्रगिरै येवस्ति कुंडलिका के लक्षण हैं ॥ ५२ ॥ मूत्र कृच्छ्रके आठभेद हैं वात मूत्र कृच्छ्र पित्त कृ० कफ० कृ० ॥ ५३ ॥ सन्नि कृ० शुक्र कृ० विटकृ० अश्मरीकृ० ये आठ हैं अथ अस्य लक्षणं पेडू नाभि पीर अधिक कांख२ थोरा २ मूत्रहो तौ वात कृच्छ्रहै दाह चिनग हो लाल मूत्र द्रवै तौ पित्त कृच्छ्र है पेडू भारी मूत्रस्वेद चिकनाहो तौ कफ कृच्छ्रहै तीनो के लक्षणहों तौ

चतुर्धाचाश्मरीमता । वातात्पित्तात्कफाच्छुक्रा न्मेहास्स्युर्यश्च विंशतिः ५५ इक्षुमेहस्सुरामेहः पिष्टमेहश्चसांद्रकः ५६ शुक्रमेहो दकाख्योच लालमेहश्चशीतकः । सिकताख्यःशनैर्मेहो दशैतेकफ सम्भवाः ५७ मंजिष्ठाख्योहरिद्राख्यो नीलमेहश्चरक्तकः । कृष्णा मेहःक्षारमेहः षडेतेपित्तसम्भवाः॥ हस्तिमेहोवसामेहो मज्जामेहो मधुप्रभः । चत्वारोवातजामेहा इतिमेहाश्चविंशतिः ५८ सोमरो-

सन्निपात कृच्छ्र है सो असाध्य जानौ मूत्रधातु मिश्रित क्रमसे उतरै तौ शुक्र कृच्छ्र है जो कांखनेसे मूत्रद्रवै तो विट कृच्छ्र है घाव की तरह अंत निश्चय हो औ छरछराय के मूत्रद्राव कै मूत्रद्राव होय तौ घात कृच्छ्र है पेड़ू या डंडी में पीड़ा औ शूलहो तौ प्रमरी क-हिये ॥ ५४ ॥ प्रमरी कहें पथरी के चारभेद हैं वात प्रमरी पित्त० कफ० शुक्रप्रमरी अथास्य लक्षणं वात पित्त कोपकरि मूत्र की थैली के मुहपर रसको सुखाय पथरीसी स्थिर करतेहैं वही पथरी है पेडू औ डंडीको फाड़ने लगतीहै मूत्रनहीं उतरता जब कांखने से पथरी कुछ हटती है तब दशबीस बूंद मूत्र गिरताहै तौ वात पथरी है जो उष्णमल सावागले हाड़के कनकेसे वाकाली पथरीहो तो पित्तप्रमरी है पेडू भारी मूत्रश्वेत ठंढा कष्टसेहो तौ कफप्रमरी जानौ जब धातु सूखके पथरी परती है तब पेडूमें पीर अंडकोस में सूजन ये शुक्रप्रमरी लक्षण हैं प्रमेहरोग बीसप्रकार का है ॥ ५५ ॥ इक्षुमेह सुरामेहपिष्टमेह सांद्रमेह॥ ५६॥ वा शुक्रमेह उदकमेहलाल मेह सिकतामेह शनिमेह येदश भेद कफ संभव है ॥ ५७ ॥ मंजिष्ठा मेह हरिद्रा०नील०रक्त०कृष्ण०क्षारमेहये छह पित्त संभवहैंहस्ति मेहवसामेह मज्जामेह मधुमेह ये चारिवात संभवहैं सब मिलिके बीस प्रकार के हैं अथास्य लक्षण जो मूत्र मार्ग से ऊष रससा शुक्रगिरै तौ इक्षुमेह जानौ जिसमें मद अगंध आवै वह सुरामेह जानौ पीठीसा गिरै तौ पिष्टमेह जो शुक्रजानौ गिरनेपर जमजाइ तौ सांद्रमेह है जलसी धातुगिरै तौ उदक मेह लारसी धातुगिरै तौ लाल मेह जानौ जो धातु अधिक गिरै औ ठंढीहो तौ शीत मेह जानौ जो धातु बालूसी गिरै तौ सिक्तामेह है जो धातुधीरे २ गिरैतौ शनैमेह जानौ १० मंजीठरंग धातुहोय तौ मंजिष्ठमेह है पीतरंग होय तौ हरिद्रामेहजानौ गजमद की तरह सदा

गस्तथाचैकः प्रमेहपिडिकादश । सराविकाकच्छपिका पुत्रिणी विनतालजी ५९ मसूरिकासर्षपिकाजालिनीचविदारिका । विद्रधिश्चदशैताःस्युः पिडिकामेहसम्भवाः ६० मेदोदोषस्तथाचैकः

सर्वदा बहै तौ गजमेह है नील धातुहो तौ नील मेहरक्त शुक्रगिरै तौ रक्तमेह काली धातुगिरै तौ कृष्णमेह खारपानी सी गिरै तौ क्षार मेह जानौ मज्जासी धातुगिरै तौ मज्जामेह सहत सी धातु गिरै यासहत गंधहो तौ मधुमेह है ॥ ५८ ॥ सोमरोग एकप्रकार का है सबदेह का जल मूतहो बहता है उसे सोम कहतेहैं प्रमेह संबंधी फोड़ा दश प्रकारके हैं सराविका कच्छपिका पुत्रिणी विनता अलजी मसूरिका सर्षपिका जालिनी विदारिका विद्रधी अथ लक्षणं जो फोरादि उलटे तुलाहो तौ सराविका है जो कछुए की तरह हो दाह करै तौ कच्छपिका जानौ जिस फोड़े पर नन्ही २ फुनसी निकरैं तौ पुत्रिणीहै जो फफोड़ा काले पट्ठे पर या अंडकोश पर हो औ जाइकै इन्द्रीकी जड़के पासतीसैतौ विनता है जो फोड़ा पत्थरसा हो उसके आस पास काली या लाल फुनसियां हों औ ज्वरदाह अधिकहो तौ अलजी कहिये जो मसूरसा हो तो मसूरिका है जो सरसोंसे फोड़े हों तौ सर्षपिका जानौ जो बड़ा फोड़ा दाह सहित हो औ ऊंची नीची सूजनहो तौ जालिनी जानौ कंदासाहो तौ विदारीजानौ जो विद्रौधी सो उसे विद्रधी जानौ ॥ ५९ । ६० ॥ मेद रोग एक प्रकार का है लक्षण कफ उत्पत्ति कारक आहार मधुरान्न मधुर रस घृत तैल मैदा चावल चून इनसे केवल मेद बढ़ती है परन्तु और सब धातुन को क्षीण करि अनेक उपद्रव उपजाता है अनायास कर्तादि कुपित्त होके मेद के योग देह मोटी करते हैं स्तन नितंब पेट भारी हो जाता है भगंदर ज्वर अतीसार पीलपांव अर्श इत्यादिक रोग उत्पन्न होते हैं सोथ नव प्रकार काहै वातशोथ पित्तशोथ कफशोथ वातपित्तशोथ पित्त कफशोथ कफवातशोथ त्रिदोष शोथ अभिघात शोथ विष शोथ ये नव भेद हैं यथा अस्य लक्षण जो अनायास सूज आवे फिरअच्छा हो पिराय झल झलाय ये वात शोथ हैं सूजन नरम जरदी या श्यामता लिये नेच लाल दाह सूजन में हो पकि जाय येपित्त

शोथरोगानवस्मृताः। दोषैःपृथक्द्वयेस्सर्वै रभिघाताद्विषादपि ६१ वृद्धयस्सप्तगदिता वातात्पित्तात्कफेनच। रक्तेनमेदसामूत्रा दन्त्र-वृद्धिश्चसप्तमः ६२ अंडवृद्धिस्तथाचैका तथैकागंडमालिका। गं-

शोथ हैं जो सूजन भारी औ पीड़ा हो अरुचि अग्नि मंद राति में पिरायये कफ शोथ हैं वात पित्त लक्षणहोय तो वात पित्तपित्त कफल० होतो पित्त कफहै जो कफ वातल० होतो कफ वातशो०जो त्रिदोष लक्षणहो तो सन्निपात शो० किसी भांति क्षत लगे सूजन होतौ अभिघात शो० जानौ विषधर जीव के दांत डंक पूंछ पंजा नख दंष्ट्रिसे क्षतहो सूजैतौ विष शोथ जानौ॥६१॥ अंड वृद्धि वृषण फूलना उसे वृद्ध कहते हैं तिसके सात भेद हैं वात वृद्ध पित्त वृद्ध कफ वृद्ध रक्त वृद्ध मूत्र वृद्ध आंत वृद्ध ये सात प्रकार हैं अस्यलक्षणं जब वायु अंड कोश में भरिकै पीड़ा उत्पन्न करतीहै औ रुखाई छाय लेती है तौ वात वृद्ध है जो पके गूलर के रंग दाह युक्त पके फोड़े की नाईं उष्ण होतौ पित्त वृद्ध जानौ ठंढा भारी चिकना कठोर खुजलाय कुछ पीड़ा हो तौ कफ अंड वृद्धि जानौजो काले रंगकी फुड़िया सहित पित्त लक्षण होतौ रक्तांड वृद्ध जानौ जो ताल फल से नील गोल होतौ मेद वृद्ध है और एक अन्योक्तअंड वृद्ध को मांस वृद्धकहतेहै उसका निदान यहहै कि मूत्रवेगके रोके से दोनौं ओर की गोली फूल जाती है जब मूत्र रुक जाता है तब धीरे २ दोनौं कौडीन में हलाइ २ पचता फिर वायु कोप से उतरिकै पीड़ा करताहै फूलताहै उसेमूत्रवृद्धि कहतेहैं जो वायुके कोपसेनस अंडकोशमेंलटक आतीहै जब वह नस फिर वायु कोप पाइके फूलती है उसमें आंत उतरि आतीहै उसे अंत्रवृद्ध कहते हैं वह दबाने से फिर ऊपर चढ़ि जाती है॥६२॥ अंड वृद्धि कहैं गलांड गले की संधिनमें अंडे सी गांठै फूल कै कड़ी हो रहै पीड़ से अंड वृद्ध एक प्रकार के हैं गंड माला एकही प्रकारकी है गले में माला की नाईं फोड़े होकै पकैं फूटैं उसे गंडमाला कहते हैं गल गंड एक प्रकार का है जिसे घेघा कहते हैं अपची एक प्र-कारकी है गंडमाला की नाईं गांठैं पकैं फूटैं वहै एक अच्छाहो-नेन पावै दूसरा और हो उसे अपची कहते हैं और चरक में गले के छत्तीस तरह के रोग और कहे हैं ग्रंथि कहे गांठि की

डापचीतिचैकास्याद् ग्रन्थयोनवधामताः ६३ त्रिभिर्दोषैस्त्रयोरक्ता च्छिराभिर्मेदसोव्रणात् । स्थ्नामांसेननवमः षड्विधंस्यात्तथार्बुदं ६४ वातात्पित्तात्कफाद्रक्ता न्मांसादपिचमेदसः । श्लीपदश्चत्रिधाप्रोक्तो वातात्पित्तात्कफादपि ६५ विद्रधिःषड्विधाख्यातो वा-

तरह नौ भांति की होतीहै जिसे बतोरी कहतेहैं बात ग्रंथि पित्त ग्रंथि रक्त ग्रंथि शिरा ग्रंथि व्रण ग्रंथि अस्थि ग्रंथि मास ग्रंथि येनव प्रकार के ग्रंथि रोग हैं अथास्य लक्षणं जो गांठि जूता के आ-कार हो चिलकि छिलकि उठे छूने से कठोर पिराय और मरन हो खरल के आकार हो रक्त बढ़ै तौ वातग्रंथि जानौ जो ग्रंथि दाह करे फफोले की नाईं भलाय औ पकै नहीं काला लह्व बढ़ै तौ पित्तग्रंथि जानौ जो गांठि ठंढीहो कुछ पीडाकरै खुजरी होय कठोर बहुत होय दिनमें बढ़ै पकैसे पीब देइ तौ कफग्रंथि जानौ जिसमें पित्तग्रन्थिके लक्षणहों रक्तवर्ण विशेषहोय रक्तग्रन्थ जानो बटिया सी हो तो शिराक ग्रंथि जानौ दबाने से इधर उधरदौरै ऊंची हो औ मर्म स्थान में हो तौ असाध्य मेदग्रंथि जानौ जो हाड़बढ़कै हाड़में सट जाय औ ग्रंथि निसरिआवै पत्थरसी पीडा होतौ पीडाहाड़ ग्रंथि जानौ सोभी असाध्यहै जो हाड़काढ़ै तौ अच्छी हो जो मांससे होती है उसे मांस ग्रंथि कहते हैं जो घाव पूरिकै ऊपर मांस बढ़िकै गांठि उभरै उसे व्रण ग्रंथि कहतेहैं कोई मांसहड्ड कहते हैं ॥ ६३ ॥ अर्बुद रोग छह प्रकारकाहै वातार्बुद पित्तार्बुद कफार्बुद मांसार्बुद मेदार्बुद रक्तार्बुद जो प्रथम ग्रं-थिके लक्षण लिख आये है वै सेई हैं रक्तार्बुद औ मांसार्बुद ये कठिन हैं इनके लक्षण भिन्न २ कहता हूं जो मांसपिंडसा हो लाल रंग पक फूटकै अति दुख देता है उसे रक्तार्बुद कहतेहैं मांस दुष्ट होकै मांस घीकुआर रादकी नाईंहो चिकना लाल अतिक-ठिनतासे पकै फूटकै हमेशा बहा करे जल्दी अच्छा न हो जोमर्म स्थानमेंहोतौअसाध्यहै औरजगह साध्यहै यहमांसार्बुदहै ॥ ६४ ॥ श्लीपद कहैं फीलपाँव सो तीनि भांति के हैं वातसे पित्त से कफ से अस्य लक्षणं जांघके जोड़ की संधिमें प्रथम छोटी गिलटी उभर के पीडा करतीहै फिर कुछ दिनोंमें सब जोड़की नसैंतन जातीहैं चलने से समझ पड़ताहै फिर धीरेधीरे रुधिर सहितपाड़ा उतरि

तपित्तकफैस्त्रयः। रक्ताच्छतात्त्रिदोपैश्च व्रणाःपंचदशोदिताः ६६
तेषांचतुर्द्धाभेदाःस्यु रागन्तुर्देहजस्तथा । शुद्धोदुष्टश्चविज्ञेयस्त-
त्संख्याकथ्यतेपृथक् वातव्रणःपित्तजश्च कफजोरक्तजोव्रणः ६७
वातपित्तभवश्चान्यो वातश्लेष्मभवस्तथा । तथापित्तकफाभ्यांच
सन्निपातेनचाष्टमः नवमोवातरक्तेन दशमोरक्तपित्ततः ६८ श्लेष्म
रक्तभवश्चान्यो वातपित्तासृगुद्भवः । वातश्लेष्मासृगुत्पन्नः पित्त-
श्लेष्मास्रसम्भवः सन्निपातासृगुद्भूत इतिपंचदशव्रणाः ६९ स-
द्योव्रणास्त्वष्टधास्या दवक्लिप्तबिलम्बिनौ । छिन्नभिन्नप्रचलिता
घृष्टबिद्धनिपातिता ७० कोष्ठभेदोद्विधाप्रोक्तः छिन्नांत्रोनिःसृतां-

के पैर से गांठि तक फूलता है उसेफीलपावं कहते हैं और हाथ में और अंग में भी होता है तराईको भूमिमें अधिक होता है बात—ज में पीड़ा पित्तजमें दाह कफजमें चिकनी सोथ मंद पीर॥ ६५ बिद्रधी छह प्रकार का है वातज पित्तज कफज रक्तज क्षतज त्रि-दोषज ये छह बिद्रधी हैं अथास्य लक्षणं जो लाल वा पीत नु-कीली अति पीड़िका युक्तहोतौ बात बिद्रधीहै जो दाहयुक्त लाल होतौ पित्त बिद्रधी जो दीपक सी पांडु वर्ण पककै कालो पर जाय तौ कफ बिद्रधी रक्त बिद्रधीके पित्त सम लक्षण हैं जो किसी भांति घाव संबंधी हो तौ पित्त बिद्रधी है जिसमें दाह ज्वर खु-जरी और बिविध उपद्रव हो तौ त्रिदोष बिद्रधी जानौ ब्रण कहे पिटकी फोड़ासो पंद्रह प्रकारकेहैं ॥ ६६ ॥ तिसमेंभीचारिभेद हैं आगंतुक देहज शुद्ध दुष्ट तिसकी संख्या वातज पित्तज कफज रक्तज ॥ ६७ ॥ वातज पित्तज वात कफज पित्त कफज सन्निपातज वात रक्तज रक्त पित्तज ॥६८॥ कफ रक्तज वात पित्त रक्तज वात कफ रक्तज पित्त कफ रक्तज सन्निपात रक्तज अथास्य लक्षणं जो चोट चपेट लगने सेपकै फूटै उसे आगंतुक ब्रण कहते हैं वामादिक के कोपसे होउसे देहज कहते हैं जो जीभ के रंग हो छोटा या बड़ा चिकनापीड़ा न करै न पकै फूटै न कड़ाहो वह शुद्ध ब्रणहै जो दुर्गंध युक्त हमेशा ऊपर कठोर भीतर पुल पुला उसे दुष्ट ब्रण कहते हैं ॥ ६९ ॥ सद्योब्रणकहें आगंतुक ब्रण सो आठ प्रकारका है अवक्लिप्त बिलंबिन छिन्न प्रचलित घृष्ट बिद्धनिपातित अथास्य समान्य ल-

त्रकः। अस्थिभंगोष्टधाप्रोक्तो भग्नपिष्टविदारिताः विवर्तिश्चवि-
श्लिष्टश्चतिर्यक्क्षिप्तस्त्वधोगतः ऊर्ध्वगस्संधिभग्नश्चवन्हिदग्ध
श्चतुर्विधः ७१ प्लुष्टोतिदग्धोदुर्दग्धः सम्यग्दग्धःप्रकीर्तितः ७२
नाड्यःपंचसमाख्याता वातपित्तकफैस्त्रिधा। त्रिदोषैरपिशल्येन
तथाष्टौस्युर्भगन्दराः ७३ शतयोनस्तुपवनादुष्ट्रग्रीवश्चपित्ततःपरि

लक्षणं नाना प्रकार के जो अस्त्र हैं तिन की धार से कटै या मुद्ग-
रादि की चोट से घाव हो या चुटहल रक्त जमके पकै फूटै उसे
आगंतुक व्रण कहते हैं ॥ ७० ॥ कोष्ट भेद कहैं उदर क्षत लगना दो
भांतिका है एक छिन्नांत्रक दूसरा निःसृतांत्रक पेट में क्षत लगने
से आंत कटिके बाह्यज निकरै सो छिन्नांत्रक है और जो बाहर
निकरि परै वा बिना टूटे बाहर निकरै तिसे निःसृतांत्रक कहैं अ-
स्थिभंग कहैं हाडटूटना सो आठ भांतिका है बिदारितभग्नपिष्टवि-
वर्तित विश्लिष्ट तिर्यक् अधो गत ऊर्द्ध गत संधि भंग अस्य लक्षणं
जो हाड से हाड रगड खाय संधि पर सूजन हो पीड़ा करै तो
भग्न पिष्ट है जो संधि चर्म फटि कै हाड़ निकरै तौ बिदारित है
जो हाड़ बैठने में यथा स्थान न बैठे ऊपर नीचे होजाय उसे विव-
र्तित कहते हैं जो हाड़ हटने से संधि ढीली पै सूजन परिकै पीड़ा
करै तो विश्लिष्ट जानौ हाड़ सलकना कहै हाड़की ठौर पलट
जाना उसे तिर्यक् कहते हैं जो हाड़ अपने ठौर से नीचे को स-
लक जाय तो अधोगत कहिये जो ऊपर को सिलकै तो ऊर्ध्व
गत कहैं जो हाड टूटजाय उसे संधिभंग कहैं ॥ ७१ ॥ वन्हि दग्ध
चारि प्रकारका है प्लुष्ट अतिदग्ध दुर्दग्ध सम्यग्दग्ध ४ अस्य लक्षणं
जो अग्नि स्पर्श से त्वचा का रंग पलट जाय उसे प्लुष्ट कहते हैं
जो चर्म जरिकै मांस नस हाड़ देखि परै तो अतिदग्ध है जो देह
जरि खाल उलट जाय दाह युक्त पीड़ा करै तो दुर्दग्ध है जो सब
देह जरि लुआठ समान हो जाइ उसे सम्यग्दग्ध कहैं ॥ ७२ ॥
नाड़ी व्रण पांच प्रकारका है वात नाड़ी पित्त नाड़ी कफ नाड़ी
त्रिदोष नाड़ी सन्न नाड़ी अथास्य लक्षणं क्षत संबंधी सूजन पकी
वा कची को धोवे औ शुद्ध न होइ वा क्षत के अंततक बाती न
जाइ तौ बहुत पीड़ा करै औ बिल समान चमड़े पर दीखै औ
भीतर नाड़ी कहैं पुंगली सा सीधा या टेढ़ा या लंबा हो औ पीब

स्रावीकफात्ज्ञेय ऋजुर्वातकफोद्भवः ७४ परिक्षेपीमरुत्पित्तादर्शोजः कफपित्ततः। आगन्तुजातचोन्मार्गी शंखावर्त्तस्त्रिदोषजः ७५ मेढ्रे पंचोपदंशास्युर्वातपित्तकफैस्त्रिधा । सन्निपातेनरक्ताश्चमेढ्रशूका म्यस्तथा ७६ चतुर्विंशतिसंख्याता लिंगार्शोग्रन्थितंतथा। वि-वृत्तमवमंथश्च मृदितंशतयोनकः ७७ अष्ठीलिकासर्षपिका त्व-क्पाकश्चावपाटिकः। मांसपाकःस्पर्शहानि विरुद्धमणिरुद्भवः ७८

देता रहै उसे नाड़ीव्रण नासूर कहतेहैं शल्य एक प्रकारका है शल्य कहैं शाल जो कील कांटा कांच भूमि कै रहिजाय तौ मास पकाता सड़ाता है उसे शल्य नाड़ी व्रण कहते हैं ॥ ७३ ॥ भगंदर आठ प्रकार का है वायु से श्वेत पीत पित्त से उष्ट्रग्रीव कफसेपरि-स्रावी वात कफ से ऋतु ॥ ७४ ॥ वातपित्त से परिक्षेपी कफपित्त से अर्शोजि आगंतु से उन्मार्गी त्रिदोष से शंखावर्त अथास्य लक्षणं गुदा के चारों ओर दो अंगुल तक जो फोड़ा बड़ा या छोटा हो पकि फूटि कै भीतर ताईं छिद्र परजाइ उसे भगंदर कहतेहैं एक तरह का नासूर है उस राह भी मल आता है भगंदर एकभांति हो अनेक भांति पकि फूटि कै बहा करता है ॥ ७५ ॥ इंद्री में पंच प्रकारका उपदंश होताहै जिसे गरमीकहैं वातसे पित्तसे कफसे त्रिदोष से रक्त से अथास्य लक्षणं इंडी में क्षतलगै या कड़ हाथ से या रोम टूटने से व रजस्वला प्रसंग से होताहै यह निदान का मत है बुद्धि से यह समझ परता है कि ऐसे घावकेवि-चार दिन में दूर होता है यह रोग दुष्ट योनि के संयोग से प्रथम इंडी में घावपरिकै धीरे २ सब शरीर में घाव परजाते हैं ॥ ७६ ॥ इन्द्री में शूकज रोग चौबीस भांति का भी होता है यह अति विषयाकांक्षी पुरुष स्थूल करने को बिषादि तीव्र औषधि लगाते हैं तौ बाल समान सूक्ष्म समान सपेद किरौना सा होताहै उसे शूक कहतेहै इसीकेवे चौबीस भेदहैं लिंगार्श १ ग्रन्थित २ विवृत्त ३ अवमंथ ४ मृदित ५ शत योनक ६ ॥ ७७॥ अष्ठीलिका ७ सर्षपिका ८ त्वक्पाक ९ अवपाटिका १० मांसपाक ११ स्पर्शहानि १२ बिरुद्ध मणि १३ ॥ ७८ ॥ मांसार्बुद १४ पुष्करिका १५ संमूढ़पिडिका १६ अलजी १७ रक्तार्बुद १८ विद्रधि १९ कुंभिका २० तिलकालक २१ विकृदा २२ प्रशक्त २३ परिवर्तिक २४ अथास्यलक्षणं ये सब

मांसार्वुदं पुष्करिका संमूढैःपिडिकालजी । रक्तार्बुदंविद्रधिश्च कुम्भिकातिलकालकः विरुद्धःप्रसकःप्रोक्तस्तथैवपरिवर्तिका ७९ कुष्ठान्यष्टादशोक्तानि वातात्कापालिकंभवेत् । पित्तेनोदुंबरंप्रोक्तं कफान्मराडलचर्चिके ८० मरुत्पित्ताद्दक्तजिव्हं श्लेष्मवाताद्विपादिका । तथासिध्मैककुष्टञ्चकिटिभंचालसंतथा ८१ कफपित्तात्पुनःदद्रुःपामाविस्फोटकस्तथा । महाकुष्टंचमेदलंपुंडरीकंशतारुकं ८२

रोग इन्द्री पर होते हैं सो क्षुद्र रोग गिने जाते हैं और २ निदान में कहते हैं कि ये रोग इंद्री के मुखपर होतेहैं मांस बढ़िकै कुंदरू की तरह होजाता है उसमें फुंसी भी होतीहैं और २ भी अनेक प्रकार के उपद्रव संयुक्त होते हैं ॥ ७९ ॥ कुष्ट रोग अठारह प्रकार का है प्रथम वातजन्य कापालिकलक्षणं कृष्ण रंग वा रक्त रंग माटी के खपरे की नाईं रूखा खखरा चमड़ा पतला होतौ कापालिक कहिये दूसरा उदुंबरा गूलर तुल्य दाहपीड़ा खुजरी युक्त हो वह उदुंबर कुष्ट कहिये जो कुष्ट सपेद चिकना चिकत्तासा हो वह तीसरा कफजन्य मंडल कुष्ट है जो पांव में काली काली सी पिडकी होकै फटफट कै वह खजुरी करै वह चौथी विचर्चिका है॥ ८० ॥ जो लाल हो बीचमें कालापीड़ा युक्त रीछ की सी जीभ सो वातपित्तजन्य ऋक्ष जिह्वा कुष्ट पांचवां है जो गोड़ के चन्द्र में पकिकै घाव परै या हाथ की हथेली में हो वह विपादिका छठवां कुष्ट है जो सपेद ललाई लिये हो चमड़ा पतला हो और उसमें कूट सा भरै वह सातवां सिध्मकुष्ट है यह छाती में होता है उसे सिहुंवा भी कहते हैं कफ पित्तसे उत्पन्न है जो घावं होकै कालापरजाय वह कफवात जन्य हैं आठवां किटिभकुष्ट है जो लाल लाल पिड़की होकै खुजजाय वह अलसकुष्ट नवमाहै ॥ ८१ ॥ जो श्याम चमड़ा होकैचिकना औ नन्हीं पिडकी संयुक्त हो औ खजलाय वह दशवांदद्रुकुष्टहै उसे दाद भी कहते हैं जो देह में छोटी बड़ी पिडकी परिकै फूटै खजुआय एक अच्छीनहो और निकलै वह ग्यारहवां पामा कुष्टहै और खजुली भी कहैं टेंट में हो तो टेटी कहैं कफ पित्त के जोरसे सब देह लाल होकै छोटी छोटी पिडकी सब देह फोरि

त्रिदोषैःककणांज्ञेयं तथान्यच्छित्रसंज्ञकं । तच्चवातेनपित्तेनश्लेष्मणाचत्रिधाभवेत् ८३ क्षुद्ररोगाःषष्ठिसंख्यास्तेष्वादौशर्करार्बुदं । इन्द्रवृद्धापनसिका विवृतांधालजीतथा ८४ वाराहदंष्ट्रोवल्मीकं कच्छपीतिलकालकः । गर्दभीरकसाचैव यवप्रख्याविदारिका ८५ कदरोमसकश्चैव नीलिकाजालगर्दभः । इरिवेल्लीजतुमणि गुदभ्रंशोग्निरोहिणी ८६ सन्निरुद्धःगुदःकोढ़ःकुनखोनुशयातथा । पद्मिनीकण्टकश्चिप्पमलशोमुखदूषिका ८७ कच्छाव्टपणकच्छूश्च गन्धपाषाणगर्दभः । राजिकाचतथाव्यंगश्चतुर्धापरिकीर्तिताः ८८ वातात्पित्तात्कफाद्रक्ता दित्युक्तंव्यंगलक्षणं । विस्फोटाःक्षुद्ररोगेषु

के छालेकी नाईं निकलै उसे विस्फोटक बारहवांकुष्टकहैं उसीको शीतला भी कहते हैं जो कुष्ट शरीर की त्वचाको हाथी की खाल समान करदे औ पसीना न निकरै वह तेरहवां महाकुष्ट है उसे चर्मकुष्ट औ गजचर्म भी कहैं जो कुष्ट लाल होकै पिराय खजुवायके पिडिकी सा होजाय वह चौदहवां कुष्ट चर्मदल कहते हैं जो कुष्ट कमलपत्र सम ऊंचा शरीर पर देखि परै वह पुण्डरीक पन्द्रहवां कुष्ट है जो कुछ छोटा फोड़ाहोकै बहुत छेद परजाइ वह शतारुका सोलहवां कुष्ट है ॥८२॥ जो पकिके घाव काला होजाय अति पीड़ा करै उसे काकणकुष्ट कहते हैं यह सत्रहवां त्रिदोषजनितअसाध्यहै अठारहवां श्वित्रकुष्ट सोकुष्टपकै न फूटै सोत्रिदोषसेतीनि प्रकार का श्वित्रकुष्ट होताहै जिसके हो उसे कोढ़ी कहतेहैं वायु से रूखा औ लाल चकत्तासा होताहै पित्तसे ताम्रवर्ण दाहसहित चिकना होताहै कफसेसफेद चकत्तासघनसघन कठोरहोताहै यह श्वेतकुष्टहै ॥८३॥ वा क्षुद्ररोग साठि प्रकारकेहैं शर्करार्बुद१ इन्द्रवृद्धा २ पनसिका ३ विवृता ४ अंधालजी ५ ॥ ८४ ॥ वराहदंष्ट्रा ६ वल्मीक ७ कच्छपी ८ तिलकालक ९ गर्दभी१० रकसा ११ यवप्रख्या १२ बिदारिका१३ ॥८५॥ कदर१५मसक १५ नीलका१६ जालगर्दभ १७ इरिवेल्ली१८ जतुमणि १९ गुदभ्रंश२० अग्निरोहिणी २१ ॥ ८६ ॥ सन्निरुद्धगुद २२ कोढ़ २३ कुनख २४ अनुसय २५ पद्मिनीकंटक २६ चिप्प२७ अलस२८ मुखदूषिका २९ ॥ ८७ ॥ कच्चा

२ पृथापरिकीर्तिता ८६ पृथग्दोषैस्त्रयोद्वंद्वै स्त्रिविधासप्तमोसृजः।
अष्टमःसन्निपातेन क्षुद्रकुसुमसूरिका ६० चतुर्दशप्रकारेण त्रिभि
र्दोषैस्त्रिधाचसा । द्वन्द्वजात्रिविधाप्रोक्ताः सन्निपातेनसप्तमी ६१
अष्टमीत्वग्गताज्ञेयानवमीरक्तजामता। दशमीमांसजाख्याताचत-
स्त्रोन्याश्चदुस्तरा।ःमेदोस्थिमज्जाशुक्रस्थाक्षुद्ररोगाइतीरिता ६२

३० वृषणकच्छ ३१ गंध ३२ पाषाणगर्दभ ३३ राजिक ३४ व्यंगक है बागके चारिभेद हैं ॥ ८८ ॥ वातज पित्तज कफज रक्तज ३८ विस्फोटक आठ प्रकारका है परन्तु क्षुद्ररेखाकी गिनतीमें है वात विस्फोटक पित्त वि० कफ वि० वातपित्त वि० कफपित्त वि० वातकफ वि० रक्तविस्फोटक सन्निपातवि० ॥८६॥ मसूरिकारोगभीक्षुद्रसंज्ञक है तिसके चौदह भेद हैं ॥ ६० ॥ वात मसूरिका पित्तमसूरिका कफ म० वातपित्त मसूरिका कफपित्त मसूरिका वातकफ म० त्रिदोष मसूरिका ॥ ६१ ॥ त्वचा म० मांस म० इससे परे चारि अति कठिन हैं मेदमसूरिका मज्जा म० अस्थिम० धातु म० ॥ ६२ ॥ अस्यलक्षणं जो पिडिकी पकिके गाढ़ा या पतला पानी सी बहै फिरि सूखिके त्वचा कठोरहो फटिके रुधिर बहै उसे शर्करार्बुद कहते हैं जो एक फुंसी उठै उसके नीचे और छोटी २ बहुत फुंसी हों वह इन्द्रवृद्ध है जो पिडिकी कानके भीतर हो उसे पनसिका कहते हैं जो गूलर सदृश हो घेरा अधिक बढ़ावै दाह विशेष करै उसे निष्टता कहते हैं जिस फोड़ेका मुंह न देख परै अति ऊंचा अधिक घेर बांधै वह अंधालजी है जो शरीरमें गांठि सी कठिन उभरै बूढ़े दांतके रंग पीरहो खजुआय वह बराहदंष्ट्रा है जो पिडिकी बुल्लासी होके बीच में खाली हो किनारे सुह करिके बहै वह बल्मीक है जो पिडिकी बहुत कड़ी कटोरीकी पेंदी समान हो उस पिडिकी को कच्छपिका कहैं जो देहमें तिल समान हो देहसे ऊंचा न हो पीड़ा न करै उसे तिलकालक कहैं जो बटिया सम ऊंचीहो लाल रंग उसमें और पिडिकी निकलै पीड़ा करै वह गर्दभिका है जो फूलके पकै फूटै नहीं खजुरी हो वह रकसा है जो यव समानहो तो यवप्रख्या है जो कांख या छाती या आंड संधिमें पताल में कोठा सी हो वह बिदारिका है जो हाथ पांयमें कांटा लगिके

उसी ठौर गांठि परि रहि जाय उसे कदर कहैं गुखरू है जो देह में उरद सदृश निकलिके रहिजाय पीड़ा न करै उसे मसक कहिये मस्सा है जो देहमें अनायास खाल कालीपरजाइ उभरैनहीं और कोई बिकार न करै उसे नालिका कहते हैं लहसुन है जो देहमें सूजन होइके टेढ़ीमेढ़ी लम्बी सर्पाकार फूलिके नसजाल परिजाइ और खान हो अजाय उसे जालगर्द्दभ कहते हैं जो बटिया सी होतही अति पीड़ा उत्पन्न करै उसे बल्लिका कहैं जो देहमें देहके रंग ऊंचाहो पीड़ा न करै औ जन्मते हो उसे जतुमणि कहते हैं और आचार्यचिन्ह कहते हैं जिसके मलत्याग समय कांच निकल आवै उसे गुदभ्रंश कहतेहैं काखकहैं बगलमें मांसमें जाला समान होके फोड़ा होताहै अन्तरदाह होके ज्वर आताहै सो दशपांच दिनमें मनुष्यको मार डालता है वह अग्निरोहिणी है जिस रोगमें मलमार्ग की बाईं नस रक्तको कोप करिके मोटी परिके मलमार्गको संकीर्णकरै तो मलगाढ़ा औ मोटा बहुत क्लेशमें गिरै वह सन्निरुद्धगुदहै कफपित्त औ रक्तकोकोप करिके लाललालचकत्ता शरीरमें परते हैं बहुत खजुरी करते हैं च्चणमें होइ च्चणमें मिटै इसे रक्तपित्ती कहतेहैं नख लगिके देहमें नकोटो जाइ उसे कुनख कहैं जो पांयमें छोटी पिडिकी होके पकै फूटै सूजन हो सो अनुसाया है जो पीली बटिया हो खजुआइ उसमें कांटा समान हो वह पद्मिनी कण्टक है जो अग्निवाय के झलका परै अथवा न च्चत पकै फूटै उसके चेप लगे से उत्पन्न हो या आम्रादिक की चेप लगे पकजाय उसे चिप्प कहतेहैं जो पैर या हाथके गावा ते पानी या खराब कीचड़ या कोई बिष या कोई बिषमिश्रित माटी या बिषधर कीट जन्तुके स्थानकी माटी या भल्लातादि वृक्ष तरे की माटी सड़िके स्पर्शसे सड़िजाय और बहुत खजुरी करै उसे अलस कहैं खवा हैं और जो जठानीमें मुखपर कांटे कांटे से बहुत होजातेहैं टोवने से खराते हैं और गड़ते हैं वह मुखदूषिका है लोग उसे मुहासा कहते हैं जो बगलमें छोटी २ फुन्सियां परजाती हैं उसे कच्छा कहते हैं जो गण्डकोशकी जड़ पर छोटी २ पिडिकी हो वह गर्दभ है जो शरीरमें राईके समान फुंसियां परजायँ उसे राजिका कहते हैं कुदैया कहते हैं वायुपित्त कुपित्त हो मुह पर जाइ चमड़ा काला करै औ पतला करै उसे व्यंग कहैं झाईं है

विसर्परोगानवधावातपित्तकफैस्त्रिधा । त्रिधाचद्वन्दभेदेनसन्निपा-
तेनसप्तमः । अष्टमोवन्हिदाहेननवमश्चाभिघातजः ६३ तथैकः
श्लेष्मपित्ताभ्या मुदर्दःपरिकीर्त्तितः । वातपित्तेनचैकस्तु शीतपित्ता
मयःस्मृतः ६४ अम्लपित्तंत्रिधाप्रोक्तं वातेनश्लेष्मणातथा । तृतीयं
श्लेष्मवाताभ्यां वातरक्तंतथाष्टधा ६५ वाताधिक्येनपित्ताच्च क-
फाद्दोषत्रयेणच । रक्ताधिक्येनदोषाणां द्वन्देनत्रिविधंमतं ६६

औ आठ बिस्फोटक शीतलाके भेदमें हैं सो क्षुद्ररोग की गनतीमें
हैं औ चौदह मसूरिका ये भी शीतलाके भेदहैं क्षुद्रगनीहै ॥६२॥
बिसर्पि रोग के नव भेद है बातबिसर्प पित्त बि० कफ बि० बात
पित्त बि०कफ बातबि०कफ पित्तबि०सन्निपातबि०अग्निदग्धबि०
ताड़नाबि० ॥ अथास्यलक्षणं जिसमें बात ज्वरके लक्षणकंप बिषम
वेगादिक होकै सूजन हो औ चमक शूल कोचन हो फूटै सो बात
बिसर्पिहै जिसमें पित्त ज्वरके लक्षण हों औ सूजन दाह युक्तलाल
रंग हो वह पित्त बिसर्प है जिस में कफ ज्वर के लक्षण हों औ
चिकनी हो खजुआय सो कफ बिसर्पि है औ द्वंद्वज में जिन दुई
दोषोंके लक्षण मिलैं सोई द्वंद्वज बिसर्पि जानों जिसमें तीनों दोष
के लक्षण हो वह सन्निपात बिसर्पि है जो बिसर्पि आगिले जलने
से हो उसके पित्त बिसर्पिके लक्षण होतेहैं वह वन्हिदाह बिस-
र्पि है जो घाव लगेसे हो वह अभिघात बिसर्पिहै॥६३॥श्लेष्म बायु
करिकै उदर्द रोग होताहै औ बातपित्त करिकै शीत पित्त रोग
होताहै कफ बायु के कोपकरिकै शरीर में लाल २ छोटे बड़े च-
कत्ते परते हैं औ बहुत खजुआतेहैं उसेउदर्द कहतेहैं जोबात पित्त
के कोप करिकै होता तो पीड़ा अधिक खाज कम करता है उसे
शीत पित्त कहते हैं और ज्वर उबकाई औ दाह लक्षण आदि
युक्त होते हैं यह दोनों एकही भेद मेंहै॥६४॥अम्ल पित्त रोग के
तीन भेदहैं बातअम्लपित्तकफ अम्लपित्त कफबातअम्लपित्त ये
बिरुद्ध भोजन औ दुष्टान्न भोजन करनेसे होते हैं या बासी औ ज-
ले अन्न के भोजन करने से पित्त कुपित्त हो कै खट्टी डकार लाताहै
औ अहार का परिपाक अच्छी तरह नहीं होता उसे अम्ल
पित्त कहते हैं ॥६५॥ औ बात पित्त आठ प्रकार का है जिसे बात

अशीतिर्वातजारोगाः कथ्यन्तेमुनिभापिताः । आक्षेपकोहनुस्तम्भ उरुस्तम्भश्शिरोग्रहः ९७ वाह्यायामोन्तरायामः पार्श्वशूलंकटिग्रहः । दण्डापातनकःखल्ली जिह्वास्तम्भस्तथार्दितः ९८ पक्षाघातःकोष्ठशीर्षं मन्यास्तम्भश्चपंगुता । कलायखंजतातूनी प्रतितूनीचखंजता ९९ पादहर्षोगृध्रसीच विश्वाचीचापवाहकः । अपतानोत्रणायामो वातकंठोपतंत्रकः १०० अङ्गभेदोङ्गशोषश्च मिन्मिनत्वञ्चगद्गदः । प्रत्यष्ठीलाऽष्ठीलिकाचवामनत्वञ्चकुब्जता १ अङ्गपीड़ाङ्गशूलश्च सङ्कोचस्तम्भरुक्षता । अङ्गभगोङ्गविभ्रंशो विड्ग्रहोवद्धविट्कता २ मूकत्वमभिजृम्भास्या दत्युद्गारोंत्रकूजनं । वातप्रवृत्तिःस्फुरणं शिराणाम्पूरणंतथा ३ कंपःकार्श्यंशून्यताच प्रलापःक्षिप्रमूत्रता । निद्रानाशःस्वेदनाशो दुर्वलत्वंवलक्षयः ४ अतिप्रवृत्तिःशुक्रस्य कार्श्यंनाशश्चरेतसः । अनवस्थितचित्तत्वं काठिन्यंविरसास्यता । कषायवक्रताध्मानं प्रत्याध्मानंचशीतता ५

रक्त में वायु विशेष है वह वातजवातरक्त है जिसमें पित्त अधिक है वह पित्तवातरक्त है औ जिसमें कफ अधिक है वह कफजवात रक्त है जो तीनों दोष के लक्षण हों तौ त्रिदोषज वातरक्त है जिसमें रक्त अधिक हो वह रक्तजवातरक्त है औ तीनि द्वंद्व में जो दोष मिश्रितहो सो जानिये वातपित्तज वातकफज कफ पित्तज ये आठ प्रकारके वातरक्त हैं ॥९६॥ वातरोग अस्सी प्रकार के ऋषिलोग कहिगयेहैं आक्षेपक हनुस्तंभ शिरोग्रह ॥९७॥ वाह्यायाम अंतरायाम पार्श्वशूल कटिग्रह दंडापातनक खल्ली जिह्वास्तंभ आर्दित ॥९८॥ पक्षाघात कोष्टशिरसमन्यास्तंभ पंगुताकलायखंजता तूनी प्रतितूनी खंजता ॥९९॥ पादहर्ष गृध्रसी विश्वाचीअपबाहुकअपतान व्रणायाम वातकंठ अपतंत्र ॥१००॥ अंगभेद अंगशोष मिन्मिन रूक्षता प्रत्यष्ठीला अष्ठीलिकावामनत्वकूबड़ ॥१॥ अंगपीड़ा अंगशूल संकोचस्तंभ रूक्षता अंगभंग अंगविभ्रंस बिट्ग्रह बद्धबिट्कता ॥२॥ मूकत्व अतिजृंभाअत्युद्गारअंत्रकूजन वातप्रवृत्तिस्फुरणशिरापूरण ॥३॥ कंपकार्श्य शून्यता प्रलाप क्षिप्रमूत्रनिद्रानाश स्वेदनाशदुर्बलत्व

रोमहर्षश्चभीरुत्वं तोदकंडूरसाज्ञता । शब्दाज्ञताप्रसुप्तिश्चगंधाज्ञत्वंदृशःक्षयः ६ ॥ इतिवातजरोगगणना ॥

बलक्षय॥४॥शुक्रातिप्रवृत्ति शुक्रकार्श्य शुक्रनाश अनवस्थितचित्त काठिन्य विरसास्यता कषाय वक्त्रता अध्मान प्रत्यध्मान शीतता ॥५॥ रोमहर्ष भीरुत्व तोदकंडू रसाज्ञता शब्दाज्ञता प्रसुप्ति गंधाज्ञत्व दृशक्षय ॥ ६ ॥ अस्यलक्षणं जिस वायुमें हाथी के सवार की नाईं बारबार झूलै वह आक्षेपक हैं १ जिसमें ठोढ़ी अकड़कै मुख खुलारहै वह हनुस्तंभ है २ जिसमें कूलेकी नसें जकड़कै निर्बलहो चल न सकैं वह उरुस्तंभ है ३ जो माथेकी शिराकहे नसै निस्तेज होकै मस्तक में पीड़ाकरै वह शिरोग्रह है असाध्य है ४ पीठउभरकै जो मनुष्य धन्वाकार होजाय वह बाह्यायाम है ५ जोछाती ऊंचीहोकै धन्वाकार होजाय वह अंतरायाम है ६ जो पसुरी में पीड़ाकरै वह पार्श्वशूल है ७ जो कमर जकड़ जाय वह कटिग्रह है ८ जो देह दंडाकार होजाय वह दंडपातनक है ९ जिस वायुमें पांव या जांघ घुटना नितंब से औ कमर में अधिक पीड़ा हो वह खल्लीहै १० जो वायु जीभकी नसतान ले भोजन मुह में कठिनता से लियाजाय वह जिह्वास्तंभ है ११ जो वायु आधा मुहको फेरदे माथाकांपै जीभसे बोला न जाय दृष्टि तिरछी होजाइ वह आर्दित है १२ जो आधा अंग निर्बल होजाय वह पक्षाघात कहैं अर्धांग १३ जो गोडकी टिझनी सूजजाय स्यार कैसा मूड़ हो वह कोष्टशीर्ष कहैं सिवाय मुंडहैं १४ जिससें घींच तन जाइ मस्तक इतउत न डुलै वह मन्यास्तंभ है १५ जो वायु कूलेकी मोटी नसों को मानिले पांवको फैलने सिकुड़ने न दे वह पंगु हैं १६ जो वायु मनुष्यके शरीरकी चाल खंजरीट की नाईं करदे चलने में कांपै पांव इधर उधर परै वह कलाप खंज है १७ जो वायु गुद औ इंद्री में चिलक उत्पन्न करै वह तूणीहै १८ जोगुद लिंगमें चिलक उत्पन्न करिकै मूत्र मलाशय ताईं चुभै सो प्रत्यूणी है १९ जिसमें पंगु वायु के लक्षण हों पर एकै पांव लंगड़ा करै वह खंजहै २० जो पैर में झुझनी करै वह पादहर्ष है २१ जिसमें पीठकमर कूला चूतर जांघपैर इनमें उठने बैठने में क्लेशहो तौ गृध्रसी है २२ जो वायु हाथ औ कान की नसै

तानिकै हाथ ऊपर न उठनेदे वह विश्वाची है २३ जिसमें वह वाहनतिजाइ वह वाङ्क है २४ जो वायु हृदय में प्रवेश करि ज्ञानको नष्टकरै दृष्टिरोकै कंठशब्द विलक्षण करै कभी सावधान कभी अचेत रहै स्थिर चित्त नर है वह अपतानक है२५जो वायु चोट लगिकै घाव औ पीड़ाकरै वह व्रणायाम है २६ जिस में चलने के श्रमसे या ऊंचेनीचे पैरपरै या टेढ़ापरने से वायु घुटनों में उतरिकै सूजन औ पीड़ा उत्पन्न करै वह वातकंटक है २७ जो वायु ऊर्ध्वगति होकै हृदय मस्तक कंध वा देह में पीड़ाकरै औ धनुषाकार करिकै दृष्टि को रोकै कबूतर की नाईं बोलै मोह में पड़ैवह अपतंत्रहै २८ जो सब शरीरमें पीड़ा करै तौ अंगभेद है २९ सब शरीर को शोषैसो अंगशोषहै३० जोमिन मिनायके बोलै वह मिन्मिनत्व है ३१ जिसमें कंठ से स्पष्ट शब्द न कढ़ै वह ऊष्णता है ३२ जो नाभिके नीचे ऊंचा पत्थरसा करदे औ मल मूत्र निरोध करि पेटमें गांठि गांठिसा परिकै मंदमंद पीड़ाकरै वह अष्ठीलिका है ३३ जो अष्ठीलिका की नाईंगांठि टेढ़ी सूधी लंबोहो अधिक पीड़ादे वह प्रत्यष्ठीलिका जानोजो पेटमें गांठि२ सी सरिकै मंद मंद पीड़ाकरै वह अष्ठीलिका है ३४ जो वायु गर्भाशय में प्रवेश करि गर्भको संकुचित करै तौ बालक छोटा उ-त्पन्न हो वह बावन है ३५ जो वायु दुष्टहो छाती पीठ को सं-कुचितकरै वहकुब्जहै ३६जिसमेंसब अंगमें पीड़ाहोवह अंगपीड़ा है ३७ जिसमें शरीर विषेसूजासा गड़ै वह अंगशूल है ३८ जो सर्वांगको संकुचित करै वहसंकोचहै ३९ जोदेहको क्षीणकरै वह स्तब्धहै ४० जो देह में रुखाई करै वह रूक्षहै ४१ जिसे कभी कोई अंग शिथिल हो कभी कोई वह अंग भंगहै ४२ जो देह को काष्ठवत् अचेतकरै वह अंग विभ्रंसहै ४३ जो मल निरोधकरि अच्छी तरह न गिरनेदे वह विट्ग्रह है ४४ जो पक्वाशय में जो मल खिडें औ भिन्न२ पिंडिसेकरै वह बद्ध विटकता है ४५ जो वायु शब्द निरोध करै वह मूक कहैं गुंगहै ४६ जो अति जंभु-आई लावै वह अति जृंभहै ४७ जिसमें अधिक डकारै आवैं वह अत्युद्गारहै ४८जो वायुआंतमें प्रवेश करिबोलै वहअंत्रकूजनहै ४९ जो अति उत्सर्ग करै अर्थात् गुदासे अधिक निकरै वहवातप्र वृत्तिहै ५० जो शरीर जहां२ फरकै वह फुरण है ५१ जो जहां

अथपित्तजारोगा श्चत्वारिंशदिहोदिताः । धूम्रोद्गारोविदाहःस्यादुष्णांगत्वंमतिभ्रमं ७ कांतिहानिष्कंठशोषो मुखशोषोल्पशुक्रता ८ तिक्तास्यताम्लवक्त्रत्वंस्वेदस्रावोंगपाकता । क्लमोहरितवर्णत्व मतृप्तिःपीतकायता ९ रक्तस्रावोंगदरणं लोहगंधास्यता

तहां नसों को फुलावै वह शिरापूर्ण है ५२ जो सब देह कँपावै वह कंपवायु है ५३ शरीर को जो दुर्बल करै वह कार्श्य है ५४ जो शरीर श्याम करै वह श्यामता है ५५ जिसे मानुष असंभव बोलै वह प्रलाप है ५६ जो मूत्र वारवार आतुरता से होतौ क्षिप्रमूत्र है ५७ जिसमें नींद न आवै वह निद्रानाश है ५८ जो पसीना निकरै वह स्वेदनाश ५९ जो शरीर को दुबला करै वह दुर्बलत्व है ६० जो वायु शुक्रमें प्रवेश करि फारिकै बहावैवह शुक्रातिप्रवृत्ति है ६१ जो बलको घटावै वह बलक्षय है ६२ जो धातुको किंचित्क्षीणकरै वह शुक्रकार्श्य है जो चित्तको स्वस्थ न रक्खै वह अनवस्थितचित्तत्व है ६३ जो धातु को अति क्षीण करै तौ शुक्रनाश है ६४ जो देहको कठोर करै वह काठिन्यहै ६५ जिसमें जीभ का स्वाद न मिलै वह विरसास्य है ६६ जो जीभ ऐंठजाय वचन न कहिसकै वह वायुकषायवक्त्रताहै ६७ जो वायु पक्वाशयमें जाय पेटफुलाय गुड़गुड़ करैवहआध्मानहै ६८ जो वायु आशय में जाइ कफसे मिलिपेट फुलाइपीड़ाकरैवह प्रत्याध्मानहै ६९ जो शरीरको ठंढाराखै वहशीतताहै ७० जिसमें वारवार रोमांच हो वह रोमहर्षण है ७१ जो भय उत्पत्ति करै वह भीरुत्वहै ७२ जो देह में सुईसी चुभै वह भेदहै ७३ जो खाज उत्पन्न करै वह कंडूहै ७४ जिससे मधुरादिक रसका स्वाद न मिलै वह रसाज्ञात है ७५ जिससे कानसे सुन न परै वह शब्दाज्ञात है ७६ जिसमें त्वचा पर हाथधरे स्पर्शकपरैसो प्रसुप्तिहै ७७ जिसमें गंधज्ञान न हो वह गंधाज्ञात है ७८ जिसमें दृष्टिसे सूझैनहीं वह दृष्टःक्षयहै ७९ ॥

वापित्त जनित चालीस रोगहैं धूम्रोद्गार१ बिदाह उष्णांगमतिभ्रम ॥ ७ ॥ कांतिहानि कंठशोष अल्पशुक्रत्व ॥ ८ ॥ तिक्तास्य अम्लवक्त्रस्वेदस्राव अंगपाकत्व क्लम हरितवर्णत्व अतृप्ति पीतकाय ॥ ९ ॥ रक्तस्राव अंगदरण लोहगंधास्य दौर्गंध्य पीतमूत्रता अरति पीत विट्कता ॥ १० ॥ पीतावलोक पीतनेत्रता पीतदंतता शीतेच्छा

तथा । दौर्गंध्यंपीतमूत्रत्व मरतिःपीतविट्कता १० पीतावलोक-
नंपीत नेत्रतादन्तपीतता । शीतेच्छापीतनखता तेजोद्वेषोल्प
निद्रता ११ कोपश्चगात्रसादश्च भिन्नविट्कत्वमंधता । उष्णो
च्छ्वासत्वमुष्णत्वंमूत्रस्यचमलस्यच १२ तमसोदर्शनंपीतमण्ड-
लानांचदर्शनं । निःसरत्वंचपित्तस्य चत्वारिंशद्रुजःस्मृताः १३

पीतनखता तेजोद्वेष अल्पनिद्रता ॥ ११ ॥ कोप गात्रसाद भिन्नविट्-
कता अंधता उष्णोच्छ्वास उष्णमूत्रता उष्णमलता ॥ १२ ॥ तमो
दर्शनपीतमंडलदर्शन निःसरत्वेतिये चालीसरोगपित्तसंभवहैं १३ ॥
अस्यलक्षणं जिसे पित्त कोप से धुआंसी डकार आवै वह धूमोद्गार
है १ जोअति दाहकरै वह विदाह २ जोदेह गरमरहै वह उष्णांग
है ३ जो बुद्धि थिर नरहै कभी कुछसमझै कभीकुछ न समझैवह मति
भ्रमहै ४ जो चेष्टा मलिनकरैवह क्रांन्तिहानि है ५ जो कंठ सुखावै
वह कंठशोष है ६ जो शुक्रक्षीणकरै स्त्रीप्रसंगमें बिनाशुक्रपात शि-
थिलहोजाय वह अल्पशुक्रहै ७ जो मुख कडुवारहै वह तिक्तास्यहै
८ जो मुख खट्टारहै तौ अम्लवक्त्र है ९ जो पसीना अधिक आवै
वह स्वेदस्रावहै १० पांच कुपित्त दुष्ट हो अंग पकाता है वह अंग
पाक है ११ जो ग्लानि से अनेक पदार्थ ग्रहण करते भ्रमै वह
क्लम है १२ जिसमें देह हरित हो वह हरितवर्णत्व है १३ देह
पीली पर जाय वह पीत कायता है १४ जिस पित्त के कोप से
भोजन करने से तृप्ति न होइ वह अतृप्ति है १५ जिसमें मुखादि
मार्ग से रक्त गिरै वह रक्तस्राव है १६ जो शरीर में त्वचा चटक
जाव वह अंगदरण है १७ जो लोहा घिसने से वा लोहा सड़ाय
कसीस बने तिस कैसी बास आवै वह लोहगंधास्य है १८ जोदेह
में दुर्गंधि आवै वह दौर्गन्ध्य है १९ जिसमें मूत्र पीला आवै
सो मूत्र है २० जिससे सर्ब पदार्थ में चित्त न चलै वह अरतिहै २१
जिस के मल पीला आवै वह पीतबिटकत्व है २२ जिसमें सब प-
दार्थ पीले देख परैं वह पीतावलोक है २३ जिससे आंखि पीली
परजाय वह पीत नेत्र है २४ जो दांत पीले होजाय वह पीतदंत
है २५ जो ठंढी चीज पर इच्छा चलै वह शीतेच्छा है २६ जोपीले
नख होजायं तौ पीतनख २७ जो तेजमय चीज देखि अच्छी न

इतिपित्तजरोगगणना ॥ कफस्यविंशतिःप्रोक्ता रोगास्तंद्रा तिनिद्रता । गौरवंमुखमाधुर्य्यंमुखलेपःप्रसेकता १४ श्वेतावा लोकनंश्वेत विट्कत्वंश्वेतमूत्रता । श्वेतांगवर्णताशैत्य मुष्णेच्छा तिक्तकामिता १५ मलाधिक्यंचशुक्रस्य वाहुल्यंवहुमूत्रता । आलस्यंमंदवुद्धित्वं तृप्तिर्घुर्घरवाक्यता । अचैतन्यंचगदिताविं-शतिःश्लेष्मजागदाः१६ ॥ इतिकफजरोगगणना ॥

लगै वह तेजोद्वेष है २८ जो निद्रा कम आवै वह अल्पनिद्रा है २९ जो क्रोध अधिक हो वह कोप है ३० जो देह पीड़ित करै वह गात्रसाद है ३१ जो मल फटकैफुट कैसा हो वह भिन्न विट्का है ३२ जो दृष्टि नाश करै वह अंधता है ३३ जो उष्ण श्वासाआवै सो उष्णोच्छ्वास है ३४ जो मूत्र अत्युष्ण हो वह उष्णमूत्रत्व है ३५ जो मल अत्युष्ण गिरै तो उष्णमलत्व है ३६ जो उंधेरे में अंधेरा जान परै वह तमोदर्शन है ३७ जो देह में पीले रंग ठौरठौर देखपरै वह पीतमंडल है ३८ जो देखने में पृथ्वी पर कहीं कहीं पीलेधब्बे से देख परैं वह पीत मंडल दर्शन है ३९ जो पित्त मुख से वा मल मार्ग से गिरै वह निस्सरत्व है ४० बीस रोग कफसंभव हैं तन्द्रा कफ अतिनिद्रा गौरव मुखमाधुर्य मुखलेपप्रसेक ॥१४॥ श्वेतावलोकन श्वेतविट्कत्व श्वेतांगवर्णता उष्णेच्छातिक्तकामिता ॥ १५ ॥ मलाधिक्य शुक्रबाहुल्य बहुमूत्रताआलस्य मंदबुद्धित्वतृप्ति घुर्घरवाक्यता अचैतन्य येबीस प्रकारके कफरोगहैं अस्यलक्षणं जिसमेंआंखें झपी रहैं निद्रानपरै वह तंद्रा है जो निद्रा विशेषहो तौ अति निद्रा है जो शरीरभारी रहै वह गौरवहै जो मुखमें गुड़का स्वाद बना रहै वहमुखमाधुर्य जो मुखमें लसलसाहट हो तौ मुख लेप जो लारगिराकरै तौ प्रसेकहै जो सर्वत्र श्वेत देखपरै तो श्वेतावलोकनहै जो श्वेत मल गिरै तौ श्वेतविट्कत्व है जो मूत्रश्वेत हो तौ श्वेतमूत्र है जो शरीर श्वेत हो तो श्वेत मार्गवर्णत्व है जो देह ठंढीबनी रहै तो शैत्यता है जो उष्ण पदार्थ पर इच्छा रहै तौ उष्णेच्छाहै जो कटु पदार्थ पर चित्त चलै तो आलस्य है मंद बुद्धि होजाय तौ मंदबुद्धि है सूक्ष्माहार से तृप्ति हो तौ तृप्तिहै जो बोलने में गला घर्घराय तौ घर्घर वाक्य है मंदचेतना हो तौ अचैतन्य है॥ १६ ॥

रक्तस्यचदशप्रोक्ता व्याधयस्तेपुगौरवं । रक्तमण्डलतारक्तने-त्रत्वंरक्तमूत्रता १७ रक्तनिष्ठीवनारक्त पिटिकानांचदर्शनं । औष्ण्यं चपूतिगंधित्वंपीड़ापाकश्चजायते १८ चतुस्सप्ततिसंख्याता मुख रोगास्तथोदिताः । तेष्वोष्टरोगगणिता एकादशमिताबुधैः । वात पित्तकफैस्त्रेधा त्रिदोषैरसृजास्तथा १९ क्षतंमांसार्बुदंचैव खंडौष्ठ स्वगलार्बुदं । मेदोर्बुदंचार्बुदंच रोगाएकादशौष्टजाः २० दंतरोगा दशाख्याता दालनःकृमिदंतकाः । दन्तहर्षकरालश्च दन्तचालश्च शर्करा २१ अधिदन्तःश्यावदन्तो दन्तभेदःकपालिका । तथात्र-योदशमिता दन्तमूलामयास्मृताः २२ शीतादोपकुशौद्यौतु दन्त

रक्तविकारसे दश भांतिके रोगहैं गौरवरक्त अंगलरक्त नेत्वरक्त मूत्रता ॥१७॥रक्तष्ठीवनरक्तपिटिकादर्शन जोउष्णतेहैं पूतिगन्धित्व पीड़ा पाक ये दश रोग रक्तजन्य है इनके नामहीं सदृश लक्षण हैं ॥१८॥ अब मुखके जो चौहत्तर रोगहैं सो कहताहूं तिसमें ग्या-रह ओष्ठरोग पण्डित कहते हैं वातसे पित्त से कफ से त्रिदोष से रक्तसे॥ १९ ॥ क्षत से मांसार्बुद खण्डौष्ठ जलार्बुदमेदार्बुद अर्बुद ये ग्यारह ओष्ठरोग हैं जो ओष्ठ कठोर हो काला पर जाइ गांठि परै पीड़ा करै तन फूटै फटै वा खाल उखड़ै तौ वातज है जो छोटी फुन्सियां परैं पीड़ा दाहहो पीली परै पक जाय तो पि-त्तज है जो ओष्ठश्वेत कुछक पीड़ायुक्त पिटिकी हो ठण्ढे रहैं तो कफज है जो ओठ पिडिकी पीड़ा सहित हों कभी श्वेत कभी का-ला पीलाहो सो त्रिदोषज है जो ओष्ठ खजूरफलके रंगहों फुन्सी युक्त रक्त बहै मांसकी गुत्थी निकसै ओठ में कृमि उत्पन्न हों यह रक्तज ओष्ठ है जब ओठ में क्षत लगे से खजुआय पकै घाव परै वह क्षतहै मांस दुष्ट होके ओठ मोटाहो मांस पिण्ड सा हो सो मां-सार्बुद हैं जिसमें ओठ फटके बहै वह खण्डौष्ठ है जो मांस पिण्ड सा मोटाहो पानीसा बहै सो जलार्बुद है जो ओष्ठश्वेत रहै श्वेत पानी बहै सो मेदार्बुद है ओठमें फकत गांठि परिजाय वह अर्बुद है ॥२०॥ दशदन्तरोगकहतेहैं दालन कृमिदन्तदन्तहर्षकरालदन्त चालशर्करा ॥ २१ ॥ अधिदंतश्यावदंत दंतभेद कापालिका ये दश दंतरोग हैं अस्यलक्षणं॥ जो दंत टीसैं सो दालन हैं जो दांत कृमि

विद्रधिपुप्पुटौ । अधिमांसोविदर्भश्च महासुखिरसौखिरौ २३ तेष्वेवगतयःपंच वातात्पित्तात्कफादपि । सन्निपाताद्गतिश्चान्या रक्तनाडीचपंचमी२४तथाजिह्वामयाःषट्स्युर्वातपित्तकफैस्त्रिधा। अलसस्यचतुर्थःस्यादधिजिह्वाचपंचमी । षष्ठीचैवोपजिह्वास्यां त् तथाष्टौतालजागदाः २५ अर्बुदंतालुपिडिकाकच्छपीतालुसंह-

परने से काले होजायँ पीड़ा करैं सो श्यावदंत है जो ठंढा पानी दांतमें लगे सो दंतहर्ष है जो दांत टेढ़े वकुरे होजायँ तो करालहै जो दांत हलैं तो दांतचालन है जो दांतमें मैल जमके खरखराहट हो सो शर्करा है जो दंत के तरे दूसरा दांत जमके पीड़ा करै वह अधिदंत है पित्तकोप से दांत काला नीला होजाय वह श्यावदंत है जो दांत हलके पीड़ा करै औ फटके बाहर बटिया सी पड़जाय वह दंतभेद है जो दांत से परत उखड़ै वहकापालिका है दंतमूल रोग दांतकी जड़में तेरह तरह का होताहै ॥ २२ ॥ तिन तेरहके नाम शीताद उपकुश दंतविद्रधि पुप्पुट अधिमांस विदर्भ महासुखिर सौखिर॥ २३॥ इसमें वातादि दोषसेदंतनाड़ीरोगपांचप्रकार काहै वातनाड़ी पित्तनाड़ी कफ नाड़ी सन्निपातनाड़ी रक्त नाड़ी येतेरह दंतमूलरोगहैं अथास्यलक्षणं॥ जो मसूढ़ा फटिजाय रक्तदे तो शीताद है जो मसूढ़ामें दाह होय पकै दांत हलै पीर क्रमहो रक्त बहै फूलै मुखमें दुर्गंध आवै वह उपकुश है जो मसूढ़ा बाहर वा भीतर सूजै पिराय रुधिरपीव देइ सो दंतविद्रधिहै जो दोतीन दांत का मसूढ़ा विशेष फूलै वह पुप्पुट है जो चौहड के मसूढ़ा में पीड़ा अधिक हो वह अधिमांसहै जोमसूढ़ा दांत गिरानेके लिये दांत रगड़ा करै वा व्रण उत्पन्न करै वा सूजन विशेष उत्पन्न करै दांत हिलावै वह विदर्भ है जिस मसूढ़ा में दांत हिलै औ तालु फटिजाय औ मसूढ़ा गलिजाय वह महासौखिर है जो मसूढ़ा पिरायके सूजै लार बहावै वह सौखिर है जो मसूढ़ामें फोड़ा होके पकै फूटै और पोलापर दुर्गन्धआवै लांबीनाड़ीसो दाबनेमें समुझ परै वह नाड़ीहै यहि नाड़ीमें जिस दोषका अधिकार जानिपड़ै वह वही नाड़ी जानिये ॥ २४ ॥ जिह्वारोग-जीभमें छः प्रकारके रोगहैं वातजन्य पित्तज कफज अलस अधिजिह्वा उपजिह्वा ये छः नाम हैं अथास्यलक्षणं जो जीभ फटिकै मधुरादि षट्रस का

तिः । गलतुंडीतालुशोष स्तालुपाकश्चपुप्पुटः २६ गलरोगास्त-
थाख्याता अष्टादशमितावुधैः । वातरोहिणिकापूर्वं द्वितीयापित्त
रोहिणी २७ कफरोहिणिकाप्रोक्ता त्रिदोपैरपिरोहिणी । मेदोरो-
हिणिकावृन्दोगलौघोगलविद्रधिः।स्वरहातुंडिकेरीचशतघ्नीतालु-
कोर्वुदं २८ गिलायुर्वलयश्चापि वाताद्गण्डःकफात्तथा । मेदोगंड
स्तथैव स्यादित्यष्टादशकंठजाः २९ मुखांतःसंभवारोगा अष्टौ

स्वाद परिज्ञान न होय जैसे मारवाड़ देशमें जिह्वा हक्खरखराय तौ वातजहै जो जीभ लाल वा पीली परजाय दाहकरै कांटेपरै सो पित्तजहै जो जीभमें कारे कारे कांटे से उठें औ मोटेहों औ श्वेतजीभ हो तौ कफजहै जो जीभ अपनी जड़कीओर खिंचिजाइ और सूजन अधिकहो औ जड़पकिजाय तौ अलसहै जो जीभकी नोक सम सूजन जीभ होइ पकिकै बहै तौ अधिजिह्वा है असाध्य है जो जीभकी नोकसी सूजन तरेहो औ लालहो खजुआय वह उपजिह्वा जानो ॥ २५ ॥ अथाष्ट प्रकार तालुरोग—अर्बुदतालु पिटिका कच्छपी तालुसंहति गलतुंडी तालुशोष तालुपाक पुप्पुटअस्य लक्षणं तालुके मध्यमें कमलांकुर समान उत्पन्नहो औ रक्तार्बुद के लक्षण मिलैं सो तालुअर्बुदहै जोतनिके सूजै रक्तविकार समपीड़ा दाहहो सो पिटिकाहै जो कछुआ कीसीपीठ सूजआवै धीरधोरी हो सो कच्छपिका है जो तालुके बीचमें लंबी सूजन हो पीड़ाकरै सो तालुसंहति है जो तालुकी जड़ लम्बी मोटी सूजजाय वह गल तुंडी है जो तालु फूलै फटै सो तालु शोष है जो पकिजाइ सो तालु पाक है जो झरबेरी के समान ग्रंथि परिजाइ औ मेदाश्रित हो सो पुप्पुट है ॥ २६ ॥ अथाष्ट प्रकार कण्ठरोग वात रोहिणी पित्त रोहिणी ॥ २७ ॥ कफरोहिणी त्रिदोष रोहिणी वृंदगलौघ गल विद्रधी स्वरहा तुण्डकेरी शतघ्नी तालुक अर्बुद ॥ २८ ॥ गिलायुर्वलय वातगण्ड कफगण्ड मेदागंड ये अठारह प्रकारके कंठज रोगहैं अथास्यलक्षणं जीभ की जड़ के पास चने के सम छोटी हो गले के मार्गको रोध करै इसमें त्रिदोष वा मेद जिसका विशेष लक्षण मिलै वही रोहिणी जानौ पांच रोहिणी तरह और हैं सो बहुत भांति गले के भीतर क्षत गांठि सूजन होंकै कंठ रोध करि पीड़ा

स्यातामहर्षिभिः । मुखपाकोभवेद्वाता त्पित्तात्तद्वत्कफादपि ३० रक्ताच्चसन्निपाताच्च पूत्यास्योर्द्ध्वगुदावपि । अर्वुदंचेतिमुखजाश्चतुस्सप्ततिरामयाः ३१ कर्णरोगास्समाख्याता अष्टादशमिता बुधैः। वातात्पित्तात्कफाद्रक्तात्सन्निपाताच्चविद्रधिः । शोथोर्वुदंपूतिकर्णः कर्णार्शःकर्णहल्लिका३२वाधिर्यतंद्रिकाकंडूः शष्कुलीकृमिकर्णकः।कर्णनादःप्रतीनाहइत्यष्टादशकर्णजाः ३३ कर्णपालीसमुद्भू-

करतेहैं और तीनिगंड ऊपर होतेहैं जिसे घेघा कहतेहैं सो तीनों दोषसे होतेहैं जिसका लक्षण मिलै वही प्रधान जानौ ग्रंथ गौरव होनेके कारण इस ग्रंथमें नहीं लिखा ॥ २९ ॥ मुख के अन्तमें आठ प्रकार के रोग हैं ये सब मिलिकै मुखके भीतर चौहत्तर भांति के रोगहैं वातमुख पाक कफ मुखपाक ॥ ३० ॥ सन्निमुखपाक रक्तमुख पाक दुर्गन्ध ऊर्ध्वगुद अर्वुद ये आठ मुखके रोग हैं अथास्य लक्षणं मुखके भीतर चारों ओरफुन्सी होय पीड़ाकरैं उनमें जिस दोष के लक्षण पाये जायं वही मुखपाक जानौ मुखमें फोड़ा होकै दुर्गंधआवैसो दुर्गंधास्यहै मुखके भीतरफोड़ा होके विथर जायसो ऊर्ध्व गुद है मांसकी गांठि उत्पन्न होकै पीड़ाकरै वह अर्वुद है ॥३१॥ वा कर्णरोग अठारह प्रकारकेहैं वातज पित्तज कफज रक्तज विद्रधि ॥ ३२ ॥ कर्णशोथ अर्वुद पूति कर्ण कर्णार्श कर्णहल्लिका वाधिर्यतंद्रिका कण्डू शष्कुलि क्रमिकर्णक कर्णनाद प्रतिनाह ये अठारह नाम कानरोग के हैं अथास्यलक्षणं कानमें शब्द उठै औ पीड़ा हो औ मल सूखिकै पानी बहै तौ वात है जो लाल सूजन होके फटै दुर्गन्ध आवै औ बहै वह पित्तजकर्ण रोग है जो सूजन हो खुजाय औ सद चिकनासा बहै कम सुनै पीड़ाकरै सो कफज कर्णरोगहै जिसमें कुछ पित्त के लक्षण मिलै वह रक्तज कर्ण है जो तीनों दोषके लक्षण पायेजायं वह सन्निपात कर्णहै कानमेंघाव या विद्रधि होकै वा फोड़ा होकै पीप वा रक्त बहै सो कर्णविद्रधि है जो कान में सूजन हो तौ कर्णशोथ है जो कानमें गिलटीसी होकै पिराय तौ कर्णार्वुद है जो दुर्गन्धित पीव बहै तौ पूतिकर्ण है जो चनेकी घेंटीसी हो खजुआइ दाह पीड़ाकरै तौ कर्णार्श है जो कानमें कोईजंतु प्रवेशकरै उसके चलने सेविकल होती है थिर र-

ता रोगाःसप्तइहोदिताः। उत्पातपालिशोपश्चविदारीदुःखवर्द्धनः। परिस्पोटश्चलेहीचपिप्पलीचेतिसंस्मृताः ३४ कर्णमूलामयाःपंच वातात्पित्तात्कफादपि। सन्निपाताच्चरक्ताच्च तथानासाभवागदाः ३५ अष्टादशैवसंख्याताः प्रतिश्यायस्तुतेष्वपि। वातात्पित्तात्कफाद्रक्तात्सन्निपातेनपञ्चमः। पीनसःपूतनासश्च नासार्शश्चभ्रंशं क्षवः।नासानाहःपूतिरक्तमर्वुदंदुष्टपीनसं। नासाशोषोघ्राणपाकपुय श्रावश्चदीप्तयः ३६ तथादशशिरोरोगा वातेनार्द्धविभेदकः। शि-

हने से खरिश रहती है इसे कुलिका कहते हैं जो सुनि न परै तौ भेरविर्य है जो कानमें वीन शब्द सा भनभनाहट हो तौ जो कान खजुआय औ कर्णमल सूखजाइ सो गुथ्थीहै पिटिकीहो बहै सो शष्कुली है ग्रंथान्तर में कर्णस्राव कहते हैं जो कानमें कीड़ा पर जाइ सो कृमिकर्ण है जोभेरि मृदंगादि कासा शब्द पूरित रहै तौ कर्णनादहै जो कर्णमलगलिकैबहै तौप्रतिना हहै उस्सेआधासीसी भी होतीहै ॥ ३३ ॥ कर्णपाली रोग सात प्रकारका है उत्पातपाली शोषपाली विदारी दुःखवर्द्धन परिपोट लेहीपिप्पली अथास्य लक्षणं कर्णरंध्रके ऊपर जासूर्पाकारपरदाहै उसेपालीकहतेहैं उसे भारी आभूषण पहिरनेसे वा खजुआनेसे वा दबजानेसे कालपरपकै दाहपीड़ा करै फिर सूजकै लाल होजाइ सोउत्पातहै जो पाली सूखिकै छोटी परिजाइ तौशोष पाली है जो पाली फटिकै खजुआइ सो विदारी है जो कानकी नस छिद जाइ वा बिपरीत छेद होतौ छिद्र बढ़न में सूजै जलन हो पकै सो दुखवर्धन है जो गहिना पहिरने उतारने सेसूजै कालापरै पकैसो परिस्पोट है जो पाली में नन्हीं २ फुंसी हो खजुआय जलन हो सो लेहीहै जो पाली मे वेदनारहित सूजन हो स्तब्ध हो सो पिप्पली है ग्रंथान्तरमें उन्मथ नाम है ॥ ३४ ॥ कर्णमूल पंच प्रकारके हैं वातज पित्तज कफज त्रिदोषज रक्तज अथास्यलक्षणं कान की जड़ के नीचे सूजन को कर्ण मूल कहते हैं बात से पीड़ा पित्तसे दाह कफ से खाजत्रिदोषसे तीनों लक्षणरक्तसे लालदाहसंयुक्त ॥ ३५ ॥ नाक में अठारह प्रकारकेरोग हैं तिसमेंपांचप्रतिश्यायहैं वातप्रतिश्याय पित्तप्र० रक्तप्र० सन्निप्र० पीनस पूतिनासा नासार्शभ्रंशक्षवनासा

रस्तापश्चवातेन पित्तात्पीड़ातृतीयका ३७ चतुर्थीकफजापीड़ा रक्तजासन्निपातजा। सूर्यावर्तसिरःपाकात्कृमिभिःशंखकेनच ३८ तथाकपालरोगाः स्युर्नवतपूपशीर्षकं । अरुंषिकाविद्रधिश्चदारुणांपिडकार्बुदं । इन्द्रलुप्तन्चखलितिः पालितंचेतितेनव ३९

नाह पूति रक्त अर्बुद दुष्ट पीनस नासाशोष घ्राण पाकपुय स्राव दीप्तक ये अठारह प्रकार हैं अथास्य लक्षणंप्रतिश्याय कहै नाक वहना नाकबंद होकेफिर कुछ पानीबहै कंठ तालुओठ सूखजाइ कनपटी में पीर हो सो वात प्रतिश्याय है जो काला पीलापानी बहै सो पित्तप्र०है जो कफ सा श्वेतपानी बहै माथा जकड़ारहै सो कफप्र०है जो रक्त बहै नेत्र लाल होतौ वायुपक्षी रक्तप्र० है जो तीनों दोष मिलै तो सन्निप्र० है जो नाक सूखिकैवैली उखड़ै सुगंध दुर्गंध जान परै श्वास खुरसी आवै तौ पीनस है जो नाक वा मुख से दुर्गंध आवै तो पूतनासाहैं जोमांसकी फुटकी उठआवै तौ नाशार्श है नाकड़ा भी कहते हैं जो प्रथम कफरूधास्त से अनायास गिरै तौ भ्रन्सथु है जो छीक अधिक आवै तो क्षव है जो श्वासावरोध होतो प्रतिनाह है जो अभिघात से रक्तवा पीव बहै तौ पूति रक्त है जो नाक के भीतर खुटियासी परि जाय तौ अर्बुद है जो पीनस से अधिक कष्ट देइ तौ दुष्ट पीनस है इसे पीनस भी कहते हैं जो कष्ट करि खींचने से श्वासा आवै जाय तौ नाशाश्वास है जोनाक फूटिकै ऊपर से पीव बहै तौघ्राणपाक है जो नाकसे पीव बाकनककसा बहै सो पुटस्रावहै जो नाक में दाह होकै देह संतप्त करै तौ दीप्तक है ॥३६॥ माथेके दश प्रकारके रोगहैं अर्द्धावभेद वातज शिरोभिताप पित्तज शिरोभिताप ॥ ३७ ॥ कफजशिरो रक्तज शि० सन्निजशि०सूर्यावर्तशि०पाक कृमिजशि०शंखक ये दश रोग हैं॥३८॥ जो वायु निज कोप वाकफ की सहाय से अर्द्ध मस्तक में निरोध करै तौ चिलक कुठार के प्रहार सम उत्पन्न होती है उसी कनपटी में कान नेत्र ललाट में अधिक पीड़ा करती है तौ वही आंख भी लाल होतीहै सो अर्द्धावभेदकहै उसे आधासीसी भी कहते हैं जो रातिकोव्यथा बढ़ै वह वातजशिरोभिताप है जो मस्तक आरासा चिरै नाकसे श्वास धुआंसी कढ़ै राति को ठंढक रहै सो पित्तजहै जो माथा

तथानेत्रभवाःख्याता चतुर्णवतिरामयाः । तेषुवर्त्मगदाःप्रोक्ताश्च-
तुर्विंशतिसंख्यकाः ४० कृच्छ्रोन्मीलःपक्ष्मघातः कफोत्क्लिष्ट-
श्चलोहितः । रुग्निमेषःकर्दमश्च रक्तोत्क्लिष्टःकुकूणकम् ४१
पक्ष्मशेषश्चरोधश्च पित्तोत्क्लिष्टश्चपोथकः । कृष्णवर्त्माचबहलः
पक्ष्मोत्संगस्तदार्बुदः ४२ कुम्भिकासिकतावर्त्म लगणोञ्जन

भारी हो बंध जाय मुंह पर भरभराहट हो सो कफज है जो पित्त लक्षण युक्त माथा अति उष्ण रहै हाथ से छुआ न जाय सो रक्तज शिरोभिताप है जो तीनोंदोष पाये जावें सोसन्निशिरोभिताप है जो सूर्योदय से भौंह औ आंखि में पीर बढ़ती जाय औ दुपहर से दिन उतरते उतरती जाय सो सूर्यावर्त है जो क्षयेका रुधिर वा चरबी क्षय होजाय तौ छींक बहुत आवै पीड़ा करै सो शिरपाक है जो मस्तक में कृमि परै तो भाला सा कोचै माथे की मज्जा चर लेती है जो कनपटी में अति पीड़ा हो सूजन हो तौ पित्त वायु रक्त कोप से शंखक होता है सो विष सदृश माथा गला निरोध करि तीन दिन में प्राण हरलेता है इसमें वैद्य तीन दिन बीत जाने पर चिकित्सा करते हैं॥३८॥अथवा पाल रोग नव प्रकार है उपशीर्षक अरुंषिका विद्रधी दारुण पिडिका अर्बुद इंद्रलुप्त खालित्य पलित ये नव रोग हैं अथास्य लक्षणं वातादि दोष कोप करि कपाल में सूजन उत्पन्न करै जो दोष अधिक हो वही उपशीर्षक है जो कृमि करिकै बहुत छिद्र हो बहै सो अ-रुंषिका है जो मस्तक में ग्रंथि परिके पिराय सो विद्रधि है जो माथा रूखा हो भूसी जमैं औ खजुआय सो दारुण है इसे रूसी भी कहते हैं जो माथे में बटिया सदृश ऊंची होय वह पिटिका है पीड़ा संयुक्त हो जो मस्तक में गांठि सी होकै पीड़ा करै तौ अर्बुद है कफ रक्त कोप करि रोकै छेदों को रुंधि कै गिरायदेते हैं सोई इंद्रलुप्त है और वो भी होता है उसे बादखोरा भी कहतेहैं जो माथेके बार गिरकै चिकना होजाय सो खालित्य का है चंदुवाहै जो काल वा अकालमें केशश्वेत होजाइ सोपलितहै॥३९॥ नेत्रमण्डलमें ९४ रोगहैं उसमेंवर्त्मगद २४ हैं॥४०॥ कृच्छ्रोन्मील पक्ष्मघातकफोत्क्लिष्ट, लोहित,रुग्निमेष,कर्दम, रक्तोत्क्लिष्ट, कुकूण ४१॥पक्ष्माशेषरोध, पित्तोत्क्लिष्ट, पोथक,कृष्टवर्त्मा,बहल,पक्ष्मोत्सं

नामिका । तथैवश्याववर्त्माच विषवर्त्मातथालजी ४३ उत्क्लिष्ट वर्त्मेतिगदाः प्रोक्ताःवर्त्मसमुद्भवाः । नेत्रसन्धिसमुद्भूतानवरोगाःप्र-कीर्तिताः ४४ जलश्रावःकफश्रावः रक्तश्रावश्चपर्वणी । पूय-श्रावःकृमिग्रन्थि रुपनाहस्तथालजी ४५ पूयालसइतिप्रोक्ता रोगानयनसंधिजा । तथाशिरागतारोगा बुधैःप्रोक्तास्त्रयोदश४६ शिरोत्पातःशिराहर्षः शिराजालश्चशुक्तिका । शुक्लार्माधिगमासा-र्मा प्रस्तार्यर्माचपिष्टकः ४७ शिरायाःपिडिकश्चैव कफग्रंथिति-कोर्जुनः । स्नाय्वर्मोचाधिमांसःस्यादितिशुक्लगतागदाः । तथाकृष्ण समुद्भूताःपंचरोगाःप्रकीर्तिताः ४८ शुद्धशुक्रशिराशुक्रं क्षतशुक्रं तथांजिका । शिरासंगश्चसर्वेपि प्रोक्ताःकृश्नगतागदाः ४९ कांचंतुषड्विधंज्ञेयंवातात्पित्तात्कफादपि । सन्निपाताच्चरक्ताच्च षष्ठं संसर्गसम्भवं ५० तिमिराणिषडेवस्यु वातपित्तकफैस्त्रिधा । संसर्गेणचरक्तेन षष्ठंस्यात्सन्निपाततः ५१ लिङ्गनाशःसदाधा-स्यात् वातात्पित्तात्कफेनच । त्रिदोषैरुपसर्गेण रक्तात्संसर्गजस्त-था ५२ अष्टधादृष्टिरोगास्युःतेषुपित्तविदाधकम् । अम्लपित्तंवि-

ग अर्बुद॥४२॥ कुंभिका, सिकतावर्त्म, लंगण, जननामिका, श्याववर्त्मा विषवर्त्मा, अलजी ॥ ४३ ॥ उत्क्लिष्टवर्त्मा यह रोग वर्त्म समुद्भूत हैं नेत्र की संधिमें ९ रोग हैं ॥ ४४ ॥ जलस्राव, कफस्राव, रक्तस्राव पर्वणी, पूयस्राव, क्रमिग्रंथि, उपनाह, अलजी ॥४५॥ पूयालसये नयन संधिजरोगहैं शिरागततेरह रोगहैं ॥ ४६ ॥ शिरोत्पात, शिराहर्ष शिलाजाल, शुक्तिका, शुक्लार्म, अधिगमासार्म, प्रस्तार्यर्मा पिष्टक ४७ ॥ शिरापिडक, कफग्रंथिक, अर्जुन, स्नाय्वर्मा, अधिमांस, ये शुक्लगतरोग हैं नेत्र की काली जगह में ५ रोग हैं ॥ ४८ ॥ शुद्धशुक्र शिराशुक्र, क्षतशुक्र, अंजिका, शिरासंगये कालीपुतलीकेरोगहैं॥४९॥ काच ६ तरहका है वात, पित्त, कफ, संसर्ग, रक्त, सन्निपातसे ॥ ५० ॥ तिमिर ६ प्रकार का है वात, पित्त, कफ, संसर्ग, रक्त सन्निपात से ५१ ॥ लिंगनाश ७ प्रकार का है वात, पित्त, कफ, त्रिदोष, उपसर्ग रक्त संसर्ग से ॥ ५२ ॥ नेत्ररोग ८ प्रकारके हैं उसमेंपित्त बिदाधक

दग्धञ्च तथैवोष्णाविदाधकम् ५३ नकुलाध्यं धूसराध्यं रात्र्यध्यं ह्रस्वदृष्टिकः। गम्भीरदृष्टिरित्येते रोगादृष्टिगताःस्मृता ५४ चत्वारश्चाधिमंथाःस्यु र्वातपित्तकफास्रजः। अभिष्पंदाश्चचत्वारो रक्तादोषैस्त्रिभिस्तथा ५५ सर्वाक्षिरोगाश्चाष्टौस्युस्तेषुवातविपर्ययः। अम्लशोफोन्यतोवातस्तथापाकात्ययःस्मृताः ५६ शुष्काक्षिपाकश्चतथा शोफोम्लोषितएवच। अथाधिमंथइत्येतेरोगास्सर्वाक्षिसंभवाः ५७ पुंस्त्वदोषास्तुपञ्चैव प्रोक्तानेत्रेर्ष्यकःस्मृतः। आशेकश्चैवकुम्भीकस्सुगंधीखंडसंज्ञितः।शुक्रदोषास्तथाष्टौ स्युर्वातपित्तकफेनच कुडपंश्लेष्मवाताभ्यां पूयाम्भःश्लेष्मपित्ततः ५८ क्षीणञ्चवातपित्ताभ्यां ग्रन्थिश्चश्लेष्मरक्ततः। मलानांसन्निपाताच्चशुक्रदोषाइतीरिताः ५९ तथास्त्रीरोगनामानिप्रोच्यंते पूर्वशास्त्रतः।अष्टावार्त्तवदोषास्स्युर्वातपित्तकफैस्त्रिधा।पूयाभंकुणपंग्रन्थिः क्षीणंमलसमन्तथः ६० तथाचरक्तप्रदरं चतुर्विधिमुदाहृतं।वातपित्तकफैस्त्रेधा चतुर्थंसन्निपाततः ६१ विंशतिर्योनिरोगास्युः वातात्पित्तात्कफादपि।सन्निपाताच्चरक्ताच्च लोहितंक्षय

अम्लपित्त, विदग्ध, उष्णविदाधक ॥ ५३ ॥ नकुलाध्य, धूसराध्य रात्र्यध्य, ह्रस्वदृष्टिक, गंभीरदृष्टि, ये दृष्टिगत रोग हैं ॥ ५४ ॥ चार अधिमंथहैं वात, पित्त, कफ, अस्रज, अभिष्यंद ४ रक्तसे दोषसे३ ५५ ॥ सबनेत्ररोग ८ हैं उसमेंवास विपर्जय,अम्लशोफ, वात, पाकात्यय ॥ ५६ ॥ शुष्काक्षिपाक, शोफ, अम्लोषित ये अधिमन्थ रोग नेत्रमें उत्पन्नहैं ॥ ५७ ॥ पुंस्त्वदोष पांचहीहैं और नेत्रेर्ष्यक हैं अशोक, कुम्भीक, सुगंधी, खंड और शुक्रदोष ८ हैं वात पित्त कफसे कुडपश्लेष्म और वातसे पूयाम्भ, श्लेष्म, और पित्तसे ॥५८॥ क्षीण वात पित्तसे ग्रंथि, श्लेष्म और रक्तसे मलों के सन्निपातसे ये शुक्र दोष कहे ॥ ५९ ॥ अब स्त्रियोंके रोग कहते हैं ८ ऋतु से वात, पित्त कफ से ३ प्रकार के पूयाभ, कुणप, ग्रंथि, क्षीण, मलसमन्तथ ॥ ६० ॥ रक्तप्रदर ४ प्रकार का है वात, पित्त, कफसे तीन प्रकार का चौथा संनिपातसे ॥ ६१ ॥ बीस योनिरोग हैं वात, पित्त, कफ

तस्तथा ६२ शुष्काचवामिनीचैव खंडितान्तर्म्मुखीतथा। सूची मुखीविप्लुताच जातघ्नीचपरिप्लुता ६३ उपप्लुताप्राक्चरणा महायोनिरुदाहृता। कर्णिकाचातिचरणा योनिरोगाइतीरिताः ६४ चतुर्विधंयोनिकन्दं वातपित्तकफैस्त्रिधा। चतुर्थंसन्निपातेन तथाष्टौगर्भजागदाः ६५ उपविष्टकगर्भःस्यात्तथानागोदरःस्मृतः। मक्कल्लोमूढगर्भश्च विष्कम्भोमूढगर्भजः। जरायुदोषोगर्भस्य पातश्चाष्टमकःस्मृतः ६६ पञ्चैवस्तनरोगाःस्युर्वातात्पित्तात्कफादपि। सन्निपातात्क्षताच्चैव तथास्तन्योद्भवागदाः ६७ वालरोगेषुकथिता स्त्रीदोषाश्चत्रयःस्मृताः। अदक्षपुरुषोत्पन्नः सपत्नीविहितस्तथा ६८ दैवाज्जातस्तृतीयस्तु तथाथेसूतिकागदाः।

संनिपात, लोहित क्षयसे ॥ ६२॥ शुष्का, वामिनी, खंडिता, अंतर्म्मुखी, सूचीमुखी, विप्लुता, जातघ्नी परिप्लुता ॥ ६३ ॥ उपप्लुता, प्राक्चरणा, महायोनि, कर्णिका, अतिचरणा ये सबयोनिरोगहैं ॥ ६४ ॥ चारप्रकारका योनि कंदहै वात पित्त कफसे ३ प्रकार का चौथा संनिपात से ८ रोग गर्भज हैं ॥ ६५ ॥ उपविष्टक, नागोदर, मक्कल्ल मूढगर्भ विष्कंभ जरायुदोष पात ये आठहैं ॥६६॥ अथपांच प्रकार स्तनरोग वातजपित्तज कफज सन्निज क्षतज जैसे ये पांच स्तनरोगहैं ऐसेही वातादि पांचरोगदूध उतरनेमें स्तनरोग बालरोगमें कहेहैं दूधवाली वा बिनादूधवाली स्त्रीके स्तन में वातादि दोष कोप करि मांस जो रक्त दूषित करै तौ पांच विधि रोग होइ सो रक्तज विद्रधि के सब लक्षण युक्त होतेहैं वातज में बायु के ऐसे दोष प्रति जानना ॥ ६७ ॥ स्त्री के दोष उत्पन्न करनेवाले तीन दोष हैं अदक्ष पुरुष कहैं जो स्त्रीके व्यवहारमें चतुर न होइ उसके संताप करिके जो रोग उत्पन्न होय वह अदक्ष पुरुषोत्पन्न कहिये जो सवति की ईर्षा संताप कारण करके रोग होय वह पत्नी विहितहै जो निज स्त्री से पुरुष प्रसन्नता से मन न देइ औरही स्त्री से स्नेह रखता होइ इस चिन्तासे क्षमहोवै शरीर में जो रोग उत्पन्न होताहै वह दैविकहै ॥ ६८ ॥ अथ बालांतरोग जो बालक होनेसे अंतमें रोग उत्पन्नहोय वह बालांत है उसीको प्रसूति भी कहते हैं इसमें

ज्वरादयश्चिकित्स्यास्ते यथादोषंयथाबलं ६९ द्वाविंशतिर्बाल रोगास्तेषुक्षीराभवास्त्रयः । वातात्पित्तात्कफाच्चैव दन्तोद्भेदश्चतुर्थकः । दंतघातोदंतशब्दः कालदंतोहिपूतनं ७० मुखपाकोमुखश्रावो गुदपाकोपशीर्षकौ । पार्श्वारुणस्तालुकंठो विच्छिन्नंपरिगर्भिकः ७१ दौर्बल्यंगात्रशोषश्च शय्यामूत्रंकुकूणकः । रोदनं चाजगल्लीस्याद्इतिद्वाविंशतिस्मृतः ७२ तथाबालग्रहाख्याता

ज्वरादिक दोष देखिकै औ रोगी का बलाबल विचारि कै चिकित्सा करना जिसमें देह लोड़ै ज्वर प्यास सूजन शूल अतीसार होसो असाध्य है जो केवल खाने पीने से हुआ है ज्वरादिक वह विशेष भयंकर है जो मज्जा रोग करिकै शूल उत्पन्न करै औ रक्त अवरोधन करि सब देह में शूल उत्पन्न करै वह बहुत दुखदाई है वह शूलालास मज्जा है ॥ ६९ ॥ अथवा दश प्रकार बालरोग हैं तिसमें तीन रोग माता के स्तन संबंधी हैं वातज पित्तज कफज येदूध संबंधीहैं चारि रोग दांतन के हैं दंतोद्भेद दंतघात दंतशब्द अकालदंत ये ४ दंत रोग हैं एक पूतना ॥ ७० ॥ मुखपाक मुखस्राव गुदपाक उपशीर्षक पार्श्वारुण तालुकण्ठ बिच्छिन्न परिगर्भिक ॥ ७१ ॥ दौर्बल्य गात्रशोष शय्यामूत्र कुकूणक रोदन अजगल्ली इसभांति बाईस बालरोग हैं अथास्य निदानलक्षणं ॥ बात करि दूषित दूध पीने से बालक को बातजन्य रोग पैदा होतेहैं स्वरक्षीन दुर्बलत्व मलमूत्रावरोध ये बातज हैं पित्त दूषित दुग्ध पान से सदैव पसीना छितरा बिथरा मल नेत्र पीतहै देह सब ताती बनी रहै ये पित्तजहैं कफ संबंधी दुष्ट दूध पीने से लार बिशेष बहै निद्राधिक मुंह आंखि फिरि जाय उबकाई आवैं ये कफज हैं बालक के पहिले दांत आने में ज्वर झाड़ा खांसी माथे में पीर उबाकी दौर्बलत्व यह दंतोद्भेद है सातयें वा आठयें वर्ष बालक के दूध संबंधी दांत उखड़ने से ज्वरादि उपद्रव होतेहैं वह दंतघात हैं इसे दंतपात भी कहतेहैं जब बालक के दंत निकसते हैं वह दंतशब्द हैं जो दंत अकाल में गिरकै जमते हैं तब ज्वरादिक पीड़ा होतीहै वह अकालदंत है जो बालक बारबार झाड़ा फिरै औ आलस्य करि माता धोवै नहींतौ गुदामें खुजलीपैदाहोकै फुंसि-

द्वादशैवमुनीश्वरैः । स्कंदग्रहोविशाखास्यात्स्वग्रहश्चपितृग्रहः ७३

यां उत्पन्न होती हैं सो पक फूल कै घावपर जाइ वह अहिपूतना है रुधिर कोप से होती है औ ग्रंथकर्ता इसे क्षुद्ररोग में लिखते हैं परंतु यह रोग केवल बालक के होता है इससे इस ग्रंथकर्ता ने बालरोगमें लिखा है जो बालक की मुखमें सपेद मलाई सी जमी फटी फटीली देख परै वह मुखस्राव है सपेद मूहा प्रसिद्ध है जो मुखमें बह लाल छालेसे हों वह मुखपाक है यह लालमूहा प्रसिद्ध है बालकी गुदा पकै घाव पर जाइ वह गुदपाक है जो बालक के मूड़ पर मैल जमकै पिरकी परती है अथवा रुधिर कोप से फलके घाव परजाइ वह उपशीर्षक है बालक रोग के मध्य में त्री जन्य दोष महापद्मनाम बिसर्प रोग दो प्रकार होता है एक वस्तिज दूजा शीर्षज आड़ाके चक्रसे हृदय पर्यंत दुख देइ तौ वस्तिजहै जो मुख वा तालु वाहिरतक लालताम्र सम होकै हृदय से गुदा पर्यंत दुख दे वह शीर्ष है ये विसर्पलक्षण हैं ग्रंथांतर में इसे पद्मबिसर्प कहते हैं बालक के तालू में कफ कोप से कांटा परजाता है उसे तालुकण्ठक औ दारदंत कहते हैं जिस बालक का तालू खाली परिजाय तौ स्तन पान न करि सकै बड़े कष्ट से दूध पिये मल पतला गिरै नेत्र वा कंठ में बिकार जाइ कै मनसे नहीं पीवे ज्यों का त्यों दूध डालि देइ ऐसे उपद्रव युक्त हो तो बिच्छिन्न है इसे तालूपात भी कहतेहैं जो गर्भिणीका कुसमय पान करै तौ ये उपद्रव पैदा होते हैं खांसी, अग्निमंद, उबाकी, तंद्रा अरुचि, भ्रम इत्यादि रोग उत्पन्न होतेहैं उसे परिगर्भिक कहते हैं गर्भिणी का स्तन पान करने से बालक बहुक्लेश पातेहैं वह दुर्वल होके पेट तोंबीसा निकल आता है ये परिगर्भिक के लक्षण हैं जो शरीर बहुतक्षश होजाय सो गात्रशोषहै औ सुखंडी भी कहते हैं इसमें उबकाई औ अतीसार भी होता है जो बालक अज्ञान होकै राति व दिनको बिछौनामें मूतै सो शय्यामूत्रहै दुग्धदोषसे बालक की आंख की पलक पर खाज होके आंखि से पानी बहता है औ बालक आंखि नाक मस्तक घसता है उजारे में आंखिनहीं खोलता उसे कुकूणक कहतेहैंजो बालक बिशेष रोवै उसकाक्रमबढ़ रोवना देखि कै अनुमान करिकै रोग जानना वह रोदन है कफ कोप से बालक के शरीरमें मूंगासी पिरकी ह्वै शरीर के रंग में

नैगमेयग्रहस्तद्वच्छकुनिःशीतपूतना। मुखमंडितिकातद्वत्पूतना चांधपूतना। रेवतीचैवसंख्याता तथास्याच्छुष्करेवती ७४

मिल रहतीहै पीड़ा नहीं करती एकसे एक मिलके रहतीहै वह अजगल्ली है सो बालक के विशेष करि होता है जवान के कमहोता है॥ ७२॥ अथ बारह प्रकार बालग्रह रोगहै स्कंदग्रह, विशाखा ग्रह खग्रह पितृग्रह॥ ७३॥ नैगमेयशकुनि शीतपूतना मुखमंडितिका पूतना अंधपूतना रेवती शुष्करेवती ये बारह प्रकार हैं अस्यसामान्यलक्षणं स्कंदादि द्वादशग्रहग्रस्त बालक अनायास चौंकता है उठि२ बैठताहै ओंठ दांत चबाता है मुखसे फेन गिरता है सोता नहीं हाथ पांव सूज जाते हैं मल पतला अच्छीतरह बोलता नहीं देह में मछलीके रक्तकीसी गंध आतीहै दूध नहीं पीता सब ग्रहों के सामान्य लक्षण जो बालक कुछ कांपै आंखि देह से पानी बहै वा एकै अंग कांपै ऊपर को देखै दांत चबाय मुह टेढ़ा बनावै दूध न पिये कुछ रोवै वह स्कन्दग्रह है जिस ग्रह में बालक को ज्वर औ ऊर्द्धदृष्ट हो वह विशाखाग्रह है इसके विशेष लक्षण बालतंत्र में हैं जिस ग्रहमें बालक बेहोश होजाइ मुंह से फेन गिरै ज्वरादिक उपद्रव हो रोवै अधिक देह में रक्त पीव की गंध आवै उसे खग्रह कहते हैं ग्रंथांतरमें स्कंदापस्मार कहते हैं अग्निघ्नातादि पित्तरक्त करि पीड़ित बालक को ज्वरादिक उपद्रव होते हैं वह पितृग्रह है नैगमेयग्रह पीड़ित बालक तिसे उबकाई कुछ कंप कंठ मुख शोष मूर्छा देहमें दुर्गंध ऊर्ध्वदृष्टि दांत चबाना वह नैगमेय है जो बालक अंग गलित हो तो भयङ्कर रूप लक्षण उचकता हो देहमें पक्षीकीसी गंध आवै आंख पिराय उबकाई व अतीसार देहमें दुर्गंध यह शीतपूतना है जिस बालक का मुख प्रसन्न हो शरीरकी नसें देखिपरैं अधिक खाय देह में औ मूत्र में दुर्गन्ध आवै वह मुखमंडितिका है जिस बालकको ज्वर अतीसार पियास ऊर्द्धदृष्टि रोना निद्राहीन बिह्वलता वह पूतनाहै जो बालक खांसै ज्वर पियास देहमें मेदगन्ध रुदन विशेष दूध न पिये मल अधिक गिरै वह अंधपूतना जो बालक की देह में पिरकी घाव घाव से रुधिर बहै देहमें दुर्गंध मल पतला ज्वर वह रेवतीहै जो बालकको ज्वर शूल अजीर्ण माथेमें पीड़ा मुखशोष सो शुष्क रेवती है॥ ७४॥

तथाचवरणभेदास्तु वातरक्तादिकाश्चये । द्विचत्वारिंशयुक्तास्ते रोगेष्वेवमुनीश्वरैः ७५ द्विषष्टिदोषभेदास्यु स्सन्निपातादिकाश्चये । तेपिरोगेषुगणिताःपृथक्प्रोक्तानतेक्कचित् ७६ हीनमिथ्यातियोगानां भेदैःपञ्चदशोदिताः । पञ्चकर्मभवारोगा स्तेपुरोगेषुसंज्ञिताः ७७ स्नेहस्तेदोतथाधूमोगंडूषोजनतर्प्पणे। अष्टादशैवताःपीडास्ताश्चरोगेषुलक्षिताः ७८ शीतोपद्रवएकः स्या देकश्चोष्णोद्भवोमलः । शल्योपद्रवएकश्च क्षीरश्चैकःस्मृतस्तथा ७९ स्थावरंजंगमंचैव कृत्रिमंचत्रिधाविषं। तेषांचकाल

बातरक्त करिकै पांवकेरोग सुन्निपाद स्तंभपादस्फुटनइत्यादिक पांवरोग सुनिलोग बयालीस कहिगयेहैं सोये रोग श्लीपदादिक रोगनमें प्रथम कहिगयेहैं सो जानना ॥ ७५ ॥ सन्निपातादिक दोष करिके बासठ ६२ प्रकार के रोग हैं सो बातादिक दोष में भिन्न भिन्न रोग कहि चुके हैं परंतु इन्हैं भिन्न करि कोई नहीं कहता ऐसा समझना ॥ ७६ ॥ पंचकर्म बमन बिरेचन निरूहण बस्ती अनुबासन बस्तीन सांस पाचों कर्म उत्तर खंडमें कहेंगे और हीनयोग मिथ्यायोग अतियोग इन तीनों प्रकार के भेद हैं सोभी उत्तर में कहेंगे बमन कहे औषधि देकै उबकावना बिरेचन कहे औषधि करके मल गिराना निरूहणबस्ती अनुबासनबस्ती औषधि की पिचकारी गुदा मार्ग से देनी नस्यक हैं नाक में औषधि देने का यत्न इस भांति पांचो कर्म जानना हीनयोग मिथ्यायोग अतियोग इनसे नानाभांति के दुख उत्पन्न होते हैं ॥ ७७ ॥ स्नेहादि संग्रह भी उत्तरखंड में है स्नेहपात स्वेदन धूमपान गंडूष अंजन तर्पण इन छहों में हीनयोग मिथ्यायोग अतियोग ये तीनों भेद करिकै अठारह भेद हैं उस्से उत्पन्न जो रोग सो उक्त रोगमें संग्रह करि आये हैं ऐसे जानना स्नेहपान स्वेद धूमपान गंडूषता अंजन यह प्रथम परिभाषा में लिख गये हैं औषधादिक करिके धातुको दृढ़ करने का प्रयोग उसे तर्पण कहतेहैं अथवा नेत्रतृप्त करनेके प्रयोग उसे भी तर्पण कहते हैं ॥ ७८ ॥ शीतादि चार उपद्रव बहुत ठंढा योग करेसे मनुष्य को ठंढा उपद्रव उत्पन्न होता है बहुत उष्णसे उष्ण उपद्रव उत्पन्न होताहै शल्य कहैं नख केश

कूटाद्यै नवधास्थावरंविषं। जंगमंबहुधाप्रोक्तं तत्रलूताभुजंगमाः ८० वृश्चिकामूषकाकीटा प्रत्येकंतेचतुर्विधाः। दंष्ट्राविषंनखविषं वालशृंगास्थिभिस्तथा ८१ मूत्रात्पुरीषाच्छुक्राच्च दृष्टेर्निश्वासतस्तथा। लालायाःस्पर्शतस्तद्वत् तथाशंकाविषंगतं ८२ कृत्रिमंद्विविधंप्रोक्तं गरदूषीविभेदतः। सप्तधातुविषंज्ञेयं तथासप्तोपधातुजं ८३ तथैवोपविषेभ्यश्च जातंसप्तविधंविषं। दुष्टनीरं

कांटा हाड़सींग खांड़ा इनके लगनेसे वा इनमेंसे कोई वस्तु पेटमें जाय उससे जो रोगहोइ वह शल्योपद्रवहै मूढ़वैद्यजो संभलखार बनातेहैं परंतु कच्चा रहिजाताहै वह खिलानेसे जोरोग उत्पन्नहोतो विष अग्नि शस्त्र वा वज्र इन्हों की तरहसे मरताहै ऐसे चार भेदहैं ॥ ७९ ॥ अथविषरोग स्थावर जंगम कृत्रिम येतीन प्रकारके विषहैं तिसमें स्थावर विषके नवभेदहैं औ जंगमविष बहुत प्रकारकाहै तिसमें लूता सांप ॥ ८० ॥ बिच्छू मूषा कीट इसमें वात पित्त कफ सन्निपात करिकै एकएक के चारचार भेद होजाते हैं किसी के दांतमें विषहै किसी के नखमें किसीके वार में किसीके सींगमें किसीकेहाड़में॥ ८१ ॥मूत्रमें मलमें धातुमेंदृष्टिमें श्वासमेंलारमें स्पर्शमें ऐसे भिन्न भिन्न जाति प्रति विष हैं अननें विष की शंका आनेसे वायु कुपित्तहो ज्वरादि उपद्रव शरीरमें प्रगट करै सो शंकाविष है ॥ ८२ ॥ कृत्रिम विषके दो भेद हैं एक वच्छनागादि एकदूषी संतत संपति के निमित्त शत्रुता करिकै वा स्त्री लोग नानाप्रकार की चीज पसीना रज दिनाई मलमूत्र इत्यादि अन्नके संग खिलादेती हैं तौ पांडुरज ज्वरादि उपद्रव होताहै वा मधुवत युक्त भयेते विषहोयहै नींबू कपूर मिश्रित भयेते विषहोय यह कृत्रिम विषहै औ बच्छ नागादि कृत्रिम विष एकही बार देहको जीर्णकरि प्राण लेताहै जिसमें कम पराक्रम है सो प्राणनहीं नाश करसक्ता परंतु ज्वरादि उपद्रव करिकै देशकाल अन्न वा दिवादि निद्रा करिकै पीड़ित करताहै और सप्तरसादि धातुनको दूषित करताहै इसी कारण दूषित विष कहतेहैं येदोप्रकारके कृत्रिम विषहैं विषकेभेद सुवर्णादिक अशोध सप्तधातु की भस्म खानेसे वा हरतालादि सप्त उपधातु की भस्म खानेसे सप्त मदादिक अशुद्ध उपविष खानेसे विषसमान पीड़ा होतीहै उसकी विष संज्ञाहै अथ दुष्टनीर जिस

विषंचैकं तथैकंदिग्धजंविषं ८४ कपिकच्छुभवाकंडूर्दुष्टनीरभवा तथा । तथाशूरणकंडूश्च शोथोभल्लातजस्तथा ८५ मदश्चतुर्विधश्चान्यः पूगभंगाक्षकोद्रवैः । चतुर्विधोन्योद्रव्याणांफलत्वग्मूल पत्रजं ८६ इतिप्रसिद्धागणिता येकिलोपद्रवाभुवि । असंख्याश्चापरेधातु मूलजीवादिसंभवा ८७ इतिश्रीशार्ङ्गधरसंहितायां रोगगणनायांसप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

इतिशार्ङ्गधरस्यप्रथमखंडस्समाप्तः ॥

---

पानीमें कीचड़ सेवाल पत्तादिक जंतु के वा मेड़क के मल मूतसे पानी बिगड़ जाताहै उसे दुष्टनीर कहतेहैं उसके नहानेसे पीनेसे विष समान पीड़ित होताहै शस्त्रादिक में विषके पानीको चढ़ातेहैं उस शस्त्रके घातका घाव नहीं अच्छा होता औ विष सदृश उपद्रव होताहै सो दिग्धविष है ॥ ८३ । ८४ ॥ अथचारि प्रकार आगंतुक उपद्रव वन किमाच दुष्ट पानी सूरन अंगके छूनेसे देह खजुआय भिलावांसे देह सूजआवै इसप्रकारसे चारि भेदहैं और भी चारि प्रकार हैं सुपारी भांग बहेड़ा की मिंगी कोदव धान्य इनचारों के खानेसे चारि प्रकारके मद होतेहैं इसीप्रकार और भी जानना ॥ ८५ । ८६ ॥ औषधि वनस्पति फूलडार पातमूल इनके खाने से चारि विधि के मद होतेहैं इसप्रकार जो पृथ्वीमें प्रसिद्ध रोगोपद्रवहैं तिनकी संख्या निश्चय करिगयेहैं इससे वा सुवर्णादि धातु हरतालादि उपधातु नानाप्रकार की वनस्पति वा औषधि वा जीवादिक करिकै अनेक उपद्रव उत्पन्न होते हैं सो उपद्रव असंख्य हैं अनुमान से जानना ॥ ८७ ॥ इतिश्रीशार्ङ्गधर व्याख्यायां निर्मितशार्ङ्गधर सुधाकरनाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

इतिशार्ङ्गधरस्यप्रथमखंडस्समाप्तः ॥

---

श्रीगणेशायनमः ॥

# शार्ङ्गधरसंहिता ॥

## मध्यखण्ड वार्त्तिकतिलकसहित ॥

---

अथातःस्वरसः१ कल्कः२क्काथश्च ३ हिम४फांट५कौ। ज्ञेयाः कषायाःपंचैते लघवःस्युर्यथोत्तरं १ आहतात्तत्क्षणोत्कृष्टाद् द्रव्यात्क्षुण्णात्समुद्भवः। वस्त्रनिष्पीडितोयःस्यात्स्वरसोरसउच्यते२ कुडवंचूर्णितंद्रव्यं क्षिप्तञ्चद्विगुणेजले। अहोरात्रात्स्थितंतस्माद्भ-वेद्वारसउत्तमः ३ आदायशुष्कद्रव्यञ्च स्वरसानांचसंभवे। जलेष्ठ गुणितेसाध्यं पादशेषञ्चगृह्यते ४ स्वरसस्यगुरुत्वाच्च पलमर्द्धं प्रयोजयेत् ।निशोषितंचाग्निसिद्धंपलमात्रंरसंपिवेत् ५ मधुश्वेता गुडक्षारंजीरकंलवणंतथा । घृततैलंचचूर्णादीन्कोलमात्रान्रसे क्षिपेत् ६ ॥

अथ मध्य खण्ड प्रारम्भः॥ अथ क्वाथ जिसे काढ़ा कहैं सो पांच प्रकार का है स्वरस कहे अंगरस १ कल्क २ क्वाथ ३ हिम ४ फांट ५ एक से एक गुण में न्यून हैं यथा अंगरससे लघु कल्क॥ १ ॥ उत्तम भूमि से तुरत की उखारी औषधि जल बिना कूटि कै वस्त्र में डारिय निचोरि लेय उसरसको स्वरस कहतेहैं॥ २॥ सोई द्रव्यकुडव कहे सोलह तोले कूटि कै दुगुने पानी में दिन राति भिजोइ राखै उसके रसकोभी स्वरस कहतेहैं ॥ ३ ॥ जो द्रव्य हरी न मिलै तौ सखीद्रव्य अठगुणे पानीमें औटै जब चौथाईरहै तबलैलेइ॥४॥ ओदी द्रव्यका रस गरुआ है इस कारण कार्यमें आधा पल लेना औ सूखी द्रव्य रातकी भीजीका रस हलकाहै इससेपल भर लेना ५॥ स्वरस व काढ़ावयंनका निकालारसइनमेंसहत शक्करगुड़ खार जीरा लोन घृततैल औ चूर्ण ये सब आठ मासे युक्त करना॥ ६॥

अमृतायाःरसःक्षौद्र युक्तःसर्वप्रमेहजित् । हरिद्राचूर्णयुक्तोवा रसोधात्र्यासमाक्षिकः ७ वासकःस्वरसःपेयो मधुनारक्तपित्त जित् । ज्वरकासक्षयहरः कामलाश्लेष्मपित्तहा ८ त्रिफलायारसः क्षौद्र युक्तोदार्वीरसोथवा। निंवस्यवागुडूच्यावा पीतोजयतिका-मलां ९ पीतोमरिचचूर्णेन तुलसीपत्रजोरसः। द्रोणपुष्पीरसोप्प्येवं निहंतिविषमज्वरान् १० जंव्वाम्रामलकीनाञ्च पल्लवोत्थोरसो जयेत् । मध्वाज्यक्षीरसंयुक्तो रक्तातीसारमुल्वणं ११ स्थूलवव्वू-लिकापत्र रसःपानाद्व्यपोहति । सर्वातिसारस्योनाक कुटजस्त्व ग्रसोथवा १२ आर्द्रकःस्वरसःक्षौद्र युक्तोवृषणवातनुत् । श्वास कासारुचिंहंति प्रतिश्यायंव्यपोहति १३ वीजपूररसःपानान्मधु-क्षारयुतोजयेत् । पार्श्वहृद्वस्तिशूलानि कोष्टवायुञ्चदारुणं १४

गुर्चका रस सहत युक्तखानेसे सबप्रमेह नाश होयहैआंवरेका रस हल्दी का चूर्ण सहत मिश्रित करि खिलानेसे भीप्रमेह नाश होय है ॥ ७ ॥ अथवासा स्वरसरक्त पित्तादिपर रूसेका स्वरससहत मि-लायकेपियेसे रक्त पित्त नाशहोइ औज्वर खांसी क्षयीकमल कफ औपित्त येरोगभी नाशकरै ॥ ८ ॥ अथ त्रिफलादि स्वरस कमलपर त्रिफले का रस सहत वा बड़ी हरद्दीकारस सहत व नींब का रस सहत वा गुर्च का रस सहत युक्त पियै तौ कमल रोगको नाशकरै ९ ॥ अथ तुलसी आदि रस विषम ज्वरपर तुलसी का रस मरिच का चूर्ण वा गूमाका रस मरिच साथ पियै तौ विषमज्वर नाश होइ ॥ १० ॥ अथ जंब्वादिरस रक्तातीसार पर जामुनि आंब आ-वरा इनतीनों की पत्तीकारस सहतघतदूध सहित पियै तौ दिनी रक्तातीसार दूरिहोय ॥ ११ ॥ अथ बबरादि स्वरस अतीसारपर बबूर की छालकारस सहतयुक्त पिलावै तौ सात भांति का अती-सार जाइ वा कुरैका रस वा करील का रस सहत संग पिये तौ अतीसार जाइ ॥ १२ ॥ अंडकोश औ श्वास पर अदरक का रस सहत पियेतौ वातांड छूटपचै श्वास खांसी अरुचि नाक बहना सब रोग मुक्तहोय ॥ १३ ॥ अथ बीजपूर रस पार्श्वादि शूलपर बिजौरा नींबू का रस सहत औ यवाखार सहित पिये तौ पशुरी की शूल हृदयकी शूल पेडूपीर कोष्टबद्ध ये सब रोगनसे निर्मुक्त होय ॥ १४ ॥

शतावर्याश्चमधुना पित्तशूलहरोरसः । निशाचूर्णयुतःकन्या रसः
प्लीहाऽपचीहरः १५ अलंवुषायाःस्वरसः पीतोद्विपलमात्रया ।
अपचीगंडमालानां कामलायाश्चनाशनः १६ रसोमुंड्याःसको-
ष्णोवा मरिचैरवधूलितः । जयेत्सप्तदिनाभ्यासात्सूर्यावर्तार्द्धभेदकौ
१७ ब्राह्मीकूष्मांडषट्ग्रंथा शङ्खिनीस्वरसःपृथक् । मधुकुष्टयुतो
पीतः सर्वान्मादापहारकः १८ कूष्मांडकस्यस्वरसो गुडेनसह
योजितः । दुष्टकोद्रवसंजातं मदंपानादृव्यपोहति १९ खड्गादि
छिन्नगात्रस्य तत्कालंपूरितोव्रणाः । गांगेरुकीमूलरसै र्जायतेगत
वेदना २० पुटपाकस्यकल्कस्य स्वरसोगृह्यतेयतः । अतस्तुपुट
पाकानां युक्तिरत्रोच्यतेमया २१ पुटपाकस्यमात्रेयं लेपस्यांगार
वर्णता । लेपञ्चदृव्यंगुलंस्थूलं कुर्याद्दृव्यंगुष्टमात्रकं । काश्मरीवट

अथ सतावरि रस पित्त शूलपर सतावरि रस सहत पियै तौ पित्त शूलहरै अथ घीकुवार रसप्लीहापर घीकुवार रसहरदी चूर्ण पियै तौ पित्त अपची पेटकी गांठि दूरिहोइ ॥१५॥ अथ मुंडीरस गंड-माला अपची पर मुंडीरस आठ तोले पियै तौ गंडमाला अपची कांवर रोगमिटै ॥ १६ ॥ अथ मुंडीरस सूर्यावर्तादि पर मुंडीस्वरस उष्ण मरिच चूर्ण युत सात दिन पिये तौ सूर्यावर्त आधाशीशी अच्छी होइ ॥ १७ ॥ अथ ब्रह्मादि स्वरस उन्माद परब्राह्मी श्वेत कुम्हड़ा कचर वा वच कौड्याला इनका स्वरस भिन्न भिन्न सहत औ कूटके संगपिये तौ सब उन्माद जाइ ॥ १८ ॥ श्वेत कुम्हडा का रस उन्माद पर सपेद कुम्हड़े का रस पुराने गुड़ संयुत पिये तौ दुष्ट कोदव का उन्माद नाशहोइ ॥ १९ ॥ अथ वरियारारस घाव पर शस्त्रके लगे के घाव में तुरंत वरियारे का रस लगावै तौ घाव अच्छा होइ ॥ २० ॥ पुटपाक के रसकी विधि पुटपाक का रसलेते हैं इससे उसका यत्न कहतेहैं ॥ २१ ॥ कोई ओदी द्रव्यहो उसे पीसिकै गोली बांधै तिसपर रेंड वा वरगद वा जामुन का पत्ता लपेटै फिर कपरौटी करि दोअंगुल मोटी माटीलैसै तब अग्निमें धरै जब लालहो तब निकारिकै उसका रस निचोरि ले उसे पुट-पाक रस कहते हैं तब चारि रुपया भर इस रुपया भर सहत

जंव्वादिपत्रैर्वेष्टनमुत्तमं । पलमात्ररसोग्राह्यष्कर्षमात्रंमधुक्षिपेत् । कल्कचूर्णद्रवाद्यास्तु देयाःस्वरसवद्बुधैः २२ तत्कालौकृष्टकुटज त्वचंतंदुलवारिणा । पिष्टांचतुःपलमितां जम्बूपल्लववेष्ठितां २३ सूत्रवद्धांचगोधूम पिष्टेनपरिवेष्ठितां । लिप्तांचघनपंकेन गोमयैर्वह्निनादहेत् २४ अंगारवर्णांचमृदं दृष्ट्वावह्नेःसमुद्धरेत् । ततो रसंगृहीत्वाच शीतंक्षौद्रयुतंपिवेत्२५ जयेत्सर्वानतीसारान्दुस्तरान्शुचिरोत्थितान् २५ कंडितंतंदुलपलं जलेष्टगुणितेक्षिपेत् । भावयित्वाजलंग्राह्यं देयंसर्वत्रकर्मसु २६ अरलुत्वंकृतश्चैव पुट पाकोग्निदीपनः । मधुमोचरसाभ्यांच युक्तस्सर्वातिसारजित् २७ न्यग्रोधादेश्चकल्केन पूरयेद्गौरतित्तिरेत् । निरंत्रमुदरंसम्यक्पुट पाकेनतत्पचेत् । तत्कल्कस्यरसःक्षौद्र युक्तःसर्वातिसारनुत् २८ पुटपाकेनविपचेत्सुपक्कंदाडिमीफलं । तद्रसोमधुसंयुक्तः सर्वातीसारनाशनः २९ वीजपूराम्रजंवूनां पल्लवानिजटाःपृथक् । विपचे

संयुक्त पिये औ जो कल्कचूर्ण पतली द्रव्य मिश्रित करनी हो तो पुटरस को यथायोग्य देना ॥ २२ ॥ अथ कुरैया पुटपाक सर्वातीसार पर चारतोले कुरैया की छाल ताजे चावल के धोवन में पीसिकै गोला बांधजामुन के पत्ते लपेटै ॥ २३ ॥ फिर सूत से बांधि मोठ के आटा सों लेपकरि माटी लगावै तब गौरा के गोइठा में फूंकिकै अंगारा होजाय तबआगिसे निकाल निचोरि ठण्ढाकरि सहत डारिपियैतोबहुत दिनका कठिन अतीसारजाय ॥२४।२५॥ चावल धोवनकी क्रिया चार रुपया भरि शुद्ध चावल अठगुने पानी में धोइ वही धोवन सर्वत्र देय ॥ २६ ॥ पुनः अरलू जो करील वा सोहन पाता का पुटपाक अग्निको दीपन करताहै जबसहत औ मोचरस मिलाइकै देइ तब अतीसार जाइ ॥ २७ ॥ पुनः बर पीपल गूलर पाकर जगन्नाथी पीपरि इनकी छाल पानीमें पीस गोला बांधि श्वेत तीतरकै पेटकी साफ अंतरी निकाल डालै उसमें गोला धरि पुटपाक करै पकेपर गोला निकाल रस निचोरि ले सो रस सहत संयुक्त देइतौसब अतीसार जाइ ॥२८॥ पुनःचारपक्के अनारका पुटपाक बनाइ तिसका रस सहत मिलाइकै देइ तौ सब अतीसार

त्पुटपाकेन क्षौद्रंयुक्तस्यतद्रसः। छर्दिं निवारयेत्घोरांसर्वदोषसमु-द्भवां ३० पिष्टानांवृषपत्राणां पुटपाकरसोहिमः । मधुयुक्तोजये द्रक्त पित्तकासज्वरक्षयान् ३१ पचेत्क्षुद्रांसपंचांगां पुटकेनचतद्र-सः । पिप्पलीचूर्णसंयुक्तः कासश्वासकफापहः ३२ विभीतकंफलं किंचित् घृतेनापिविलेपयेत् । गोधूमपिष्टेनांगारैर्विपचेत्पुटपाक-वत् ३३ ततःपक्वंसमुद्धृत्य त्वचंतस्यमुखेक्षिपेत् । कासश्वास प्रतिश्यायं स्वरभंगान्जयेत्ततः ३४ चूर्णंकिंचित्घृताभ्यक्तसुंठ्या एरंडजैर्दलैः । वेष्टितंपुटपाकेन विपचेन्मंदवह्निना ३५ ततउद्धृ-त्यतच्चूर्णं ग्राह्यंप्रातःसितान्वितं । तेनयांतिशमंपीडा आमाती-सारसंभवा ३६ सुंठीकल्कंविनिक्षिप्य रसैरेरंडमूलजैः । विपचे त्पुटपाकेनतद्रसःक्षौद्रसंयुतः। आमवातसमुद्भूतां पीडांजयतिदुस्त-रां ३७ सौरणंकंदमादायपुटपाकेनपाचयेत् । सतैललवणस्तस्य रसश्चार्शोविकारनुत् ३८ शरावसंपुटेदग्धं श्रृंगंहरिणजंपिवेत् । गव्येनसर्पिषापिष्टं हृच्छूलंनश्यतिध्रुवं ३९ ॥ इतिश्रीशार्ङ्गधरे द्वितीयखंडे चिकित्सास्थानेस्वरसादि कल्पनाऽध्यायः ॥ १ ॥

नाश होइ ॥ २९ ॥ बिजौरा पुटपाक उवाकी पर बिजौरा नींबू जामुनकी पाती वा जड़के पुटपाक का रस सहत युत देइ तौ सब दोषकी छर्दि जाइ ॥ ३० ॥ बासा पुटपाक रक्तपित्त कासज्वर पर रूसेके पुटपाक का रस अरु सहत पिये से रक्तपित्त कास छर्द ज्वर जाइ ॥ ३१ ॥ भटकैः कासश्वास पर भटकटैया के पंचांगका पुटपाक रस पीपरि का चूर्ण डारिकै देतो कासश्वास कफ जाइ ॥ ३२ ॥ विभीत पुटपाक कासश्वास पर बहेरे पर घी लगाइ मिसानसे लेप अंगार पर पुटपाक करै ॥ ३३ ॥ उसका छिलका मुखमें राखे से कासश्वास प्रतिश्याय स्वरभंग ये रोग जाइं ॥ ३४ ॥ सोंठिपुरान आमातीसार पर सोंठ चूर्ण किंचित् घृत से बटी बनाय रंडपच में लपेट मन्दाग्निमें पुटपाक करै ॥ ३५ ॥ उस चूर्णको सबेरे शक्कर संग खाइ तो आमातीसारकी पीड़ा मिटै ॥ ३६ ॥ पुनः सोंठ चूर्ण रंडकी जड़ के रस में सानि पुट पाक करि रस निकारि सहत संग खाइ

ष्पाणि तालीसंलवणानिच । प्रत्येकमेकभागास्युः पिप्पलीमूल चित्रकैः । त्वक्क्षणातितिडीकंचजीरकंचद्विभागिका: । धान्याम्लवेत सौविश्वं भद्रैलाबदराणिच । अजमोदाजलधराः प्रत्येकंस्युस्त्रि भागिकाः । सर्वौषधचतुर्थांशं दाडिमस्यफलंभवेत् । द्रव्येभ्यानि खिलेभ्यश्च सितादेयाद्धमात्रया । महाखांडवसंज्ञस्या च्चूर्णमे तत्सुरोचनं । अग्निदीप्तिकरंहृद्यं कासातीसारनाशनं । हृद्रोगंकंठ जगरं मुखरोगप्रणाशनं । विसूचिकातथाध्मान मर्शोगुल्मकृमीन पि । छर्दिपंचविधंश्वासचूर्णमेतद्व्यपोहति ४५ चित्रकंत्रिफलाव्यो षं जीरकंहवुषावचा । यवानीपिप्पलीमूलं शतपुष्पाजगंधिकाः । अजमोदाशटीधान्यंविडंगंस्थूलजीरकं । हेमाह्वापौष्करंमूलंक्षारौ लवणपंचकं । कुष्टंचेतिसमांशानि विशालायाद्विभागिका । त्रट त्रिभागाविज्ञेया दंत्याभागत्रयंभवेत् । चतुर्भागाशातलास्या त्स र्वाण्येकत्रचूर्णयेत् । पाचनंस्नेहनाद्यैश्च स्निग्धकोष्ठस्यदेहिनां । दद्याच्चूर्णविरेकायसर्वरोगप्रणाशनं । हृद्रोगेपांडुरोगेच कासेश्वा

खाय इसके प्रभाव से ग्रहणी कासश्वास अरुचि क्षयी वात कफ नाक टपकना ये रोग वेगही दूरिहोइं ॥ ४४ ॥ अरुचि पर महा खांडवचूर्ण मरिच नागकेशरि तालीसपत्र पांचौ लोन ये सब स- मान भाग लेना ग्रंथि चित्रक तज पीपरि अमली जीरा ये सब द्वैद्वै भागलेना धनियां अमलवेतस सोंठि बड़ी इलायची बेर अजमोद मोथा ये तीनतीन भाग सबद्रव्यकी चौथाई अनार सबकी आधी मिश्री देइ यह महा खांडअसंज्ञक चूर्ण रोचक दीपन है हृदयको बलप्रद है अतीसार हृदिरोग कंठ जलना मुखरोग शीत रस पेट फूलना अर्श गुल्म कृमि छर्दिपंच विधि सब श्वास नाश करै ॥ ४५ ॥ उदररोग पर नारायणचूर्ण चीता त्रिफला सोंठि पीपरि मरिच जीरा हड़ बेर बच अजवायन ग्रंथ सौंफ अजमोद कचूर धनियाँ विडंग कालीजीरी चोक पुष्करमूल दोनोंखार पाँचौलोन कूट ये सब समान ले इन्द्रायन द्वैभाग निशोथ तीनिभाग जमालगोटा तीन

सेभगंदरे। मंदाग्नौचज्वरेकुष्ठेग्रहण्यांचगलग्रहे। दद्यांद्व्यकानुपा
नेनतथाध्मानेसुरादिभिः। गुल्मेवदरनीरेण विट्भेदेदधिमस्तुना।
उष्णांबुभिश्चजीर्णेचवृक्षाम्लैःपरिकर्तृषु। उष्ट्रीदुग्धेनोदरेषुतथात
क्रेणवागवां। प्रसन्नयावातरोगे दाडिमैरर्शसांतथा। द्विविधंचवि
षेदद्यात् घृतेनविषनाशनं। चूर्णनारायणंनाम दुष्टरोगगणापहं।
४६ हवुषात्रिफलाचैव त्रायमाणाचपिप्पली। हेमक्षीरस्तवच्चैव
शातलाकटुकावचा ४७ नीलनीसैंधवंकृष्णालवंगंचेतिचूर्णयेत्।
उष्णोदकेनमूत्रेण दाडिमात्रिफलारसैः ४८ तथामांसरसेनापि
यथायोग्यंपिवेन्नरः। अजीर्णप्लीहगुल्मेषु शोकार्शोविषमाग्निषु ४९
हलीमकामलापांडुकुष्ठाध्मानोदरेष्वपि। शुंठीहरीतकीकृष्णा तृवृ
त्सौवर्चलंतथा। समभागानिसर्वाणि सूक्ष्मचूर्णानिकारयेत् ५०
ज्ञेयंपंचसमंचूर्णं मेतच्छूलहरंपरं। आध्मानजठराशोघ्नं मामवा

भाग पीतपुष्पी सेंड़खडमूल चारिभाग ये सब एकत्र करि चूर्णकरै
कठिन काठ रोगी को प्रथम पाचन स्वेदनिकर यह चूर्ण रेचनार्थ
देइ तौ सबरोग हृदिरोग पांडु कासस्वास भगन्दर मन्दाग्नि ज्वर
कुष्ठ ग्रहणी कंठरुज ये रोग नाशकरै अनोपान कहताहूं पेटफूलेमें
मद्य संग गुल्म मे बेर क्वाथसंग मलफोरनेमें दही व जल अजीर्ण में
उष्णोदक पेटरोगमें अमला कठादरादि में उष्ट्री दूध वा गोतक्रसें
बातरोगमें सुरा मण्डमें दे अर्शमें अनाररस संग दे दोनों विष में
घीके संगदेना यह नारायणचूर्णहै दुष्ट रोगोंके गण कहे समूह को
नाशक है॥४६॥ अजीर्णपर हवुषादि चूर्ण हाऊ बेर त्रिफलाके माय
माण पीपर चौक निशोथ पीतपुष्पमें हड़की जड़ कटुकी बच ॥४७॥
नीलकी पत्ती सैंधव कालालोन इनका चूर्ण उष्णोदक वा गोमूत्र
अनारकारस त्रिफलारस ॥४८॥ व मांसरस संग जिसरोगीको जो
उचितहो तिसकेसाथ पिये अजीर्ण प्लीहा गुल्म शोथ अर्श विषमा
ग्नि॥४९॥हलीमक कमल पांडु कुष्ट पेटफूलना उदररोग येसब दूर
होयँ शूलादिपर पंचसमचूर्ण सोंठ हड़ पीपरि निशोथ कालालोन
सम समचूर्ण भागले सूक्ष्मचूर्णकरै॥५०॥यह पंचसमचूर्ण बड़ीशूल पेट

तद्रसंस्मृतं ५१ कर्षमात्राभवेत्कृष्णात्रवृत्तास्यात्पलोन्मिता । खंडात्पलंचविज्ञेयं चूर्णमेकत्रकारयेत् । कर्षोन्मितंलिहेदेतत्क्षौद्रेणा ध्माननाशनं । गाढविट्कोदरकफा न्पित्तशूलानिनाशयेत् ५२ लवणत्रितयंक्षारौ शतपुष्पाद्वयंवचा । अजमोदाजगंधाच हवुषा जीरकद्वयं ५३ मरिचंपिप्पलीमूलं पिप्पलीगजपिप्पली । हिंगुश्चहिंगुपत्रीच शठीपाठोपकुंचिका ५४ शुंठीचित्रकचव्यानि विडंगंचाम्लवेतसं । दाडिमंतिंतिडीकंचत्रिवृद्दन्तीशतावरी । इंद्रवारुणिकाभार्गी देवदारुजवानिका ५५ कुस्तुंवुरुस्तुंवुरूणि पुष्करं वदराणिच । शिवाश्चेतिसमांशानि चूर्णमेकत्रकारयेत् ५६ भावयेदार्द्रकरसैर्वीजपूररसैस्तथा । तत्पिवेच्छर्कराजीर्ण मद्येनोष्णेनवारिणा ५७ कोलांभसावातकेण दुग्धेनौष्ट्रेनमस्तुना । यकृत्प्ष्ठकटीशूल गुदकुक्षिहृदामयान् ५८ अर्शोमंदाग्निविष्टंभ गुल्मप्लीलोदराणिच । हिक्काध्मानश्वासकासान्जयेदेतन्नसंशयः ५९ एतद्रे-

फूलना जठरसंबंधी आर्श आमवात सब हरै ॥ ५१ ॥ नाराचचूर्ण पीपरि दशमाशे निशोथ चारिटंकभर खांड़ पलभर इनसबको एकत्रकरि चूर्णकरै कर्षभर सहत संगखाय पेटफूलनाजाइ गाढउदर कफपित्त शूल नाशहोइ ॥ ५२ ॥ क्षारादि पर लवण त्रितयादि चूर्ण तीनों लोन दोनों खार सौंफ सोवाबीज अजमोद ममरीहाऊबेर दोनों जीरे ॥ ५३ ॥ मरिच पीपरामूल पीपरि ऊरऊरा कचूर पीठी मगरैला ॥ ५४ ॥ सोंठ चीता चाव विडंग अमल वेतस अनार अमली की छाल निशोथ जमालगोटा शतावरि इंद्रूरन भारंगी देवदारु अजवाइन ॥ ५५ ॥ धनियां तुंवरु पुष्करमूल बेरछड़ सबका समान चूर्णकरै ॥ ५६ ॥ अदरक रस बिजौरा रसमें भावना देय पुरानी मद्यकै संगपियै वा उष्णोदक संग ॥ ५७ ॥ बेरके क्वाथ से व मट्ठे से व ऊंट पयमें व दही के तोड़में पियैसे यकृत प्लीहा कटिशूल गुदकोष हृदिरोग ॥ ५८ ॥ अर्श मंदाग्नि मलस्तंभ गुल्म प्लीहा उदर रोग हिचकी पेटफूलना श्वास कास ये सब दूर होयं व इन द्रव्यन का घीव बनाइ कै वैद्य देय तौ भी ये रोग दूरकरै ॥ ५९ ॥ शूलपर तंबुरादि तम्बुर तीनों

बोधयेःसम्यग्घृतेवासाधयेत्सुधीः ५६ तुंबुरूणित्रिलवणं यवानी पुष्कराह्वयं । यवक्षाराभयाहिंगुविडंगानिसमानिच ६० त्वत्रि भागिकाज्ञेया सूक्ष्मचूर्णानिकारयेत् । पिवेदुष्णेनतोयेन यवक्काथेनवापिवेत् । जयेत्सर्वाणिशूलानि गुल्माध्मानोदराणिच ६१ चित्रकोनागरंहिंगु पिप्पलीपिप्पलीजया । चव्याजमोदमरिचं प्रत्येकंकर्षसंमितं ६२ स्वर्जिकाचयवक्षारः सिंधुसौवर्चलंविडं । सामुद्रिकंरोमकंच कोलमात्राणिकारयेत् ६३ एकीकृत्वाखिलंचूर्णंभावयेन्मातुलंगजैः । रसैर्वादाडिमैर्वापिशोपयेदातपेनवा ६४ तच्चूर्णंनाशयेद्गुल्मं ग्रहणीमामजंरुजं । अग्निंचकुरुतेदीप्तिंरुचिकृत्कफनाशनं ६५ सैंधवंपिप्पलीमूलंपिप्पलीचव्यचित्रकं । शुंठीहरीतकीचेतिक्रमवृद्ध्याविचूर्णयेत् । वड़वानलनामैतच्चूर्णंस्यादग्निदीपनं ६६ अजमोदाविडंगानिसैंधवंदेवदारुच । चित्रकंपिप्पलीमूलं शतपुष्पाचपिप्पली ६७ मरिचंचेतिकर्षांशं प्रत्येकंकारयेद्बुधः । कर्षास्तुपंचपथ्यायाः दशस्युर्वृद्धदारुकात् ६८ नागराच्चदशैवस्युः

लोन अजवाइन पोष्करमूल यवाखार हड़ हींग विडंग ये द्रव्य समान ले ॥ ६० ॥ निशाथ तीनभाग सबका सूक्ष्म चूर्णकरि उष्णोदक यवक्वाथ में पिये तो सर्व शूल गुल्म पेटफूलना सब अच्छे होई ६१ ॥ मंदाग्नि पर चित्रकादि चूर्ण चीता सोंठ हींग पीपरि पीपरामूल चाव अजमोद मरिच सब कर्षभर लेना ॥ ६२ ॥ दूनों खार सेंधा काला पाँगा कटीला सांभर ये कोल कोल ले ॥ ६३ ॥ चूर्ण करि बिजौरा रसमें बांटि घाममें सुखाइलेइ ॥६४॥ यह चूर्ण गुल्म ग्रहणी आम रोग हरै अग्नि दीप्त रुचि करै कफ नाशकरै ॥ ६५ ॥ मन्दाग्नि पर बडवानल चूर्ण सेंधा पीपरामूल पीपरि चाव चीता सोंठ हड़ क्रमसेबढ़ाइचूर्णकरै जैसेसेंधा१माशातौपीपरामूल२माशा पीपरि ३ माशा भर लेनायह बाड़वानल नाम अग्नि दीपन है॥६६॥ वातादि पर अजमोदादिचूर्ण अजमोद विडंगसेंधो देवदारु चीता पीपरामूल सौंफ पीपरि ॥ ६७ ॥ मरिच ये द्रव्य कर्ष कर्ष भर हड़

सर्वाण्येकत्रचूर्णयेत् । पिवेत्कोष्णजलेनैव चूर्णंचगुडसंमितं६९ भ-
क्षयेदथवासम्यक्परस्वपथनाशनं। आमवातरुजंहंति संधिपीडांच
गृद्ध्रसीं ७० कटिपृष्ठगुदास्थनांच जंघयोश्चरुजोजयेत् । तूणीप्र-
तूणीविश्वाचींकफवातामयांजयेत्७१ हिंगुपाढाभयाधान्यंदाडिमं
चित्रकःशठी । अजमोदात्रिकटुकं हवुषाचाम्लवेतसः ७२ अज
गंधातितिडीकं जीरकंपुष्करंवचा । चव्यंक्षारद्वयंपंच लवणानि
विचूर्णयेत् ७३ प्राग्भोजनस्यमध्येवा चूर्णमेतत्प्रयोजयेत् । पि-
वेद्वाजीर्णमध्येन तक्रेणोष्णोदकेनवा ७४ गुल्मेवातकफोद्भूते वि-
ट्ग्रहेष्ठीलिकासुच । हृद्वस्तिपार्श्वशूलेषु शूलेचगुदयोनिजे ७५
मूत्रकृच्छ्रे तथानाहे पांडुरोगेऽरुचौतथा । हिक्कायांयकृतिप्लीहि
श्वासेकासेगलग्रहे ७६ ग्रहण्यर्शोविकारेषु चूर्णमेतत्प्रशस्यते ।
भावितंमातुलिंगस्य वहुशःस्वरसेनवा । कुर्याद्ववटिकांवध्वा वात
श्लेष्मामयापहः ७७ यवानीदाडिमंशुंठी तिंतिडीकाम्लवेतसौ ।

पांचकर्ष बिधारा दशकर्ष ॥ ६८ ॥ सोंठ दशकर्ष येसब चूर्णकरै गुड़
मिश्रित करि उष्णोदकसे पिये ॥ ६९ ॥ अच्छीतरह खाय तौसूजन
दूरहोइ आमबात गांठि पीर गृद्ध्रसी बाय ॥ ७० ॥ कटि पीड़ापीठ
गुदा जांघपीर तूनी बायप्रतूनी बायु बिश्वाची कफ रोग बायुकेरोग
येसब नाश होई ॥७१॥ शूलादि पर हिंग्वादि चूर्ण हींगपाढ़ा हड़
धनियां अनार चीता कचूर अजमोद त्रिकुटा हाऊबेर अमलबेतस ॥
७२॥ ममरी इमली की छाल जीरा पुष्करमूल बच चाव दूनों खार
पांचो लोन सब चूर्ण करै ॥ ७३ ॥ भोजनादिक के प्रथम अथवा पु-
राने मद्यके संग या गरम जलके साथखाइ ॥७४॥ बात कफका गुल्म
कोष्ठबन्ध ष्ठीलिका हृदय पेडू पशुरी गुदायोनिये सबशूल ॥ ७५ ॥
मूत्रकृच्छ्र पेट फूलन पांडु अरुचि हिचकी यकृत प्लीह श्वासकास गल
रोग ॥ ७६ ॥ ग्रहणी अर्श इनपर यह चूर्णहै बिजौराके रसमें सात
भावना दे गोली बांधले इससे वात कफ रोग नाशहोयं ॥ ७७ ॥
अरुचि पर यवानी खांडव चूर्ण अजवाइन अनार सोंठ इमली की
छाल अमलबेतस झुर बैर ये सब चार चार माशा ॥ ७८ ॥ मरिच

बदराम्लंचकुर्वीत चतुःशाणमितानिच ७८ सार्द्धद्विशाणमरिचं पिप्पलीदशशाणिका । त्वक्सौवर्चलधान्याकं जीरकंद्विद्विशाणिकं ७९ चतुःषष्टिमितैःशाणैः शर्कराचात्रयोजयेत् । चूर्णितंसर्वमेकत्र यवानीखांडवाभिधं ८० नाशयेत्पांडुरोगंच हृद्रोगंग्रहणीज्वरं । छर्दिशोषातिसारांश्च प्लीहानाहविबंधता । अरुचिंशूलमंदाग्नि मर्शोजिह्वागलामयान् ८१ तालीसंमरिचंशुंठी पिप्पलीवंशलोचना ।एकद्वित्रिचतुःपंच कर्षैर्भागंप्रकल्पयेत् ८२ एलातजौचकर्षार्द्धं प्रत्येकंभागमावहेत् । द्वात्रिंशकर्षतुलिता प्रदेयाशर्करावुधैः ८३ तालीसाद्यमिदंचूर्णं पाचनंरोचनंस्मृतं । कासश्वासज्वरहरं छर्द्यतीसारनाशनं ८४ शोषाध्मानहरंप्लीह ग्रहणीपांडुरोगजित् । पक्वावाशर्कराचूर्णं क्षिपेद्वागुटिकाततः ८५ सितोपलाषोडशःस्या दष्टौस्याद्वंशलोचना । पिप्पलीस्याच्चतुष्कर्षा क्षुद्रेलास्याद्द्विकर्षकी ८६ एकःकर्षस्त्वचःकार्यश्चूर्णयेत्सर्वमेकतः । सितोपलादिकंचूर्णं मधुसर्पिर्युतंलिहेत् ८७ श्वासकासक्षयहरं हस्त

ढाई शाण पीपरि दश शाण तज कालानोन धनियां जीरा येदोदो शाण ॥ ७९ ॥शर्करा चौंसठिशाण शाण चारिमाशेका होताहै इन सबका चूर्णकरै इसे यवानीखांडव कहतेहैं ॥ ८० ॥ यह पांडु हृदिरोग ग्रहणी छर्दि शोष अतीसार प्लीहा पेट फूलना कोष्ठ बद्ध अरुचि शूल मंदाग्नि अर्श जीभ रोग गलारोग इनसबका नाशक है ॥ ८१ ॥ अरुचिपर तालीसादि चूर्ण तालीस मिर्च सोंठि पीपरि बंशलोचन द्रव्य प्रति कर्ष बढ़ाइ लेइ ॥ ८२ ॥ इलायची तजआधा आधाकर्ष खांड़ बत्तीस कर्षलेइ ॥ ८३ ॥ यह तालीसादिचूर्ण पाचन रोचन है कासश्वास ज्वर छर्दि अतीसार ॥ ८४ ॥ शोष पेटफूलना प्लीह ग्रहणी पांडु इन सबको नाशकरै व खांड़पर गोली बांध ले तौभी वही गुणहै॥८५॥कासक्षय पित्तादिपर सितोपलादिचूर्णमिश्रीसोलहकर्ष बंशलोचनआठ पीपरिचारछोटीइलायचीदो॥ ८६॥ तजएककर्ष यह सितोपलादि चूर्ण सहत घी मिलायकै चाटै ॥ ८७॥

पादांगदाहजित् । मंदाग्निसुप्तजिह्वात्व पार्श्वशूलमरोचकं । ज्वरमूर्ध्वगतंरक्तं पित्तमाशुव्यपोहति ८८ सामुद्रलवणांकार्यं मष्ट कर्षमितंवुधैः । पंचसौवचलग्राह्यं विडसैंधवधान्यकं ८६ पिप्पलीपिप्पलीमूलं कृष्णाजीरकपत्रकं । नागकेशरितालीस मम्ल वेतसकंतथा ६० द्विकर्षमात्राण्येतानि प्रत्येकंकारयेद्बुधः । मरिचं जीरकंविश्व मेकैकंकर्षमात्रकं ६१ दाडिमंस्याच्चतुष्कर्षं त्वगेला चार्धकार्षिके । वीजपूररसेनैव भावितंसप्तवारकं । एतच्चूर्णीकृतं सर्वं लवणंभास्कराभिधं ६२ शाणप्रमाणंदेयंतु सस्तुतक्रसुरासवैः । वातश्लेष्मभवंगुल्मं प्लीहानमुदरक्षयं ६३ अर्शांसिग्रहणी कुष्ठं विड्विवंधंभगन्दरं । शोफंशूलंश्वासकासा वामदोषंचहृद्रुजं ६४ मंदाग्निंनाशयेदेत द्दीपनंपाचनंपरं । सर्वलोकहितार्थाय भास्करेणोदितंपुरा ६५ एलाप्रियंगुमुस्तानि कोलमज्जाचपिप्पली । श्रीचन्दनंतथालाजा लवंगंनागकेशरं । एतच्चूर्णीकृतंसर्वं सिताक्षौद्रयुतंलिहेत् । वातपित्तकफोद्भूतां छर्दिंहंत्यतिवेगतः ६६

श्वास कासक्षयी हाथ पावका तपना मन्दाग्नि जीभ सूखना पसुरी पीड़ा अरुचि ज्वर रक्त पित्त रोग नाशकरै ॥ ८८ ॥ ग्रहणी सुलापर लवणभास्करचूर्ण पांगालोन आठकर्षभर कालापांचभर बिड़सैंधा धनियां ॥ ८९ ॥ पीपरि पिपलामूल काला जीरा पत्रज नागकेशरि तालीस अमल बेतस ॥ ९० ॥ ये सब दो दो कर्ष मरिच जीरा सोंठ कर्ष कर्षभर ॥ ९१ ॥ अनार चारभर इलायची तज पांच पांचमाशे येसब एकत्रकरि चूर्णकरै यह लवणभास्कर है ॥ ९२ ॥ एक शाण दहीके तारके संग देय एक मट्ठा वा मद्यके संगदेइ तौ बात कफ जन्य गुल्म प्लीह पेट रोग छर्दि ॥ ९३ ॥ अर्श ग्रहणी कुष्ट कोष्टबद्ध भगंदर सूजन शूलश्वास कास आमदोष हृदयरोग ॥ ९४ ॥ मन्दाग्नि ये सब रोग नाशकरै दीपन पाचन है संपूर्ण लोगन के हित प्रथम श्रीभास्कर ने कहा है ॥ ९५ ॥ बात पित्त कफ छर्दिपर एलादिचूर्ण इलायची प्रियंगु मोथा बेरकी मिंगी पीपरि श्वेत चन्दन लावा लवंग नागकेशरि सब चूर्णकरि सहत मिश्री मिलाइ

मूलंपत्रंफलंपुष्पंत्वचंनिंबात्समाहरेत् । सूक्ष्मचूर्णमिदंकृत्वा पलैः पंचदशोन्मितं । लोहभस्महरीतक्यौ चक्रमर्दकचित्रकौ । भल्लातकविडंगानि शर्करामलकंनिशा । पिप्पलीमरिचंशुंठी वाकुची कृतमालकः । गोक्षुरश्चपलोन्मान मेकैकंकारयेद्बुधः । सर्वमेकी कृतंचूर्णं भृङ्गराजेनभावयेत् । अष्टभागावशेषेण खदिरासनवारिणा । भावयित्वाचसंशुष्कं कर्षमात्रंततःपिबेत् । खदिरासन तोयेन सर्पिषापयसाथवा । मासेनसर्वकुष्ठानि विनिहंतिरसायनं पंचनिंबमिदंचूर्णं सर्वरोगप्रणाशनं ९७ शतावरीगोक्षुरकं बीजं चकपिकच्छुजं । गांगेरुकीचातिबला बीजमिक्षुरकोद्भव ९८ चूर्णितंसर्वमेकत्र गोदुग्धेनपिबेन्निशि । नतृप्तिंयातिनारीभि रेतच्चूर्ण प्रभावतः ९९ अश्वगन्धादशपला तन्मात्रोवृद्धदारुकः । चूर्णीकृत्योभयंविद्यात् घृतभांडेनिधापयेत् १०० कर्षैकंपयसापीत्वा नारीभिर्नैवतृप्यति । अगत्वाप्रमदांभूयो वलीपलितवर्जितः १

चाटै तौ वातपित्त कफ जन्य छर्दि नाश होय ॥ ९६ ॥ कुष्टपर पंच निंबचूर्ण निंबके पंचांग का चूर्ण सूक्ष्म पीसिकै पन्द्रहपल लोह भस्म हड़चवा बड़बीन चीता भिलावा विडंग खांड़ आंवरा हरदी पीपरि मरिच सोंठि बकुची अमलतास गुखुरू येसब पलपल भर ले सब चूर्ण भँगरे के रसमें भावना दे खैर औ आसन सेरभर पानी में काढ़ा करै अष्टमांश रहै तिसमें फिर भावना देइ फिर सुखाइ चूर्ण करि एक कर्ष खाय खैर आसन के क्वाथके संग व दूध व घीकेसाथ मास भर सेवन करै तौ सबकोढ़ नाशकरै यह रसायन है इसे पंचनिंब चूर्ण कहते हैं सब रोग नाश करता है ॥ ९७॥ शतावरि चूर्ण पुष्टपर शतावरि गुखुरू किमाचके बीज गुलसकरी बरियारा तालमखाना ९८ ॥ इनका चूर्ण गोदुग्धमें पिये इसके प्रभावसे स्त्रीसे तृप्त न होय और जो स्त्री प्रसंग न करै तौ बलीहोय बार न श्वेत होयं ॥ ९९ ॥ पुष्टिपर अश्वगंधादिचूर्ण नागौरी असगंधचालीसतोलेभर बिधारा चालीस भर दूनौ का महीनचूर्ण घृतके भाजन में धरै ॥१००॥ दश माशे दूधमें पिये तौ स्त्रीसेतृप्त न होय धातुष्टद्धपर -नवायसादि

चित्रकंत्रिफलामुस्ता विडंगंत्र्यूषणानिच । समभागानिकार्याणि नवभागाहतायशः २ एतदेकीकृतंचूर्णं मधुसर्पियुतंलिहेत् । गोमूत्रमथवातक्र मनुपानंप्रशस्यते ३ पांडुरोगंजयत्युग्रं हृद्रोगंचभगन्दरं । शोथकुष्ठोदराशांसि मन्दाग्निमरुचिंकृमीन् ४ अकारकरभःशुंठी कंकोलंकुंकुमंकणा । जातीफलंलवंगंच चंदनंचेतिकार्षिकान् ५ चूर्णानीमांस्ततःकुर्या दहिफेनंपलोन्मित ६ सर्वमेकीकृतंचूर्णंसूक्ष्मंतद्वस्त्रगालितम् । सितासर्वसमादेया माषैकंमधुनालिहेत् । शुक्रस्तम्भकरंचूर्णं पुंसामानन्दकारकं । नारीणांप्रीतिजननंसेवेतनिशिकामुकः ७ इतिश्रीशार्ङ्गधरेमध्यखण्डेचूर्णकल्पनाषष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

चूर्ण चीता त्रिफला मोथा विडंग त्रिकुटा ये सब समान तमयाअंश पोलाद भस्म ॥ १।२ ॥ इनका चूर्ण सहत और घृतके संगचाटै गोमूत्र व मट्ठाके साथ॥३॥तौ पांडु हृदिरोग भंगदर सूजनकोढ़ उदर रोग अर्श मन्दाग्नि अरुचि कृमि नाशहायं ॥ ४ ॥ स्तंभन पर अकरकरादि चूर्ण अकरकरहा सोंठ कंकोल केसरपीपरि जायफल लौंगश्वेत चन्दन ये कर्षकर्ष भर ॥५॥ चर्णकरि पलभर अफीम दे पीसि कपड़छान ले ॥ ६ ॥ सब समान खांड़ देइ माशाभर सहत में चाटै यहचूर्ण वीर्यस्तंभन करे स्त्री पुरुष को सुखदेता है कामी पुरुष इसरातिको सेवन करै ॥७ ॥ इतिश्रीशार्ङ्गधरसुधाकरे चूर्णकल्पनाषष्ठोऽध्यायः॥६॥

—•—•—

बटिकाश्चाथकथ्यन्तेतन्नामगुटिकावटी।मोदकोवटिकापिण्डीगुं-
डीवर्त्तिस्तथोच्यते १ लेहवत्साध्यतेवह्नौगुडोवाशर्करायथा। गु-
ग्गुलंवाक्षिपेत्तत्रचूर्णंतन्निर्म्मितावटी २ कुर्य्यादवह्निसिद्धनक्कचिद्
गुग्गुलुनावटी। द्रव्येणमधुनावापिगुटिकांकारयेत्सुधीः ३ सिताच
तुर्गुणादेयावटीषुद्विगुणोगुडः । चूर्णाचूर्णसमाकार्य्योगुग्गुलंमधु
तत्समं ४ द्रवंचद्विगुणंदेयंमोदकेपुभिषग्वरैः । कर्षप्रमाणंतन्मानं
वलंदृष्ट्वाप्रयुज्यते ५ इन्द्रवारुणिकामुस्ताशुंठीदन्तीहरीतकी। तृ-
विच्छुटीविडंगानिगोक्षुरश्चित्रकंतथा ६ तेजोह्वाचद्विकर्षाणि पृ
थग्द्रव्याणिकारयेत्।शूरणस्यपलान्यष्टौवृद्धादारुचतुःपलं ७ चतुः
पलानिभल्लातंक्काथयेत्सर्वमेकतः। जलद्रोणचतुर्थांशंगृह्णीयात्क्का
थमुत्तमं८ क्काथद्रव्यांत्रिगुणितंगुडंक्षिप्त्वापुनःक्षिपेत् । सम्यक्प
क्कञ्चज्ञात्वावैचूर्णमेतत्प्रदापयेत् ९ चित्रकंत्रिवृतादन्तीतेजोह्वा
पालिकापृथक्। पृथक्त्रिफलिकाभागाव्योषैलामलकत्वचं १०

अथ बटी कल्पना॥ बटिका गुटिका बटीमोदक पिंडीगुण्डी ये
गोलीके नाम हैं॥ १॥ गुड़ औ खांड़ दे आगिमें पकावै जैसे अव-
लेह तब गुग्गुल व चूर्ण उसी मत्तमें डारि गोली बांधै॥ २॥ बिना
आगिके योग गुगुल से भी गोली बंधती है और गोली वस्तु तथा
सहत से भी बंधती है॥ ३॥ मिश्री चौगुनी गुड़ दूना चूर्ण लिखे
प्रमाणदेना गुग्गुल सहत बराबरदेना ॥४॥द्रव्य वस्तु दूनीदेना सद्
वैद्य यही रीति करैं कर्षभर गोली खानेका प्रमाण है व देह बल
दोष देखि खिलावै॥ ५॥ इन्दारु की गुटिका अर्शपर इन्दारु
मोथा सोंठ जमालगोटा की जड़की छाल हड़ निशोथ कचूर बिडंग
गुखुरू चीता॥६॥बच ये सब दो दो कर्ष जमीकन्द आठपल बिधारा
चारिपल॥ ७॥भिलावा चारपल द्रोणभर पानीमेंऔटै जब चौथाई
रहै तब उतार लेइ। ८॥ छानके उसका तिगुना गुड़ दे मतकरै जब
पकनितार उठैतबयह चूर्णडारै ॥९॥ चीता निशोथ जमालगोटा जड़
बच ये पल पलभर त्रिकुटा इलाइची आंवरा तज तीनतीन पल इन
को पीस छानके प्रस्थभर सहतमें पूर्वोक्त यह चूर्णयुक्त बंधने माफिक

निक्षिपेन्मधुशीतेव तस्मिन्प्रस्थप्रमाणकं । एवंसिद्धोभवेच्छ्रीमान् वाहुशालगुडाभिधः ११ जयेदर्शांसिसर्वाणिगुल्मंवातोदरंतथा आढ्यवातंप्रतिश्यायंमहान्तंक्षयपीनसं । हलीमकंपांडुरोगंप्रमेहंचविनाशयत् १२ मरिचंकर्षमात्रंस्यात्पिप्पलीकर्षसंमिता । अर्द्धकर्षोयवक्षारःकर्षयुग्मंचदाडिमं १३ एतच्चूर्णीकृतंयुज्यादष्टकर्षगुडेनहि । शाणप्रमाणांवटिकांकृत्वावक्त्रे विधारयेत् । अस्याः प्रभावात्सर्वेपिकासायांत्येवसंक्षयं १४ गुडशुंठीशिवामुस्तैर्धा-रयेद्गुटिकामुखे । श्वासकासेषुसर्वेषुकेवलंवाविभीतकं १५ आमलंकमलंकुष्ठंलाजाश्चवटरोहकं।एतच्चूर्णंसमधुनागुटिकाधारणंमुखे१६तृष्णाप्रद्धांहरत्येषामुखशोषंचदारुणं । विडंगंनागरंकृ-ष्णापथ्यामलविभीतकं।वचागुडूचीभल्लातंसद्विषंचात्रयोजयेत्१७ एतानिसमभागानि गोमूत्रेणैवपेषयेत् । गुंजाभागुटिकाकार्या दद्यादार्द्रकजैःरसैः १८ एकामजीर्णगुल्मस्य द्वेविसूच्यांप्रदापयेत् । तिस्रस्तुसर्पदंष्ट्रे तु चत्वारस्सन्निपातके । वटीसंजीवनी

हो तब मिलावै तब बाहुशाल गुड़ सिद्ध होय ॥ १०।११ ॥ सब अर्श गुल्म वातोदर आढ्यवायु नाक टपकना क्षयीपीनस हलीमक पांडु प्रमेह ये सब नाश होयं ॥ १२ ॥ कासपर मरिचादि गुटिका मरिच पीपरि कर्ष कर्ष भर यवाखार ५ माशे अनार दो कर्ष ॥ १३ ॥ गुड़ आठकर्षमें चारिचारि माशेकी गोलीबांधि सो मुखमें धरराखै इस के प्रभाव से सब खांसी जाइ ॥ १४ ॥ श्वासपर गुड़ादिगुटिका गुड़ सोंठि हड़ मोथा की गोली जितने गुड़से बँधे माशे भरकी मुहमें राखै तो सब श्वास कास हरै तैसे केवल बहेरा रखने से ॥ १५ ॥ प्यासपर आंवरादिवटी आंवरा कमल कूट लाजावट जटा इन्हैं पीसि सहत में गोली बांधि मुखमें राखै तो महाप्यास मुख सखना दूर हो ॥ १६ ॥ सन्निपर संजीवनी गुटिका विडंग सोंठ पीपरि हड़ आंवरा बहेरा बच गुरुच भिलावा शुद्ध सिंगिया ॥ १७ ॥ ये सब समान ले गोमूत्र में खरल करै घुंघची समान गोली बांधै अदरखके रसमें खिलावै ॥१८॥ अजीर्णमें गोलीएक बिसूचिकामेंदो

नाम्ना संजीवयतिमानवं १६ व्योषाम्लवेतसंचव्यं तालीसंचित्र
कंतथा । जीरकंतितिडीकंच प्रत्येकंकर्षभागिकं २० त्रिसुगंधंत्रि-
शाणांस्या द्गुडःस्यात्कर्षविंशति । व्योषादिगुटिकासेयं पीनसश्वा
सकासजित् । रुचिस्वरकराख्याता प्रतिश्यायप्रणाशिनी २१
आमेषुसगुडाशुंठी मजीर्णेगुडपिप्पली । कृच्छ्रेजीरगुडंदद्या द-
र्शःस्युःसगुडाभयां २२ वृद्धदारुकभल्लात शुंठीचूर्णेनयोजितः ।
मोदकःसगुडोहन्यात् षड्विधार्शकृतांरुजं २३ शुष्कशूरणचूर्ण-
स्य भागाद्द्वात्रिंशदाहरेत् । भागान्षोडशचित्रस्य शुंठ्याभागचतु-
ष्टयं २४ द्वैभागौमरिचस्यापि सर्वमेकत्रचूर्णयेत् । गुडेनपिंडिकां
कुर्या दर्शसांनाशनंपरं २५ शूरणोवृद्धदारुश्च भागैःषोडशभिः
पृथक् । मुशलीचित्रकौज्ञेया वष्टभागान्वितौपृथक् २६ शिवा
विभीतकोधात्री विडंगंनागरंकणा । भल्लातःपिप्पलीमूलं तालीसं
चष्टयकपृथक् २७ चतुर्भागप्रमाणानि त्वगेलामरिचंतथा । द्वि-

सांपकेडसेको तीन सन्निपातमें चार इसका संजीवनीबटी नामहै
मनुष्यको जिलाती ॥ १९ ॥ पीनसादिपर त्रिकुटादिबटी त्रिकुटा
अमलवेतस वच तालीसदल चीता जीरा इमली की छाल ये सब
कर्षकर्षभर ॥ २० ॥ तज पत्रज इलायची चारि चारि माशे गुड़बीस
कर्ष यह व्योषादि नाम गुटिका पीनस श्वास कास को नाशकरै
रुचिकरै कंठस्वर शुद्धकरै नाक टपकना बंदकरै ॥ २१ ॥ आंवदोष
में गुड़ सोंठ की गोली देना अजीर्ण में गुड़ पीपरि कृच्छ्र में गुड़
हड़की गोलीदेना ॥ २२ ॥ अर्शपर वृद्ध दारुमोदक विधारा भि-
लावां सोंठ पीसि गुड़में गोली बांधि देइ तो छहौं भांति के अर्श
दूरकरै ॥ २३ ॥ अर्शपर शूरनवटिका सूखे शूरन का चूर्ण बत्तीस
भाग चीतासोलहभाग सोंठचारभाग॥२४॥ मरिचदोभाग सबचूर्ण
करि गुड़में गोली बांधि खिलावै तौ सब अर्श नाशहोय ॥ २५ ॥
पुनः सूरनविधारा सोलहसोलह भागलेइ मुशली आठभाग लेइ
चीताभी आठभागलेइ॥२६॥त्रिफला विडंग सोंठ पीपरि भिलावा
पिपरामूल तालीस भिन्न भिन्न ॥ २७ ॥ चार चार भाग तज इला

भागमात्राणिपृथक् सर्वस्त्वेकत्रचूर्णयेत् २८ द्विगुणेनगुडेनाथ वटिकांकारयेद्बुधः । प्रबलाग्निंचकुरुते तथार्शोनाशनःपरः २९ ग्रहणींवातकफजां श्वासंकासंक्षयामयं । प्लीहानंश्लीपदंशोथं प्रमेहंचभगंदरं । निहंतिपलितंतृष्णा स्तथामेध्यारसायनाः ३० त्रिफलात्र्यूषणंचव्यं पिप्पलीमूलचित्रकं । दारुमाक्षिकधातुश्च दार्वी मुस्तंविडङ्गकं ३१ प्रत्येकंकर्षमात्राणि सर्वंद्विगुणितंतथा । मंडूरंचूर्णयेच्छुद्धं गोमूत्रेष्टगुणेक्षिपेत् ३२ पक्त्वाचवटकंकृत्वा दद्यात्तक्रानुपानतः । कामलापांडुमेहार्शः शोथकुष्ठकफामयान् । गुरुस्तंभमजीर्णंच प्लीहानंनाशयेदपि ३३ चंद्रप्रभावचामुस्तं भूनिंबामरदारुच । हरिद्रातिविषादार्वी पिप्पलीमूलचित्रकान् ३४ धान्यकंत्रिफलाचव्यं विडंगंगजपिप्पली । व्योषंमाक्षिकधातुश्च द्वौक्षारौलवणंत्रयं ३५ एतानिशाणमात्राणि प्रत्येकंकारयेद्बुधः । त्रिवृन्दन्तीपत्रकंच त्वगेलावंशरोचना ३६ प्रत्येकंकर्षमात्राणिकुर्यादेतानिबुद्धिमान् । द्विकर्षंहतलोहस्यचतुष्कर्षसिताभवेत् ३७ शिला

चवी मरिच है है भाग इनसबका चूर्णकरि ॥ २८ ॥ दूनेगुड़ में गोली बांधि खिलावै तौ अग्नि प्रबल होय अर्श ॥ २९ ॥ वात कफजन्य ग्रहणी श्वास कासक्षय प्लीहा पीलपद शोथ प्रमेह भगंदर बार श्वेतहोना सब मिटै धातु वृद्धि प्रबल करै यह रसायनहै ॥ ३० ॥ कामलादि पर मंडूरवटक त्रिफला त्रिकुटा चाव पिपरामूल चीता देवदारु सोनामाखी हरदी मोथा मजीठ ॥ ३१ ॥ ये कर्ष कर्ष भर मंडूर शोधकै सबसे दूनाले अष्टगुने गोमूत्र में ॥ ३२ ॥ पकाइ गोली बांधि मठेकै साथ खाय तौ कामल पांडु अर्शशोथ प्रमेह कुष्ट कफ रोग गठिया अजीर्ण प्लीहा इनको नाशकरै ॥ ३३ ॥ कपूर वच मोथा चिरायता शुर्व देवदारु हरदी अतीस दारुहरदी पिपली मूल चीता ॥ ३४ ॥ धनिया त्रिफला वच वायविडंग गजपीपरि त्रिकुटा सोनामाखीकी भस्म सज्जीखार यवाखार तीनौलोन सेंधा काला पागा ॥३५॥ ये सबद्रव्य चारचार माशे निशोथ दतून पत्रज तज इलायचीवंशलोचन ॥३६॥ येकर्षकर्षभर बुद्धिमानलेइलोहभस्म

जत्वष्टकर्षं स्यादष्टौकर्षाश्चगुग्गुलोः । एभिरेकत्रसंक्षुणैःकर्त्तव्या गुटिकाशुभा ३८चन्द्रप्रभेतिविख्यातासर्वरोगप्रणाशिनी। प्रमेहा न्विंशतिकृच्छ्रम्मूत्राघातंतथाश्मरी ३९ विबन्धानाहशूलानिमेहनं ग्रन्थिमर्वुदं। अण्डवृद्धिंकटीशूलं श्वासंकासंविचर्चिकाम् ४० अन्त्र वृद्धिंतथापांडुकामलांचहलीमकं ।कुष्ठान्यर्शांसिकंडूंचप्लीहोदरभगं दरं४१दन्तरोगंनेत्ररोगंस्त्रीणामार्त्तवजांरुजां।पुंसांशुक्रगतान्रोगा- न्मंदाग्निमरुचिंतथा४२वातपित्तकफंहन्याद्बल्याबृष्यारसायनी। चंद्रप्रभायाःकर्षस्तु चतुःशाणोविधीयते ४३ यवानीजीरकंधान्यं मरिचंगिरिकर्णिका। अजमोदोपकुंचीचंचतुःशाणाःपृथक्पृथक्४४ हिंगुषट्शाणिकंकार्यं क्षारौलवणपंचकं। त्रिवृच्चाष्टमितैःशाणैः प्र- त्येकंकल्पयेत्सुधीः ४५ दन्तीशठीपौष्करंच विडंगंदाडिमंशिवा। चित्राम्लवेतसःशुंठी शाणैःषोडशभिःपृथक् ४६ वीजपूररसेनैव गुटिकांकारयेद्बुधः। घृतेनपयसामद्यै रम्लैरुष्णोदकेनवा ४७

दो कर्षइन सबका चूर्णकरि मिश्री चारकर्ष ॥ ३७ ॥ शुद्ध शिलाजीत आठकर्ष गुग्गुल आठकर्ष येसब एकत्रकरि कूटिकै गुटिका सुंदरब- नावै॥३८॥यह चंद्रप्रभागुटिका सबरोग नाशकरै प्रमेह कृच्छ्र मूत्रा घातपथरी ॥३९॥ विट्बंध पेटफूलना शूलइंद्री फूलनग्रंथीअर्बुद अंड वृद्धि कटि शूल श्वास कास कुष्ठ भेद ॥ ४० ॥ अंत्रवृद्धि पांडु कमल व भेलभेद सब कुष्ट सर्वार्श खजुरा प्लीहा उदररोग भगंदर ॥ ४१ ॥ दंतरोग नेत्ररोग स्त्रीके ऋतुरोग पुरुष का धातुरोग मंदाग्नि अरुचि ॥ ४२ ॥ वात पित्त कफ सब नाशकरै बलकरै धातुबढ़ावै यह रसायन है दशमाशे वा सोलह माशे वा दोषबल विचारिकै खाय ४३ ॥ गुल्मपर कजाइन गुटिका अजवायन जीरा धनिया मरिच कणाकांता अजमोद मगरैला भिन्नभिन्न चारमाशा॥४४॥ भूंजीहींग छः शाणइनकौ खार पांचौलोन निशोथ येआठ आठ माशा ॥ ४५ ॥ दतूनि कचूर पुष्करमूल विडंग अनार हड़ चीता अम्लवेतस सोंठ येसब सोरह माशले चूर्णकरै ॥ ४६ ॥ बिजौराके रसमें बटी बांधै घृत दूध मद्य नींबूरस उष्णोदक ॥ ४७ ॥ इनकेसंग कांजीयन

पिबेत्काकायनप्रोक्तां गुटिकांगुल्मनाशिनीं । मद्येनवातकेगुल्मे गोक्षीरेणाचपैत्तिके४८मूत्रेणाकफगुल्मंच दशमूलैस्त्रिदोषजं । उष्ट्री दुग्धेननारीणां रक्तगुल्मंविनाशयेत् ४९ हृद्रोगंग्रहणीशूलं कृमी नर्शांसिनाशयेत् । नागरंपिप्पलीचव्यंपिप्पलीमूलचित्रकौ । भृष्ट हिंग्वजमोदाच शर्षपाजीरकद्वयं ५० रेणुकेंद्रयवापाठा विडंगं गजपिप्पली । कटुकातिविषाभार्गीवचामूर्वाविकंटकं ५१ प्रत्येकं शाणिकानिस्युर्द्रव्याणीमानिविंशतिः । द्रव्येभ्यस्सकलेभ्यश्च त्रिफलाद्विगुणाभवेत् । एभिश्चूर्णीकृतैःसर्वैः समोदेयश्चगुग्गुलुः ५२ वंगरौप्यंचनागंचलोहसारंतथाभ्रकं । मंडूरंरससिंदूरं प्रत्ये कंपलसंमितं । गुडपाकसमंकृत्वा इमंदद्याद्यथोचितं । एकपिंडं ततःकृत्वा धारयेत्घृतभाजने ५३ गुटिकाशाणमात्रास्युः कृत्वाग्राह्यायथोचिता । गुग्गुलुर्योगराजोयं त्रिदोषघ्नंरसायनं ५४ मैथुनाहारपानाभ्यां त्यागोनैवात्रविद्यते । सर्वान्वातामया न्कुष्ठ मर्शांसिग्रहणीगदं ५५ प्रमेहंवातरक्तंच नाभिशूलंभगंदं । उदावर्तंक्षयंगुल्म मपस्मारमुरोग्रहं ५६ मंदाग्निंश्वासकासंच

वनायके वैद्यपिलावै गुल्मको नाशकरै बात गुल्मको मद्यमें पित्त गुल्मको गोक्षीरसंग ॥ ४८ ॥ कफ गुल्मको गोमूत्र संग त्रिदोषज गुल्मको दशमूलके क्वाथसाथ स्त्रीके रक्तगुल्मको उष्ट्रीदुग्ध संगदेइ ४९ ॥ वातादि रोगपर योगराज गुग्गुल सोंठ पीपरि चावग्रंथि चीता भुनीहींग अजमोद सरसों दोनों जीरे ॥ ५० ॥ मेवड़ीवीज इंद्रयव पाढ़ा बिडंग गजपीपरि कुटकी अतीस भारंगी बच मुर्रा गुखुरू ॥ ५१ ॥ येसब शाणशाण भर सबका दूना त्रिफलेका चूर्ण ५२ ॥ सब चूर्णके समान शुद्ध गुग्गुल बंग रूपरस लोहा अभ्रक नागेश्वर मंडूरस सिंदूरसाररस पलपल भरदे गुड़ पाककरि रस औ सबचूर्ण गुड़पाकमेंसानि एक पिंडकरि घृतभांड में धरै ॥ ५३ ॥ गोलीचारमाशेकी यहयोगराज गुग्गुल त्रिदोष नाशक रसा- यनहै ॥ ५४ ॥ मैथुन विहार पानाहार वर्जित नहीं सब बातरोग सर्वार्श ग्रहणी ॥ ५५ ॥ प्रमेह बातरक्त नाभिपीर भगंदर उदावर्त

नाशयेदरुचिंतथा । रेतोदोषहरंपुंसांरजोदोषहरंस्त्रियां ५७ पुं-
सामपत्यजनको वंध्यानांगर्भदस्तथा । रास्नादिक्काथसंयुक्तो
विविधंहंतिमारुतं ५८ काकोल्यादियुतःपित्तंकफमारग्वधादिना ।
दार्वीसृतेनमेहांश्च गोमूत्रेणैवपांडुतां ५९ मेदोवृद्धिंचमधुना
कुष्ठंनिंवसृतेनच । छिन्नाक्काथेनवातास्त्रं शोथंशूलंकणासृतात् ६०
पाढलाक्काथसहितो विषमूषकजंजयेत् । त्रिफलाक्काथसहितो
नेत्रार्तिंहंतिदारुणां ६१ पुनर्नवादिक्काथेन हन्यात्सर्वोदराण्यपि
६२ त्रिफलायास्त्रयःप्रस्थाः प्रस्थैकममृताभवेत् । संकुट्यलोह
पात्रेण सार्द्धद्रोणांवुनापचेत् ६३ जलमर्द्धसृजंज्ञात्वागृह्णीयाद्व-
स्त्रगालितं । ततःक्काथेक्षिपेच्छुद्धं गुग्गुलंप्रस्थसम्मितं ६४ पुन
र्दं यमयोपात्रे दार्व्यासंहर्षयेन्मुहुः । सार्द्रीभूतंततोज्ञात्वागुडपाक
समाकृतं ६५ चूर्णीकृत्यततस्तत्र द्रव्याणीमानिप्रक्षिपेत् । त्रि-
फलाद्विपलाज्ञेया गुडूचीपालिकामता ६६ षडक्षंत्र्यूषणंप्रोक्तं
विडंगानांपलार्द्धकं । दंतीकर्षमिताकार्या त्रिवृत्कर्षमितंतथा ६७

क्षयी गुल्म मिर्गी छातीरोग ॥ ५६ ॥ मन्दाग्नि श्वासकास नाश
करै पुरुषके धातु स्त्रीके रजोदोष ॥ ५७ ॥ नपुंसकको पुंसत्वप्रद वांझ
गर्भधारै रास्नादिक्काथसाथ बातरोगहरै ॥५८॥ ककोल्यादि काथ
संग पित्तहरै आरग्वधादि संग कफनहरै हलदी काथ संग प्रमेह
हरै गोमूत्र संग पांडु सहतसंग मेद वृद्धि नीम काथ संगकुष्ट नाशै
गुर्च काथ संग बातरक्तनाशै पीपरि काथसंग शोथ शूल नाशै॥५८॥
६० ॥ सिर्स काथसंग मूषकदंश बिषहरै त्रिफलाकाथ संग नेत्ररोग
हरै ॥ ६१ ॥ पुनर्नवा काथसंग सबउदर रोगहरै ॥ ६२ ॥ बातरक्त
पर कैशोर गुग्गुल त्रिफला तीनप्रस्थ गुर्च एकप्रस्थ त्रैकूटके डेढ़
द्रोण पानीमें औटावै॥ ६३ ॥ जब अर्द्धजल रहै तब छानिकै शुद्ध
गुग्गुल प्रस्थभर डारै ॥ ६४ ॥ फिरि लोहपात्र में लोहकी करछी
से घोटि गुड़पाक सम गाढ़ाकरि ॥ ६५ ॥ औषधि डारै जो आगे
कहेंगे आंवरा बहेड़ा हड़ अर्द्धअर्द्ध पलगुर्च एकपल,सोलहत्रिकुटा
छःकर्ष विडंग अर्द्धपल दंतूनि एककर्ष निशोथ एककर्ष ॥ ६६ ॥ ६७॥

ततःपिंडीकृतंसर्वंघृतपात्रेविनिक्षिपेत् । गुटिकाशाणमात्रेणयुंज्या
द्दोषाद्यपेक्षया ६८ अनुपानेभिषग्दद्यात्कोष्णंनीरंपयोथवा । मं-
जिष्ठादिसृतंवापियुक्तियुक्तंततःपरं ६९ जयेत्सर्वाणिकुष्ठानिवात
रक्तंत्रिदोषजं । सर्वव्रणानिगुल्मांश्च प्रमेहपिडिकांतथा ७० प्र-
मेहोदरमन्दाग्निं कासंस्वपथुपांडुतां । निहंतिचामयान्सर्वा नुप-
युक्तोरसायनः ७१ कैशोरिकाविधानोयं गुग्गुलःकांतिकारकः ।
व्रणादिनानेत्रगदांगुल्मादीन्वरुणादिना ७२ क्काथेनखदिरस्यापि
व्रणान्कुष्ठादिनाशयेत् । अम्लंतीक्ष्णमजीर्णंच व्यवायंश्रममातपं ।
मद्यंरोषंत्यजेत्सम्यक् गुणार्थीपुरसेवकः ७३ त्रिफलंत्रिफलाचूर्णं
कृष्णाचूर्णंपलोन्मितं । गुग्गुलंपंचपलिकं क्षोदयेत्सर्वमेकतः ७४
ततस्तुवटिकांकृत्वाप्रयुंज्याद्वह्न्यपेक्षया । भगंदरंगुल्मशोथा वर्शां
सिचविनाशयेत् ७५ अष्टाविंशतिसंख्यानिपलान्यानीयगोक्षुरैः ॥
विपचेत्षड्गुणेनीरे क्काथोग्राह्योविशेषतः ७६ ततःपुनःपचेत्तत्रपुरं

सब गुड़ पाकमें सानि पिंडबांधि घीपात्रधरै शाणभर गोली वा
दोष बिचारिकै देइ ॥ ६८ ॥ वैद्यको अनोपान तप्तवारि वा दूध वा
मजीठ क्काथ में देना वा यथोचित देना योग्यहै ॥ ६९ ॥ सब कुष्ट
जाइ त्रिदोष जन्य बातरक्तजाइ सब व्रणगुल्म प्रमेह पिटिका॥७०॥
प्रमेह उदररोग मंदाग्नि कास सूजन पांडु आंत्र रोग येसबनाश
होइ यह रसायनहै ॥ ७१ ॥ कैशोरक ऋषि ने कहाहै किशोर गु-
ग्गुल नामहै कांतिप्रदहै त्रूसादि क्काथसंग नेत्ररोग दूरकरै वरुणा
दिक्काथसंग गुल्म दूरकरै ॥ ७२ ॥ खदिरादि क्काथसंग व्रण दूरकरै
कुष्टदूरकरै खट्टी तीक्ष्ण मैथुन श्रम घाम मद्यक्रोध येसब त्यागकर
जो गुण चाहै तो संयम से रहै ॥ ७३ ॥ भगंदर पर त्रिफला गुग्गुल
त्रिफलाचूर्ण तीनपल पिप्पलीचर्ण पलभर शुद्ध गुग्गुल पांचपल
पीसिकै एकत्रकरि ॥७४॥ गोलीबांधि रोगीकी अग्नि बिचारि कै
देयतो भगंदर गुल्मशोथ बवासीर दूरहोवं ॥ ७५ ॥ प्रमेह गोक्षु-
रादि गुग्गुल गोखुरू अट्ठाईसपल छःगुणे पानीमें काढ़ाकरि अर्द्ध
शेषले ॥ ७६ ॥ सातपल गूगुलदे फिरि पकावै जब गुड़ पाकसा हो

सप्तपलंक्षिपेत् । गुडपाकसमाकारं ज्ञात्वातत्रविनिक्षिपेत् ७७ त्रिकुटात्रिफलामुस्तं चूर्णितंपलमात्रकं । ततःपिंडीकृतस्यास्य गुटिकामुपयोजितः ७८ हन्यात्प्रमेहंकृच्छ्रं चप्रदरंमूत्रघातकं । वातस्त्रम्वातरोगांश्च शुक्रदोषंतथाश्मरीं ७९ त्रिफलाष्टपलंकार्यंभल्लातंचचतुःपलं । वाकुचीपंचपलिकाविडंगानांचतुःपलं८० हतलोहंत्वक्चैव गुग्गुलाश्चशिलाजतु एकैकंपलमात्रंस्या त्पलार्द्धपौष्करं भवेत् ८१ चित्रकस्यपलार्द्धंस्याद्विशाणांमरिचंभवेत् । नागरंपिप्पलीमुस्तं त्वगेलापत्रकुंकुमं ८२ शाणोन्मितंस्यादेकैकंचूर्णयेत्सर्वमेकतः । ततस्तत्प्रक्षिपेच्चूर्णं म्पक्वखंडेचतत्समे ८३ मोदकांपलिकांकृत्वा प्रयुंजीतयथोचितान् । हन्यात्सर्वाणिकुष्ठानि त्रिदोषःप्रभवामयन् ८४ भगन्दरंप्लीहगुल्मे जिह्वाताल्वगलामयान् । क्षिरोक्षिभ्रू गतान्रोगा न्नन्यान्पृष्ठि गतानपि । ८५ प्राग्भोजनस्यदेयंस्या दधःकायस्थितेगदैः । भेषजंभुक्तमध्येच रोगेजठरसंस्थिते । भोजनस्योपरिग्राह्य मूर्ध्वजंतुगदेषुच

तब जोद्रब्य कहताहूं सो पीसिकै डारै ॥ ७७ ॥ त्रिफला त्रिकुटा मोथा येसातौं पलपल भर मिलाय पिंडीकरि गोली बांधै ॥ ७८ ॥ प्रमेह मूत्रकृच्छ्र प्रदर मूत्राघात बातरक्त बातरोग शुक्ररोग पथरी सबनाश होयं ॥ ७९ ॥ कुष्टपर त्रिफला मोदक त्रिफला आठपल भिलावाचार वकुचीपांच विडंगचार ॥ ८० ॥ लोहभस्म निशोथ गुग्गुल शिलाजीत सब एकएकपल पुष्करमूल अर्द्ध पल ॥ ८१ ॥ चीता अर्द्ध पल मरिच दोशाण सोंठ पीपरि मोथा तज इलायची पत्रज केशरि ॥ ८२ ॥ सबशाण शाणभरले चूर्णकरि सबचूर्ण समान खांड़ले पाककरि चूर्णडारि गोलीबनावै ॥ ८३ ॥ पलपल मित मोदकबनाइ रोगबलदेखि रोगीको खिलावै तौ सबकुष्ट नाशहोइ त्रिदोष जन्य आंवरोग ॥ ८४ ॥ भगंदर प्लीहा गुल्म जिह्वा कंठ रोग ग्रीव पीठ इन सबको रोगनाश होइ ॥ ८५ ॥ शरीरके नीचेके रोगनमें भोजनादि औषधि देना मंदाग्नि जनितमें भोजन के मध्यदेइ शिरोसंबंधी रोगन में भोजनांत समयमें देना ॥ ८६ ॥

८६ कचनारत्वचोग्राह्यं पलानांदशकंबुधैः । त्रिफलापट्पला ग्राह्या त्रिकटुःस्यात्पलत्रयं ८७ पलैकंवरुणांकुर्या देलात्व-क्पत्रकंतथा । एकैकंकर्षमात्रंस्या त्सर्वाण्येकत्रचूर्णयेत् ८८ याव च्चूर्णमिदंसर्वं तावन्मात्रस्तुगुग्गुलः । सकटुःसर्वमेकत्रपिंडंकृत्वा चधारयेत् ८९ गुटिकाशाणमात्रेण प्रातर्ग्राह्यायथोचिता । गंड-मालांजयेत्युग्रामपचीमर्बुदानिच । ग्रंथिवृणादिगुग्गुलांश्च कुष्ठा निच भगंदरं ९० प्रदेयश्चानुपानार्थं क्राथोमुंडितिकाभवः । क्राथःखदिरसारस्य पथ्याक्राथोदकोष्णकं ९१ निस्तुषंमाषचूर्णस्यतथागोधूमसंभवं । निस्तुषंयवचूर्णंचशालितंडुलजंतथा ९२ सूक्ष्मंचपिप्पलीचूर्णं पलकान्युपकल्पयेत् । एतदेकीकृतंसर्वंभर्जयेत्गोघृतेनच ९३ अर्द्धमात्रेणसर्वेभ्य स्ततःखंडसमंक्षिपेत् । जलंचद्विगुणंदत्वा पाचयेत्त शनैःशनैः ९४ ततःपक्वंसमुद्धृत्य मोदकंचपलोन्मितं । कुर्यात्सायंचतंभुक्त्वा पिवेत्क्षीरंचतुर्गुणं ९५ वर्जनीयोविशेषेण क्षाराम्लौद्वौरसावपि । कृत्वैवंरमयेन्नारीं वीर्येन क्षीयतेनरः ९६ इतिश्रीशार्ङ्गधरेमध्यखण्डे वटककल्पनासप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

गंडमाला पर कचनार गुग्गुल कचनार छाल दशपल त्रिफला छः पल त्रिकुटा तीनपल ॥८७॥ वरुण एकपल इलायची पत्रज कर्ष कर्ष भर सब एकत्रकरि चूर्णकरै ॥८८॥ सर्व चूर्णके समान गुग्गुलपीसि चूर्णमें मिलाय पिंड बनावै ॥ ८९ ॥ चारिमाशेकी गोली बनाइ रोगबल औषधिबल देखि रोगीको प्रातसमय देयतो गंडमाला अपची अर्बुद घाव ग्रंथि कुष्ट भगंदर नाश होयँ ॥ ९० ॥ अस्यानुपानं ॥ मुंडीका रस इड़ क्वाथ वा उष्णोदक में देइ ॥ ९१ ॥ धातु पुष्टिपर माषादि मोदक माष कहे उरद दालि धोइ चूर्ण करि लेइ गोहूंचूर्ण यवकी गूदी का चूर्ण साठी चाउरका चूर्ण ॥ ९२ ॥ पीपरि चूर्ण सब पलपल भर लेइ सब चूर्णों का आधा गोघृत दे भूजै ॥ ९३ ॥ चूर्णोंके समान खांड़ले तब सबका दूना जलडारि मंद

क्वाथोदेयंपुनःपाकात्घनत्वंसारसक्रिया । सोवलेहश्चलेहः स्यात्तन्मात्रास्यात्पलोन्मिता १ सिताचतुर्गुणाकार्याचूर्णाच्च द्विगुडोगुडः । द्रव्यंचतुर्गुणंदद्यादितिसर्वत्रनिश्चयः २ सुपक्वेतंतुमत्वंस्यादवलेहोप्सुमज्जते । स्थिरत्वंपीड्यतेमुद्रा गंधवर्णरसोद्भवं ३ दुग्धमिक्षुरसंयूपंपंचमूलकषायकं । वासाक्वाथंयथायोग्यमनुपानंप्रशस्यते ४ कंटकारींतुलांनीरे द्रोणपक्वांकषायकम् । पादशेषंगृहीत्वाच तस्मिंश्चूर्णानिदापयेत् ५ पृथक्पलांशान्येतानि गुडूचीचव्यचित्रकैः । मुस्तकर्कटशृंगीच त्र्यूषणंधन्वयासकं ६ भार्गीरास्नाशठीचैव शर्करापलविंशतिः । प्रत्येकंचपलान्यष्टौ प्रदद्यात्घृततैलयोः ७ पक्वावलेहत्वमानीय शीतेमधुपलाष्टकं । चतुःपलंतुगोक्षीरं पिप्पलीनांचतुःपलं ८ क्षिप्त्वा

मंद आंचदे घोटै ॥ ९४ ॥ जब सिद्धहो तब पलपल भरके लड्डू बांधि सांझको खाइ उसपर चारिपल दूध पिये ॥ ९५ ॥ फिर खार और खटाई दोरस न खाइ स्त्रीप्रसंग करै तौवीर्य न द्रवै देहपुष्टहै॥९६॥ इतिश्रीशार्ङ्गधर सुधाकरे सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

अथावलेहकल्पना द्रव्यको क्वाथसहश औटावै फिरविशेष आंच देइ जब गाढ़ाहो तब अवलेह कहैंलेहभीकहतेहैं जाना चारितुद्रा भर ॥ १ ॥ चूर्णसे मिश्री चौगुनीदेना गुड़दूना द्रव्यादि चौगुने यह सबत्र रीतिहै ॥२॥जब आंचदेनेपर तारबंधे औपानी में पाककी बूंद न बूड़ै न घुलै तबसिद्धजानै और अंगुरीसे दबानेसे कुछदबै तब सुगंध रसादि डारै ॥ ३ ॥ औ दूधसे ऊखसे उत्पत्ति वस्तु यूषासे पंचमूल क्वाथसे रूसा क्वाथ से इन अनोपान से देना अथवा औरजो रोगान्वित अनोपान होसो देना ॥ ४ ॥ हिचकी औ कास श्वासपर भटकटैया वलेह भट कटैया चारि सेर लै द्रोण भर जलमें औटै जब चौथाई रहै तब उसमें चूर्ण डारै ॥ ५ ॥ गुर्च चाव चीता मोथा काकरासिंगी त्रिकुटा यवासा ॥ ६ ॥ भारंगी ये सब कचूर ये पलपल भरले चूर्ण करै शक्कर बीसपल घृत आठ पल तेल आठ पल ॥ ७ ॥ ये सब काढ़े में औटै अवलेह सिद्ध हो ठंढाकरि आठ पल सहत बंशलोचन चारिपल पिप्पलीचूर्ण चारिपल मिलाइ ॥ ८ ॥ उत्तम

निदध्यात्सुदृढेमृत्मयेभाजनेशुभे । लेहोयंहंतिहिक्कार्त्तिं श्वासकासानशेषतः ९ पाटलारग्निकाश्मर्यविल्वारलुकगोक्षुरैः । पर्ण्यौबृहत्यौपिप्पल्यः शृंगीद्राक्षामृताभया १० वलाभूम्यामलीवासा ऋद्धीजीवंतिकाशठी । जीवकर्षभकौमुस्तं पौष्करंकाकनाशिका ११ मुद्गपर्णीमाषपर्णी विदारीचपुनर्नवा । काकोल्यौकमलंमेदे सूक्ष्मैलागुरुचंदनं १२ एकैकंपलसंमानं स्थूलचूर्णितमौषधं । एकीकृत्यमहत्पात्रे पंचामलशतानिच १३ पचेद्द्रोणजलंक्षिप्त्वा ग्राह्यमष्टावशेषितं । ततस्तुतान्यामलानि निष्कुलीकृतवाससां १४ दृढहस्तेनसंपीड्य क्षिप्तातत्रततोघृतं । पलसप्तमितंतानि किंचिद्भ्रष्टाल्पवह्निना १५ ततस्तत्रांक्षिपेत्क्वाथंखण्डस्यार्द्धपलोन्मितं । लेहवत्साधयित्वाच चूर्णानीमानिदापयेत् १६ पिप्पलीद्विपलादेयातुगाक्षीराचतुष्पला । प्रत्येकंचत्रिशाणाःस्या त्त्वगेलापत्रकेशरं १७ ततस्त्वेकीकृतंसर्वंक्षिपेत्क्षौद्रंचषट्पलं । इत्येतच्चावनंप्रोक्तंच्यवन

पात्र में राखै इस अवलेह से हिचकी श्वासकास अशेष नाश करै ९ ॥ क्षयादि पर च्यवनप्रसावलेह जिसमें अग्निमंथ खमारी पाटल वेल श्योनाक बनमूंग बनउर्दी गुखुरू भटकटैया दो पीपरि काकरासिंगी दाख गुर्च हड़ ॥ १० ॥ नागबलायतालावाला रूसा ऋद्धि बिना बाराही कन्द दधियापाली कचूर तीव करिष भक इन बिना बिलाईकन्द मोथा पुष्करमूल काकतुण्डी ॥ ११ ॥ बन मूंग बनउर्दी बिलाईकन्द गदाचूर्ण काकोली क्षीर काकोली इन बिना असगन्ध कमलगट्टा महामेदा इन बिना मुरेली इलायची अगर श्वेतचन्दन ॥ १२ ॥ ये सब पलपल ले जौकोट करि पांचसौ आँवरे औ चूर्ण द्रोण भरि पानी बड़े पात्रमें डारि पकावै जब अष्टमांश रहै तब उतारि आँवरा की गुठली दूरकरै ॥ १३।१४ ॥ कपरा में निचोरै आँवरा स्वरस औ काढ़ा छानि जुदाधरै फिरि आंवराकीगूदी मलकै सातपलघीमें भूंजिले ॥ १५ ॥ तब वहकाढ़ा और अर्द्ध तुला खांड़ दै अवलेह साधकै तब यह चूर्ण डारै ॥ १६ ॥ पीपरि दोपल बंशलोचन चारपल तज इलाइची पत्रज केशरि ॥ १७ ॥

प्रासंसंज्ञिकं १८ लेहंवह्निवलंदृष्ट्वाखादेत्क्षीणोरसायनं । बाल
वृद्धाःक्षतक्षीणा नारीक्षीणाश्चशोणितः १९ हृद्रोगिणःस्वरक्षीणाः
येनरास्तेषुयुज्यते । कासंश्वासंपिपासांच वातास्रमुरसोग्रहं २०
वातंपित्तंशुक्रदोषं मूत्रदोषंचनाशयेत् । दद्यात्स्मृतिंस्त्रीषुहर्षं कां
तिवर्णप्रसन्नतां । अस्यप्रयोगादाप्नोति नरोजीर्णविवर्जितः २१
निष्कुलीकृत्यकूष्मांड मग्नौपलशतंपचेत् । निक्षिप्यद्विगुणेनीरे
अर्द्धसृष्टंचगृह्यते २२ तानिकूष्मांडखंडानि पीडयेद्दृढवाससा ।
आतपेशोषयेत्किंचि च्छूलाग्रैर्बहुसोव्यधेत् २३ क्षिप्त्वाताम्रकटा
हेच दद्यादष्टपलंघृतं । तेनकिंचिद्भर्जयित्वा पूर्वोक्तंचजलंक्षिपेत्
२४ खंडात्पलशतंदत्वा सर्वमेकत्रपाचयेत् । सुपक्वेपिप्पलीशुंठी
जीराणांद्वेपलेपृथक् २५ पृथक्पलार्द्धधान्याकं पत्रैलामरिचंत्वचं ।
चूर्णीकृत्यक्षिपेत्तत्र घृतार्द्धंक्षौद्रमावहेत् २६ खादेदग्निवलंदृष्ट्वा
रक्तपित्तज्वरीक्षयी । शोषतृष्णातमश्छर्दि कासश्वासक्षतातुरः २७

चारौ तीन माशा सहत छः पलदे च्यवनऋषिका कहा यह च्यवन-
प्रास है ॥ १८ ॥ अग्निबल देखि क्षीण पुरुष खाइ यह रसायन है
बालक वृद्ध क्षतसे क्षीण नारिका क्षीण जिसकी अति मन्द नाड़ी
चलै अंगुरी तरे सूख गयाहो ॥ १९ ॥ हृदय रोग स्वर क्षीण को
खिलावै श्वासकास प्यास वात रक्त उरपीर ॥ २० ॥ वात पित्त
शुक्रमूत्र दोष ये सब नाशहों मेदास्मृति बढ़ावै स्त्री को सुखद हो
कांति वर्ण प्रसन्नता उदय हो शरीर जीर्ण न हो ॥ २१ ॥ रक्तपित्त
पर कूष्मांडपाक कुम्हड़ा छीलि सौटूक करि दूनेपानीमें पचावै
आधा रहै तब उतारिले ॥ २२ ॥ उन टुकरन को वस्त्र में बांधि
निचोरि घाममें सुखाइकै शुदनीसे गोदै ॥ २३ ॥ तांबेकी कढ़ाहीमें
सात पल घीमेंभुजै तब उसका निचुरा पानी उसी में डारै ॥ २४ ॥
सौपल खांड़दे पकाय सोंठि पीपरि जीरा दै दै पल ॥ २५ ॥ धनियां
पत्रज इलाइची मिर्च बचअर्द्ध अर्द्ध पल सबका चूर्ण घीका आधा
सहत डारि ॥ २६ ॥ बलानुसार पित्तवालेको ज्वरी को क्षयीको
सोष प्यास कासश्वास छर्दि येरोगयुक्तनको क्षतातुरको दे ॥२७॥

कूष्मांडकावलेहोयं बालवृद्धेषुयुज्यते । उरःसंधानकृद्वृष्यो बृंहणोबलकृन्नतः २८ युक्तयाकूष्मांडखंडस्य शूरणांविपचेत्सुधीः । अर्शसांमूढवातानां मंदाग्नीनांचयुज्यते २९ हरीतकीशतंभद्रं यवानीमाढकंतथा । पलानिदशमूलस्य विंशतिश्चनियोजयेत् ३० चित्रकंपिप्पलीमूल मपामार्गःशठीतथा । कपिकच्छुशंखपुष्पी भार्गीचगजपिप्पली ३१ बलापुष्करमूलंच पृथग्द्विपलमात्रया । पचेत्पंचाढकेनीरे यवैःखिन्नैर्हृतंनयेत् ३२ तच्चामयाशतंदद्यात्काथेनास्मिन्विचक्षणः । सर्पिस्तैलंचपलकं क्षिपेद्गुडतुलांतथा ३३ पक्वालेहत्वमानीतं सिद्धशीतेपृथक्पृथक् । क्षौद्रन्चपिप्पलीचूर्णं दद्यात्कुडवमात्रया ३४ हरीतकीद्वयंखादे त्तेनलेहेननित्यशः । क्षयंकासंज्वरंश्वासं हिक्कार्शोरुचिपीनसान् ३५ ग्रहणींनाशयेदेष वलीपलितनाशनः । बलवर्णकरःपुंसा मवलेहोरसायनः । विहितोगस्त्यमुनिना सर्वरोगप्रणाशनः ३६ कुटजत्वक्तुलांद्रोणे जल

कूष्माण्ड अवलेह बालवृद्धको देना छाती पुष्ट करै वीर्य धातु बढ़ावै बलवर्द्धन है ॥ २८ ॥ अर्शपर खंड कूष्मांडावलेह जैसे कुम्हड़ा की विधि है सोई ब्वरन की भी है पेठा औ जमीकंद की चोटी काचै करि दूनो को एकत्र करि उसी रीति से अवलेह बनाइ खिलावै तो अर्श मन्दाग्नि मूढवात ये सब अच्छे होयं ॥ २९ ॥ क्षयी पर अगस्त हरीतकी बड़ीहड़ै सय एक आढक दशमूल बीस पल ॥ ३० ॥ चीता पीपरामूल चिचिंरा कचूर केवांच कौड़ाला भारंगी जल पीपरि ॥ ३१ ॥ बरियारा पुष्करमूल सब द्वैद्वै पल पांचआढक जलमें पचाइ गलाइ उतारि छानलेइ ॥ ३२ ॥ तिसमेंसौ हड़ तेल घीआठपल गुड़तुलाभर देइ ॥ ३३ ॥ पकावैठंढाकरि सहत पीपरिका चूर्ण ये सब एक एक कुड़व डारै ॥ ३४ ॥ इस अवलेह के संग दो हड़ नित खाय क्षयीका रोग श्वासज्वर हिचकी अर्श अरुचि पीनस ॥ ३५ ॥ ग्रहणी ये रोग नाश होइं बलवंत हो श्वेत बार कृष्ण हों रूपवान हो पुरुष को यह अवलेह रसायन है अगस्त्य मुनिकी कही यह हरीतकी सब रोग को नाशकरै ॥ ३६ ॥ अयार्श पर कुरैया

स्यविपचेत्सुधीः । कषायवादशेषंच गृह्णीयाद्वस्त्रगालितं ३७ त्रिंशत्पलगुडस्यात्रदत्वाचविपचेत्पुनः । सांद्रत्वमागतंदृष्ट्वा चूर्णानीमानिदापयेत् ३८ रसांजनंमोचरसं त्रिकटुंत्रिफलातथा । लज्जालूचित्रकंपाठा बिल्वमिन्द्रयवंवचा ३९ भल्लातकप्रतिविषां विडंगानिचवालकं । प्रत्येकंपलसंमानं घृतस्यकुडवंतथा ४० सिद्धशीतेततोदद्यान्मधुनाकुडवंतथा । जयेदोषोवलेहस्तु सर्वाणयर्शांसिवेगतः ४१ दुर्नामप्रभवारोगा अतीसारमरोचकं । ग्रहणीपांडुरोगंच रक्तपित्तंचकामलं । अम्लपित्तंतथाशोथं कार्श्यंचैवप्रवाहिकाम् ४२ अनुपानेप्रयोक्तव्य माजंतक्रंपयोदधिः । घृतंजलंवाजीर्णेच पथ्यभोजीभवेन्नरः ४३ कुटजत्वक्तुलामर्द्धां द्रोणनीरेविपाचयेत् । पादशेषंसृतंनीत्वा चूर्णान्येतानिदापयेत् ४४ लज्जालुधातकीविल्व पाठामोचरसस्तथा । मुस्तंप्रतिविषाचैव प्रत्येकंस्यात्पलंपलं ४५ ततस्तुविपचेदग्नौ यावद्दर्वीप्रलेपनं । जलेनछागदुग्धेन पीतोमंडेनवार्जयेत् ४६ घोरान्सर्वानतीसारान् नानावर्णांचवेदनां ।

अवलेह कुरैया की छाल तुलाभर एकद्रोण पानी में पचावै जब चौथाई रहै तब उतारि वस्त्रसे छानलेय॥३७॥ फिरतीस पल गुड़ दे पकावैगाढ़ाभये यह चूर्णडारि॥३८॥रसौत मोचरस त्रिकुटा त्रिफला लजालू चीता पाढ़ा बेल इंद्रयव बच ॥ ३९ ॥ भिलावा अतीस विडंग सुगन्धबाला ये पलपल भरघी कुड़व भर॥ ४०॥ठंढापरे कुडव भर सहत दे यह अवलेह सर्वार्शको बेगही दूरि करै ॥४१॥दुर्गम रोग अतीसार अरुचि ग्रहणी पांडु रक्त पित्तकमल पित्तशोथ खजुरी प्रवाहिका ये सब दूरहोयं॥४२॥तस्यानुपानं छगरी का दूध वा मट्ठा दही घी उसीका या पानी भोजनके पाचन समय औषधि खाय ॥ ४३ ॥ सर्वातीसारपर कुरैयाटक अर्द्धतुला कुरैया छाल द्रोण भर पानीमें पकावै जब चौथाई रहै तब यह चूर्णडारै ॥४४॥लजालू धवफूल बेलपाढ़ा मोचरस मोथा अतीस येपल पल भर॥४५॥ फिर उसो काढ़ेको औटै जबलग करछीमें न लगे तब सिद्धजानो सो बकरी पय वा पानी वा मांड़के संग पियै॥४६॥तौसर्व अतीसार

असृग्दरंसमस्तंच सर्वाशींसिप्रवाहिका ४७इतिश्रीशार्ङ्गधरेमध्य खंडअवलेहकल्पनाष्टमोध्यायः॥ ८॥

कल्काच्चतुर्गुणीकृत्य घृतंवातैलमेवच । चतुर्गुणेद्रवेसाध्यं तस्यमात्रापलोन्मिता १ निक्षिप्यक्काथयेत्तोयं क्वाथद्रव्याच्चतुर्गुणं। पादशिष्टंगृहीत्वाच स्नेहस्तेनैवसाधयेत् २ चतुर्गुणंमृदौद्रव्येका ठिन्येष्टगुणंजलं । अत्यन्तकठिनेद्रव्ये नीरंषोडशिकंमतं ३ तथाच मध्यमेद्रव्ये दद्यादष्टगुणंपयः । कर्षादितःपलंयाव दद्यात्षोडशिकंजलं । ततस्तुकुडवंयाव त्तोयंचाष्टगुणंभवेत् । प्रस्थादितःक्षिपेन्नीरे खारीयावच्चतुर्गुणं ४ अंवुक्काथरसैर्यत्र पृथक्स्नेहस्यसाधनं । कल्कस्यांशंतत्रदद्या च्चतुर्थंषष्ठमष्टमं ५ दुग्धेदध्निरसेतक्रे कल्केदेयोष्टमांशकः । कल्कस्यसम्यक्पाकार्थं तोयमत्रचतुर्गुणं । ६ द्रव्याणियत्रस्नेहेषुपंचादीनिभवंतिहि । तत्रस्नेहसमान्याहुर्य

की घोर वेदना निवृत्त हो सब भांति रक्तवाह सर्वार्श प्रवाहिका नाश करै॥४७॥ इतिश्रीशार्ङ्गधरसुधाकरेणविरचितेअवलेहकल्पना ष्टमोध्यायः॥ ८ ॥

अथघृत तैल साधना कल्कसों चौगुना घृत वा तेल औ क्काथादि द्रव्यभी चौगुनो देना वारमात्रा एक पलभर है॥ १॥ जिसद्रव्य का क्काथदेनाहो तोचौगुनेजलमें औटै चौथाईरहै तब उतारिछानिले उसमें घी तेल सिद्ध करै॥२ ॥ कोमल द्रव्यमें चतुर्गुणा जल कठोरमें आठगुणा अत्यंत कठोरमें सोलह गुणा जलदे॥३॥मध्यमें अठगुणा पुनर्विधि रुपया भरसे चार रुपया भरताईमें सोलह गुणापानी दे क्काथ करै पलसे कुड़व ताईं अठगुना प्रस्थसे खारी पर्यंत चौगुना दे॥४॥और जो केवल कल्क पानी घी व तेलमें सिद्धकरै तो चतुरांश कल्कदे सेरभर तेल पाव सेर कल्क और जोकल्क काढ़ेकेसंगघी तेल पकावै तौ घृत तेलका षष्ठांश कल्कदेना तीन पावमें आधपाव औ जब कल्क रसके संग घी वा तेलमें पकावै तौ तेलका अष्टमांशकल्क देना सेर में आधपाव घृततेल का प्रमाण यहीहै॥५॥ दूध दही रस मट्ठा इनमें अष्टमांश कल्कदेइ औ कल्क भलीभांति पकाने के कारण चौगुना जल देना॥६॥औ जहां कल्क घी तेल क्काथपाथ पांचों

थापूर्वंचतुर्गुणं ७ द्रव्येनकेवलेनैव स्नेहपाकोभवेद्यदि । तत्राम्बु पिष्टःकल्कःस्याज्जलंचात्रचतुर्गुणं ८ क्काथेनकेवलेनैव पाकोयत्रेरितःक्कचित् । क्काथाद्रव्यस्यकल्कोपि तत्रस्नेहेप्रयुज्यते ९ कल्कहीनस्तुयःस्नेहः ससाध्यःकेवलेद्रवे । पुष्पकल्कस्तुयत्स्नेह स्तत्र तोयंचतुर्गुणं । स्नेहात्स्नेहाष्टमांशश्च पुष्पकल्कःप्रयुज्यते १० वर्त्तिवत्स्नेहकल्कःस्या यदांगुल्याविवर्त्तितः । शब्दहीनोऽग्निनिःक्षिप्त स्नेहसिद्धोभवेत्तदा ११ यदाफेनोगमस्तैले फेनशांतिश्चसर्पिषि । गंधवर्णरसोत्पत्तिः स्नेहसिद्धस्तथाभवेत् १२ स्नेहपाकस्त्रिधाप्रोक्तो मृदुर्मध्यखरस्तथा । ईषत्सरसकल्कस्तु स्नेहपाको मृदुर्भवेत् १३ मध्यपाकश्चसिद्धिश्च कल्केनीरसकोमलैः । ईषत्कठिनकल्कश्च स्नेहपाकोभवेत्खरः १४ तदूर्ध्वंदग्धपाकःस्या द्दाह

होयं तहां स्नेहादिक समान देना पानी चौगुना देइ॥७॥जब सगी द्रणी द्रव्य घृत तेलमें पकानी होय तौ जलमें द्रव्यपीसि गलावा कल्क करि चौगुने पानीमें पचावै ॥८॥ जो केवल काढ़में कहाहो तहां उसी क्काथकी द्रव्यका कल्ककरि घृत वा तेल युक्तवह काढ़ा औ चौगुना पानीदे पकाना॥९॥जहांकल्क रहितहै तो केवल द्रव्य वस्तु दूध पानी देके पकालेना जब फूलको कल्क में स्नेह सिद्ध कहैंगे तब चौगुना पानी देंगे जब स्नेहसे स्नेह सिद्ध कहैंगे तब स्नेह का अष्टमांश दूसरा स्नेह ले पुष्प कल्क युक्त पकालेना ॥ १० ॥ जब वह स्नेह पाक अंगुरी में लेकेमलसे गोली बनजाय उसे आग पर डारै औ जलसे शब्द चिर्चिराहट नकरै तब सिद्ध भयाजानो॥ ११॥ तेल फेन उठने से सिद्ध जानिये घृत फेन शांति से सिद्ध जानिये जब गंध आवै औ निर्मल होजाइ और से उत्पत्ति करै तब घृत वा तेल सिद्ध भया जानिये॥ १२ ॥ स्नेहपाक तीनप्रकार का है मृदु मध्य खर जो कल्क मोमवत् रहै तौ मृदु जानिये॥ १३ ॥ जो कल्क निरसहो कुछ कोमल रहै तौ मध्य जानिये जो कल्क निरस औ कठोर होजाइ तौ खरा जानिये॥ १४॥ जो इस प्रमाण से अधिक सो रेतो जानो स्नेह बिगड़गया अकार्थगया जो कच्चारहै तो से

कल्किप्रयोजनं । आमपाकश्चनिर्वीर्यो वह्निमांद्यकरोगुरुः १५ नस्यार्थस्यान्मृदुःपाको मध्यमःसर्वकर्मसु । अभ्यंगार्थःखरःप्रोक्तो युंज्यादेवंयथोचितं १६ घृततैलगुडादींश्च साधयेन्नैकवासरे । प्रकुर्वंत्युषिताह्येते विशेषागुणसंचयं १७पिप्पलीपिप्पलीमूलं च व्यचित्रकनागरैः। ससैंधवश्चपलिकैर्घृतप्रस्थंविपाचयेत्१८क्षीरं चतुर्गुणंदत्वातत्सिद्धंप्लीहनाशनं । विषमज्वरमंदाग्नि हरंरुचिकरं परं १९ पिप्पलीपिप्पलीमूलं चित्रकोहस्तिपिप्पली । स्वदंष्ट्रा नागरंधान्यं पाठाबिल्वंयवानिका२०द्रव्यैश्चहलकैरेतै श्चतुःषष्टि पलंघृतं। घृताच्चतुर्गुणंदेयं चांगेरीरससंबुधैः२१ तथाचतुर्गुणंदत्वा दधिसर्पिर्विपाचयेत् । शनैःशनैःविपक्तव्यं चांगेरीघृतमुत्तमं २२ तद्घृतंकफवातघ्नं ग्रहण्यर्शोविकारनुत् । हंत्यावाहगुदभ्रंशं मूत्र कृच्छ्रप्रवाहिकां २३ मसूराणांपलशतं नीरद्रोणेविपाचयेत् । पाद शेषंसृतंनीत्वा दत्वाबिल्वपलाष्टकं२४घृतप्रस्थंपचेत्तेन सर्वातिसार

वन करे से मन्दाग्नि करै औ भारी हो ॥ १५ ॥ नास लेने को नरम हितहै मध्यम सर्व कार्य साधकहै खरा मर्दनको है जहांजैसा चाहै तहां तैसाबनावै ॥ १६ ॥ घृत तेल गुड़ एकदिन न साधै दिनांतर दे करै तौ अधिक गुण करै ॥ १७ ॥ पिलही पर क्षीर षट् पल पीपरि पीपरामूल चावचीता सोंठ सेंधौ येसब पलपलभर घी प्रस्थ भरमें पचावै ॥ १८ ॥ दूध चौगुना जब सिद्ध हो तौ यह घी प्लीहो को नाश करता है विषमज्वर मन्दाग्नि दूर हो औ रुचि करै संग्रहणी अतीसार पर चंगेरी घृत ॥ १९ ॥ पिपरी पिपरामूल चीता गजपीपरि गुखुरू सोंठ धनियाँ पाढ़ा बेल अजवाइन ॥ २० ॥ ये पल पल भर औ घी चौसठ पल छोटी लुनियाका रस २५६ पल दै ॥ २१ ॥ औ २५६ पल दहीके दे मंद मंद आंच पचावै इसका नाम चांगेरी घृतहै ॥ २२ ॥ इससे बात कफ ग्रहणी अर्श दूर हो पेटफूलना कांचनिःसरणमूत्रकृच्छ्रप्रवाहिकासब नाशहोयं ॥ २३ ॥ अतीसार पर मसूर घृत सौपल मसूरी को द्रोणभर जल में क्वाथ करै चौथाई रहै तब उस काढ़े में आठ पल बेलकी गूदी दे ॥ २४ ॥ औ प्रस्थभर घृत

नाशनं । ग्रहणीभिन्नविट्कंचनाशयेज्ञ्प्रवाहिकां २५ अश्वगंधाप लशतं तदर्द्धंगोक्षुरंमतं । शतावरीविदारीच शालिपर्णीबलास्मृता २६ अश्वत्थस्यचशुंगानि पद्मबीजंपुनर्नवा । काश्मर्यश्चफलंचैव मापबीजंतथैवच २७ पृथक्दशपलान्भागांश्चतुर्द्रोणेंभसःपचेत् । द्रोणेशेषेरसेतस्मिन्पचेच्चैवघृताढकं २८ मृद्वीकापद्मकंकुष्टंपिप्प लीरक्तचंदनं । पत्रकंनागपुष्पंच आत्मगुप्ताफलंतथा २९ नीलोत्प लंसारिवेद्वेजीवनीयगणास्तथा । पृथक्कर्षसमान्भागांछर्क्करायाःपल द्वयं ३० रसस्यपौंड्रकेक्षूणामाढकैकंसमाहरेत् । रक्तपित्तंक्षतंक्षीणां कामलांवातशोणितं ३१ हलीमकंपांडुरोगंवर्णभेदंस्वरक्षयं । मूत्र कृच्छ्रमुरोदाहं पार्श्वशूलंचनाशयेत् ३२ एतत्सर्पिःप्रयोक्तव्यंवहूवंत पुरचारिणां । स्त्रीणांचैवाप्रजातानां दुर्बलानांचदेहिनां ३३ श्रेष्ठंबल करंवर्ण्यं हृद्यंपुष्टिरसायनं । ओजस्तेजस्करंहृद्य मायुष्यंप्राण-

वर्द्धनं ३४ संबद्ध यतिशुक्रस्य पुरुषंदुर्बलेंद्रियं। सर्वरोगविनिर्मुक्तो पयसिक्तोयथाद्रुमः। कामदेवइतिख्यातः सर्पिरुक्तंमहागुणं ३५ त्रिफलाद्वेनिशेकौंती सारिवेद्वेप्रियंगुका। शालिपर्णीपृष्टपर्णी देव दार्व्यैलवालुकं ३६ नातंविशालदंतीचदाडिमंनागकेशरं। नीलोत्प लैलामंजिष्ठा विडंगंपद्मकुष्ठकं ३७ जातीपुष्पंचंदनंच तालीसंबृहतीतथा। एतैःकर्षसमैःकल्कै र्जलंदत्वाचतुर्गुणं ३८घृतप्रस्थंपचे-द्धीमानपस्मारेज्वरेक्षये। उन्मादिवातरक्तेचकासेमंदानलेतथा३६ प्रतिश्यायेकटीशूले तृतीयकचतुर्थके। मूत्रकृच्छ्रे विसर्पेचकंडूपां-ड्वामयेतथा ४० विषद्वयेप्रमेहेषु सर्वथैवप्रयुज्यते। वंध्यानांपुत्रदं भूतयक्षरक्षोहरंस्मृतं४१अमृताक्वाथकल्काभ्यांसक्षीरंविपचेद्घृतं। वातरक्तं जयत्याशुकुष्टंजयतिदुस्तरं ४२ सप्तच्छदप्रतिविषासंपा

बढ़ाता है दुर्बलेंद्री पुरुष को बली हों सब रोगनाश हों जैसे सींचने से वृक्ष तरुण होता तैसे मनुष्य का शरीर होता है यह कामदेव घृत बड़ा गुणदाई है कल्यायन घृत अपस्मार पर त्रिफला दूना हरदी रेणुका सरिवन पिठवन मकरावन ढ़री बन मूंग देव दारु दाल वा लून मिलै तो सुगन्धबाला देइ ॥ ३५ । ३६ ॥ तगर इन्द्रा-रुन तमाल गोटेका बीज अनार नागकेशर नील कमल इलाइची मजीठ बिडंग पद्माष कूट ॥ ३७ ॥ मालती पुष्प श्वेतचन्दन तालीस पचटङ्क भटकटैया ये सब कर्षभरपानी में पीसि कल्क करि चौगुना पानी दे ॥ ३८ ॥ उसपानी में प्रस्थभर और वह कल्क देकै पकाय वैद्य देइ इस घीसे मिरगी पित्त श्रम ज्वर क्षयी बात रक्त कास मन्दाग्नि ॥ ३९ ॥ नाक टपकना कटि पीड़ा तिजरी चातुर्थिक मूत्र कृच्छ्र विसर्पिका खजुरी पांडु ॥ ४० ॥ दोनों विषमें प्रमेहमें और रोगसब अच्छे हों बांझ पुत्र जनै भूत राक्षस बाधा सब दूर हो पानी कल्याण घृत इसका नामहै ॥ ४१ ॥ बात रक्तपर अमृतादि घृत गुर्चका कल्क गुर्चका क्वाथ दूधके साथ घृत पचावै इससे बात रक्त औ कोढ़ दूर हो ॥ ४२ ॥ बात कुष्टादिपर तिक्तादि घृत छितौनी अमलतास अतीस कटुकी पाढ़ा मोथाखस त्रिफला पित्त पापड़ा ॥ ४३ ॥ पटोल नीम मजीठ पिपरी पद्माष कचूर चन्दन

ककटुरोहिणी। पाठामुस्तमुशीरंच त्रिफलापर्पटस्तथा४३ पटोल निम्बमंजिष्ठा पिप्पलीपद्मकंशटी । चंदनंधन्वयासश्च निशालेद्वे निशेतथा ४४ गुडूचीसारिवेद्वेच मूर्वावासाशतावरी त्रायंतींद्रयवा षष्ठीभूनिंवाश्चाक्षभागिकं४५ घृतंचतुर्गुणांदत्वाघृतादामलकीरसाः द्विगुणांसर्पिषश्चात्रथजलमष्टगुणांभवेत् ४६ तत्सिद्धंपाययेत्सर्पि र्वातिरक्तेषुसर्वसु । कुष्टानिरक्तपित्तंच रक्तार्शांसिचपांडुतां ४७ हृद्रोगगुल्मवीसर्प्य प्रदरंगंडमालिकां। क्षुद्ररोगंज्वरंचैव महातिक्त मिदंजयेत् ४८ कासीसंद्वेनिशेमुस्तं हरितालंमनःशिलां। कपिल्लकंगन्धकंच विडंगंगुग्गुलंतथा ४९ सिक्थंकंमरिचंशुंठी तुत्थ कंगौरसर्षपं । रसांजनंचसिन्दूरं श्रीवासंरक्तचन्दनं ५० इति मेदंनिम्बपत्रं करंजंसारिवावचा । मंजिष्ठामधुकंमांसी शिरीषं लोध्रपद्मकं ५१ हरीतकीप्रपुन्नागं चूर्णयेत्कार्षिकंपृथक्। ततस्त च्चूर्णमालोड्य त्रिंशत्पलमितंघृते ५२ स्थापयेत्ताम्रपात्रेच घर्मेसप्त दिनानिवै। अस्याभ्यंगेनकुष्ठानि दर्द्रुपामाविचर्चिकाः ५३ सूक्

दोषविसर्पाश्च विस्फोटावातरक्तजाः । शिरःस्फोटोपदंशांश्च ना-
डीदुष्टव्रणानिच ५४ शोथोभगन्दराश्चैव लूतासाम्यंचदेहिनां ।
शोधनंरोपणंचैव सुवर्णकरणंघृतं ५५ जातीनिम्बपटोलंच द्वेनिशे
कटुरोहिणी । मंजिष्ठामधुकंसिक्थं करंजोशीरसारिवा ५६ तुत्थं
चविपचेत्सम्यक् कल्कैरेभिःघृतंवुधः । अस्ययोगाप्ररोहंति सूक्ष्म
नाडीव्रणाअपि । मर्माश्रिताक्लेदिनश्च गम्भीरासरुजोव्रणा ५७
चित्रकंशिखिनीपथ्या कंपिल्लस्तद्दृतायुगं । वृद्धदारुकसंपाकोद-
न्तीचत्रिफलातथा ५८ कोशातकीदेवदालीनीलनीगिरिकर्णिका ।
शातलापिप्पलीमूलं विडंगंकटुकीतथा ५९ हेमक्षीरीचविपचेत्क
ल्कैरेभिःविचूर्णितैः । घृतप्रस्थंस्नुहीक्षीरं पट्पलंतुपलद्वयं ६०
अर्कक्षीरस्यमतिमान्तास्सिद्धंगुल्मकुष्ठनुत् । हन्तिशूलमुदावर्त्तं शो-
थाऽध्मानंभगंदरं ६१ शमयत्युदरान्यष्टौ निपीतंविंदुसंख्यया।
गोदुग्धेनोष्ट्रदुग्धेन कुलत्थस्यसृतेनवा ६२ उष्णोदकेनवापीत्वा
विंदुवेगैर्विरच्यते । एतद्बिन्दुघृतंनाम नाभिलेपाद्विरच्यते ६३

त्रिफलायारसप्रस्थं प्रस्थंवासारसंतथा। भृंगराजरसप्रस्थंप्रस्थ माजम्पयस्तथा ६४ दत्वातत्रघृतंप्रस्थं कल्कैःकर्षमितैःपृथक्। त्रिफलापिप्पलीद्राक्षा चंदनंसैंधवंबला ६५ काकोलीक्षीरकाकोली मेदामरिचनागरं। शर्करापुंडरीकञ्च कमलंचपुनर्नवा ६६ निशायुग्मंयमधुकं सर्वैरेभिर्विपाचयेत्। नक्तांध्यंनकुलांध्यंच कंडू पिल्लंतथैवच ६७ नेत्रस्रावंचपटलं तिमिरंकाचकंजयेत्। अन्येपि प्रशमंयांति नेत्ररोगासुदारुणाः। त्रैफलंघृतमेतद्धि पानेनस्या द्विपूचितं६८ द्वेहरिद्रेस्थिरामूर्वासारिवाचंदनद्वयं। मधुपर्णीचमधु कं पद्मकेशरपद्मकं ६९ उत्पलोशीरमेदाभि स्त्रिफलापंचवल्कलैः। कल्कैःकर्षमितैरेतैः घृतप्रस्थंविपाचयेत् ७० विसर्पलूताविस्फोट व्रणाकुष्ठविषापहं। गौर्यादिकमितिख्यातं सर्वव्रणहरस्मृतः ७१ बलामधुकरास्नाभि र्दशमूलफलत्रिकैः। पृथग्द्विद्विपलैरेभि र्द्रोणा

गरम पानी से जो बूंद पिये से दस्त हों यह विंदुघृत नाभि में लेप करने से दस्त आवै॥ ६३॥ नेत्ररोग पर त्रिफलाघृत त्रिफले का रस एक प्रस्थ रूसेका एक प्रस्थ भंगरेका एक प्रस्थ बकरीका दूध एक प्रस्थ॥ ६४॥ एकप्रस्थ घी कर्षकर्ष और द्रव्य त्रिफला पीपरि दाख चंदन सैंधव बरियारा॥६५॥दोनोंकाकोली विना असगंध मेदा बिना मुरेठी मिर्च सोंठ खांड़ श्वेतकमल रक्तकमल गदापुरैना॥ ६६॥ दोनों हरदी मुरेठी इनका कल्ककरि घी में पकावें तौ नक्तान्ध नकुलांध खाज पिल्लरोग॥ ६७॥ नेत्रस्राव पटल तिमिर नीलबिंदु ये सब अच्छे हों इस त्रिफलादि घृतको खाइ वा नाश ले यथोचित अनोपान करै॥ ६८॥ घावपर गौर्यादिघृत हरदी दोनों शालि-पर्णी मुर्री सरिवन चंदन दोनोंमुरेठी कमल केशर कमल॥ ६९॥ नीलकमल खस मेदा विना मुरेठी त्रिफला आम्र बट पीपर पाकर गूलर इनकीछाल सब कर्षकर्ष ले कल्ककरि प्रस्थभर घीमें पचावै॥ ७०॥ यह गौर्यादि घृत विसर्पिका अग्निआसन शीतलाकीट विष क्षत सब अच्छे करै॥ ७१॥ शिरोरोग पर मयूरघृत बरियारा मुरेठी रासन दशमूल त्रिफला दो दो पल दे द्रोण भर जलमेंपकावै॥

श्रीगणेशायनमः ॥

# शार्ङ्गधरसंहिता ॥

## तृतीयखण्डवार्त्तिक तिलकसहित ॥

स्नेहश्चतुर्विधाप्रोक्तोघृतंतैलंवसातथा । मज्जाचतत्पिवेन्मर्त्य ष्किंचिदभ्युदितेरवौ १ स्थावरोजंगमश्चैव द्वियोनिःस्नेहउच्यते। तिलतैलंस्थावरेषु जंगमेषुघृतंवरं २ द्वाभ्यांत्रिभिश्चतुर्भिस्तु यमकस्त्रिवृतोमहान् ३ पिवेत्र्यहंचतुरहं पंचाहंषडहंतथा । सप्तरात्रात्परंस्नेहःसात्म्यीभवतिसेवितः ४ दोषकालाग्निवयसां वलंदृष्ट्वा प्रयोजयेत् । हीनाचमध्यमाज्येष्ठा मात्रास्नेहस्यवुद्धिमान् ५ अमात्रयातथाकाले मिथ्याहारविहारतः । स्नेहःकरोतिशोफार्शो

अथोत्तरखंडःप्रारभ्यते ॥ अथस्नेहपानक्रिया स्नेहचारिभांति का कहिये घृत १ तेल २ वसाकहे मांसमें मिली चर्बी ३ हाड़ के भीतर की मज्जा ये चारों स्नेह वैद्य सूर्योदय होते मनुष्य को पिलावै ॥ १ ॥ ते स्नेह दो प्रकार के हैं स्थावर औ जंगम स्थावर कहिये अचर जहां उपजै वहीं थिरहै ऐसे स्नेह अनेक प्रकारके हैं तिनमें तिलका तेल श्रेष्ठहै जंगम कहे चर जो श्वासा सहित है तिनसे उत्पत्ति घृतादि अनेकन में घृत श्रेष्ठहै ॥ २ ॥ अथ स्नेह भेद घी तेल वैद्य तिसेयम कहे घी तेल वसा मिलावै तौ त्रिवृतकहैं घी तेल वसा मज्जा संयुक्त हो तौ महान् कहैं ॥ ३ ॥ अथ स्नेहपानक्रम घृत रोगी को तीन दिन पिलावै तेल चारदिन वसा पांच दिन मज्जा छः दिन घृतादि स्नेह सात दिनसे अधिक से अधिक पान करने से अहार होजाताहै औषधि सदृश गुणनहीं करता है ॥ ४ ॥ अथस्नेहमात्राप्रकार वातादि दोष ऋतुकाल जठराग्नि अवस्था औ निर्बल सबल समबल विचारि अल्प मध्य ज्येष्ठ मात्रा यथोचित रोगीको देना ॥ ५ ॥ औ मात्रा औ प्राण औ

स्तंद्रानिद्रावसंज्ञिताः ६ अकालेचातिमात्रंवा असात्म्यंयच्चभोजनं । विषमाशनयद्भुक्तं मिथ्याहारःसकथ्यते ७ देयादीप्ताग्नयेमात्रा स्नेहस्यपलसम्मिता । मध्यमायत्रिकर्षास्या ज्जघन्यायद्विकर्षिकी ८ अथवास्नेहमात्राःस्यु स्तिस्रोन्याःसर्वसम्मताः । अहोरात्रेणमहती जीर्यत्यह्नितुमध्यमा ९ जीर्यत्पल्हादिनार्द्धेन साविज्ञेयासुखावहा । अल्पास्यादीपनीवृष्या वातदोषेपुपूजिता १० मध्यमास्नेहनीज्ञेया बृंहणीभ्रमहारिणी । ज्येष्ठाकुष्टविषोन्माद ग्रहापस्मारनाशिनी ११ केवलंपैत्तिकेसर्पि र्वातिकेलवणान्वितं । पेयंबहुकफेवह्निर्व्योषक्षारसमन्वितं १२ रूक्षक्षतविषार्त्तानांवात

बिना दोष समझे बिना बलजाने न्यूनाधिक मात्रा अकाल वा बिपरीत भोजन औ बिहार करने से सूजन अर्श औंघना निद्रा असावधानता ये रोग होतेहैं ॥ ६ ॥ बिना समय घट बढ़ बिना रुचित देश काल बिरुद्ध पदार्थ खाना यह मिथ्याहार है असमर्थ करना अकाल परिश्रम करना ऋतुसे बिपरीत यथा गरमी में धूप खाना शरदी में बहुत जलाभ्यास बिना वस्त्र इत्यादि मिथ्याबिहार ॥ ७ ॥ अथमात्राप्रमाण दीप्ताग्निवाले को मात्रा घृतादि स्नेह पलभर देना मध्यमाग्नी मनुष्य को तीनकर्ष प्रमाण देना मंदाग्नि मनुष्यको दोकर्ष प्रमाण मात्रा देना ॥ ८ ॥ औ ऋषि घृतादि पानकी सामान्यमात्रा कहते हैं तेभी तीनोंहैं ॥ ९ ॥ जोमात्रा आठ पहर में पचै सो महती है दिन भरमें पचै वह मध्यमाहै दो पहरमें पचै सो अल्पाहै इन तीनों मात्राओंमें तोलका प्रमाणनहीं जैसा पचै औ महती मध्यमा से अल्पा सुखदाई है ॥ १० ॥ अथाल्पामात्रा गुण अल्पमात्रा दो कर्षकी अग्नि दीप्तकरै स्त्री प्रसंग की इच्छा करै जो थोड़े बातादिक कुपित हो तिन्हैं शांति करै मध्यम मात्रा कर्ष तीन की शरीर पुष्ट धातुवृद्धि भ्रम शांति करै ज्येष्ठ मात्रा पल भरकी कुष्ट रोग बिष बिकार उन्माद भूत प्रेत बाधा मृगी ये रोग दूर करती है ॥ ११ ॥ दोषोचित अनोपान पित्त कोपमें केवल घृत वायु कोपमें सैंधव संयुक्त घृत कफ कोप में सोंठ मिर्च पीपरि यवाखार पीसि घृतमें युक्त करि प्यावै ॥ १२ ॥ अपर रोगों

पित्तविकारिणां । हीनमेधास्मृतीनांच सर्पिःपानंप्रशस्यते १३ कृमिकोष्ठानिलाबद्धाः प्रवृद्धकफमेदसः । पिबेयुस्तैलसात्म्याये तैलंदीप्तार्थिनस्तुये १४ व्यायामकर्षिताःशुष्क रेतोरक्तामहारजः । महाग्निमारुतप्राणा वसायोग्यानरास्मृताः १५ क्रूराशयाक्लेशस हा वातार्तादीप्तवह्नयः । मज्जानंचपिबेयुस्ते सर्पिर्वासर्वतोहितं १६ शीतकालेदिवास्नेह मुष्णकालेपिबेन्निशि । वातपित्ताधिकेरा त्रौ वातश्लेष्माधिकेदिवा १७ नस्याभ्यंजनगंडूष मूर्द्धकर्णाक्षि तर्पणे । तैलंघृतंवायुंजीत दृष्ट्वादोषबलाबलं १८ घृतेकोष्णांज लंपेयं तैलेयूषःप्रशस्यते । वसामज्जोपिबेन्मंड मनुपानंसुखावहं १९ स्नेहद्विषःशिशून्वृद्धा न्सुकुमारान्कृशानपि । तृष्णातुरानुष्ण

परघृत रूषाई उरक्षत बिषार्ति बात पित्त दोष हीनबुद्धि सुधि भूलना इनमें अवश्य घृत पिलावै ॥ १३ ॥ तैल योग्य रोगी कृमि बिकार बायुबद्ध शरीर कफ औ मेदवृद्ध इनमें तैल पिलावै जो तैल उसे सौभाविक अहित न हो तो अग्निदीप्त करैगा ॥ १४ ॥ बसा पान योग्य जो मनुष्य परिश्रम करि दुर्बल औ पीड़ित हो धातुक्षीण शुष्करक्त शरीर पीड़ा भस्मक आक्षेपकादि वायु बलिष्ट बायु इनमें बसा पिलाना योग्य है ॥ १५ ॥ अस्थिमज्जा योग्य दुष्टकोष्ट को क्लेशित को बायु पीड़ित को प्रबलाग्नि को मज्जा पिलाना योग्यहै औघी सर्व शरीर को हित है ॥ १६ ॥ अथ स्नेह पान समय शीत कालमें दिनको पिलावै उष्णकालमें रातको बात पित्त अधिक वालेको रातको बात कफ अधिक वालेको दिनमेंपिलावै ॥ १७ ॥घृतादिककर्म बिशेष पर नासके कारण मर्दनको कुल्ली को मस्तकमेंदाबनेको कानआंखिमें डालनेको घृत वा तैलबातादि दोष सबल निर्बल बिचारि वैद्ययुक्तकरै॥१८॥अथ स्नेह पानानुपान घृत उष्णोदकके संगपिये तैलयूस संयुक्त चरबी हाड़मज्जा मांड़युक्त पिये तौ सुखद होइ यूस मांड़ बिधि मध्य खंड में देखि करना १९ ॥ स्नेहद्वेषीकहे जिसे स्नेह न भावै तिसे अन्नके संगदेना औ बालक बूढ़ा सुकुमार दुर्बल तृष्णायुक्त ऐसे मनुष्य को भातके साथ

काले सहभक्तेनपाययेत् २० सर्पिष्मतीवहुतिला यवागूःस्वल्पतं दुला । सुखोष्णासेव्यमानातु सद्यःस्नेहस्यकारिणी २१ शर्करा चूर्णसंसृष्टं दोहन्यस्थेघृतेतुगां । दुग्ध्वाक्षीरंपिबेदुष्णं सद्यःस्नेह नमुच्यते २२ मिथ्याहारविहाराद्वा यस्यस्नेहोनजीर्यति । विष्ट भ्यवापिजीर्येत वारिणोष्णेनवामयेत् २३ स्नेहस्याजीर्णशंकाया पिबेदुष्णोदकंनरः । ततोद्गारोभवेच्छुद्धो भक्तंप्रतिरुचिस्तथा २४ स्नेहनपैत्तिकस्याग्नि र्यदातीक्ष्णतरीकृतः । तदास्योदीरयेत्तृष्णां विषमांतस्यपाययेत् । शीतंजलंवामयेच्च पिपासातेनशाम्यति २५ अजीर्णावर्जयेत्स्नेह मुदरीतरुणज्वरी । दुर्बलोरोचकीस्थूलो मू र्च्छितोमदपीडितः२६दन्तवस्तिर्विरक्तश्च वान्तस्तृष्णाश्रमान्वि तः । अकालप्रश्रवानारी दुर्दिनेचविवर्जयेत् २७ स्वेद्यसंशोध्यमद्य स्त्री व्यायामाशक्तमानसाः । वृद्धवालकृशोरुक्षाः क्षीणास्त्राक्षीण

गरमी में देना ॥ २० ॥ स्नेह यवागू तिल भले प्रकार कूटि थोड़ा चाउंका चूर्ण डारि थोड़ा छान औ जलदेकै पतला पकाइ ले तब गुनगुनाखाइ तौ तुरत धातु उत्पन्नकरै शरीर चिकना करै ॥२१॥ अथधारोष्णदुग्धविधिः दोहनीके भीतर मिश्रीपीसि घृत मिलाइ लिप्तकरै तिसमें कि दुग्ध दुहाइ तुरंत गर्मगर्म पिये तौ तुरंत धातु उत्पन्न होइ ॥ २२ ॥ स्नेह पिये पर परिश्रम करने वा कफ कृत पदार्थ खानेसे स्नेह न पचा हो वा मलारोध कियाहो तौ उष्ण- जलसे वमन करावै तौ अजीर्ण दोष मिटै ॥ २३ ॥ जो स्नेह अजीर्ण की शंकाहो तौ तप्त जलप्यावै जब शुद्ध डकार आवै अन्न परइच्छा करै तब जानै अजीर्ण शांतभया ॥ २४ ॥ स्नेहजन्यपित्तकोपयत्न ॥ पित प्रकृती को स्नेह पानसे गरमी होतीहै प्यास विशेष लगती है उसे शीतजल पिला वमन करावै तौ प्यासउष्मा शांतिहो॥२५॥ स्नेह निषेध अजीर्णमें उदर रोग में तरुण ज्वरमें दुर्बलको अरुचि को अतिस्थूलको मूच्छी में मदार्तिको ॥ २६ ॥ बस्ति कर्म भयेको विरेचन भयेको वमनाको परीश्रमी को गर्भ गिरी स्त्री को इन सबको स्नेह न प्यावै॥ २७ ॥ स्नेह योग्य औषधि दे जिसे स्वेद

रेतसः । वातार्तास्तिमिरार्तोये तेषांस्नेहनमुत्तमं २८ वातानुलो मंदीप्ताग्नि वर्चस्निग्धमसंहतं । मृदुस्निग्धोगताग्लानिः स्नेहा द्वेगोथलाघवं २९ विमलेंद्रियतासम्यक् स्निग्धेरूक्षेविपर्यया । भुक्तद्वेषोमुखश्रावो गुदेदाहःप्रवाहिका ३० तंद्रातिसारःपांडुत्वं भृशंस्निग्धस्यलक्षणं । श्यामाकश्चणकाद्यैश्च तक्रपिण्याकसक्तुभिः ३१ दीप्ताग्निशुद्धकोष्ठश्च पुष्टधातुर्दृढेंद्रियः । निर्जरावलवर्णाढ्यः स्नेहसेवीभवन्नरः ३२ स्नेहोव्यायामसंशीतवेगाघातप्रजागरात् । दिवास्वप्नमभिष्यंदि रूक्षान्नंचविवर्जयेत् ३३ ॥

इतिश्रीशार्ङ्गधरेणविरचितेशार्ङ्गधरेस्नेहपानाध्यायःप्रथमः ॥ १ ॥

निकलाहो रेचन करायाहो मद्यपीनेवालेको मैथुन श्रमीको बाल वृद्धको रूक्ष शरीरीको रक्तधातुक्षीण को वातार्तीतिमिर रोगी को घृतादिस्नेह पिलाना योग्य है ॥ २८ ॥ स्नेहगुणादलक्षण ॥ जो स्नेह पानसे गुण भयाहो तो आरोग्य शरीरमें बायु शुद्धकरती है अग्निदीप्त मलचिकना भाड़ासफा तनकोमल तेलयुक्त चिकना ग्लानिरहित स्नेह से भी मनुष्य ऐसाहो जाताहै उपद्रव बिना शरीर हलका इंद्रिय निर्मल ये लक्षण अच्छे स्नेह भयेकेहैं औरूखे के लक्षणहों तौ स्नेह पान विपरीत भया समझना ॥२९॥ स्नेहवि- शेष पीनेसे उपद्रव अन्न न भावै मुखसें पानी छुटै मल मार्गमें जल न रहै औ मल बहै तंद्रा अतीसार शरीर पांडु ये अति स्नेह के लक्षणहैं ॥ ३० ॥ अथ स्नेह रूक्ष रूक्षेस्निग्धप्रतीकार रूक्ष मनुष्य को बिना मक्खन निकारा मट्ठा तिलका कल्क यवकै सत्तू खिलाइ स्निग्धकरै स्निग्धको सांवांच।वल चनादि खिलाइरूखाकरै॥३१॥ स्नेह सेवन गुण अग्नि दीप्त शुद्ध कोठा धातुपुष्ट इंद्री दृढ़ जरा रहित बल कांति युक्त लक्षण होतेहैं ॥ ३२ ॥ स्नेह सेवीको वर्ज्य पदार्थ श्रम न करै ठंढे पदार्थ तजै मल मूत्र न रोकै बहुत न जागै न दिनमें सोवै कफकृत पदार्थ रूक्षान्न न खाय ॥ ३३ ॥

इतिशार्ङ्गधरेस्नेहपानविधिःप्रथमोध्यायः ॥ १ ॥

स्वेदश्चतुर्विधःप्रोक्त स्तापोष्मस्वेदसंज्ञकः । उपनाहोद्रवःस्वेदः सर्ववातार्त्तिहारिणः १ स्वेदौतापोष्मजौप्रायः श्लेष्मघ्नौसमुदीरितौ । उपनाहस्तुवातघ्नः पित्तसंगेद्रवोहितः २ महाबलेमहाव्याधौशीतेस्वेदोमहान्स्मृतः । दुर्बलेदुर्बलःस्वेदोमध्येमध्यतमोमतः ३ बलाशेरूक्षणःस्वेदो रूक्षःस्निग्धकफानिले । कफमेदोवृतोवाते कोष्णगेहंरवेःकरात् ४ नियुद्धंमार्गगमनंगुरुप्रावरणंध्रुवं । चिंताव्यायामभारांश्चसेवेतामयमुक्तये ५ तेषांनस्यंविधातव्यं वस्तिश्चापिहिदेहिनां । शोधनीयाश्चयेकेचित्पूर्वंस्वेद्याश्चतेमताः ६ पश्चात्स्वेद्यागतेशल्ये मूढगर्भगदेतथा । स्वेद्याःपूर्वंत्रयःस्त्रीह भगंदर्यर्शसां तथा । श्मर्याश्चातुरोजंतु शमयेच्छस्त्रकर्मणा ७ सर्वान्स्वेदान्निवा

अथस्वेदनविधिः॥स्वेदन चारभांतिहैं तिनकेनाम तापकहे सेंकना ऊष्माकहे बफारा उपनाहकहे पोटरी से सेंकना द्रव कहे काढ़ादिकमें बैठाना ये चारों बायु पीड़ा हरते हैं ॥ १ ॥ पृथकविशेष कर्तव्य ताप स्वेद औ ऊष्मविधि सो कफनाशकहै उपनाहस्वेद विधि वायुनाशक है द्रवस्वेदविधि पित्तवात नाशकहै चर्क में कहाहै बात कफसें स्वेदकरै औबायुमेंसूक्ष्म औबायुमें कुछ कफ पित्तकेमिले तौसूक्ष्मस्वेद लेइ इसकारण पित्तवायुमें हलका स्वेद न करना २ बलवान् शरीरीको बायुका बड़ाबेगहो तौ स्वेद अधिक करनाउचितहै हलकेशरीरमें हलकास्वेद उचितहै मध्यमरोगवाले को मध्यमतरस्वेद उचितहै ॥ ३ ॥ कफदोषमें रूक्षपदार्थ रेणुकादि से स्वेदकरै कफ बात रोगमें रूक्षस्निग्ध पदार्थसेकरै कफ मेद बायु युक्त रोगमें उष्णस्थानमें बैठाय स्वेदकरै वा घाममें बैठाइकैकरै कम्बलकासा ॥ ४ ॥ वा मल्लयुद्धमार्ग चलावै वा भारीवस्त्रउढ़ावै वा चिंता उपजाइकै वा परिश्रमकराइ बोझ उठवाइ ऐसीयुक्ति से कफ मेद युक्त वायुरोग दूरहोताहै ॥ ५ ॥ और नासयोग्य वस्तियोग्य रेचन योग्यको प्रथम स्वेद निकराय उपाय करै ॥ ६ ॥ जिस स्त्रीके पेट केभीतर गर्भका शल्यहो वा मूढगर्भहो इन दोकागर्भ जब बाहर होजाइ तब स्वेदकरै जिस मनुष्यकी लीह भगंदर अर्श औ अश्मरी इनचारों रोगार्त्तोंको प्रथमस्वेदनकरि शस्त्रउपाय करना उचित है ॥७॥ स्वेदकर्मकरनेका समयस्थान आहार पचनेके अनंतर जिस

तेचजीर्णाहारेचकारयेत् ८ स्वेदाद्धातुस्थितादोषाः स्नेहक्लिन्नस्यदे हिनः॥ द्रवत्वंप्राप्यकोष्टांतं गत्वायांतिविरेकताम् ९ स्विद्यमानशरीर स्यहृदयंशीतलैःस्पृशेत्। स्नेहाभ्यक्तशरीरस्यशीतैराच्छाद्यचक्षुषी १० अजीर्णोदुर्बलोमेहीक्षतक्षीणःपिपासितः। अतीसारीरक्तपित्ती पांडुरोगीतथोदरी ११ मदार्त्तोगर्भिणीचैव नहिस्वेद्याविजानता। एतानपिमृदुस्वेदैःस्वेदसाध्यानुपाचरेत् १२ स्वेदादेषांयान्तिदेहा विनाशन्नोसाध्यत्वंयान्तिचैषाम्विकारः १३ मृदुस्वेदंप्रयुंजीततथा हृन्मुष्कदृष्टिषु। अतिस्वेदात्संधिपीडा दाहतृष्णाक्लमोभ्रमः १४ पित्तासृक्पिडिकाकोपस्तत्रशीतैरुपाचरेत्। तेषुतापाभिधःस्वेदोवा लुकावस्त्रपाणिभिः १५ कपालकंदुकांगारैर्यथायोग्यंप्रयुज्यते।

स्थानमें पवनका प्रवेश न होसकै तहां बैठके स्वेदकर्मकरै॥ ८ ॥स्वेद किये पुरुषको बड़ेपात्रमें तैलभरि बैठावै तौ बातादिक दोष औ रसादि सप्तधातुके विकार मलको पतलाकरि उसके साथ निकल जातेहैं यह अन्य ग्रंथका मतहै और शार्ङ्गधरमते स्वेदी मनुष्यके पसीना निकलतेही रसादि सप्तधातुमेंस्थित बातादि बिकार मलको पतलाकरि निकल जातेहैं ॥ ९ ॥स्वेदीके चित स्वस्थकरने का यत्न जिसका स्वेदकरि पसीना निकालने से मल पतलाहो चित्त सावधानहो तौ छातीपर चंदन लगानेसे सावधान होगा जिसका शरीर तैलमें भिजाया गयाहै औ मल पतला गिरताहै उसकी आंखोंपर कदली वा केवड़ा के जलमें वस्त्र भिजोइ के धरनेसे चित स्वस्थहोगा ॥१०॥स्वेद अयोग्य अजीर्णी दुर्बल प्रमेही उरक्षतपीडितप्यासातुर अतीसारयुक्तरक्तपित्तरोगी पांडुशरीरी उदररोगी ॥ ११ ॥ मदार्त्ती गर्भिणी ऐसेरोगीको स्वेदन न करै जो अवश्य करनाहो तो सूक्ष्म स्वेदले ॥ १२ ॥ अल्पस्वेदनविधि हृदय अंडकोष नेत्रइन इनरोगनमें थोड़ा स्वेदले ॥ १३॥ अति स्वेदोपद्रव संधिपीर दाह तृष्णा ग्लानि भ्रमरक्तपित्त से फुनसी इनकी समताथ शीतोपचारकरै शांतिहोइ ॥ १४ ॥ अथतापस्वेद वालुकपड़ा कपड़े कीगेंद बनाइकै औ अग्नि ये छः भांतिके तापसे कहे जैसा जहां योग्य हो तैसा करै॥ १५ ॥ अथोष्माविधिः पत्थरादि तप्तकरि

उपनस्वेदःप्रयोक्तव्यो लोहपिंडेष्टिकाश्मभिः १६ प्रततैरम्लसिक्तै
श्चकार्येवस्त्रावर्वेष्टिते । अथवातविनाशार्हं द्रव्यक्काथरसादिभिः
१७ उष्णैर्घटंपूरयित्वापार्श्वेछिद्रंविधायच । विमुद्यास्यंत्रिखंडां
चधातुजांकाष्ठजांतथा १८ षडंगुलास्यांगोपुच्छांनाडीयुंज्याद्विह
स्तिकां १९ सुखोपविष्टस्वभ्यक्तगुरुप्रावरणावृतं २० हस्तिशुंडि
कयानाड्यास्वेदयेद्वातरोगिणां । पुरुषायाममात्रांतुभूमिमुत्कीर्य
खादिरैः २१ काष्ठैर्दग्ध्वातथाभ्युक्ष्यक्षीरधान्याम्लवारिभिः । वात
घ्नपत्रैराच्छाद्यशयानंस्वेदयेन्नरं २२ एवंमाषादिभिःस्विन्नैःशयानं
स्वेदमाचरेत् । ततोपनाहस्वेदंचकुर्याद्वातहरौषधैः २३ प्रदिह्यदेहं
वातार्तंक्षीरमासरसान्वितैः । अम्लपिष्टैःसलवणैःसुखोष्णैःस्नेहसं

सेंकने को उपन कहे लोहे का गोला वा ईंट वा पत्थर तपाइ उ-
स पर खट्टा पदार्थ थोड़ा छिड़क सुखोष्ण भयेकेकी कांबल उढ़ाय
स्वेदन करै ॥१६॥ दूसराबात हारीकहे द्रव्यकुलादि क्काथ वारस उ-
ष्ण करि घड़े में भरि ॥१७॥मुख मूंदि बगल छेदि धातुवाका बांस
की दोहाथलंबी नल बनावै गोपूंछकी सूरति ॥ १८ ॥ तिसके खंड
तीनकरै एकछः अंगुल बाकीके दोसमान पतलीओरसे उस छः अंगु-
लके टुकडेका मोटामुख घड़ेके छेदमें प्रवेश उसमें मध्यखगड ऊंचा
करिजारै ॥१९॥ फिर तीसराखगड सीधालगाइ गजशुंडीसा करि
तीनों संधिमूंदि ॥२०॥ तब रोगी को घी व तिल लगाइ व लेपकरि
कांबल उढ़ाइ सब ओरसे ढकनिःसंधि करि तब उस गज शुंडोका
मुख कांबल के भीतर खोलि स्वेदन करै तो पसीना निकसै तृतीय
रोगीके शरीरसे बीताभर अधिक लंबा चौड़ा गढ़ाखोदि द्वादशां
गुल गहिरा खैरकी लकड़ी भरिफूंकि कारिझारि गढ़े में दूध वा
कांजी वा मट्ठा छिड़क ॥ २१ ॥ वायुहारी रंड पत्र बिछाइ रोगी
को सुलाइ भारी वस्त्र उढ़ावै तौ पसीना निकरै चौथापूर्व प्रकार
गढ़ा तपाइ उर्द औटि पानीले छिड़क रंड बड़ पातादि से शय्या
रचि पूर्ववत् स्वेदन करै ॥ २२ ॥ अथ अन्यांतरे बात हृतद्रव्य घड़ेमें
भरि जलभरि मुंह बंदकरिचारघड़ी आंचदे उतारिले रोगीको
उष्ण तिलमल खरहरी खाटपर सुलाय कपड़ा उढ़ाय नीचेघड़ाधरि

युतैः २४ ततोग्राम्यानूपमांसैर्जीवनीयगणेनच । दधिसौवीरकक्षारवीरतर्वादिनातथा २५ कुलत्थमाषगोधूमैरतसीतिलसर्षपैः । शतपुष्पादेवदारुशेफालीस्थूलजीरकैः २६ एरंडमूलबीजैश्चरास्नामूलकशिग्रुभिः । मिसिकृष्णाकुठेरैश्चलवणैरम्लसंयुतैः २७ प्रसारण्यश्वगंधाभ्यांबलाभिर्दशमूलकैः । गुडूचीवानरैबीजैर्यथालाभंसमाहृतैः २८ खिन्नैश्चवस्त्रसंवुद्धैःसदासंस्वेदयेन्नरः । महाशाल्वणसंज्ञोऽयंयोगःसर्वानिलार्तिहृत् २९ द्रवस्वेदस्तुवातघ्नद्रव्यक्काथेन पूरिते । कटाहेकोष्ठकेवापिसूपविष्टोवगाहयेत् ३० सौवर्णेरजतेवापिताम्रमायःसदारुजां । कोष्ठकंतत्रकुर्वीतोच्छ्रायेषड्त्रिंशदंगुलं ३१ आयामेनत्वदैवस्याच्चतुष्कंटसृणंतथा । नाभेषडंगुलंयावन्मग्नः क्काथस्यधारया ३२ कोष्ठकेस्कंधयोःसिक्तस्तिष्ठेत्स्निग्धतनुर्नरः ।

नितंब की ओर घट मुख छोर बाफदे ॥ २३ ॥ पसीना पोंछि पोंछि ले इस उस संज्ञक स्वेदते रसादिक सातो धातुके बातादिक दोष पसीने साथ सब निकसि जातेहैं ॥ २४ ॥ अथोपनाह क्रिया दश-मूलादि बातहृत द्रव्य ॥ अथोपनाह महा शाल्वण क्रिया अर्थात् पोटलिकासिक्तविधि ग्रामी मांस जलचरमांस जीवनी गण द्रव्य गोदधि सज्जी यवाखार खारीलोन बीरतर्वादि गण वा गुगुरु मूल ॥ २५ ॥ कुलथी उरद गेहूं अरसी तिल सरसौं सौंफ देवदारु निर्गुंडी मगरैला ॥ २६ ॥ रेंड़ी रासन मूल सहिंजन सोवा बीज पीपरि नाजबोई पांचौलोन ॥ २७ ॥ अनार कठकरैया असगंध बरिआरा दशमूल गुर्च किमाच बिया इनमें जितनी मिलै ॥ २८ ॥ तिन्हैं जलमें पीसि तपाइ पोटली बांधिके सेंके ठंढीपरे गरम तवेपर तपाय तपाय सेंकै इस शाल्वण प्रयोगसे सब बायु पीड़ा दूरहोतीहै ॥ २९ ॥ अथ द्रव स्वेद विधि दश मूलादि बायु हृत द्रव्यों का क्वाथ बनाइ रोगी कढ़ाउ वा चौकोन कोठ़ ॥ ३० ॥ सोने वा चांदी तांबा लोहा वा काठ छत्तीस अंगुल ऊंचा बनाइ बैठाइ ॥ ३१ ॥ वह काढ़ाले रोगी के ऊपर पतलीधार से नावै नाभि के छः अंगुल ऊंचे आवै तबक्काथको हटावै इसीप्रकार एक वा दो दिन टार टार करै इसी भांति तेल दूध घृत द्रवस्वेदन भी

एवंतैलेनदुग्धेनसर्पिषास्वेदयेन्नरं । एकांतरेद्व्यंतरेवास्नेहोयुक्तेव
गाहने ३३ शरीरेबलमाधत्तेयुक्तस्नेहोवगाहके । शिरामुखैःरोमकू
पैर्धमनाभिश्चतर्पयेत् ३४ जलसिक्तस्यवर्द्धंतेयथामूलेंकुरस्तरोः ।
तथाधातुर्विवृद्धस्तुस्नेहसिक्तस्यजायते ३५ नातःपरतरःकश्चिदु
पायोवातनाशनः । शीतशूलाद्युपरमेस्तंभगौरवविग्रहेः । दीप्तेग्नौ
मार्द्दवेजातेस्वेदनाद्विरतिर्मता ३६ सम्यक्स्विन्नंविमृदितंस्नानमु
ष्णांबुभिश्शनैः । भोजयेच्चानभिष्पंदिव्यायामंचनकारयेत् ३७
इतिश्रीशार्ङ्गधरेस्वेदविधिर्द्वितीयोध्यायः ॥ २ ॥

शरत्कालेवसंतेचप्रावृट्कालेचदेहिनां । वमनंरेचनंचैवकारयेत्कु
शलोभिषक् १ बलवन्तंकफव्याप्तंहल्लासादिनिपीडितं । तथावमन
सात्म्यंचधीरचित्तंचवामयेत् २ विषदोषेस्तन्यरोगेमंदेग्नौश्लीप

करै फिर पवनको बचावै ऐसे हो तीनदिन ॥ ३२ ॥ घृतवा तैलल-
गाइकरै सबनसे अंग रोमोंका मुखखुलि जाताहै नः पवनप्रवेश
करनेपावै ॥३३॥ तो उनके मुखसे स्नेहादि पदार्थप्रवेशके वायु को
निकार देते हैं शरीर को तृप्त औ बलवान करतेहैं ॥ ३४ ॥ दृष्टांत
जैसेजलसे अंकुरकी जड़में जलसींचने से वृद्धमहै पुष्टहो तैसे द्रवसं-
ज्ञक स्वेदसेमनुष्यका रोगनाश हो उगारवहै ॥३५॥ तैसेही रसादि
सप्तधातुमें वातदोष बढ़ने से पेट वा मलमार्गमें भरभराहट हो
तो तैलस्वेद करै इससेपरे बातनाशक और यत्न नहीं जब ताईं
स्वेदकरै कि वायु शूल देहजकड़ना भारीपन दूरहोइ अग्निदीप्त
देह कोमल हलकीहो तब न करै ॥ ३६ ॥ स्वेदकरे पर तैललगाइ
सुखोष्णजल से न्हाइ कफघ्नत भोजन करै ॥ ३७ ॥ इतिशार्ङ्गधरे
उत्तरखण्डद्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

शरद बसंत प्राविट्कालके आदि चतुरवैद्य बमन बिरेचन करा-
वैक्योंकि अश्विनीकुमार संहितादि सबग्रंथकार ऐसेही कहते
आयेहैं इससें मनुष्यकी प्रकृति शुद्ध रहतीहै॥१॥बमन योग्यजिसे
बमन करनेकी सामर्थ्यहो कफ व्याप्त हो मुखसे लारबहती हो
जिसेबमन हितहो धीरचित्तहो तिसेबमन करावै ॥२ ॥ बिष रोग

देतथा । हृद्रोगकुष्ठवीसर्पमेहाजीर्णभ्रमेषुच ३ विदारिकापचीकास श्वासपीनसवृद्धिषु । अपस्मारेज्वरोन्मादेतथारक्तातिसारके ४ नाशाताल्वोष्ठपाकेपुकर्णस्रावेद्विजिह्वके । गलगंड्यामतीसारेपित्तश्लेष्मगदेतथा ५ मेदोगदेरुचौचैववमनंकारयेद्भिषक् । नवामनीयस्तिमिरीनचगुल्मोदरीकृशः । नातिवृद्धोगर्भिणीचनस्थूलोनक्षतातुरः ६ मदार्तोवालकोवृद्धःक्षुधितश्चनिरूहितः । उदावर्त्यूर्द्धरक्तीचदुश्छर्दिःकेवलानिली ७ पांडुरोगीकृमिव्याप्तःपठनात्स्वरघातकः । एतेप्यजीर्णव्यथितावाम्याएविषपीडिताः ८ कफव्याप्ताश्चतेवाम्यामधुकाथस्यपानतः । सुकुमारंकृशंवालंवृद्धंभीरुंनवामयेत् ९ पीत्वायवागूमाकंठक्षीरतक्रदधीनिवा असात्म्यैश्लेष्मलैर्भोज्यैर्दोषानुत्क्लिश्यदेहिनः १० स्निग्धस्विन्नायवमनंदत्तंसम्यक्प्रव

अन्यरोग मंदाग्नि पीलपद अर्बुद हृद्रोग कुष्ट बिसर्प प्रमेह अजीर्ण भ्रम ॥ ३ ॥ बिदारी अपची कास श्वास पीनस वृद्ध अपस्मार ज्वर उन्माद रक्तातीसार ॥ ४ ॥ नाशा ओष्ठ तालुपाक कर्णस्राव द्विजिह्वक गलगंड अतीसार पित्तश्लेष्म मेद अरुचि इनरोगों में बैद्यवमन बतावै ॥ ५ ॥ वमन अयोग्य तिमिरी गुल्मरोगी उदररोग कृश दुर्बल अतिबूढ़ा गर्भिणी मोटा क्षतवती ॥ ६ ॥ मदपीड़ितबालकरूक्षदेही भूखा निरूहण वस्ती किया उदावर्ती ऊर्द्ध रक्तीछर्दिरोगी केवल वातार्ती पांडुरोगी कृमी वज्रबाक्य अमस्वरभंगी ऐसे रोगियों को वमन करावै ॥ ७ ॥ औ अजीर्णयुक्त विष पीड़ित कफव्याप्त इन मनुष्योंको मुरैठी मऊआकी छालका क्वाथ पिलाइ वमन करावै ॥ ८ ॥ औ सुकुमार दुबला बालक बूढ़ा भयभीत इनको कभी वमन न करावै ॥ ९ ॥ वमनके पूर्वउपचार जिसेवमन कराना हो उसे पहिले पेटभर यवागू दूध मैठा दही औ अनभावनपदार्थ औ कफकृत पदार्थ इनके खानेसे दोष ऊपर उभरआतेहैं तब वमन की औषधि देइ तौ वमन अच्छे प्रकार होताहै औस्नेह पानकिये को अच्छे प्रकार होताहै ॥ १० ॥ वमनयोग्य पदार्थसे वमन प्रयोग में सैंधव वा सहत युक्त औषधि हितकारक होतीहै जो तूतिया वा तांबा घृत युक्त देतेहैं वह विभत्स वमनहै जिसेविभत्सवमनदिये पर

संते । वमनेपुत्रसर्वेषुसैंधवंमधुनाहितं ११ विमत्सं वमनं देयं विपरीतं विरेचनं । क्वाथद्रव्यस्यकुडवंश्रावयित्वाजलाढके १२ अर्द्धभागावशिष्टंचवमनेष्ववधारयेत् । क्वाथपानेनवप्रस्थान्यष्टौमात्राःप्रकीर्त्तिताः १३ मध्यमापड्मितामोक्ताग्निप्रस्थाचकनीयसी । कल्कचूर्णावलेहानांत्रिपलंश्रेष्ठमात्रया १४ मध्यमांद्विपलांविंद्यात्कनीयांपलसंमितां । वमनेचापिवेगास्युरष्टौपित्तांतमुत्तमाः १५ षड्वेगामध्यमावेगाश्चत्वारस्त्ववरामताः । वमनेचविरेकेचतथाशोणितमोक्षणे १६ सार्द्धत्रयंदशपलंप्रस्थमाहुर्मनीषिणः । कफंकटुकतीक्ष्णोष्णैःपित्तंस्वादुहिमैर्जयेत् १७ सस्वादुलवणाम्लोष्णैस्संसृष्टं वायुनाकफं १८ कृष्णाराटफलैःसिंधुकफेकोष्णजलैःपिवेत् । पटो

रेचन देना होतौ घृत न खानेदेइ ॥११॥ वमन औषधि यदि क्वाथ का प्रमाण क्वाथकी द्रव्य कुड़व भरि कूटिकै आढ़क भर जलमें औटाइ आधा जलजाइ तब उतारिलेइ फिर वमन करने वाले मनुष्य को पिलावै ॥ १२ ॥ वमन क्वाथ पान करनेका प्रमाण वमन क्रियाका क्वाथ नव प्रस्थ पिलावै सो ज्येष्ठ मात्राहै छःप्रस्थ पिलावै सो मध्यम मात्राहै तीनप्रस्थ पिलावै सो छोटीमात्राहै ॥ १३ ॥ वमन कार्य में कल्कादिक औषधिका प्रमाण वमनमें कल्कचूर्ण अवलेह तीनतीन पलदेना सो बड़ीमात्राहै दो दो पलकी मध्यम मात्राहै एकएकपल की लघुमात्रा जानना ॥१४॥ वमनकार्य उत्तम मध्यम कनिष्ट वेगका प्रमाण जिस मनुष्यको वमन की औषधिदेइ उसको सातवार ताईं सबदोषगिरैं आठवीं बार पित्तगिरै तौ उत्तम वेगहै पांचबार में सबदोष गिरि छठीवार पित्तगिरै वह मध्यमवेगहै तीनबार में सब दोषगिरि चौथीवार पित्तगिरै वह कनिष्ट वेगहै ॥१५ । १६॥ वमनादिकमें प्रस्थप्रमाण वमन औ रेचन औ तिरारक्त मोक्षण अर्थात् फस्तलेने में प्रस्थ साढ़े तेरह पलका जानना ॥ १७ ॥ दोषविशेष में वमनोपचारद्रव्य कटु तीक्ष्ण उष्णपदार्थसे वमनकरावैसे कफातीका कफनाश होताहै मधुर शीतल पदार्थकरि वमनकरावै से पित्त नाश होताहै मधुर क्षार खटाई उष्ण पदार्थसे कफयुक्त बातनाशहोताहै सोंठ मिर्च पीपरि येतीक्ष्ण हैं मुनक्का अनारादि मधुर हैं ॥ १८ ॥

लकसानिवैश्चपित्तेशीतजलंपिवेत् १९ सश्लेष्मवातपीडायांस
क्षीरंमदनंपिवेत् । अजीर्णेकोष्णपानीयंसिंधुपीत्वावमेत्सुधीः २०
वमनंपाययित्वाचजानुमात्रासनेस्थितं । कंठमेरंडनालेनस्पृशंतंवा
मयेद्भिषक् २१ ललाटंवमनःपुंसःपार्श्वेद्वौचप्रबोधयेत् । प्रसेको
हृद्ग्रहःकोष्टकंडूदुश्छर्दितेभवेत् २२ अतिवांतेभवेत्तृष्णाहिक्कोद्गा
रौविसंज्ञता । जिह्वानिःसर्प्पणंचाक्ष्णोर्व्यावृत्तिर्हनुसंहतिः २३
रक्तछर्दिःष्ठीवनंचकंठपीडाचजायते । वमनस्यातियोगेतुमृदुकुर्या
द्विरेचनं । वदनांतःप्रविष्टायांजिह्वायांकवलग्रहः २४ स्निग्धा
म्ललवणैर्हृद्यैर्घृतक्षीररसैर्हितः । फलान्यम्लानिखादेयुस्त-

कफेवमनविधिः॥ कफ प्रकृतिको मैनफल सैंधव चूर्णकरि उष्णजल में पिलानेसे बारबार कफगिरैगा पित्तप्रकृति को पटोल नीमपत्र चूर्ण करि ठंढे पानी में पिलाने से बारबार पित्त गिरैगा॥ १९॥ औ कफबात पीड़ित को मैनफल दूधमें पिलाने से कफबात दूरहो औ सैंधव उष्णजलमें पिलाने से अजीर्ण मिटै॥२०॥ वमन करनेकी रीति वमन औषधि पीके दोनो घुटने तोरिकै बैठे औ रंडपत्र की डंडी शुद्धकरि गरेमें प्रवेश करै तौ वमन होगा औ वमन करनेवाले का मस्तक औ दोनों ओरकी पसुरी सहराता जाय इसीरीतिसे वैद्यलोग वमन करातेहैं॥ २१॥ वमनको मलक्षण जो वमन अच्छी तरह न होइ तौरोगी के मुखसे लार बहै हृदयमें पीड़ा रहै कोठेमें खजुरी ये उपद्रव होइं॥ २२॥ अतिवमन उपद्रव तृषा अधिक ऊचकी डकार अज्ञानता जीभ निकलना नेत्र चंचलता संभ्रम चित ठोढ़ी जकड़ना मुखसे रुधिर गिरना बारबार थूकना कंठ पीड़ा ये अति वमनके लक्षणहैं॥ २३॥ अतिवात चिकित्सा जो वमन प्रयोगसे वमन अधिक होतौ उसे मृदुरेचनकरै॥ २४॥वमने जिह्वाऐंठनपरचिकित्सा ॥ अतिवमकाई अतिजीभ ऐंठ जातीहै उसेजो पदार्थ अच्छा लगताहो चिकनावा खट्टा वा सलोनासोघीयुक्तको खवाइ उसकेमुखमें रख देना वा दूधदही घृत इनमें कोईमें सानि मुखमें राखै औउसके सन्मुख औमनुष्य खट्टेकलादि खिलावै तौउसे देखनेसे सामनीकी

स्यचान्यग्रतोनराः २५ निःसृतांनतिलद्राक्षाकल्कैर्लिप्त्वाप्रवेशये त् । व्यावृत्तेऽक्षिणिघृताभ्यक्तेपीडयेच्चशनैःशनैः २६ हनुमोक्षेस्मृतः स्वेदोन्यस्तंचश्लेष्मवातहृत् । रक्तपित्तविधानेनरक्तच्छर्दिमुपाचये त् २७ धात्रीरसांजनोशीरलाजाचन्दनवारिभिः । मंथंकृत्वापा ययेच्चसघृतंक्षौद्रशर्करं । शाम्यंतनेनकृष्णाद्यापीडाछर्दिसमुद्भवाः २८ हृत्कंठशिरसांशुद्धिंदीप्ताग्निंचैवलाघवं । कफपित्तविनाशश्च सम्यग्वांतस्यचेष्टितं २९ ततोपराह्नेदीप्ताग्निंमुद्गषष्टीकशालि भिः । हृद्यैश्चजांगलरसैःकृत्वायूषंचभोजयेत् ३० तंद्रानिद्रास्य दौर्गंधंकंडूश्चग्रहणीविषं । गुर्वांतस्यनपीडायैःभवंतीतिकदाचन ३१ अजीर्णंशीतपानीयंव्यायाममैथुनंतथा । स्नेहाभ्यंगंप्रकोपंच दिनैकंवर्जयेत्सुधीः ३२ ॥ इतिश्रीशार्ङ्गधरेतृतीयोध्यायः ॥ ३ ॥

जीभसे पानीछुटै तौजीभ कोमल होजाती है औप्रकृति स्वस्थहो- तीहै ॥ २५ ॥अतिवांतसे जीभबाहर निकल आवै उसकायत्न ॥ जो उवाकते उवाकते जीभनिकल आवै तौ तिल औ दाख पीसि जीभ परलेपकर बैठायदेय औरजो आंखें चंचल भईहोंतौ आंखपर घी लगाइ धीरे धीरे सहराइदेइ ॥ २६ ॥ वमने हनुस्तंभ उपचार जो वमनके अंतमें ठोढ़ीजकड़ जाय तौ सेंकने औ कफनाशहारी द्रव्य सूंघनेसे खुलजाताहै वमनके अंतमें रक्तगिरनेकायत्न जोवमनांतमें रुधिर आनेलगे तौ मध्यखंडमें कहा रक्त पित्तोपचार करै ॥ २७ ॥ अतिवमनसे प्यास बढ़नेकायत्न जो तृष्णाबढ़ै आंवरेकारस रसौत धानकी खीलैं लालचंदन खस ये पांचौपलभर चारपल ठंढेपानीमें मथिके घी सहत संयुक्त मिश्रीडारिकै पिलावै तौ शांतिहोइ रसांजनकहै रसवत बनानेकी विधि दारुहरदीका क्वाथकरि तिसके समान बकरीका दूध मिलाइ औटि गाढ़ाकरि सुखाइले उसे रसांजन कहतेहैं ॥ २८ ॥ वमनउत्तम होनेकालक्षण जो वमन सम्यक् होतौ हृदय कंठ मस्तक के कफादिकका दोष न रहै अग्निदीप्तहो अंगहलकाहो कफपित्तजनित विकार नाशहोइ २९ ॥ वमनपरपथ्य मूंगवा साठीके चावरका यूसदेना वा हि- रनकामांस अभावे खसीमांसका यूसदे ॥ ३० ॥ सम्यक् वमनभये

स्निग्धस्विन्नस्यवांतस्यदद्यात्सम्यग्विरेचनं । अवांतस्यत्वधःस्त्रस्तोग्रहणींछादयेत्कफः १ मंदाग्निगौरवंकुर्याज्जनयेद्वाप्रवाहिकां । अथवापाचनैरामंश्लेष्माणंचैवयोजयेत् २ स्निग्धस्यस्नेहनैःकार्य्यंस्वेदैःस्विन्नस्यरेचनं । शरद्वतौवसंतेचदेहशुद्धौविरेचयेत् । अन्यदात्ययिकेकालेशोधनंशीलयेद्बुधः ३ पित्तेविरेचनंदद्यादामोद्भूतेगदेतथा । शरीरजानांदोषाणां क्रमेणापरमौषधं । वस्तिर्विरेकोवमनं तथा तैलंघृतंमधु ४ दोषाःकदाचित्कुप्यन्ति जितालंघनपाचनैः । येतु

येरोगनहीं रहते नहोतेहैं तंद्रा निद्रा मुखमें दुर्गंध खाज संग्रहणी बिषदोष ॥ ३१ ॥ वमनपर संयम भारी औगरिष्ट पदार्थ औ ठंढा जल परिश्रम मैथुन तेलमर्दन क्रोध जिसदिन वमन करै तौइनसे बचारहै॥ ३२ ॥ इतिशार्ङ्गधरेउत्तरखंडेतृतीयोध्यायः ॥ ३ ॥

वमनांतेबिरेचन प्रथम मनुष्य स्नेह पानादिक कर्मकरि स्नेह कर्मकरै फिरवमन करै तबरेचनकरै सोरेचन उत्तमप्रकारहै औ प्रथमकर्महीन रेचनकरै कफनीचेजाय ग्रहणीकहे पित्तधरा अग्नि धरा छादलेताहै ॥ १ ॥ इसकारणसे अग्निमंद देहभारी देह व-काड़ना प्रवाहिकहैं दारुण अतीसार येरोग उत्पन्नहोतेहैं जो कर्महीन रेचन औषदिया चाहै तौ नीचेगिरनेवाला कफ औआंव तिससूखे रेंडकीजड़ आदिसेवन कराइ पचाइ रेचनकरै औभेद चरक सुश्रुतवाग्भट्ट इनका मतयहहै कि प्रथमवमन कराइ छःदिन बिताइ तीनदिन स्नेहपान कराइ फिरतीन स्वेद साधित तीनबाद सोरहै दिनलघु भोजन दे रेचन करावै ॥ २ ॥रेचनका दूसराप्रकार जो घृत दूधकरि स्निग्ध मनुष्य वा मट्टीके गोला वा ईंटकरि स्वे-दित मनुष्यतिसे रेचन औ वमनदे औक्वार कातिक चैत बैशाख मेंरेचनकर्मकिये देह शुद्ध होजातीहै औजो वैद्यरोगीका रोगवि-चारतिनके निवारणार्थ अनुक्तकाल मेंभी बिरेचनकरै॥ ३ ॥बिशेष रेचनयोग्य पित्त बिकार आमवायु उदररोग आध्मान वायुकोष्ठ बद्ध इनरोगोंको बिशेष शुद्धकार करा परमौषधि क्रमसे जानना वस्तिकर्म रेचनकर्म वमनकर्म तेल घृत सहत यथारोग यत्न करै ४ ॥ दोषनिवारणमें उत्कर्ष रेचन वातादिदोष लंघन पाचनकरै दमजातेहैं परंतु थोड़ेकुपथ कियेतेउभरआतेहैं औरजो रेचनकरि

संशोधनैःशुद्धानतेषांपुनरुद्भवः५ वालवृद्धावतिस्निग्धः क्षतक्षीणो भयान्वितः । श्रान्तस्तृषार्त्तःस्थूलश्च गर्भिणीचनवज्वरी ६ नव प्रसूतानारीच मन्दाग्निश्चमदात्ययी । शल्यार्दितश्चरूक्षश्च न विरेच्याविजानता ७ जीर्णज्वरीगरव्याप्तो वातरक्तीभगन्दरी । अर्शःपाण्डूदरोग्रन्थी हृद्रोगारुचिपीडिताः ८ योनिरोगःप्रमेहार्त्ता गुल्मप्लीहव्रणार्दिताः । विद्रधीछर्दिविस्फोट विशूचीकुष्ठसंयुताः ९ कर्णनासाशिरोवक्र गुदमेढ्रामयान्विताः । प्लीहशोफाक्षिरोगार्त्ता कृमिक्षारानिलार्दिताः । शूलिनोमूत्रघातार्त्ता विरेकार्हानरामताः १० वहुपित्तोमृदुप्रोक्तो वहुश्लेष्माचमध्यमः । वहुवातःक्रूरकोष्ठो दुर्विरेच्यःसकथ्यते ११ मृद्वीमात्रामृदौकोष्ठे मध्यकोष्ठेचमध्यमा । क्रूरेतीक्ष्णामताद्रव्यैः मृदुमध्यनतीक्ष्णकैः १२ मृदुर्द्राक्षापयश्चांवु तैलैरपिविरिच्यते । मध्यमस्त्रिवृतातिक्ता राजवृक्षैर्विरिच्यते ।

वातादि दोषोंसे शुद्धकिये शरीर वेगनहीं उभरते ॥ ५ ॥ रेचनके अयोग्य बालक वृद्ध अतिस्नेह पानपर उरक्षत क्षीणमनुष्य भय युक्त श्रमित तृषित स्थूल शरीर गर्भिणी नवज्वरी ॥ ६ ॥ तुरतपुत्र जनितास्त्री मंदाग्नि अतिमंद पीड़ित शल्यवेधित क्षतयुक्त रूक्ष कहेनिस्तेज मनुष्य इनको रेचननहीं देना ॥ ७ ॥ रेचनयोग्य जीर्ण ज्वरी विषपीड़ित वातरक्त भगंदर रोगी अर्शरोगी पांडुरोगी उदररोगी ग्रंथि रोगीहृदयरोगी ॥ ८ ॥ योनिये प्रमेह गुल्म प्लीहा व्रणी विद्रधि छर्दि विस्फोटक विसूची ॥ ९ ॥ कुष्टकानरोग नाक-रोग मस्तकरोग मुखरोग गुदारोग गरमी पक्षत सूजन नेत्ररोग कृमिरोग सोम्लादिरोग शूलमूत्रघात इनरोगनकरि पीड़ित म-नुष्यको रेचनदीजै ॥ १० ॥ रेचनतीनप्रकार कोमल मध्यम कराल कोष्टवेधक जिसमनुष्यकी कोमल प्रकृतिहो उसका कोठा मृदुहै जिसकी केवल प्रकृतिहै उसकाकोठा मध्यमहै जिसकी केवलवात प्रकृतिहो उसका कठोर कोठाहै सो कड़ेकोठेवाला रेचन विषम मेंदुखपाताहै उसे रेचनकरनेसे मलद्राव शोधनहींहोता ॥ ११ ॥ कोमल कोठा समुझि मृदुरेचन करावै मध्यम कोठावालेको मध्यम मात्रविरेचन करावै ॥ १२ ॥ मृदुमध्यमादिक कोष्ठीको मृदुमध्-

क्रूरंस्नुकपयसा।हेम क्षीरोदन्तीफलादिभिः १३ मात्रोत्तमाविरेक स्य त्रिंशद्वेगैःकफान्तकै । वेगैर्विंशतिभिर्मध्या हीनोक्ता दशवेग कैः १४ द्विफलंश्रेष्ठमाख्यातं मध्यमंचपलंभवेत् । पलार्द्धंचकषा याणां कनीयस्तुविरेचनं १५ कल्कमोदकचूर्णानां कर्षमध्वाज्य लेहतः । कर्षद्वयंपलंवापि वयोरोगाद्यपेक्षया १६ पित्तोत्तरेत्रिवृच्चू र्णं द्राक्षाक्काथादिभिःपिवेत् । त्रिफलाक्काथगोमूत्रैः पिवेद्दोषंकफा र्दितः १७ त्रिवृत्कुंठीसैन्धवानां चूर्णमम्लैःपिवेन्नरः । वातार्दितो विरेकाय जांगलानांरसेनवा १८ एरण्डतैलंत्रिफला क्काथेनद्विगु णेनवा । युक्तम्पीत्वापयोभिर्वा नचिरेणविरच्यते १९ त्रिवृत्ताकौ टजंवीजं पिप्पलीविश्वभेषजं । मृद्वीकायारसक्षौद्रं वर्षाकालेवि

मादि औषधिदे कोमल कोष्टीको दाख दूध रेंड़ीका तेलयुक्त करि रेचनदे मध्यम कोष्टीको निशोथ कटुकी अमलतास इनको रेच- नदे क्रूरकोष्टी को सेंहुड़का दूध वा जमालगोटा इनकारेचनदे १३ ॥ उत्तम मध्यम कनिष्ट रेचन प्रमाण मल गिरते गिरते अंत में कफगिरे ऐसे तीसवेग आवैं सो उत्तम मात्रा है वेगकहे दस्त जिसमें बीसवेगतक अंतमें कफगिरे वह मध्यमहै जिसमें दशवेगतक कफगिरे वह हीनरेचन मात्राहै॥१४॥रेचनक्काथादि प्रमाण रेचनमें काढ़ाकी मात्रा दोपल उत्तम एक मध्यम आधपल कनिष्टमात्राहै १५ ॥रेचन कल्कादिक प्रमाण कल्क मोदक चूर्णतीनौंका कर्ष कर्ष प्रमाणहै औ सहत घृतयुक्त रेचनदेइ वा रोगीका रोग अव- स्थावल देखि दोकर्षसे पलभरतक यथोचित मात्रा देना ॥ १६ ॥ रेचनेद्रव्यप्रकारः ॥ पित्तमें निशोथ चूर्ण दाख क्काथमें गुलकंद गुलाबफूल बड़ीसौंफके काढ़े सेंदेइ कफकोपमें सोंठि मिर्च पीपरि चूर्ण त्रिफला क्काथमें पिआवै कफदोष दूरहोइ ॥ १७ ॥ वातकोपमें निशोथ सोंठ सैंधव चूर्ण नींबूरस वा कांजी वा जंगली जानवरके मांसका यूषयुक्तदेइ तौरेचन अच्छाहो वायुकोप शांतहो ॥ १८ ॥ अपर औषधि रेचनपर रेंड़ीतेल से दूना त्रिफला क्काथ प्यावै वा दूनादूध युक्त प्यावै भाड़ा जल्दहो ॥ १९ ॥ रेचने ऋतुमेव निशोथ इन्द्रयव पीपरि सोंठि दाख के क्काथ सहत डारि वर्षामें प्यावै ॥

रेचनं २० त्रिवृद्दुरालभामुस्ता शर्करादिव्यचन्दनं । द्राक्षांबुनास यष्ट्याह्वंशीतलंचघनात्यये २१ त्रिवृत्यांचित्रकंपाठा मजाजीशर लांवचं । हेमक्षीरंचहेमन्ते चूर्णमुष्णांबुनापिवेत् २२ पिप्पलीना गरंसिन्धु श्यामाचत्रिवृतासह । लिहेत्क्षौद्रेणशिशिरे वसन्तेचवि रेचनं । त्रिवृत्ताशर्करातुल्या ग्रीष्मकालेविरेचनं २३ अभयामरिचं शुण्ठी विडंगामलकानिच । पिप्पलीपिप्पलीमूलं त्वक्पत्रंमुस्त मेवच २४ एतानिसमभागानि दन्तीचत्रिगुणाभवेत् । त्रिवृदष्टगु णाज्ञेया षड्गुणाचात्रशर्करा २५ मधुनामोदकंकृत्वा कर्षमात्रप्र माणतः । एकैकंभक्षयेत्प्रातः शीतंचानुपिवेज्जलं २६ तावद्विरच्य तेजन्तुर्यावदुष्णांनसेव्यते । पानाहारविहारेषु भवेन्नियंत्रितस्स दा २७ विषमज्वरमन्दाग्नि पाण्डुकासभगन्दरान् । दुर्नामकुष्ठ गुल्मार्शो गलगण्डभ्रमोदरान् २८ विदाहप्लीहमेहांश्च यक्ष्माणां नयनामयान् । वातरोगंतथाध्मानं मूत्रकृच्छ्राणिचाश्मरीं २९ अभ यामोदाकाह्येते रसायनवराःस्मृताः । पृष्ठिपार्श्वोरुजघनं कट्यूदर

२० ॥ शरद्में निशोथ जवासा मोथा सुगन्धबाला मिश्री श्वेतच- न्दन मुरेठी दाख क्राथमें प्यावै तौ रेचनहो ॥ २१ ॥ हेमन्तमें नि- शोथ चीता पाढ़ा जीरा देवदारु वच चोक इनकाचूर्ण उष्णजल के साथ पियेतौ रेचन हो ॥ २२ ॥ शिशिर बसन्तमें पीपरि सोंठि सैं- धव बिधारा निशोथ इनकाचूर्ण सहतयुक्त चाटैतौ रेचनहो ग्रीष्म में निशोथका चूर्ण शक्कर समभाग युक्त करि फांकै तौ रेचन हो ॥ २३॥ रेचनपर अभयादिक मोदक हड़ मिर्च सोंठि विडंग आंवरा पीपरि पीपरामूल तजपत्रज मोथा ॥२४॥ सब समभाग ले जमाल- गोटाकीजड़ त्रिगुण निशोथ अठगुणा शक्कर छःगुणी ॥ २५ ॥ सहत में सब कर्षकर्षभर की गोलीबांधि प्रभात एकखाय शीतलजलपि- यै ॥ २६ ॥ जब वेगमलको रोकाचाहै तब तत्ताजलपिवै और खान पान बिहार यत्नसे परहेज रक्खै॥ २७ ॥ तौ विषमज्वर मंदाग्नि पांडुकास भगंदर दुर्नाम कुष्ट गुल्म अर्श गलगंड भ्रम उदररोग॥ २८॥ दाहप्लीह प्रमेहयक्ष्मानेत्ररोग वातरोग पेटफूलना मूत्रकृच्छ्र

रुजंजयेत् । सततंशीलनादेषां पलितानिप्रणाशयेत् ३० पीत्वा विरेचनंशीतंजलैः संसिच्यचक्षुषी । सुगन्धिंकिंचिदाघ्रायतांबूलं शीलयेद्वरं ३१ नवातस्थोनवेगांश्च धारयेन्नस्वपेत्तथा । शीतांबु नास्पृशेत्क्कापिकोष्णंनीरंपिवेन्मुहुः ३२ बलादौषधिपित्तानि वायुर्वान्तेयथाव्रजेत् । रेकात्तथामलंपित्तं भेषजंचकफोव्रजेत् ३३ दुर्विरक्तस्यनाभेस्तुस्तब्धस्तंकुक्षिशूलता । पुरीषवातसंगश्चकण्डूमण्डलगौरवाः । विदाहोरुचिराध्मानं भ्रमश्छर्दिश्चजायते ३४ तंपुनः पाचनैःस्नेहैः पक्त्वासंनह्यरेचयेत् । तेनास्योपद्रवायान्ति दीप्ताग्नेर्लघुताभवेत् ३५ विरेकस्यातियोगेन मूर्च्छाभ्रंशोगुदस्यच । शूलंकफातियोगःस्या न्मांसधावनसंन्निभं । मेदोनिमज्जलाभासं

पथरी ॥ २९ ॥ पीठ पसुरी छाती जांघ कटि पेट इनकेरोगदूर होंइस अभ्यासोदक सेवनसे तुरतही बालपकनामिटै यहरसायन श्रेष्ठहै ॥ ३० ॥ रेचन अच्छेप्रकार होनेकायत्न रेचनौषधि पीकैठंढे जलसे आंखैं मुख पोछै सुगंधादि फूल सूंघै पानखायाकरै इसयोग के करसे चित्त स्वस्थरहताहै अच्छीतरह बेगआतेहैं ॥ ३१ ॥ रेचन समय साधना पवन मलमूत्र न रोकै न सोवै ठंढा जल न छुवै ज्यों ज्यों बेगहोइ त्यों बारबार तत्तापानी पिये इससे खुलकै मलगिरैगा ॥ ३२ ॥ सम्यक् रेचनमें जैसे सम्यक् बमनमें कफ औ खाईहुई औषधि पित्त वायु सबदोष मुखसे गिरतेहैं तैसेही येसब मलमार्ग से गिरते हैं ॥ ३३ ॥ रेचन देनेपर बेग न होइ तिसके उपद्रव जिस मनुष्यको रेचनदेनेसे बेग न आवै अच्छीतरह न आवै उसकी नाभि के नीचे कड़ापन और कोष में शूल मलमें वायु मिलजाइ खजुरी मंडल देह जकड़ना दाह अरुचि पेटफूलना भ्रम छर्दि ये उपद्रव उत्पन्न होतेहैं ॥ ३४ ॥ अशुद्धरेचनयत्न जिसे रेचन अच्छीतरह न हुआ उसे रातको अरण्डधादि पाचन दे फिर स्नेह बिधिसे घृत पिलाइ कोठा चिकनाकरि रेचन देनेसे शुद्ध रेचन होगा सब उपद्रव शांत होगा औ जठराग्नि दीप्त हो देह हलकी ॥ ३५ ॥ अति विरेकै उपद्रव मूर्च्छा कांचनिकरन पेट में शूल कफ अधिक गिरना मांसके धोवन सदृश गिरना चरबी सी वा पानी व रुधिर

रक्तंवापिविरिच्यते ३६ तस्यशीतांवुभिःसिक्तं शरीरंतन्दुलांवुभिः। मधुमिश्रैस्तथाशान्तैः कारयेद्वमनंमृदु ३७ सहकारत्वचःकल्को दध्नासौवीरकेणवा । पिष्टोनाभिप्रलेपेन हंत्यतीसारमुल्वणं ३८ अजाक्षीरंपिवेद्वापि वैंकिरंहारिणांतथा । शालिभिर्षष्टिकैःस्वल्पं मसूरैर्वापिभोजयेत् ३९ शीतैःसंग्राहिभिर्द्रव्यैः कुर्य्यात्संग्रहणं भिषक्। लाघवंमनसस्तुष्टि मनुलोमंगतेनिले ४० सुविरिक्तंनरंज्ञा त्वापाचनंपाचयेन्निशि । इन्द्रियाणांवलंवुद्धेः प्रसादंवह्निदीपनं। धातुस्थैर्य्यंवयस्थैर्य्यं भवेद्रेचनसेवनात् ४१ प्रवातसेवाशीतांवु स्नेहाभ्यंगमजीर्णतां । व्यायाममैथुनंवापि नसेवेतविरेचितः ४२ शालिषष्टिकमुद्गाद्यैर्यवागूंभोजयेत्कृतां । जांगलैर्विष्किराणां वारसैःशाल्वोदनंहितं ४३ इतिशार्ङ्गधरेउत्तरखण्डेरेचनाध्यायश्चतुर्थः ॥ ४ ॥

गिरै॥३६॥ अति बिरेकोपद्रव चंल ठंढेजलसे शरीरपोछै वा गुलाब केवड़ा छिरकै वस्त्रसे पोछै वा चाउरका धोवन सहतयुक्तपीवै औ शरद औषधि दे मृदुबमन करावै इससे उपशमन होता है॥ ३७ ॥ आम की छाल गोदधि सौबीर येपीसि कल्क करि नाभिपर लगावै तो वेग बंदहो सौबीरमें आमकीछाल पीसि नाभिपर लगावै सौबीरकी क्रिया मध्यखंडमें कहीहै॥ ३८॥ भाड़ा बंदकरने को बकरी का दूध शकुनीचिड़ियाका मांस यूस भात वा मसूरी सत साठीचावर का भात खाइ॥ ३९ ॥ औ अनार सेवनकरै ठंढे पदार्थ का सेवनकरै बेग बंद होइ स्वल्प बिरेके लक्षण शरीर हलका प्रसन्नचित्त स्वस्थ गमन बायु ऐसेलक्षण देखि राति को पाचनदेना वा पाचनार्थ रेंडमूल सोंठि धनियेकाकाथ दे ॥ ४० ॥ रेचन सेवनसे इंद्रियां बलवान् हों बुद्धि प्रसन्नरहै अग्नि दीप्त हो धातुपुष्ट अवस्थाबढ़ स्थिर होतीहैं॥ ४१ ॥ रेचनपर बर्जित बयार ठंढाजल तेलस्पर्श अजीर्ण श्रम मैथुन इनसे बचे॥ ४२ ॥ रेचन पर पथ्य चाउर मूंगका यवागू दा हरिणादिमांसका यूस वा लवा बटेर तीतरमांसका यूस भातमें दे॥ ४३ ॥ इतिश्रीशारंगधरसुधाकरे उत्तरखण्डे चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

वस्तिर्द्विधानुवासाख्यो निरूहश्चततःपरं । वस्तिभिर्दीयतेय स्मात्तस्माद्वस्तिरितिस्मृतः १ यःस्नेहैर्दीयतेसस्या दनुवासननाम कः । कषायक्षीरतैलैयो निरूहःसनिगद्यते २ तत्रानुवासनाख्यो हि वस्तिर्यःसोत्रकथ्यते। पूर्व्वमेवततोवस्ति र्निरूहाख्योभविष्य ति ३ निरूहादुत्तरंचैव वस्तिःस्यादुत्तराभिधः । अनुवासनभेदैश्च मात्रावस्तिरुदीरितः ४ पलद्वयंतस्यमात्रा तस्माद्द्वौपिवाभवेत् । अनुवास्यरूक्षस्या त्तीक्ष्णाग्निःकेवलानिली ५ नानुवास्यस्तुकुष्ठी स्यान्मेहीस्थूलस्तथोदरी । अस्थाप्यानानुवास्याःस्यु रजीर्णोन्माद तृट्युतः॥शोकमूर्च्छारुचिभयश्वासकासक्षयातुराः६ नेत्रंकार्यंसुवर्णा दिधातुभिर्वृक्षवेणुभिः । नलैपितैर्विषाणाग्रैर्मणिभिर्वाविधीयते ७ एकवर्षात्तुषड्वर्षंयावन्मानंषडंगुलं । ततोद्वादशकंयावन्मानंस्याद

अथ बस्तिकर्म गुदाकेभीतर अंडकोश की जड़ताईं द्रव्य भरि पिचकारी देनेको बस्ति कहतेहैं सो दोप्रकार की है अनुवासन१ निरूहण२ जिसमें घी तेलादि चिकनी वस्तु भरिदीजै उसे अनु- वासन वस्तीकहैं औकाढ़ा दूधतेलमिश्रित पिचकारीभरि पीड़ि- तकरै वह निरूहण बस्तीहै ॥ १ ॥ २ ॥ सो प्रथम अनुवासन वस्तीहै पीछे निरूहणहै इसीसे निरूहणको उत्तरवस्तीभी कहतेहैं अनु- वासनकी द्रव्यका प्रमाण स्नेहादि दोपल वा एकपल का प्रमाण जानना ऐसे पिचकारी के भेदहैं ॥ ३ ॥ ४ ॥ अनुवासन योग्य रूक्ष प्रकृती वा स्नेह पान रहितको वा अग्निदीप्तकरनेको केवल बात रोगीको ये अवश्य अनुवासन योग्यहैं ॥ ५ ॥ अथानुवासन अयो- ग्य निरूहण योग्य कुष्टी प्रमेही मोटाशरीर उदररोगी ये अनु- वासन योग्यनहीं औ अजीर्ण उन्मादीतृषी शोक मूर्च्छा अरुचि भय श्वासकास क्षयइनसेपीडितको निरूहणवस्तीअयोग्यहै ॥६॥ परंतु अनुवासन योग्यहै वस्तीकहै पिचकारी निर्माणविधि नेत्र कहै पिचकारी की नलजो गुदामेंप्रवेशीजाय सो सुवर्णादिधातु की बांस नरकुलगजदंत मृगसींगकी औ अग्रभाग पन्नावा बिल्लौ- रकीबनावै ॥ ७ ॥ नलीयोग्य अवस्था जोवर्ष एकसे छः वर्ष ताईं बालकके वस्तीकी नली छःअंगुलबनावै औ छः वर्ष से बारहवर्ष

ष्टसंयुतं । ततःपरंद्वादशभिरंगुलैर्नेत्रदीर्घता ८ मुद्गच्छिद्रंकलापा
भंछिद्रंकोलास्थिसन्निभं।यथासंख्यंभवन्नेत्रंश्लक्ष्णंगोपुच्छसन्निभं
९ आतुरांगुष्ठमानेनमूलेस्थूलेविधीयते। कनिष्ठिकापरीणाहमग्रेच
गुटिकामुखं १० तन्मूलेकर्णिकेद्वेचकायेभागाच्चतुर्थकात् । योजये
त्तत्रवस्तिंचबंधद्वयविधानतः ११ मृगाजशूकरगवांमहिषस्यापिवा
भवेत् । मूत्रकोशस्यवस्तिस्तुतदलाभेनचर्मजः । कषायरक्तःसुमृदु
वस्तिःस्निग्धोदृढोहितः १२ व्रणवस्तेरक्तनेत्रंस्यात्श्लक्ष्णमष्टांगु
लोन्मितं। मुद्गच्छिद्रंगृध्रपक्षनालिकापरिणाहिच १३ शरीरोपचयं
वर्णंबलमारोग्यमायुषः।कुरुतेपरिवृद्धिंचवस्तीसम्यगुपासितः१४
दिवाशीतेवसंतेचस्नेहवस्तिःप्रदीयते । ग्रीष्मवर्षाशरत्कालेरात्रौ

ताईंकी आठअंगुलकी बनावै औ बारहबर्षसे ऊपर वालेकी नली बारहअंगुलकी बनावै ॥ ८ ॥ नली छिद्रप्रमाण औ निर्माणविधि छः अंगुलकी नलीका प्रवेश करनेवाला मुखमूंग समानकरै नीचे काछोटी अंगुरीसमान औ आठअंगुलका मटरसा दूसरा मध्य अंगुरीसा बारहअंगुल वालीका भरबेरीकेबेरसमानदूसरा अंगुरी समानराखै नलीबहुत चिकनीरहै गोपुच्छसदृश॥९ ॥ एकओर पतली दूसरी ओरमोटी मोटीओरके चौथ्याई भागमें दोछल्ले जड़ेहों तिसमें थैलीहरिणादिके मूतने की चढ़ाइ पूर्वोक्त छल्लों का मध्यथैली समेत बहुतपुष्टकरै जिसमेंथैली औषधि न औरराह से निसरै तब पिचकारी ठीक जानो ॥ १० । ११ ॥ थैली निर्मित जानो हरण छाग बराह बैल भैंसा इनकेमूत्र की थैली उस नली में लगावै जो येनमिलैं तौ इनके चमड़े की कमलपत्र सम काटि दोनोंओर छील साफकरि थैली समान बनाइ नलीपर चढ़ावै॥ १२ ॥ व्रणादि पिचकारी का प्रमाण घाव फोड़ा नासूरादि की पिचकारी आठअंगुल लम्बी मूंगपैठने माफिक छेद रहै गिद्धके पक्षसदृश मोटी अतिचिकनी पतली छोटी नासूर व्रणयोगहै॥१३॥ वस्ती गुणवस्तो अच्छेप्रकार हो तौ शरीरपुष्ट औ कांतिबल आरोग्य आयु वृद्धि करै ॥ १४ ॥ वस्तीसे वनकाल बसंतऋतु में सन्ध्या समय स्नेह वस्ती करै अनुवस्ती करना ग्रीष्म बर्षा शरदमें रात

स्यादनुवासनं १५ नचातिस्निग्धमशनंभोजयित्वानुवासयेत् । मंदंमूर्च्छांचजनयेत्द्विधास्नेहःप्रयोजितः १६ रूक्षभुक्तवतोत्पन्ने वलंवर्णंचहीयतेयुक्तस्नेहमतोजंतुंभोजयित्वानुवासयेत् । हीनमात्रावुभौवस्तीनातिकार्यकरौस्मृतौ १७ अतिमात्रौतथानाहक्लमातीसारकारकौ । उत्तमस्यपलैःषड्भिर्मध्यमस्यपलैस्त्रिभिः १८ पलार्द्धेनहीनस्ययुक्तामात्रानुवासने । शताह्वासैंधवाभ्यांचदेयं स्नेहेचचूर्णकं १९ तन्मात्रोत्तममध्यान्ताःषडतुर्द्वयमाषकैः । विरेचनात्सप्तरात्रेगतेजातवलायच २० भुक्तान्नायानुवास्यायवस्तिर्देयोनुवासनः । अथानुवासस्त्वभ्यक्तमुष्णाम्बुस्वेदितंशनैः २१ भोजयित्वायथाशास्त्रंकृतंचक्रमणंततः । उत्सृष्टानिलविण्मूत्रंयोजयेत्स्नेहवस्तिना २२ सुप्तस्यावामपार्श्वेनवामजंघाप्रसारिणः । कुंचितापरजंघस्यनेत्रंस्निग्धेगुदेन्यसेत् २३ वध्वावस्तिंमुखंसूत्रे वामहस्तेनधारयेत् । पीडयेद्दक्षिणेनैव मध्यवेगेनधीरधीः २४

को करना रोगीको उष्ण चिकना भोजन रातको खिलाइ अनुवासन करने से मद वा मूर्च्छा उत्पन्न होतीहै औ रूखेभोजन से बल क्रांति हानिहोय ये दूनोंतरह वस्तीकर्मकरे येरोग होतेहैं ॥ १५ ॥ वस्तीकर्म में न्यूनाधिक मात्रादोष अनुवासन वा निरूहण में हीन मात्रा देनेसे रोग नहींजाता अति मात्रा देने से अनाह ग्लानि अतीसार ये उपजतेहैं ॥ १६ ॥ वस्ती उत्तममात्रा छःपलकी बलीको अनुवासन देना मध्यम बलको तीनपल की बलहीन को हीनमात्रा डेढ़पल देना ॥ १७ ॥ स्नेह में और द्रव्य मात्रा शतावरि सैंधव का चूर्ण छःमाशे की उत्तम मात्रा चारिमाशेकी मध्यम दोमाशे की कनिष्ट जानना ॥ १८ ॥ विरेचनपर वस्तीप्रकार विरेचन कियेको सातदिनबिताय बलआनेपर भोजनकराय अनुवासन वस्तीकरना ॥ १९ । २० ॥ पिचकारीपीड़ित प्रकार अनुवासन कर्म के प्रथमतेललगाइ गरमपानी से नहवाइ ॥ २१ ॥ यथालिखित भोजन कराइ कुछ टहलाइ पवन मलमूत्र शंका मिटाइबाईं करवट पौढ़ाइ ॥ २२ ॥ दहिना गोड़ सिकोड़ बायां पसारि मलमार्गमें घी लगावै ॥ २३ ॥ तबपिचकारी थैलीमें यथालिखित स्नेह मात्रा भरि

त्वं नाकासक्षवादींश्चवस्तिकालेनकारयेत् । त्रिंशन्मात्रामितःकालः प्रोक्तेवस्तेस्तुपीडिते २५ ततःप्रणिहितःस्नेहउत्तानोवाक्शतंभवेत् । जानुमंडलमावेष्ट्यकुर्याच्छोटिकयायुतं २६ एकामात्राभवेदेषासर्वत्रैषविनिश्चयः । प्रसारितैःसर्वगात्रैर्यथावीर्यंप्रसर्पति २७ ताडयेत्तलयोरेनंत्रीन्वारांश्चशनैःशनैः । स्फिजश्चैवंततःश्रोणींशय्यांचैवोत्क्षिपेत्ततः २८ जातेविधानेतुततःकुर्यान्निद्रांयथासुखं । सानिलःसपुरीषश्चस्नेहःप्रत्येतियस्यतु २९ उपद्रवंविनाशीघ्रं ससम्यगनुवासितः ३० जीर्णान्नमथसायाह्नेस्नेहेप्रत्यागतेपुनः लघ्वान्नंभोजयेत्कामंदीप्ताग्निस्तुनरोयदि ३१ अनुवासितायदेयःस्याद्द्वितीयेह्निसुखोदकं । धान्यशुंठीकषायोवास्नेहव्यापत्तिनाशनः ३२

वैद्य बर वस्तीभूखनारि बामेंकरधारि धीरे धीरे मलमार्गमें दो अंगुल प्रवेशै॥२४॥तब दहिने हाथसे द्रव्यभरी थैली मंद मंद पीडित करै जिसमें भीतर पिचकारी देतेहैं उससमय उसाको कौं कखांसीन आवै २५॥रोगीको वस्तिप्रद समय पिचकारी देतीस मात्रा ताई रोंकै इतनी बेरमें स्नेहादिक अंदर प्रवेश होजायगा फिर सौ मात्रातक सीधा सुलावै॥ २६ ॥ मात्रा प्रमाण जंघ मंडल कहे कटिसे घुटनी पर्यंत तिसके चारौं ओर चुटकी बजाता हाथ घूम आवै तौ एक मात्रा होइ यह सब ग्रंथ निश्चयहै ॥ २७ ॥ वस्तीकी पीछे हाथवस्ती पीडित करि रोगीके पांउ हाथ शरीर फैलाइ लंबा करदे इससे सातौं धातु अपने अपने स्थानमें फैल जातीहैं तब हाथ पांयकी हथेरी तरवा जांघ कटि नितंबमें धीरे धीरे थपकी देदे सहराइ दे तब रोगीको शय्या पर स्वस्थ करि पौढ़ाइ निद्रा करावै ॥ २८ ॥ अथवस्तीसम्यक्गुण लगायमें स्नेहादि पक्वनेसे वायु औ मल ये सब इकट्ठा करि जल्दी बाहर निकार देइ तौ जानिये कि वस्तीने गुणकिया ॥ २९ । ३० ॥ वस्ति विकार निवृत्तयोग अनुवासनांत जब स्नेह औषधि मलमार्गसे गिरने पर अग्नि दीप्त होतौ रातको मध्य अतिगलाइ थोरासा दे ॥३१॥ दूसरे दिन तप्तजल पिलावै वा धनियां सोंठि का क्वाथदेय तौ जो स्नेहादि अनुवासन वस्तीसे प्रवेश कियेहैं उसका विकार दूरहो और पुराने चाउरका भात

अनेनविधिनापड्वासप्तवाष्टौनवापिवा । विधेयावस्तयस्तेषामंते चैवनिरूहणं ३३ दत्तस्तुप्रथमोवस्ति स्निहयेद्वस्तिवंक्षणौ । सम्यग्दत्तोद्वितीयस्तुमूर्द्धस्थमनिलंजयेत् ३४ बलवर्णंजनयेत्तृतीयस्तुप्रयोजितः । चतुर्थपंचमौदत्तौस्नेहयेत्तांरसासृजी ३५ पष्ठो मांसंस्नेहयतिसप्तमोमेदएवच । अष्टमोमलमश्चापिमज्जानंचयथाक्रमं ३६ एवंशुक्रगतान्दोषान्द्विगुणःसाधुसाधयेत् । अष्टादशाष्टादशकान्वस्तीनांयोनिषेवते ३७ सकुंजरनवोप्यश्वंजयेतुल्योनरःप्रभुः । रुक्षायवहुवातायस्नेहवस्तिंदिनेदिने ३८ दद्याद्वैद्यस्तथान्येषामन्यावाधमवाहरेत् । स्नेहोपमाद्योरूक्षाणांदीर्घकालमनात्पयः ३९ तथानिरूहःस्निग्धानामल्पमात्राप्रशस्यते । अथाव

खिलावै ॥ ३२ ॥ वातादि दोष वस्ती प्रमाण पूर्वोक्त वत् पिचकारी बनाइ सात या आठया नववेगताईदेना अंतमेंनिरूहण पिचकारी देना॥३३॥अन्योक्त वस्ती वेगकागुण प्रथम वस्ती वेग होनेसे वक्षण द्वारा शरीरमें चिकनई आतीहै अर्थात् वात बढ़तीहै दूसरीसे मस्तक वायु दूरजाय ॥ ३४॥ तीसरीसे शरीरमें बल होताहै चौथी पांचवींसे रसरक्त बढ़ताहै॥३५॥छठी सातवीं से मांसमेदा चिकने होतेहैं आठवीं नववींसे शुक्रधातु स्निग्ध होतेहैं ॥३६॥ इसप्रकार सेनव द्विगुनी अठारह वेग देनेसे शुक्रधातुका दोषनाशहो ॥ ३७ ॥ और जिसे छत्तीस वेगहों तिसेहाथी घोड़ेसदृशबलहो औ देवता समानक्रांतिहो अन्यमते जोरूक्ष बातकारि अधिकपीडितहो उसे अनुबासन वस्ती जब प्रयोजन जानै तब तब देइ औचिकनेवा मोटे मनुष्यको जबजब उचित जानै तब तब निरूहण वस्ती देइतौ रोग नाश होताहै रूखे मनुष्यको स्नेहवस्ती मनुष्यको हलकी हलकी नित्य प्रति देइ और जो रोग चिरकाल का होइ तौ निरूहण वस्ती हलकी हलकी नित्य प्रति देइ ॥ ३८ ॥ स्नेह शीघ्र निकलने पर जब स्नेहादि शीघ निकल परै तब निरूहण-वस्ती करै इसीरीति से जितने वेगदेइ सबके अंतमें निरूहण देता जाय ॥ ३९ ॥ स्नेहस्राव न होनेपर उपद्रव जोविरेचन वमनकारि शुद्ध किया वस्तीकर्म किया तिसमें स्नेहादिका करने से ये उपद्रव

यस्यतत्कालंस्नेहोनिर्यातिकेवलः ४० तस्यान्योन्यतरोहिबोनहि स्निग्धस्यतिष्ठति । अशुद्धस्यमलोन्मिश्रःस्नेहोनैतियदापुनः ४१ तथाशैथिल्यमाध्मानशूलंश्वासश्चजायते । पक्काशयेगुरुत्वंचतत्रद द्यान्निरूहणं ४२ तीक्ष्णंतीक्ष्णौषधैर्युक्ताफलवर्तिर्हितातथा । य थानुलोमनंवायुर्मलंस्नेहश्चजायते ४३ तथाविरेचनंदद्यात्तीक्ष्णं नस्यंचसम्मतं । यस्यनोपद्रवंकुर्यात्स्नेहवस्तिरनिस्सृतः ४४ स र्वोल्पोऽव्यावृतौरौक्ष्यादुपेक्ष्यःसविजानता । अनायातेत्वहोरात्रेस्ने हंसंशोधनैर्हरेत् ४५ स्नेहवस्त्यावनायांतेद्वाभ्यांस्नेहोविधीयते ; गुडूच्येरंडपूतीकभार्गीवृषकरोहिषं ४६ शतावरीसहचरःकाकना सांपलोन्मितम् । पटसप्तसिव्यापदस्तु नायतेवस्तिकर्मणः ४७ दयितात्समुदायेनताश्चिकित्स्यास्तुशुश्रुतात् । यवनापातसीको लकुलित्थान्प्रसृतोन्मितान् ४८ चतुर्द्रोणांभसापक्त्वाद्रोणशेषेण

होतेहैं ॥ ४० ॥ शिथिलगात्र आध्मान पेटफूलना शूलश्वास ओक्करी कठोर इन उपद्रव के दूर करनेको तीक्ष्णनिरूहणदेना ॥४१॥४२॥ तीक्ष्ण औषधि युक्त फलवर्ती जिसमें बायु अधोमार्गी होई मल युक्त स्नेहको गिरावै तिसेतीक्ष्ण रेचन तीक्ष्णनासदेनेसे शमनहोते हैं ॥ ४३ ॥ जो स्नेहवस्ती रुकाने से कोई उपद्रव न होइ औ स्नेहादि भीतर रूपे कोठा के कारण से अटका रहै औ शूलादि उपद्रव न करैं तौ उसे दीर्घकाल तक रहने देइ ॥ ४४ ॥ अथ वस्ती औ- षधिगिरानेका यत्न जो पिचकारीका दिया स्नेह न गिरै तौ दुस- रायकै फिर पिचकारी दे स्नेह गिरावै वा स्नेह रातभर बसरहै तौसर्वरेचन दे गिरावै योंदोनों प्रकारकरिस्नेहगिरावै॥४५॥अनु- वासन स्नेह गुर्च रंडकी जड़ करंज की छाल भारंगीछाल रूसा अगियाखर॥४६॥शतावरिकाटसरैयाकौआडोढ़ीयेपलपलभरभरद यव अरसी बेरकी सींगी कुरथी ये दोदो पल ये सब औषधिसी चारद्रोण जलमें औटाइ द्रोणभर रहै तब छानि आढ़क भर तिलकातेल मिलाइकै जीवनीगण सूक्ष्म चूर्ण करि उसमें डारि कढ़ाई में भरि औटि काथ जराइ उतारि छानै इसेअन- वासन कहतेहैं पिचकारीमें भरतेहैं॥ ४७॥बस्तिकर्म उलटाहोनेसे

तेनच । पचस्नेहं कल्कैस्तैर्जीवनीयः फलान्वितैः ४९ अनुवासनमेतद्धि सर्ववातविकारनुत् ५० पानाहारविहारश्च परिहारश्च कृत्स्नशः । स्नेहपानसमाः कार्या नात्र कार्या विचारणा ५१ ॥ इतिश्री शार्ङ्गधरे उत्तरखण्डे स्नेहवस्तिविधिः पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

निरूहवस्तिर्बहुधा भिद्यते कारणांतरैः । तैरेवतस्य नामानि कृतानि मुनिपुङ्गवैः १ निरूहस्य परं नाम प्रोक्तमास्थापनं बुधैः । स्वस्थानस्थापनाद्दोषधातूनांस्थापनं मतं २ निरूहस्य प्रमाणं तु प्रस्थ पादोत्तरं मतं । मध्यमं प्रस्थमुद्दिष्टं हीनस्य कुडवास्त्रयः ३ अतिस्निग्धोत्क्लिष्टदोषोक्षतोरस्कः कृशस्तथा । आध्मानछर्दिहिक्कार्शः कास श्वासप्रपीडितः ४ गुदशोफातिसारार्तो विषूचीकुष्ठसंयुतः । गर्भिणीमधुमेही च नास्थाप्यश्च जलोदरी ५ वातव्याधावुदावर्ते वाता

छिद्दत्तर रोग होते हैं तिसकी चिकित्सा शुश्रुतदेखिकरना॥ ४८॥ वस्ती कर्म में पथ्यपान आहार विहारादि आचरण पूर्वोक्त स्नेह पान सदृश देना इसमें भी चाहिये ॥ ४९ । ५० । ५१ ॥ इतिशार्ङ्गधरे उत्तरखण्डे स्नेह वस्तिविधि: पंचमोध्याय: ॥ ५ ॥

अथ निरूहवस्ति विधि:॥ निरूहण बस्ती कारण कहैं रोगानुसार करिके अनेक भेद हैं जहां जैसा करना चाहिये तहां मुनीश्वरोंने तैसाही नाम धराहै यथा कर्षण बस्ती दोषहृत बस्ती दोषशमन बस्ती यह नाम प्रकार जानना ॥१॥ निरूहणका दूसरा नाम स्थापन वस्ती कहते हैं इसकारणसे कि उत्पन्नहुये दोष संयुक्त रसादिक धातु अपने स्थानसे भ्रष्ट हैं उनको बातादिक दोष वा रोगोंको दूरिकरि शुद्ध धातोंको स्थित करती है ॥२॥ निरूहमें क्वाथ प्रमाण निरूह सवा प्रस्थ की उत्तम माचाहै प्रस्थभर की मध्यमतीन कुड़व की कनिष्ट माचाहै ॥ ३ ॥ निरूहमें अयोग्य अति स्निग्ध कोठेवाला ऊर्द्धगत दोष वाला उरक्षती ॥ ४ ॥ कृमि आध्मानी छर्दि हिक्की अर्शी श्वासी कासार्ती ऐसे मनुष्य गुदाके निकट पीड़ित शोथी अतीसारी शीतरक्तकुष्टी गर्भिणी मधु प्रमेही जलोदरी इनरोगिनको निरूहणदेना योग्यनहीं॥ ५ ॥ नि-

सृग्विषमज्वरे। मूर्च्छातृष्णोदरानाहमूत्रकृच्छ्राश्मरीषुच ६ वृद्धा सृक्दरमंदाग्निप्रमेहेषु निरूहणं । शूलेम्लपित्तहृद्रोगेयोजयेद्विधिवद्बुधः ७ उत्सृष्टानिलविण्मूत्रंस्निग्धंस्विन्नमभोजनं । मध्याग्नेर्गृहमध्येचयथायोग्यंनिरूहयेत् ८ स्नेहेवस्तिविधानेनबुधःकुर्यान्निरूहणं । जातेनिरोहेचततोभवेदुत्कटकासमः ९ तिष्ठन्मुहूर्त्तमात्रंतु निरूहागमनेच्छया । अनायातमुहूर्त्तंतुनिरूहंशोधनैर्हरेत् १० निरूहैरेवमतिमान्क्षारमूत्राम्लसैंधवैः । यस्यक्रमेणागच्छंतिविट्पित्तकफवायवः ११ लाघवंचोपजायेत सुनिरूढंतमादिशेत् १२ यस्यस्याद्वस्तिरल्पाल्पवेगोहीनमलानिलः । मूत्रार्तिजाड्यारुचिमान्दुर्निरूढंतमादिशेत् १३ विविक्ततामनस्तुष्टिःस्निग्धताव्याधिनिग्रहः । आस्थापनस्नेहवस्त्योस्सम्यग्दानेतुलक्षणं १४ अनेकविधिनायुंज्यान्निरूहंवस्तिदानवित् । द्वितीयंवातृतीयंवाचतुर्थंवाय-

रूहवस्तीयोग्य वातउदावर्तवातरक्त विषमज्वर मूर्च्छातृष्णाउदर अनाहमूत्र कृच्छ्र पथरी ॥ ६ ॥ पुरानारक्तस्राव मंदाग्नि प्रमेह शूल अम्लपित्त हृदयरोग इन रोगिन युक्त को निरूह देना योग्य है॥७॥निरूह वस्ती विधान जिसे निरूह देनीहो तिसे मलमूत्रकी शंका निवारण कराइ पवन छूटनेकी शंका मिटाइ कोष्टशुद्धकरि देहमें तेललगाइ तप्त जलसे अंग पाटरी से थोरा सेंकि दोपहर प्रथमसे भोजन त्यागि जिसे जैसा दोषदेखै तिसेतैसी औषधि पिचकारी में भरि पूर्वोक्त अनुवासन वस्ती विधान से निरूहन वस्ती करै ॥ ८ । ९ ॥ फेर औषधि बाहर निकसनेको कारण मुहूर्त्त कहे दोघड़ी कच्ची उकुरूं बैठावे इतनेमें औषधि गिरै तौ अच्छा जो न गिरै तौ शोधन कहे रेचन॥ १० ॥ योंभी न गिरै तौ यवाखारगोमूत्र खट्टेकारस सैंधव मिलाइ फिर पिचकारी देनेसे गिरैगी ॥ ११ ॥ अच्छी निरूह लक्षण निरूह अच्छी होतो क्रमसे मलपित्त कफ वायु गिरै औ शरीर हलका होतो निरूहसुष्ट जानिये॥ १२ । १३॥ अशुद्धवस्ती लक्षण जिसकोवस्तिकर्मसे त्रिदोषजन्य विकार औमल नहीं निकरगया उसके मूत्रमार्गमें पीड़ा शरीर जड़ता अरुचि होइ ॥ १४ ॥ निरूहस्नेहवस्तिलक्षणं॥ देहहलकी मन संतोष स्वेद

थोचितं १५ सस्नेहएकःपवनेपित्तेद्वौपयसासह । कषायकटुरू
क्षाद्याःकफेकोष्णास्त्रयोमताः १६ पित्तश्लेष्मानिलाविष्टंक्षीरयूप
रसैःक्रमात् । निरूहंपोषयित्वाचततस्तदनुवासयेत् १७ सुकुमा
रस्यवृद्धस्यबालस्यचमृदुर्हितः । वस्तिस्तीक्ष्णःप्रयुक्तस्तुतेषांहन्या
द्बलायुषी १८ दद्यादुत्क्लेशनंपूर्वंमध्यदोषहरंततः। पश्चात्संशमनी
यंचदद्याद्वस्तिंविचक्षणः १९ एरंडबीजंमधुकंपिप्पलीसैंधवंवचा।
हबुषाफलकल्कश्चवस्तिरुत्क्लेशनःस्मृतः २० शताह्वामधुकंबिल्वं
कौटजंफलमेवच । सकांजिकांश्चगोमूत्रोवस्तिर्दोषहरःस्मृतः २१
शोधनंद्रव्यनिःक्वाथ स्तत्कल्कैःस्नेहसैंधवैः । युक्त्याखजेनमथिता
वस्तयःशोधनाःस्मृताः २२ प्रियंगुर्मधुकोमुस्ता तथैवचरसांजनं ।
सक्षीरःशस्यतेवस्ति दोषाणांशमनेस्मृतः २३ त्रिफलाक्वाथ

चिकना रोगनाश येअच्छीवस्तीकेलक्षणहैं जोचतुरवस्तिकर्म जान
नेवाले वैद्य यों निरूह वस्तिकरैं नहींतौ वस्तिविरुद्ध होतीहै॥१५॥
निरूहवस्तिदानप्रमाण॥ निरूहवस्ति एक वा दो वा तीन वा चार
बार जैसादोष तैसी दे वातरोगमें स्नेहयुक्त निरूह एकबारदेपित्त
में दूध दोबार कफमें कषाय कटुरूक्षादियुक्त सुखोष्णकरितीन
बारदे त्रिदोष में कषाय दूधमांस रसयुक्त क्रमसेचारबारदेनातिस
पीछे स्नेहवस्तिदेना॥१६॥१७॥सुकुमारवाद्धवाबालकको हलकी
निरूहदेना सुकुमारादिकी तीक्ष्ण बस्ती से बल औ आयु घटती
है हड़ वा आँवरादि कटुहैं कुरची यवादि रूक्षहैं ॥१८॥ येद्रव्य
आदि मध्यांत क्रमसे देना प्रथम दोष उभरन मध्य से दोषनाशन
अंतमें दोष क्षीणकरि शमनकारक देना॥१९॥ दोषउभारन द्रव्य
रेंड़ीबीज मऊआछाल पीपरि सैंधववच हाऊबेर इनकीपिचकारी
सेदोष उभरताहै॥२०॥ दोषनाशक द्रव्य शतावरि मुरेठीबेल इंद्र
यव कांजीमेंपीसि गोमूत्रयुक्तपिचकारी रोगहारक देना॥२१॥दोष
शमन औषधि निशोथ आदिक शोधन द्रव्यका क्वाथकरितैल वा
सैंधव डारि मथिकै दोष शोधनिमित्त इसीका अथवा और द्रव्य
काकल्क भी मथिकै पिचकारीदेना ॥२२॥ मकरामूल मऊआछाल
मोथा रसौत येसब समभाग दूधमें पीसि दोषशमनार्थ देना ॥२३॥

गोमूत्र क्षौद्रक्षारसमायुतः। ऊपकादिप्रतीवापै र्वस्तयोलेखना स्मृताः २४ बृंहणांक्वाथनिक्वाथ कल्कैर्मधुरकैर्युतः। सर्पिर्मांस रसोपेता वस्तयोबृंहणामता २५ बदर्यैरावतीशेलुः शाल्मली धन्वनागराः। क्षीरसिद्धाक्षौद्रयुक्ता नाम्नापिच्छलसंगिताः २६ अजोरभ्रेणरुधिरै र्युक्तादेयाविचक्षणा। मात्रापिच्छलवस्तीनां प लैर्द्वादशभिर्मता २७ दत्वाऽदौसैंधवस्याक्षं मधुनाप्रसृतिद्वयं। विनिर्मथ्यततोदद्या त्स्नेहस्यप्रसृतित्रयं २८ एकीभूतेततःस्नेहे कल्कस्यप्रसृतिंक्षिपेत्। संमूर्च्छितकषायेतु चतुःप्रसृतिसंमितं २९ क्षिप्त्वाविमथ्यदद्याच्च निरूहकुशलोभिषक्। वातेचतुःपलंक्षौद्रं दद्यात्स्नेहस्यषट्पलं ३० पित्तेचतुःपलंक्षौद्रं स्नेहस्यचपल त्रयं। कफेषट्पलिकंक्षौद्रं स्नेहस्यैवचतुःपलं ३१ एरंडक्वाथतु-

लेखनवस्ती त्रिफलाक्वाथमेंगोमूत्र सहत यवाखार येद्रव्य समभाग ले ऊषादिगण द्रव्य मिश्रित करि लेखनवस्तीदेना लेखनकहे जो मेद दूषित तिन रोगिनको द्रावसाकरै॥२४॥बृंहणवल्ली मुशली गुगुल कौंचबीज इत्यादि बृंहण द्रव्यहै सो धातुको बढ़ाती है इनका क्वाथकरि मुलहटी छाल दाख अनारादि मधुरद्रव्य काकल्क औ घृत मांसरस ये सब पूर्वोक्त क्वाथमें डारि धातु बढ़ाने को पिचकारी देइ॥२५॥ पिछली बरती बेरकीछालइलाइचीलसो-ड़ेकीछाल सेमर जवासा मोथा येसब समभागले दूधमेंपीसि सहत छागलेढ़ाहरिण इनका रुधिर मिश्रितकरि चतुरवैद्य दोष पिच-लानेको पिच्छल वस्तीदेते हैं इसकी मात्राका प्रमाण बारहपल है॥२६।२७॥निरूहणवस्तीप्रमाणविधि॥ अक्षऔ कर्षएकहीसंज्ञा है सैंधव कर्षभर सहतचारपल मर्दनकरि छःपल घीदे एकत्रकरै इस में दोपल पूर्वोक्त कल्कद्रव्य मिलावै अथवा पूर्वोक्त कल्का द्रव्यका क्वाथकहै काढ़ाकरिलीजिये॥२८॥आठपल प्रमाण कुशलवैद्य इकट्ठी करि मथिनिरूह वस्तीदेय निरूहवस्ती की साधारण विधिजानौ विशेष विधान वातमें ४ पल मधु ६ पल स्नेह इकट्ठीकरि पिचकारी देना॥२९।३०॥ पित्तमें ४ पल मधु ३ पल स्नेह इकट्ठाकरि पिच-कारी देइ कफमेंछः पलमधु ४ पलस्नेह एकत्रकरिदेना॥३१॥ मधु

कृप्रशस्यते २८ तैलाद्यैःपूरणंकर्णेभास्करेस्तमुपागते । पीतार्क पत्रमाज्येन लिप्तमग्नौप्रतापयेत् २९ तद्रसःश्रवणेक्षिप्तः कर्ण शूलहरःपरः । कर्णशूलातुरेकोष्णं वस्तमूत्रंससैंधवं ३० निःक्षिपे त्तेनशाम्यन्ति शूलपाकादिकारुजः । शृंगवेरंचमधुकं मधुसैंधवमा मलं ३१ तिलपर्णीरसस्तैलं टंकणंनिंबुकंद्रवं । कटूष्णंकर्णयोःदेय मेतद्वावेदनापहं ३२ कपित्थंमातुलिंगाम्ला शृंगवेररसैःशुभैः । सुखोष्णैःपूरयेत्कर्णौकर्णशूलोपशांतये ३३ अर्कांकुरानम्लपिष्टान्तै लाक्तान्लवणान्वितान् । सन्निदध्यात्स्नुहीकांडेकोरितेतत्क्षदावृते ३४ पुटपाकक्रमंकृत्वारसैःस्तच्चप्रपूरयेत् । सुखोष्णैस्तेनशाम्यंति कर्णपीडासुदारुणाः ३५ महतःपंचमूलस्य कांडान्यष्टांगुलानितु । क्षौमेणावेष्ट्यसंसिच्य तैलेनदीपयेत्ततः ३६ यत्तैलंच्यवतेतेभ्यः

समय॥२८॥कर्णव्यथापर औषधि॥ अर्कवृक्षमें जोपत्ते पीलेपरजाते हैं तिन्हैंघीजि उनपरचुतलगावै तब लघारीआगिसेंसेंकलेइ जबगरम होइ तब निकारि कानमें छोडै तौसब कर्णशूल दूरहोइ॥२९॥ पुनः छागमूत्र में सैंधउडारि कुछ तत्ता करि कानमें पूरै तौ कान के भीतरकी पिटिका दूरहोइ॥३०॥तृतीय अदरकका रसमुरेठी सहत सैंधव आंवरा॥३१॥तिलपर्णीदूबमें होती औगुघुरू कीसी सब सूरति पत्ती समेत फली तिलसदृशहोतीहैं वहतिल पर्णीहै सरसौं कातेल सुहागा नीबूका रस ये सबपीसि कानमें डारैतौ कान की पीड़ा दूरकरै॥३२॥चौथी औ कैथफल का रस बिजौरा रस अमल बेत के रस बिनाचूक रस अदरक रस येचारों सुखोष्ण कानमें डारनेसे कर्णशूल नाशहोयं॥ ३३ ॥ पंचम मदारका कोमल टिंगुसा नींबू रसमें पीसि तिलका तेल सेंधा नोन मिलाइ गोला बांध सेहुंड़ा के मोटेखंड में पोलाकरि गोला धरै अच्छी भांति दाबि उसी के पत्र लपेटि कपरौटीकरि माटी चढ़ाइ मंद आंचमें पकाइ पुटपाक सदृश पक जाइ तब निकारि माटी कपड़ा उतारि कूट के रस निचोर लेइ फिर उस रसको सुखोष्ण करि कानमें डारैतौ कानकी दारुण शूल शांतिहोय॥३४।३५॥ कर्ण शूल पर दीपिका तेल महापंचमूलकी जड़ आठअंगुल रुई वा बस्रलपेट दीपमें बारि

सुखोष्णांतेनपूरयेत् । देयंतद्दीपिकातैलंसद्योरुग्हृणातिवेदनां ३७ एवंस्याद्दीपिकातैलं कुष्टेदेवतरौतथा । तैलंश्योनाकमूलेन मन्दे ग्नौपरिपाचितं ३८हरेदाशुत्रिदोषोत्थं कर्णशूलंप्रपूरणात् । कल्क क्वाथेनयष्ट्याह्वाकाकोलीमाषधान्यकैः ३९ शूकरस्यवसांपक्त्वा कर्णनादार्तिहारिणीं । स्वर्जिकामूलकंशुष्कं हिंगुकृष्णासमन्वि तं ४० शतपुष्पाचतैस्तैलं पक्वंसूक्तंचतुर्गुणं । घ्राणादंशूलवा धिर्यं श्रावंकर्णस्यनाशयेत् ४१ अपामार्गक्षारजलेतत्क्षारंकल्पितं क्षिपेत् । तेनपक्वंजयेत्तैलं वाधिर्यंकर्णनादकम् ४२ शंवुकस्यतु मांसेन पचेत्तैलंतुसार्षपं । तस्यपूरणमात्रेण कर्णनाडीप्रशाम्यति ४३ चूर्णपंचकषायाणां कपित्थरसमेवच । कर्णश्रावेप्रशंसंतिपूरणं मधुनासह ४४ तिन्दुकान्यभयालोध्रं समङ्गाचामलक्यपि ।

चिमटीसे पकरि कटोरीमें टपकावै वही गुनगुन तेलकानमें डारे सें कानकी तपक दूर होइ सहत पंचमूल वेलारंड टेटी ग्निवनी पाटल इनकी जड़को कहतेहैं ॥ ३६ ।३७॥ पुन: टेटुतेल टेटुमूलपानी मेंपीसि कल्क करि औ गुने तिल तेल मेलसम जलदेइ जलजलाइ उतारि सहता सहता कानमें डारनेसे त्रिदोषजन्य कर्ण शूलमिटै ३८॥ कर्णनादपर तेल मुरेठी माष असगंध धनियां इन चारों का क्वाथ औ कल्क सूकर की चरवीमें पचाइ चरवीरहिजायतवकान में डारैतौ कर्णनाद को निकारै ।।३९॥कर्णनादपर श्वेतेलसज्जी सूखी मूरी हींग पीपरि सौंफ येपांचौ समभाग चौगुने तिल तेल में समान मध्यखंडोक्त सूक्तमें पचावै जवकेवलतेल कानमें चुवावै तौ कर्णनाद शूल वधिरत्व कानवहव इनरोगनको नशावै ॥४०॥वधि- रत्व पर अपामार्ग क्षारतेल लटजीरे की राख चौगुने पानीमें घोलिघंगोलिनिशिभर धर प्रात निर्मल जललेचौथ्याईतेलदेपचाइ पानी जराय कान में डारै तौ वधिरत्व मिटै सुननेलगे॥ ४१।४२॥ कर्णव्रण शंबुक तेल घोंघेका मांस चौगुने तेलमेंलालकरि पचाइ ले वहतेल कानमें डारैं तौ व्रणदूर करै ॥४३॥ कर्णश्रावपर औषधि पंचकषाय का चूर्ण कैथ रस औ मधुमिलाइ कान में डारेतौ कान बहब बन्दहोय॥४४ ॥ पंचकषायवृक्ष तेंदू हड़ लोधमजीठआंवरा

ज्ञेयःपंचकषायास्तु कर्मण्यस्मिन्भिषग्वरैः ४५ स्वर्जिकाचूर्णसंयुक्तंवीजपूररसंक्षिपेत् । कर्णाश्रावरुजोदाहाःप्रणश्यन्तिनसंशयः४६ आम्रजंवूप्रवालानि मधुकस्यवटस्यच । एभिःसंसाधितंतैलं पूतिकर्णोपशांतिकृत् ४७ पूरणंहरितालेन गवांमूत्रयुतेनच।अथवासार्षपंतैलं कर्णकीटहरंपरं ४८ स्वरसंशिग्रुमूलस्यसर्प्यावर्त्तरसंतथा। त्र्यूषणंचूर्णितंचैवकपिकच्छुरसंतथा । कृत्वैकत्रक्षिपेत्कर्णे कर्णकीटहरेम्परं ४९ इतिश्रीशार्ङ्गधरेउत्तरखण्डेलेपादिकर्णपूरणविधिरेकादशोऽध्यायः॥ ११ ॥

श्रोणितंश्रावयेज्जन्तो रामयंप्रशमीक्ष्यच । प्रस्थंप्रस्थार्द्धकं वापि प्रस्थार्द्धार्द्धमथापिवा १ शरत्कालेस्वभावेन कुर्याद्रक्तस्त्रुतिं नरः । त्वग्दोषग्रंथिशोथाद्याः नस्युरक्तश्रुतेर्यतः २ मधुरंवर्णतो रक्त सशीतोष्णंतथागुरु । शोणितंस्निग्धविस्त्रंस्याद्विदाहश्चास्य पित्तवत् ३ विस्त्रताद्रवतारोग श्चलंचविलयस्तथा । भूम्यादि

हड़ आंवरा फल वाकोछाल ॥ ४५ ॥ कर्णश्राव पर पुनः सज्जी विजौरा रस में घोटि कान में डारे कान बहना बंद होइ ॥ ४६ ॥ पुनः आंब जामुन मऊआ बरगद चारोंके कोंपलकी लुगदी चौगुने तिलतैलमें जराइ तेल कानमें डारने से पीव बहना बंद होइ॥ ४७॥ कर्ण कीटपर तेज हरिताल पीसि गोमूत्र वा कटुतैलमें मिलाइ तौ कर्णजंतुदूरहोइ॥ ४८ ॥ पुनःसहिंजन मूलका रस सूर्यमुखीका रस सोंठि मिर्च पीपरि पीसि बन किमाचकी जड़का रस ये सब मिलाइ फेंटि कान में छोड़ै तौ कर्ण कीट मरै॥ ४९ ॥ इतिश्रीशार्ङ्गधरे उत्तरखण्डेएकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

अथ रुधिरमोचणप्रयत्न ॥ मनुष्य के शरीर में रक्तजन्यविकार से कुष्टादि रोग जानि रुधिर निकारवाने का प्रमाणकहतेहैं प्रस्थ भर वा अर्द्ध प्रस्थ वा चौथ्याई प्रस्थ कहे कुड़व भर ॥ १ ॥ रुधिर मोक्षण काल देहसे रुधिर निकसाने से त्वचापर के रोग फोड़ा फुंसी शोथादिक रोग दूरहोतेहैं इस कारण शरद कालमें मनुष्य को रुधिर निकसाना उचित है ॥ २ ॥ रुधिरगुण ॥ रुधिर मधुरहै लाल औ कुछ गरमपरस्य गरुआ चिकना विसायंध गंधी पित्त

पंचभूतानां मेतेरक्तगुणाःस्मृताः ४ रक्तेदुष्टेवेदनास्यात्पाकोदाह श्चजायते । रक्तमंडलताकंडूः शोथश्चपिटिकोद्गमः ५ वृद्धेरक्तां गनेत्रत्वं शिराणांपूरणंतथा । गात्राणांगौरवंनिद्रा मदोदाहश्च जायते ६ क्षीणेऽस्लमनुवाकांक्षी मूर्च्छाचत्वचिरूक्षता । शैथिल्यं चशिरायांस्याद्वातादुन्मार्गगामिनः ७ अरुणंफेनिलंरूक्षं परुषंतनु शीघ्रगं । अस्कंदिसूचिनिस्तोदं रक्तंस्याद्वातदूषितं ८ पित्तेन पीतंहरितं नीलंकृष्णंचविस्रकं । अस्कंदुष्णंमक्षिकाणां पिप्पलीनामनिष्टकं ९ शीतंचबहलंस्निग्धंगैरिकोदकसंनिभं । मांसपेशीप्र भंस्कंदिमंदगंककफदूषितं १० द्विदोषदुष्टंसंसृष्टं त्रिदुष्टंपूतिगंधकं । सर्वलक्षणसंयुक्तंकांजिकाभंचजायते ११ त्रिदुष्टमवेच्छावंनासि

समान उष्णपन लोहू का रूप गुण है ॥ ३ ॥ औ रक्त पंचतत्वमय है तिसमें पृथ्वी गंध पृथ्वीगुण गीलापन जलगुण उष्णपन अग्निगुण चलना वायुगुण नीला होना औ श्यामता लाना आकाश गुण है ॥ ४ ॥ रुधिर दुष्ट होने के लक्षण रुधिर दुष्ट भये देहमें पीड़ा ब्रण दाह रक्त मंडल खाज शोथ देहपाकसा दर्द ॥ ५ ॥ रक्त बढ़ने का लक्षण रुधिर बढ़ै तौ देह औ नेत्र लालरहैं और नसैं रक्तपूरित हो फूल जाती हैं देह गरू रहतीहै नींद विशेष मद दाह ये उपद्रव होतेहैं ६ ॥ क्षीण रक्त लक्षण जिसके रुधिर शरीर अल्पासे घट जाता है तिसकी रुचिखट्टे औ मीठे पर अधिकरहतीहै औ मूर्च्छा त्वचारूखी शिथिल शरीर बायु ऊर्ध्वगामी ऐसेजानौ ॥ ७ ॥ बायु वरिष्ट रक्त उष्ण लक्षण बायु कुपित रुधिर लालरंग फेन सहित हो रूखा कर्कस हलका शीघ्र गामी पतला देहसे सुई समान कोचै ॥ ८ ॥ पित्तकरि दुष्टरुधिरलक्षण॥ पित्त कुपित रुधिर पीला हरित व नीला व उष्ण पकेआमकी गंधी तथा रुधिर चिंटीमाखी न खाइ ॥ ९ ॥ कफाकरि दुष्टरुधिर लक्षण कफ कुपित रक्तकास्पर्श ठंढा चिकना गेरूकारंग मांस कुटकी मिश्रित गाढ़ा स्थिर होताहै ॥ १० ॥ दुइ वा तीन दोष कुपित रुधिर लक्षण है दोषकरि दूषित लोहूमें दो दोषके लक्षण पायेजातेहैं त्रिदोष दूषितमें पीपकीगंधहोतीहै औ सबलक्षण त्रिदोषके पायेजातेहैं औ कांजीसदृश रूपहोताहै ॥ ११ ॥

कामार्गगंतथा। विश्रकांजिकसंकाशं सर्वदुष्टकरंवहु १२ इंद्रगोप
प्रभंज्ञेयंप्रकृतिस्थमसंहतं १३ शोथेदाहेंगपाकेचरक्तवर्णौसृतःसृतौ।
वातरक्ते तथाकुष्ठे सपीडेदुर्जयेनिले १४ पाणिरोगेश्लीपदेचविष
दुष्टेचशोणिते। ग्रंथ्यर्वुदापचीक्षुद्ररोगरक्ताधिमंथिषु १५ विदारीय
स्तनरोगेषु गात्राणांगाढगौरवे। रक्ताभिष्पंदतंद्रायांपूतिघ्राणास्य
देहके १६ यकृत्प्लीहविसर्पेषुविद्रधीपिटिकोद्गमे। कर्णौष्ठघ्राण
वक्राणां पाकेदाहेशिरोरुजि १७ उपदंशेरक्तपित्ते रक्तस्रावःप्रशस्य
ते। एषुरोगेषुशृंगैर्वाजुलौकालावुकैरपि १८ अथवापिशिरामो
क्षैःकुर्याद्रक्तस्रुतिनरः।नकुर्वीतशिरामोक्षंकृशस्यातिव्यपायिनः१९
क्लीवस्यभीरोगर्भिण्याःसूतिकापांडुरोगिणां। पंचकर्म्मविशुद्धस्य
पीतस्नेहस्यवार्शसां २० सर्वांगशोथयुक्तानामुदरिश्वासकासिनां।
छर्द्यतीसारयुक्तानामतिश्विन्नतनोरपि २१ ऊनषोडशवर्षस्यग
तसप्ततिकस्यच। अघातात्स्रुतरक्तस्यशिरामोक्षोनशस्यते २२ ए
अतिदुष्ट रक्तलक्षण कालेरंग रक्त ऊपर चढ़िके नाककी राहमीता
है भावकीसो वासहोतीहै कांजी सदृश सब धातुनको बहुत दुष्ट
करताहै ॥१२॥ शुद्धरक्त लक्षण॥शुद्धरक्त वीरबहूटी के रंग औपतला
होताहै स्पर्शमें उष्ण शीघ्रचारी ॥ १३ ॥ रक्तमोक्षण योग्य शोथमें
दाहमें अंगपाकमें रक्तवर्णअंगमें नाकसे बहनेमें वातरक्त कुष्ट कष्ट
साध्यपीड़ा वात संयुक्तमें ॥ १४॥ हाथरोगमें पीलपाव वा विषकरि
गिररक्तमें ग्रंथि अर्वुद गंडमाला क्षुद्ररोग अपची रक्ताधिमंथ॥१५॥
बिदारीकुच रोग देह जकड़नारक्ताभिष्पंद तंद्रा दुर्गंध॥१६॥ यकृत
प्लीह विसर्प विद्रधी पिटिकी मान ओठ नाक मुख कान पकनेमें
माथेपीड़ा ॥ १७ ॥ उपदंश रक्तपित्त इन रोगनमें रुधिर निकरना
उचितहै रक्तमोक्षणप्रकार सींगी जोक तोंबी फस्त इनचारकरिकै
रक्त निकरावै॥१८॥ शिराछेदन अयोग्य दुर्वल विषयी ॥ १९ ॥नपुं
सक भीतगर्भिणी गोदवाली पांडुरोगी वमनादि पंचकर्मकृतीस्ने-
हादि कर्मकृती अर्शरोगी ॥ २० ॥ सर्वांग उदरश्वास कास उवाकी
अतीसार अतिखेदी ॥ २१ ॥ सोरहके भीतर सत्तरके ऊपर अव-
स्थावालेको अकस्मात् नाकसे रक्त गिरतो ऐसे मनुष्य अयोग्यके

पांचात्यपिकेयोगेजलौकाभिस्तुनिर्हरेत् । तथानिर्विषयुक्तानांशि
रामोक्षोपिशस्यते २३ शोणितंशृङ्गजलौकानिस्त्रावयेत्त्रिधा।
वातपित्तकफैर्दुष्टंशोणितंस्त्रावयेत्क्रमात् २४ छिद्रेणास्यांतुसंसृष्टं
त्रिदोषैरपिदूषितं । शोणितंस्त्रावयेद्युक्त्याशिरामोक्षप्रदेस्तथा २५
गृह्णातिशोणितंशृङ्गंदशांगुलमितंवलात् । जलौकाहस्तमात्रंच
तुंबीचद्वादशांगुलं २६ पदमंगुलमात्रस्थंशिरासर्वांगशोधिनी । शी
तेनिरभ्रेमूर्च्छांच तंद्राभीतिमदश्रमैः २७ युतानांतद्वदेवरूक्षानधावि
रामूत्रसंगिनां । अप्रवर्तिनिरक्तेचकुष्टव्योषसैंधवैः २८ मर्दयेद्व्रण
वक्त्रंतेनसम्यक्प्रवर्तते । तस्मान्नशीतेनात्युष्णेनस्विन्नेनातितापि
ते २९ पीत्वायवागूंतस्यशोणितंस्त्रावयेद्बुधः । अतिस्विन्नेस्रोष्ण
कालेतथैवातिशिरावधात् ३० अतिप्रवर्तितेरक्तेतत्रकुर्यात्प्रतिक्रि

कदाचित् फोड़ाफुंसीहो तौ जोंकलगावै ऐसेरोगियोंका विषाद
सयोगसे रक्त अतिदुष्टहो तौ शिरामोक्षणकरै ॥२२।२३॥ दोषा-
दिकमें रक्तनिकारनविधान। वायुदूषितरक्त सिंगीसेलेइ पित्तदूषित
जोंकसेलेइ कफदूषित तोंबीसेलेइ द्वै वा तीन दोष दूषित दुष्ट
रुधिर शिराछेदन करिलेइ ॥ २४ ॥ सिंगीआदिसे रुधिर खिचने
काप्रमाण॥सिंगी जिसठौरलगै तिसकी चारोंओर दशअंगुल ताईं
कारक्त खैंचतीहै जोंक हाथभरताईं तोंबी बारहअंगुलताईं सूक्ष्म
शिरा अंगुल भरका औ मोटीशिरा जो सबनसोंको रक्तदेइ वह
सब शरीरके रुधिरको शुद्ध करतीहै ॥ २५ । २६ ॥ रुधिरमोक्षण
अयोग्य॥शीतकालमें उपासमें तंद्रामें मदमें भयमानको परिश्रम
मेंमलमूत्र निरोधमें ऐसेमनुष्यकेशरीरसेरुधिरनहीं निकलता॥२७॥
शिरारक्तनदेनेकायतन ॥ जोनस छिद्रके रुधिर भली भांति न द्रवै
तौ कूट चोतासैंधव समपीसि उसछेदपर रगरनेसेअच्छेप्रकाररक्त
देइगो ॥२८॥ रक्तमोक्षणकाल न जाड़ाहो न गरमीहो नस्वेदकिये
को नउष्णशरीरीको जो रक्तनिकारै तौप्रथम जवागूदे तृप्तिकर
लोहू निकरावै ॥ २९ ॥ अतिरुधिरस्राव जिसे स्वेदकिये वा उष्मा
से स्थूल नससे रक्त अधिकआवै बंद न हो तिसकेहित यत्न आगे
वालेश्लोकमें कहतेहैं ॥ ३० ॥ रुधिरन थँभनेपर जो शिरामोक्षसे

यां । अतिस्रवत्तरक्तेचलोध्रसर्जरसांजनैः ३१ यवगोधूमचूर्णैर्वाथ
वघन्वनगैरिकैः । सर्पनिर्मोकचूर्णैर्वाभस्मनाक्षौमवस्त्रयः ३२ मु
खंव्रणस्यबध्नाचशीतैश्चोपचरेद्दृढं । विध्येदूर्ध्वंशिरांतांवादहेत्क्षा
रेणवाग्निना ३३ क्षारांकषायसंधत्तेरक्तंस्कंदयतेहिमं । व्रणास्यं
पाचयेत्क्षारोदाहःसंकोचयेच्छिरां ३४ वामांडशोथेदक्षस्यकरस्यां
गुष्ठमूलनां । दहेच्छिरांव्यत्ययेतुवामांगुष्ठशिरांदहेत् ३५ शिरा
दाहप्रभावेणशुष्कशोथःप्रशाम्यति । विषूच्यांपाददाहेनजायतेग्नि
प्रदीपनं ३६ संकुचंतियतस्तेनरसश्लेष्मवहाःशिराः । यदात्वति
र्यक्कृत्स्नीन्हाःशिशोःसंजायतेसृजः ३७ तदांतस्थानदाहेनसंकुचत्य
सृजःशिराः । रक्तेदुष्टेवशिष्टेपितद्याधिर्नैवप्रकुप्यति ३८ अतःस्रा
वंसावशेषंरक्तेनातिक्रमोहितः । आध्मानमाक्षेपकंतृष्णांतिमिरंशिर
सोरुजं ३९ पक्षाघातंश्वासकासोहिक्कादाहंचपांडुतां । कुरुतेवि

रक्त न बंदहोतौ लोध राल रसौत तीनोंकाचूर्ण ॥ ३१ ॥ वा यव गेहूं
काचूर्ण वाधवजवासा गेरूकाचूर्ण वा सर्पकीकेंचुलवारेशमीलत्ताकी
भस्म इनमें कोईकस्तको सुखपर बलकरि दाबदे उसपर चंदनादि
शीतोपचार करै शीतललेपकरै जो इससें बंद नहोयतौ उसकेकुछ
ऊपर बढ़िके फस्तदे वा अग्निसम खार उसके सुंहपर लगावै वा
अग्निसेदागदे तौ बंदहोगा ॥ ३२ । ३३ ॥ इससेक्यों बंदहो सो
कहतेहैं लोधादिसे घाव सुख अमजाताहै शीतललेपसे रक्तथँभता
है खारादिसे जमजाताहै जलानेसे नसकामुख सिकुरताहै ॥ ३४ ॥
दग्धकतरोगशांति ॥ जिसका दहिना अंडकोश फूले उसकेबामेंहाथ
के अंगूठेकी नसदागै ॥ ३५ ॥ जो बाम अंडकोश फूलै तौ दहिनेहाथके
अंगुठाकीमूल दागै जो दग्ध आरंभसेंकरै तौ अवश्यप्रच्छाहोय औ
जिसे शीतरसहो उसकी गोडकेतलवे अत्यंतसेंकैतौ रसवाहिनीऔ
कफवाहिनीके सुख सिकुरजातेहैं अग्निदीप्त होतीहै ॥ ३६ । ३७ ॥
दुष्टरक्त शेष न होनेपर दुष्टरुधिर काढ़नेमें कुछ बाक्की रहिजाय
तौ रोगभी कोपनकरैगा ॥ ३८ ॥ औ अशेष हानेवा ज्यादानिक-
सनेमें उपद्रव उत्पन्न होतेहैं अंधता आक्षेपक वायु तृष्णा तिमिर
आधेसेंपीर ॥ ३९ ॥ पक्षाघात वायु श्वासकास हुचकी जरनपांडुये

सृतंरक्तंमरणंवाकरोतिच ४० देहस्योत्पत्तिरसृजादेहस्तेनैवधार्यते । विनातेनत्रजेज्जीवोरक्षेद्रक्तमतोबुधः ४१ शीतोपचारैःकुपिते क्षतरक्तस्यमारुते । कोष्णेनसर्पिषासोथंमर्वतःपरिषिचयेत् ४२ क्षीणस्यैवशशोरभ्रहरिणच्छागमांसजः । रसःसमुचितःपानेक्षीरंवा षष्टिकाहिता ४३ पीडाशांतिर्लघुत्वंचव्याधेरुद्रेकसंक्षयः । मनःस्वास्थ्यंभवेच्चिन्हंसम्यग्विस्राविते़ऽसृजि ४४ व्यायाममैथुनक्रोधशीतस्नावप्रवातकान् । एकाशनंदिवानिद्रां क्षाराम्लकटुभोजनं शोकंवादमजीर्णंचत्यजेदावलदर्शनात् ४५ ॥

इतिश्रीशार्ङ्गधरेउत्तरखंडेरक्तमोक्षणविधिर्नामद्वादशोऽध्यायः १२

रोग होतेहैं औ सबरुधिर निकलजानेसे मरनेकाभी आश्चर्यनहीं ४० ॥ औ रक्तसे शरीरकी उत्पत्तिहै औ देहको आधारहै रक्तरहनेसे जीवतहै इसीकारण बुद्धिमानवैद्य रक्षा रुधिरकी करतेहैं ॥ ४१ ॥ रुधिर मोक्षणपर दोष कोप रुधिर निकरेपर घावपर पित्त कोप दीसै तौ शीतल चंदनादि लेप करै वायु कोप दीसै तौ वा घाव पर सूजन न होइ पीड़ा करै तौ सम्बोष्ण घी लगावै तौ रोग नाश होय ॥ ४२ ॥ रुधिर मोक्षण पर पथ्य ॥ जो रक्त निकासनेपर निर्बल भया हो तौ हरिण खरगोस भेड़ छाग इन का मांस पिलावै वा गोदूध में साठी के चाउर खीर करि खिलावै वा गऊकादुग्ध भातखिलावै येपथ्य हितकारकहैं ॥ ४३ ॥ सम्यक् रक्तमोक्षणलक्षण ॥ पीड़ा मिगत शरीर हलका उभय रोग दवै प्रसन्न मन ऐसे लक्षण हों तौ रक्तमोक्षण अच्छा भया ॥ ४४ ॥ रक्तमोक्षणपरनिषेध ॥ परिश्रम मैथुन क्रोध ठंढे पानीसे न्हाना बाहर जाना दो बार भोजन दिनमें निद्रा यवाखार खटाई कटुक त्यागै शोक बकना अजीर्ण और जिसमें जोर परता देखै सो न करै ॥ ४५ ॥

इतिश्रीशार्ङ्गधरेउत्तरखण्डेद्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

———००———

सेकआश्च्योतनंपिंडी विडालन्तर्पणंतथा । पुटपाकोंजनंचैभिःकल्कैर्नेत्रमुपाचरेत् १ सेकस्तुसूक्ष्मधाराभिःसर्वस्मिन्नयनेहितः। मीलिताक्षस्यमर्त्यस्यप्रदेयश्चतुरंगुलात् २ सतापिस्नेहनोमाते रक्तेपित्तेचरोपणः । लेखनश्चकफेकार्यस्तस्यमात्राऽधुनोच्यते ३ षड्वाक्शतैःस्नेहनेषुचतुर्भिश्चैवरोपणे । वाक्शतैश्चत्रिभिःकार्यःसेकोलेखणकर्मभिः ४ कार्यस्तुदिवसेसेकोरात्रौचात्ययिकेगदे ५ एरंडत्वक्पत्रमूलैःसृजमाजंपयोहितं । सुखोष्णंसेचनं नेत्रेवाताभिष्पंदनाशनं ६ परिषेकोहितंनेत्रेपयःकोष्णंससैंधवं। रजनीदारुसिद्धम्वासैंधवेनसमन्वितं ७ वाताभिष्पंदशमनंहितं मारुतपर्यये । शुष्काक्षिपाकेचहितामेदंसेचनकंतथा ८ सौवीरं मधुकंतुल्यंघृतभ्रष्टंसचूर्णितं । छागक्षीरेघृतंसेकात्पित्तरक्ताभिघातजित् ९ त्रिफलालोधूयष्टीभिःशर्करामद्रमुस्तकैः । पिष्टैःशीतां-

अथ नेत्रोपचारप्रकार ॥ नेत्ररोग पर सात प्रकार औषधि कहतेहैं सेक आश्च्योतन पिंडी बिडाल तर्पण पुट पाक अंजनइति १ ॥ सेक विधान दूधवत रस आदिक रोगी की आंखैं मुंदवाइ चार अंगुल ऊपरसे महीन धारदे औषधि गिरावै इसे सेक कहते हैं ॥ २ ॥ सेकभेद ॥ वात दूखित नेत्र रोगमें स्नेह न सेंक देइ रक्त पित्त पर रोपण सेंक पर लेखन सेंक दूध घृतादि स्नेहन द्रव्यहै लोध सुरेठी चिफलादि रोपण द्रव्य है इन्हें दूधमें पीसिलै सोंठि मिरच पीपरि लेखन द्रव्य है आगे इनकी मात्रा कहते हैं ॥ ३ ॥ स्नेह न सेंक की मात्रा छः सै रोपण सेंककी चारिसै लेखन की तीनसै मात्रा ताईं राखै ॥ ४ ॥ सेंकादिकालसेवन ॥ दिन में करै रात्रि को तेज रोगमें करै ॥ ५ ॥ वाताभिष्पंदपरसेंक ॥ रेंड के पत्र छाल मूल क्वाथवकरी का दूध सुखोष्ण करि सेंकै तौ वात अभिष्पंद नेत्र सेदूरहो ॥६॥ पुनः छगरी कादूध सैंधव डारि सुखोष्णकरि सेंकै वा हरदी देवदारु सैंधव डारि छगरी पयतेसेंकै तौ अभिष्पंद वात बिपर्य शुष्काक्षि पाकरोग दूर होइ ॥ ७ ॥ पित्त रक्त पर औ अभिघात पर सेंक लोध सुरेठी दोनों समान घृतमें भूंजि दूध में मिलाइ तप्त करि सेंक करैतौ पित्त रक्त बिकार अभिघात

वुनासेकोरक्ताभिष्पंदनाशनः १० लाक्षामधुकमंजिष्ठालोध्रकाला नुसारिवा। पुंडरीकयुनःसेकोरक्ताभिष्पंदनाशनः ११ श्वेतलोध्र घृतेभ्रष्टंचूर्णितंपटविस्तृतं। उष्णांवुनाविमृदितंसेकाच्छूलघ्नमंवकं १२ अथआश्च्योतनंकार्यंनिशायानकथंचन। उन्मीलितेक्षिणि दृग्मध्येबिंदुभिर्द्व्यंगुलाद्धितं १३ बिंदवोष्टौलेखनेपुस्नेहनेदशबिंदवः। रोपणेद्वादशप्रोक्तास्तेशीतेकोष्णरूपिणः १४ उष्णेचशीत रूपाःस्युःसर्वत्रैवैपनिश्चयः। वातेतिक्तंतथास्निग्धंपित्तेमधुरशीतलं १५ तिक्तोष्णरूक्षंचकफेक्रमादाश्च्योतनंहितं। आश्च्योतनानां सर्वेषांमात्रास्याद्वाक्शतंहितं १६ निमेषोन्मेषणंपुंसामंगुल्याचछोटिकातथा। गुर्वाक्षरोच्चारणंवावाङ्मात्रेयंस्मृताबुधैः १७ बिल्वादिपंचमूलेनवृहत्यैरंडशिग्रुभिः। क्वाथआश्च्योतनेकोष्णोवाता

जनित दोष दूर होइ॥ ८। ९॥ रक्ता भिष्पंद परसेंक॥ त्रिफला लोध मुरेठी शक्कर मोथा ये सब समान पीसि ठंढे पानी में सेंक किये रक्त अभिष्पंद दूर होई॥ १० ॥ रक्ता भिष्पंद पर॥ लाख मुरेठी मजीठ लोध कालसा सासेतक मल ये सब पीसि पानी में सेंक करै तौनेत्रनसे रक्ता भिष्पंद दूर हो॥ ११॥ नेत्रशूलपर सपेद लोध घृत में भूनि चूर्ण करि पोटरी में बांधि उष्णजल में बोरि बोरिआंखकी पलकन परफेरैतौ नेत्रशूलदूरहो॥ १२॥ आश्च्योतनविधान॥ आश्च्योतन कहे बिंदु चुवावना आंखि खोलि दूधक्वाथ स्वरसादि द्रव पदार्थ दुइ अंगुली से बोरि आंखि में चुवाय देय इस को आश्च्योतन कहतेहैं सो निशा समय कभी न करै ॥ १३॥ लेखनादि आश्च्योतनमें बिंदुडारनेकाप्रमाण ॥ लिखनकर्ममेंआठबिंदुनेत्रमेंदेइस्नेहनमेंदशरोपणमेंबारहशीतकालमेंसुखोष्णउष्णकालमें शीतल यह निश्चयहै॥ १४ ॥ वातादिमें औ तनयोग्य वात रोगमें तिक्त औ स्निग्ध आश्च्योतन करै पित रोगमें मधुर शीतल करै कफरोग में कटु उष्ण रूक्षकरै ऐसेआश्च्योतन हितकारकहैं १५॥आश्च्योतनमात्राप्रमाण॥मनुष्यआंखिखोलिबंदकरैवाचुटकी बजावै वा गुरु अक्षर उच्चारै इतने कालको वाङ् मात्रा कहतेहैं सो सर्वत्रआश्च्योतनमें हित प्रदहै॥ १६। १७॥ नेत्रवाताभिष्पन्द

भिष्पंदनाशनः १८ अंबुपिष्टैर्निम्बपत्रैस्त्वचंलोध्रस्यलेपयेत् । प्रताप्यवह्निनापिष्ट्वातद्रसोनेत्रपूरणात् १९ वातोत्थंरक्तपित्तोत्थमभिष्पंदंविनाशयेत् । त्रिफलाश्च्योतनंनेत्रेसर्वाभिष्पंदनाशने २० स्त्रीस्तन्याश्च्योतनंनेत्रेरक्तपित्तानिलार्त्तिजित् । क्षीरसर्पिर्घृतंवापिवातरक्तरुजंजयेत् २१ पिंडीकवलिकाप्रोक्तावध्यतेपट्टवस्त्रकैः । नेत्राभिष्पंदयोगात्साव्रणेष्वपिनिवध्यते २२ अभिष्पंदेधिमंथेचसंजातेश्लेष्मसंभवे । स्निग्धास्वेन्येतमागस्य शिरस्तीक्ष्णैर्विरेचयेत् २३ अधिमंथेषुसर्वेषुललाटेवेधयेच्छिरां । अशांते सर्वथामंथेभ्रुवोस्तुपरिदाहयेत् २४ वाताभिष्पंदशांत्यर्थंस्निग्धोष्णापिंडिकाभवेत् । एरंडपत्रमूलत्वग्निर्मितावातनाशिनी २५ पित्ताभिष्पंदनाशायधात्रीपिंडीसुखावहा । महानिंवफलोद्भूता

पर आश्च्योतन विल्वादि पंचमूल भटकटैया रेंड़ी सहिंजनइनकी जड़का क्वाथले नेत्रनमें बूंदचुवावने से अभिष्पन्द दूरहोइ॥ १८॥ बात औरक्त पित्तपर॥नीमकी पत्ती पानीमें पीसि लोधकी छाल पर लेपकरि आगिमें सेंक पीसलेइ उसके रसकी बूंदनेत्रमें चुवावै तौ बातसें रक्तपित्तसे उत्पन्नअभिष्पन्द दूरहो॥१९॥ सर्वाभिष्पन्द पर॥आश्च्योतन त्रिफलाक्वाथ सुखोष्ण नेत्रमें चुवावै तौ सब अभिष्पन्द दूरहोइ॥ २०॥ रक्त पित्ताभिष्पंद पर चात स्त्रीका दूधनेत्रमें चुवावै तौ बात रक्त पित्तजन्य नेत्रपीर दूरहोइ दूध घृत मिलाइ वा अकेला घृतनेत्रमें चुवावै तौबातरक्तजनित नेत्रपीरदूरहोइ॥२१॥ पिंडी विधानं॥ औषधि बांटि पिंडी करि नेत्रनपर धरि पट्टीसे बांधिदेइ यह पिंडी औ कवलिका होतीहैं सो अभिष्पंदपर औ व्रतपर बांधतेहैं॥२२॥नेत्राभिष्पन्दपर शिरोरेचन जिसे कफक्षत अभिष्पंद औ अधिमंथहो सो मस्तकमें तेललगाइ पसीना निकराइ नासलेइ यहमस्तक शुद्धकरनेको नीकहै २३ सर्वाधिमंथपर॥ सब अधिमंथमें शिरकी फस्तले अशमंथमें भौंह दग्ध करै तो आराम होइ॥२४॥अभिष्पन्दादि पर सर्वाभिष्पन्दमें काहो द्रव्यका कल्क नेत्रपर बांधै वाताभिष्पन्द में चिकनी औउष्ण द्रव्यकी पिंडीबांधै २५॥बातऔ पित्त अभिष्पन्द पर रेंडमूल वा छाल वा पत्र पीसि

पिंडीपित्तविनाशिनी २६ शिग्रुपत्रकृतापिंडीश्लेष्माभिष्पंदनाशिनी । निंबपत्रकृतापिंडीश्लेष्मपित्तहराभवेत् २७ त्रिफलापिंडिकाप्रोक्तानाशिनीश्लेष्मपित्तयोः । पिष्टनाकांजिकतोयेन घृतभृष्टाचपिंडिका २८ लोध्रस्यहरतिक्षिप्रमभिष्पंदमसृग्दरं । शुंठीनिंबदलैःपिंडीसुखोष्णास्वल्पसैंधवा २९ धार्याचक्षुषिसंयोगाच्छोथकंडूव्यथापहा । विडालकोवहिर्लेपोनेत्रपक्ष्मविवर्जितः तन्मात्रासापरिज्ञेयामुखलेपविधानवत् ३० यष्टीगैरिकसिंधूत्थदार्वीतार्क्ष्यैःसमांशकैः । जलपिष्टैर्वहिर्लेपःसर्वनेत्रभयापहः ३१ रसांजनेनवालेपःपथ्याविश्वदलैरपि । कुमारिकाग्निपत्रैर्वादाडिमीपल्लवैरपि ३२ वचाहरिद्रानिम्बैर्वातथानागरगैरिकैः । दग्ध्वाग्नौसैंधवंलोध्रंमधूच्छिष्टयुतेघृते ३३ पिष्टमंजनलेपाभ्यांसद्योनेत्र

पिंडीकरि नेत्रपर बांधनेसे वाताभिष्पन्द दूर होइ आंवरेकी पिंडी बांधने से पित्ताभिष्पन्द दूर होइ पुनः पित्ताभिष्पन्दपर बकाइन के फलकी पिंडीबांधेसे पित्ताभिष्पन्द दूर होइ॥२६॥कफाभिष्पन्दपर सहिंजनके पत्रकी पिंडीबांधेसे कफाभिष्पंद दूर होइ कफपित्ताभिष्पन्दपर निंबपत्र वा त्रिफलेकी पिंडी बांधे तौ कफ पित्ताभिष्पन्द दूर होइ ॥ २७ ॥ रक्ता भिष्पन्द पर लोध कांजी में बांटि घृत में भूनि पिंडीकरि बांधेसे रक्ता भिष्पन्द विनाश होय ॥ २८ ॥ नेत्रशोथ औ खाजपर सोंठ नीमपत्र थोड़ासा सेंधौ मिलाइ गुनगुनी पिसडीबांधै तौनेत्रसूजनखजुरी दूर होइ॥२९॥विडालविधान॥ आंखि मूंद तले ऊपर की पलक पर लेपकरै वरुनी बराइदे इसे विडाल कहैं इसकी मात्रा मुखलेप समान जानौ ॥ ३० ॥ सर्वाक्षि रोग पर विडाल मुरैठी गेरू सेंधव दारुहर्दी खपरिया येपांचौ समान पानी में पीसि लेपकरै तौ सब नेत्राभिष्पन्द जाइ ॥ ३१ ॥ पुनः रसौत जलमें पीसि लेपकरै वा हड़सोंठि रक्तकमल पत्र वा बच हर्दी सोंठि वा घीक्वार चीता वा अनारपत्र वा बच हर्दी सोंठि वासोंठिगेरू ये भिन्नभिन्न पानीमें पीसि लेपकियेतेसबनेत्ररोग दूर होइं॥ ३२ ॥ पुनः सैंधव लोध भूनि मोम घीमें रगर अंजन करि लेप भी करै तौ वेगही नेत्र रोग अच्छेहोयं॥ ३३ ॥ पुनः नीबूरस

रुजापहं । लोहस्यपात्रेसंघृष्टोरसोनिंबफलोद्भवः३४ किंचिदघनो दहिर्लेपान्नेत्रबाधांव्यपोहति । संचूर्ण्यमरिचंकेशराजस्वरसमर्द नात् ३५ लेपनादर्मणांनाशंकरोत्येषःप्रयोगराट् । स्विन्नांभित्वा विनिष्पीड्यभिन्नामंजननामिकां ३६ शिलैलानतसिंधूत्थैःसक्षौ द्रैःप्रतिसारयेत् । अथतर्पणकंवच्मिनेत्रतृप्तिकरंपरं ३७ यद्रूक्षंप रिशुष्कंचनेत्रंकुटिलमाविलं । शीर्णपक्ष्मशिरोत्पातकृच्छ्रोन्मील नसंयुतं ३८ तिमिरार्जुनशुक्राद्यैरभिष्पंदाधिमंथकैः । शुक्राक्षि पाकशोथाभ्यांयुक्तंवातविपर्ययैः ३९ तन्नेत्रंतर्पणीयाज्यंनेत्रकर्मवि शारदैः।दुर्दिनात्युष्णशीतेषुचिंतयासंभ्रमेषुच ४० अशांतोपद्रवेचा क्ष्णितर्पणंनप्रशस्यते । वातातपरजोहीनेदेशेचोत्तानशायिनः४१ आधारौमाषचूर्णेनक्लिन्नेनपरिमंडलौ । समौदृढावसंबाधौकर्तव्यौ नेत्रकोशयोः४२पूरयेद्घृतमंडेनविलीनेनसुखोदकैः।अथवाशतधौ

लोहपात्र में रगर गाढा भये लेप कियेते नेत्रबाधा हतहोइ॥३४॥ अर्मेलेप:॥ भंगरेके रसमें मरिच को रगरि लेपकरै तौ अर्म रोग सब नाशकरै यह राजप्रयोग है॥ ३५॥ प्रतिसारणाञ्जन नामि- का पिरिकी पर यह आंखिन की कोर पर होती है इसपिरिकौ पर बफारादै फेरि अंगुरीसे दाबि तिसपर मैनशिल इलायची त- गर सैंधव पीसि सहत में रगर लगावै तौ पिरिकी दूर करै॥३६॥ नेत्रपरतर्पण॥ नेत्रकेउतुष्ट करने को तर्पण कहैं तर्पण योग्य जो नेत्र रूखे रूखे कठोरता गुरुता युक्त हों भरित बरुनी शिरउत्पात कृ- च्छ्रोन्मीलन कहे जलदी पलकौलगैं॥ ३७। ३८ ॥ तिमिर अर्जुन फुल्ली अभिष्यंद अधिमंथ शुक्राक्षिपाक सूजन वातसंबंधी औरव्यथा ये रोग तर्पण योग्यहैं॥ ३९ ॥ तर्पणवर्जित॥ दुर्दिनमें अतिउष्णकाल में अति शीत काल में चिन्ता परिश्रम युक्त को औ नेत्र उपद्रव शांति न हो ये तर्पण लायक नहीं॥ ४०॥ तर्पणविधान॥ जिसस्थान में बयारि गरमी धूरि न जाइइनके बचाउ की ठौररोगी उताना पौढ़ै॥ ४१॥तब उसके नेत्र के चारों ओर जो हड्डी है तिस पर उ- रद की पीठीले मेड़ बांधै जैसे कटोरी दिवली होती है तबआंखि मुंदबाइ उसमें टिघलावी वा औषधिन का मंड करि वा सखोष्ण

तेनसर्पिषाक्षीरजेनवा ४३ निमग्नान्यक्षिपक्ष्माणियावत्स्युस्ता वदेवहि । पूरयेन्मीलितेनेत्रेऽनंतरउन्मीलयेच्छनैः ४४ धारयेत्तत्स्नेहं रोमपुवाङ्मात्राणांशतंबुधः । स्वच्छेकफेसंधिरोगेमात्रापंचशतानिहि ४५ कफेचषट्शतंकृष्णा रोगेसप्तशतंमतं । दृष्टिरोगेष्वष्टशत मधिमंथेसहस्रकं ४६ सहस्रंवातरोगेषु धार्यमेवंहितर्पणे । स्विन्नेनयवपिष्टेन स्नेहंदार्ध्येरितंततः ४७ यथास्वंधूमपानेन कफमस्यविशोधयेत् । एकाहंवात्र्यहंवापि पंचाहंचेष्यतेपरं ४८ तर्पयेत्तत्सलिंगानि नेत्रस्येमानिभावयेत् । सुखस्वप्नावबोधत्वं वैशद्यंवर्णपाटवं ४९ निर्वृत्तिर्व्याधिशांतिश्च क्रियालाघवमेवच । अक्षसाश्रुगुरुस्निग्धं नेत्रंस्यादतितर्पणं ५० रूक्षमस्राविलंरुग्णं नेत्रंस्याद्धीनतर्पणं । रूक्षस्निग्धोपचाराभ्यां नेत्रयोःस्यात्प्रतिक्रियः ५१ अतऊर्ध्वंप्रवक्ष्यामि पुटपाकस्यसाधनं । द्वौबिल्वमात्रौमांसस्य पिंडौ

जल वा सौबार का धोया घृत वा दूधका फेन ॥ ४२ । ४३ ॥ वा नवनीत इनमें से कोई भरे कुछ नेत्रमें धीरे धीरे पलक मिलमिलावै जिसमें सूक्ष्मसी औषधि भीतर ची जाइ ॥ ४४ ॥ तर्पणमात्रा ॥ जो पलक वा पोटेके रोगपर तर्पण होतो सौवाक्‌मात्रा ताईं औषधि भरीराखै जो कफादिजन्य नेत्रमेंकाई व्याधिहो तो पांचसैमात्रा पर्यंत औषधि स्थिर रहै ॥ ४५ ॥ सुपेदी के रोग में छःसैताईंकाले डेलेके रोग में सातसै ताईं रहै पुतरीरोग में आठसै ताईं अधिमन्थ व बात रोगमें हजार मात्रा ताईं औषधि भरीरहै ॥ ४६ ॥ तर्पणेकफाधिक्येउपाय ॥ जो स्निग्ध तर्पण से कफ उत्पन्न होतो यवपीसि धूम्रपान करावै कफ शोधन करै ॥ ४७ ॥ तर्पणदिनप्रमाणं ॥ तर्पण एकदिन व तीन दिन व पांचदिन करै ॥ ४८ ॥ सम्यक् तर्पणलक्षणं ॥ तर्पण अच्छा होतो सुखसे सोवै जागै नेत्र निर्मल हों कांतिबढ़ै दृष्टि शुद्धहो रोग नाश पलकै हलकी येलक्षणअच्छे तर्पण के हैं ॥ ४९ ॥ अतितर्पणलक्षणं ॥ अति तर्पणसेनेत्र पानीबहावैं भारी रहैं चिपचिपाई ॥ ५० ॥ हीनतर्पणलक्षणं ॥ नेत्र तेज लाल मीड़ीयुक्त व रोग अशान्ति नेत्र सूक्ष्म स्निग्धयत्न औ नेत्र चिकने हों तो रूक्ष उपाय करै रूखे होंतो स्निग्ध उपाय करै ॥ ५१ ॥ पुट

स्निग्धौसुपेषितौ ५२ द्रव्याणांविल्वमात्रन्तु द्रवाणांकुडवोमतः। तदेकस्थंसमालोड्य पत्रैःसुपरिवेष्टितं ५३ पुटपाकेनतत्पक्का गृह्णीयात्तद्रसंबुधः। तर्पणोक्तविधानेन यथावदवधारयेत् ५४ दृष्टिमध्येनिषेव्यः स्यान्नित्यमुत्तानशायिनः। स्नेहनोलेखनश्चैव रोपणश्चेतिसात्रिधा ५५ हितःस्निग्धोतिरूक्षस्य स्निग्धस्यापिहि लेखनः। दृष्टेर्बलार्थमितरः पित्तासृक्व्रणवातनुत् ५६ सर्पिर्मांस वसामज्जा मेदःस्वादौषधैःकृतः। स्नेहनःपुटपाकश्च धार्योद्वेवाक् शतंदृशः ५७ जांगलानांयकृन्मांसै र्लेखनद्रव्यसंयुतैः। कृष्णलोहरजस्ताम्र शंखविद्रुमसिंधुजैः ५८ समुद्रफेनकासीस स्रोतोजलधिवस्तुभिः। लेखनोवाक्शतंधार्य स्तस्यतावद्विधारणं५९ स्तन्य जांगलमध्वाज्य तिक्तकद्रव्यपाचितः। लेखनात्त्रिगुणोधार्यः पुट

पाक की रीति कहतेहैं ॥ हरिणादिमांस दो पल महीन करि एक पल घृतादि स्निग्ध मिलाइ एक पल सूखी औषधि दूध व द्रव पदार्थ कुड़व भर ये सब मिलाय गोला बांधि यथा कार्य पत्रसे वेष्टित करि ॥ ५२ । ५३ ॥ कपरौटी माटी चढ़ाइ पुटपाक करलेय तब गोलानिकारि रसनिचोरि नेत्रपर मेथलाबांधि रसभरै॥५४॥ नेत्रपुटपाकरसधारणविधान ॥ पुटपाक रस व स्नेहन लेखन व रोपण भेद करि ये तीन प्रकार हैं रोगीको उताना सुला नेत्रखोलिके भीतरडारै॥५५॥ स्नेहादिभेद॥पुटपाकक्रिया॥ रूखेनेत्र पर चिकान चिकने पर रूखा पुटपाक करना सबलदृष्टि पर रोपण पुटपाक योग्य है जो नेत्र में दुष्टरोग व रक्त पित्त व्रण व वायु उपद्रव हो तो आने वाले श्लोक में कहीं द्रव्य का वेग वेग पुटपाक करै॥५६॥ स्नेहन पुटपाक घृतमें हरिणादि मांस बसा मज्जा मेदा औ स्वादौषधिका काकोल्यादि गण का चूर्ण सराब एक करि पीसि गोला बांधि पुटपाककरि रसले नेत्रमें देय दोसैमात्रा तक राखै इसे पुटपाक कहैं ॥ ५७ ॥ लेखन पुटपाक यथोचित करि जा मांस लोहचून तांबा शंख मूंगा सैंधव ॥ ५८ ॥ समुद्रफेन कसीस सुरमा बकरी के दहीका पानी पूर्वोक्त रीति पुटपाकरस नेत्रमें सौमात्रा ताईं राखै यह लेखन पुटपाकहै ॥ ५९ ॥ रोपणपुटपाक ॥ स्त्रीको दूध मृग

पाकस्तुरोपणः ६० इतरेतर्पणोक्तांतु क्रियांव्यापतिदर्शने । अथ-संपक्वदोषस्य प्राप्तमंजनमाचरेत् ६१ हेमन्तेशिशिरेचैव मध्याह्नेजनमिष्यते । पूर्वाह्नेवापराह्नेवा ग्रीष्मेशरदिचेष्यते ६२ वर्षास्वनाभ्रे नात्युष्णेवसंतेचसदैवहि । लेखनंरोपणंचैवतथास्यात्स्नेहनांजनं ६३ लेखनंक्षारतीक्ष्णाम्लरसैरंजनमिष्यते । कषायतीक्ष्णरसयुक्सस्नेहंरोपणंमतं ६४ मधुरस्नेहसंपन्नमंजनंचप्रसादनं । गुटिकारसचूर्णानित्रिविधान्यंजनानिच ६५ कुर्याच्छलाकयांगुल्या हीनानिचयथोत्तरं । श्रांतेप्ररुदितेभीतेपीतमद्येनवज्वरे ६६ अजीर्णेवेगघातेचनांजनंसंप्रचक्षते । हरेणुमात्रांकुर्वीतवर्तिंतीक्ष्णांजनेभिषक् ६७ प्रमाणंमध्यमेधार्यंद्विगुणंतुमृदौभवेत् ।

मांस मधुघतकुटकी ये सब मिलाइ पुटपाक करि रसले आंखोंमें देयवह रोपण पुटपाकहै तीनसैमात्रातक राखै जो पुटपाकन्यूनाधिक होय तो नेत्र भारी रहैं औ निस्तेज का दोष उत्पन्न होइ तब कहे हुये सदृश तर्पण क्रिया करै तो पूर्वोक्त होइ ॥ ६० ॥ संपक्व दोषअंजन । जिसकी आंखिदेखभलीभांतिपकचुकाहोतौउसकेनेत्र अंजनलगाना फिर पँचयेदिन लगावै ॥ ६१ ॥ औहरांधारणमें हेमंत शिशिरऋतुमें मध्याह्नमें लगावै ग्रीष्मशरदमें पहरदिनचढ़े औ पहरदिनरहे लगावै ॥ ६२ ॥ वर्षामें बरसता न हो बदरी न हो ऊष्मा अधिक न हो तबलगावै बसंतमें सबसमयअंजनलगाना हित है ॥ ६३ ॥ अंजनभेद ॥ अंजन तीन प्रकारकाहै लेखन रोपण स्नेहन सो तीक्ष्ण खट्टा खारस लेखनअंजन जानना कषाय कटुस्नेहयुक्तदो रस रोपणजानो मधुररस स्नेहयुक्त प्रसादकहैं स्नेहन जानो॥६४॥ अंजनप्रकार ॥ गोलीअंजन रसअंजन चूर्ण अंजन गोलीसे रसांजन श्रेष्ठ रसते चर्णांजनश्रेष्ठ ये एकसे एक उत्तमहैं सो सलाई व अंगुलीसेलगावै ॥ ६५ ॥ अंजनअयोग्य ॥ थकित रोनेवाला भयभीत मद्यपिये नवीनज्वरी अजीर्णी मूत्रादिरोधी इन्हैं अंजन अयोग्य है ॥ ६६ ॥ तीक्ष्णांजनकीवर्ती रेवड़ी बीजसम मोटी बनावै मध्यम में डेढ़बीजसम मृदुमें दोबीजसम ॥ ६७ ॥ गोलीअंजनमें मात्रा तीव्र विडंगसम उत्तमहै द्वै विडंगसम मध्यमहै एकविडंग समान छोटी

रसक्रियात्तूत्तमास्यात्त्रिविडंगमिताहिता ६८ मध्यमाद्विविडंगास्या द्धीनात्वेकविडंगिका वैरेचनिकचूर्णांतुद्विशलाकंविधीयते ६९ मृदौतुत्रिशलाकंस्याच्चतस्त्रःस्नेहकांजनं । मुखयोःकुंठिताश्लक्ष्णा शलाकाष्टांगुलोन्मिता ७० अश्मजालोहजावास्यात्कलयापरिमंडला । ताम्रलोहाश्मसंजाताशलाकालेखनेमता ७१ सुवर्णरजतोद्भूताशलाकास्नेहनेमता । अंगुलीवमृदुत्वेनकथितारोपणेबुधैः ७२ सायंप्रातर्वांजनेस्यात्तत्सदानैवकारयेत् । नातिशीतोष्णवाताभ्रवेलायांसंप्रशस्यते ७३ कृष्णाभागादधःकुर्यादपांगंयावदंजनं । शंखनाभिर्विभीतस्यमज्जापथ्यामनःशिला ७४ पिप्पलीमरिचंकुष्ठंवचाचेतिसमांशकं । छागीक्षीरेणसंपिष्यवर्तिंकुर्याद्यवोन्मितां ७५ हरेणुमात्रांसंघृष्यजलैःकुर्यादथांजनं । तिमिरंमांसवृद्धिञ्चकाचंपटलमर्बुदं ७६ रात्र्यंधंवार्षिकंपुष्पंवर्तिचंद्रोदयांजयेत् ।

मात्रा है ॥ ६८ ॥ शुष्कवैरेचनांजनप्रमाण ॥ वैरेचन अंजन सलाईसे नेत्रमें दोबार देइ मृदुअंजनका चूर्ण तीनबारकरि घृतादियुक्त चूर्ण चारबार देइ वैरेचनकहे जिसकेलग. मैसे नेत्रनसेपानीगिरै ॥ ६९ ॥ शलाकाप्रमाण ॥ पत्थर वा धातुकीसलाई आठ अंगुलकी मुदंगाकारमुख दोनों तिलसमान मचीन अतिचिकनेलेखन शलाका प्रमाणलेखनसलाई तांबे वा लोहेकी बनावै ॥ ७० । ७१ ॥ स्नेहअंजनकी सोने वा चांदीकी बनावै रोपणमृदुता सेअँगुरीबोरि नेत्र में आंजे ॥ ७२ ॥ अंजनसमय॥अंजन संध्या वा प्रभातकाल करै सहज समय न करै न अतिशीत न उष्णकालमें न अतिवायुमें न बद्दरीमें अंजनकरै औ नेत्रके कालेभागके तरेकरै ॥ ७३॥ चंद्रोदयवर्ती ॥पीपरिशंखपेंदी बहेरेकी मींगी हड़ मैनशिल ॥ ७४ ॥ मिर्चकूट बच ये आठों समभागलेबकरीकेदूधमें बहुत घोटि यवसमकरि ७५ ॥ मेवड़ीबीजकेसमान वटीबनाइ पानीमें रगरि नेत्रमें आंजैतौ तिमिरमांसवृद्धि कांचबिंदु पटलरोगअर्बुद रतौंधी बर्षभरकी फुल्ली येसब दूर होइं॥ ७६ ॥ शुक्रादिकपरलेखनवर्ती॥ढाकके फूलका रस.करंजकीमींगी कईबारघोटिघोटि यवसरूपवर्ती बनाइ पानीमेंरगरि नेत्रमेंआंजेतौ फुल्ली मांसवृद्धि रातकी दूरकरतीहै जैसेसूर्य्य शुद्धहो

पलाशपुष्पस्वरसैर्वहुशःपरिभाविता ७७ करंजवीजंवर्तिस्तुशुक्रा-
दीञ्छास्त्रवल्लिखेत् । समुद्रफेनसिंधूत्थशंखखांडवकल्कजैः ७८शि
ग्रुवीजयुतैर्वर्तिःशुक्रादीन्शास्त्रवल्लिखेत् । दंतैर्दंतिवराहोष्ट्र गोह
याजखुरोद्भवैः ७९ शंखमुक्ताचाब्धिफेन युतैःसर्वैर्विचूर्णितैः । दंतव
र्त्तिकृताश्लक्ष्णाशुक्राणांनाशिनीपरा ८० नीलोत्पलंशिग्रुवीजंना
गकेशरकंतथा । एतत्कल्कैःकृतावर्तिरतितंद्रांविनाशयेत् ८१ तिल
पुष्पाण्यशीतिस्युःपष्टिसंख्याकणाभवेत् । जातीकुसुमपंचाशन्म
रिचानिचषोडश८२ सूक्ष्मंपिष्ट्वाजलैर्वर्तिःकृताकुसुमिकाभिधा ।
तिमिरार्जुनशुक्राणांनाशिनीमांसवृद्धिहृत् ८३ एतस्याश्चांजनेमा
त्राप्रोक्तासार्द्धहरेणुका । रसांजनंहरिद्रेद्वेमालतीनिंवपल्लवाः ८४
गोसकृद्रससंयुक्तावर्त्तिर्नक्तांध्यनाशिनी । धात्र्यक्षपथ्यावीजानिए
कद्वित्रिगुणानिच ८५ पिष्ट्वावर्त्तिंजलैःकुर्यादंजनंद्विहरेणुकं ।

जातीहै ॥ ७७ ॥ पुन: समुद्रफेन सैंधव शंख मुरगे के अंडे का छिलका सहिंजन बीज ये पांचौ समान महीनकरि जलमें पीसि गोली बांध सुखाइ पानीमें घिसि अंजन करै तौ शुक्रादिक का कुछकाम नहीं रहता॥७८॥ लेखनीदंतवर्ती ॥ हाथी घोड़ा ऊंट वराह बैलबकराखर इनसातौ दांत शंख मोती समुद्रफेन इन सबका चूर्ण करि जलमें पीसि गोली बांधि सुखाइ पानी में घिसि अंजन करैसे फुल्लीगिरि जाइ ॥ ७९ । ८० ॥ तंद्रानिवारण ॥ लेखनीवर्त्ती नील कमल स-हिंजन बीज नागकेसर ये तीनौ सम अतिमहीन पानी में पीसि गोली करि सुखाय पानी में घिसि आंजै तौतंद्रा दूरहो ॥ ८१ ॥ रोपणीकुसुमवर्त्ती ॥ तिलपुष्प असी पीपरि दाना साठि चमेली पुष्प ५० मिर्च १६ इन्हैं महीन पीसि डेढ़ मेवड़ीबीज तुल्य वटी बनाइये इसे कुसुमिकावर्त्ती कहैं इसे आंजै तिमिर अर्जुन फूली मांस वृद्धि सबदूरहों ॥ ८२ । ८३ ॥ रतौंधो परवर्ती ॥ रसौंत हर्दी दारुहर्दी चमेली पत्र नींब पत्र ये पांचौ समान गोवर के पानी में गोली बनाइ आंजै से रतौंधी नाशहोइ ॥ ८४ ॥ नेत्रस्राव पर स्नेहवर्ती ॥ आंवरा मिंगी २ भाग हड़ मिंगी ३ भाग जलमें म-हीन पीसि दो मेवड़ी बीज सम गोली करि पानीमें घिसि आंजै

नेत्रस्रावंहरत्याशुवातरक्तरुजंतथा८६ तुल्यमाक्षिकसिंधूत्थसिताशंखमनःशिला । गैरिकोदधिफेनंचमरिचंचेतिचूर्णयेत्८७ संयोज्य मधुनाकुर्यादंजनार्थंरसक्रियां । वर्त्मरोगार्मतिमिर काचशुक्रहरां परां ८८ वटक्षीरेणसंयुक्तोमुख्यकर्पूरजंरजः। क्षिप्रमंजनतोहंति कुसुमंचद्विमासिकं ८९ क्षौद्राश्वलालासंघृष्टैर्मरिचैर्नेत्रमंजयेत् । अतिनिद्राशमंयातितमःसूर्योदयादिनः ९० जातीपुष्पंप्रवालंच मरिचंकटुकीवचा । सैंधवंवस्तमूत्रेणपिष्टंतंद्राघ्नमंजनं ९१ शिरीषबीजगोमूत्रकृष्णामरिचसैंधवैः । अंजनंस्यात्प्रबोधायसरसोन शिलावचैः ९२ दार्वीपटोलंमधुकंसनिंबंपद्मकोत्पलं । प्रपौंडरीकं चैतानिपचेत्तोयेचतुर्गुणे ९३ विपाच्यपादशेषंतुसृतंनीत्वापुनःपचेत् । शीतेस्मिन्मधुसितांदद्यात्पादांशिकांनरः ९४ रसक्रियैषादाहाशु रक्तरोगरुजंहरेत् । रसांजनंसर्जरसोजातीपुष्पंमनः

से पानी बहना औ बातरक्त जन्य पीड़ा मिटै ॥ ८५ । ८६ ॥ रसक्रिया ॥ ततिया सोनामाखी सैंधव मिश्री शंख मैनशिल गेरू समुद्रफेन मिरच ये नव सम भाग सूक्ष्म पीसि सहत मिलाइ गोली बांधि अंजन करसे पलकरोग तिमिर अर्म कांचबिंदु फुल्ली ये रोग दूर होयं ॥ ८७ । ८८ ॥ शुक्रपर रसक्रिया ॥ बट दुग्ध शुद्ध कपूर पीसि अंजन करै दो मास की फुल्ली घरी दूर हो ॥ ८९ ॥ तंद्रापर लेखनीरसक्रिया ॥ सहत औ घोड़ेकी लारसे मरिच घिस कै अंजन कियेते तंद्रा दूर हो ॥ ९० ॥ पुनरंजन ॥ चमेली को पुष्प मूंगा मरिच कुटकी बच सैंधवये सब समानले छाग के मूत्रमें गोली बांधि लगावैतौ तंद्रा निवारण हो ॥ ९१ ॥ सन्निपातपरलेखन रसक्रिया ॥ सिरस बिया पीपरि मरिच सैंधव लहसुन मैनशिल बच सातौ समान ले गोमूत्र में पीसि आंजैतौ सन्निपात शांतिहो ९२ ॥ नेत्रदाहपररस क्रिया॥ दारुहर्दी पटोल मुरैठी नींब पद्माख कमल श्वेत कमल सातौ सम भाग कूटकै चौगुने पानी में क्वाथ करि ॥ ९३ ॥ चौथ्याई रहै तब उतारि छानै फिर औटाव मार्‌डाहोय तब सिराइ तब मधुमिश्री मिलाइ अंजन करै तौ नेत्र जलना बहना रक्त बिकार नेत्ररोग दूर होइं ॥ ९४ ॥

शिला ६५ समुद्रफेनंलवणं गैरिकंमरिचानिच । एतत्समांशं मधुना पिष्ट्वाप्रक्लिन्नवर्त्मनि ६६ अंजनंक्लेदकंडुघ्नं पक्ष्मणांच प्ररोहणं । गुडूचीस्वरसःकर्षं क्षौद्रंस्यान्माषकोन्मितं ६७ सैंधवंक्षौद्रतुल्यंस्यात्सर्वमेकत्रमर्दयेत् । काचंकंडुंलिंगनाशंशुक्लकृष्णागतान्गदान् ६८ हंत्यंजनकंडुंक्षौद्रेण नेत्रस्रावंचसर्पिषा । पुष्पतैलेनतिमिरं कांजिकेननिशांधतां ६६ पुनर्नवाजयेदाशु भास्करस्तिमिरंयथा । बब्बूलदलनिक्वाथो लेहीभूतस्तदंजनात् १०० नेत्रस्रावंजयत्येवःमधुयुक्तोनसंशयः । हिज्जलस्यफलं घृष्ट्वापानीयेनित्यमंजनं १ चक्षुस्रावोपशांत्यर्थंकार्यमेतन्महौषधं । कतकस्यफलंघृष्ट्वामधुनानेत्रमंजयेत् २ ईषत्कर्पूरसहितंतस्मृतंनेत्रप्रसादनं । सर्पिःक्षौद्रंचांजनंस्यात्छिरोत्पातस्यशांतये ३

बरुनीरोगपर रसक्रिया ॥ रसौत राख बहेली फुल जैनसिल समुद्रफेन सैंधव गेरू मिरच आठौ समभाग सहत देकै अंजन करै तौ पाकरोग वर्म चिपचिपाहट औ खाज ये सब दूरहों औ पलक भरना न भरै फिर जमै ॥ ९५ । ९६ ॥ तिमिररोग पर रोपणी रसक्रिया ॥ गुरुचका नाखका रस कर्षभर मधु सैंधव माषे जाहिसर सब सूक्ष्म पीसि अंजन करै तौ फिल्लार्म तिमिर कांचबिंदु खजुरी लिंगनाश सफेद कृष्ण इतके सब रोग दूरहों ॥ ९७ । ९८ ॥ अंजनांतेअनेपान ॥ जो अंजन करे खाय हो तो गदापूर्न दूध घसि लगावै तौ खजुरी मिटै सहतमें लगाये तो जल बहना दूरहो घृत युक्तसे फूलो दूरहो तिल युक्त लगायेसे तिमिर रोग दूरहो कांजी में लगाये से रतौंधी दूरहा जैसे सूर्योदय से अंधकार दूरहो तैसे गदापुरैना से अविपान कहावसे सब नेत्ररोग दूर होतेहैं ॥ ९९ ॥ नेत्र स्रावपर रोपणी रसक्रिया ॥ बबूर पत्रका क्वाथ अति गाढ़ाभये सहत मिलाय आंजै तौ निश्चय नेत्रसे पानीबहना दूरहो ॥ १०० ॥ पुनर्नेत्रस्राव पर निर्मली फल पानीमें रगरि लगावै तौ नेत्रसेपानी बहना बंद होय ॥ १ ॥ नेत्रशुद्ध होनेकेअर्थ स्नेहनी रसक्रिया ॥ निर्मली सहत में घसि किंचित् कपूर मिलाइ आंजै तौ नेत्ररोग होइं ॥ २ ॥ शिरोत्पातपर रसक्रिया ॥ घृत औ सहत मिलाइ अं-

कृष्णासर्पवसाशंखःकेतकीफलमंजनं । रसंक्रियेयमचिराद्दंधानंद-
र्शनप्रिया ४ दक्षांडत्वक्शिलाकाचैःशंखचंदनगैरिकैः । द्रव्यैरंजन
योगोयंपुष्पार्मादिविलेखने ५ कणाछागयकृन्मध्येपक्त्वातद्रसपे
पिता । अचिराद्धन्तिनक्तांध्यंतद्वत्सक्षौद्रऋषणा ६ शाणार्द्धंमरिचं
द्वौचपिप्पल्यर्णवफेनयोः । शाणार्द्धंसैंधवंशाणानवसौवीरकांज
नात् ७ पिष्टंसुसूक्ष्मंचित्राचूर्णांजनमिदंशुभं । कंडूकाचकफार्तानां
मलानांचविशोधनं ८ शिलायारसकंपिष्टासम्यगाप्लाव्यवारि-
णा । गृह्णीयात्तज्जलंसर्वंत्यजेच्चूर्णमधोगतं ९ शुष्कंचतज्जलंसर्वं
पर्पटीसन्निभंभवेत् । निचूर्णंभावयेत्सम्यक् त्रिवेलंत्रिफलारसैः
१० कर्पूरस्यरजस्तत्रदशमांशेननिक्षिपेत् । अंजयेन्नयनेतेनसर्व
दोषहरंहितत् ११ सर्वरोगहरंचूर्णंचक्षुषोःसुखकारिच । अग्नितप्तं
चसौवीरंनिषिंचेत्त्रिफलारसैः १२ सप्तवेलंतथास्तन्यैःस्त्रीणांसिक्तं

जन करै तौ शिरोत्पातरोग दूरहोयं ॥ ३ ॥ धुंधपर रसक्रिया ॥
सांपकी चरबी शंख निर्मली ये सब खरल करि आंजै तौ अंधियारा
दिखाई देना दूर होइ साफ़ दिखाई देइ ॥ ४ ॥ लेखनचूर्णअंजन ॥
मुर्ग के अंडे का छिलका सपेद कांच शंख चंदन गेरू सैंधव ये द्रव्य
समान अंजन करि आंजने से फुल्ली मांसादि दि नाश होंय॥५॥ र-
तौंधी परचूर्ण॥छाग की कलेजी पीपरि धरिपकाइ पीपरिले उसी
मांस के रस में रगरि आंजै रतौंधी न रहै ॥ ६ ॥ कंडूआदिपर म-
रिच अर्द्धशाण पीपरि समुद्रफेन दोदो शाण सुरमा नव शाण
ये सब द्रव्य चित्रा नक्षत्रमें लेमहीन सुरमा बनाइ नेत्र में आंजे से
आंखि खजुवाना कांचबिंदु कफजन्य पीड़ा मल दूरनसे नेत्र को
शुद्ध करै ॥ ७ । ८ ॥ सर्व नेत्ररोग पर मृदुचूर्णांजन ॥ खपरियाले
अति महीन खरल करि बासन में पानी भरि घोलि घंघोइले
पानी निकारि औ पात्रमें भरि आंचमें जराइकै खुरचिलेइ सो
खरलमें डारित्रिफला क्वाथकी तीनभावना देइ॥९।१०॥ तबउसका
दशवांअंशकपूर मिलाइ फिरघोटै सो नेत्रमें आंजे से सब रोग दूर
हों नेत्र सुख पावैं ॥ ११ ॥ सर्वाक्षिरोगपरसौवीरअंजन ॥ सुरमा
सात बार खरल करि करि तपाइ त्रिफला क्वाथ में बुझाइ॥ १२॥

विचूर्णितं । अंजयेन्नयनेतेनप्रत्यहंचक्षुषोर्हितं १३ सर्वानक्षिवि-
कारांस्तुहन्यादेतन्नसंशयः । गतदोपमयेताशु संपश्येत्सम्यगा
शुनत् १४ त्रिफलाभृङ्गशुंठीनांरसैस्तद्वन्नसर्पिषा । गोमूत्रमध्व-
जाक्षीरैःसिक्तोनागःप्रतापितः १५ तच्छलाकाभवत्येवसर्वान्नेत्रभ-
वान्गदान् । गतदोपमयेताशुसंपश्यन्सम्यगंभसि १६ प्रक्षाल्या
क्षपयोदोपंकार्यप्रत्यंजनंततः । नवानिर्गतदोषेक्षिणधावनंसंप्रयो
जयेत् १७ प्रत्यंजनंतीक्ष्णतप्तेनेत्रेचूर्णप्रसादनः । शुद्धेनागेद्रुते
तुल्यंशुद्धंसूतंविनिक्षिपेत् १८ कृष्णांजनंतयोस्तुल्यंसर्वमेकत्र
चूर्णयेत् । दशमांशेनकर्पूरंतस्मिंश्चूर्णेप्रदापयेत् १९ एतत्प्रत्यं
जनंनेत्रगदजिन्नयनामृतं । जयपालस्यमज्जानंभावयेन्निंवकद्र
वैः २० एकविंशतिवल्लंतज्जतोवर्तिंप्रकल्पयेत् । मनुष्यलालया
घृष्ट्वाततोनेत्रंतथांजयेत् २१ सर्पदंष्ट्रविषंजित्वासंजीवयतिमान

वैसेही सातबार स्त्रीके दूध में बुझाइ अति महीन पिसाइ नेत्रांजन करैसे सब नेत्ररोग दूर होइं यह नेत्रनको निःसंदेह हितकारक है ॥ १३ । १४ ॥ शीशशलाकाविधान॥ त्रिफलाक्वाथ भंगरारससोंठि क्वाथ इनकी पुट दिया शीशा गलाइगलाइ घी गोमूत्रसहत छग-रीदूध सबनमें सात सात बार बुझाइ शलाई बनाइ नेत्रमें करै से सब रोग दूरहों अतःपर और अंजनादिभी इससे लगाना भला है ॥ १५ ॥ प्रत्यंजनविधि ॥ जब शीश शलाका फेरने सेदोष दूरहोंके नेत्रसे आंसू गिरते हैं तिसके पीछे शीतल बड़े पात्र में जल भरि थिर बोरि उस पानी में आंखि खोलि देखैफिर नेत्रधोइ प्रत्यं-जन लगावै सो आगे कहेंगे ॥ १६ ॥ सदोषनेत्रपरनिषेध॥ जिसनेत्र में दोषकी है तौ नेत्र धुवावै क्योंकि तीक्ष्णअंजन कर नेत्र संतप्त हों तिसे प्रत्यंजन प्रसादन करै सो कहते हैं ॥ १७ ॥प्रत्यंजनचूर्ण ॥ शुद्ध शीशा गलाइ सम भाग शुद्ध पारादे तब दोभाग सुरमादे उतारि लेइ तब खरल करि दशवां अंश कपूरदे फिर घोटै इसेप्रत्यंजनकहैं इससे संपूर्ण नेत्ररोग नाश होते हैं औ वह आंखिको अमृतहै ॥ १८ । १९ ॥ सर्पविषनिवारणअंजन ॥ भीतरका अंकुर दूर किया जमालगोटा नींबूरस में इक्कीस पुट दे घोटि गोली बनाइ सर्प

वं। भुक्त्वापाणितलंघृष्ट्वाचक्षुषोर्यदिदीयते।जातरोगाविनश्यंति तिमिराणितथैवच २२ शीतांबुपूरितमुखःप्रतिवासरंयःकालत्रये चनयनंद्वितयंजलेन । आसिंचतिध्रुवमसौनकदाचिदक्षिरोगव्यथाविधुरतांभजतेमनुष्यः २३ आयुर्वेदसमुद्रस्यगूढार्थमणिसंचयं। ज्ञात्वाकेश्चिद्बुधैस्तैस्तुकृताविविधसंहिता२४किंचिदर्थंततोनीत्वा कृतेयंसंहितामया।कृपाकटाक्षविक्षेपमस्यांकुर्वंतुसाधवः२५विविधगदार्तिदरिद्रनाशिनीयाहरिरवणीवकरोतियोगरत्नैः । विलसतु शार्ङ्गधरस्यसंहितसाकविहृदयेषुसरोजनिर्मलेषु २६ अल्पायुषामल्पधियामिदानींकुतःसमस्तःश्रुतिपाठशक्तिः। तदत्रयुक्तःप्रतिवीजमात्रमभ्यस्यतामात्महितंप्रयत्नात्२७॥इतित्रयोदशोध्यायः१३॥

इतिशार्ङ्गधरस्यतृतीयखण्डस्समाप्तः ॥

इसेकी आंखिमें आंजै तौ विपर्यात्ह्यो मनुष्य जियै ॥ २०।२१॥ भोजन करके हाथमें घसै और नेत्रों में लगावै तो नेत्रोंके तिमिरादि रोग नाश होवें ॥ २२ ॥ शीतलजलप्रकार ॥ जो मनुष्य नित प्रति तीन वेला शीतल जलसे कुल्ला किया करै औ मुख धोया करै औ नेत्रनको सींचा करै छींटे देवै वा पात्र में भरि नेत्र उन्मीलन किया करै उस मनुष्य को नेत्र बाधा कधी न होय ॥ २३ ॥ अथग्रंथप्रसंशा ॥ आयुर्वेद समुद्र के विषय गूढार्थ रूपी मणि संचित है तिनको अश्विनीकुमार अग्निवेशादिक मुनिन ने सम्यक् प्रकार स्वसंहिता शुद्ध करि राखा ॥ २४ ॥ किंचित् सारांश लै शार्ङ्गधर ने संचय करी इन्हैं साधुजन कृपाकरि देखैं ॥ २५ ॥ ग्रंथपाठफल ॥ जिनवैद्य कविनके निर्मल हृदयकमलमें व्याधादियोगरत्न विलास करैते शार्ङ्गधर संहिता लक्ष्मी इव धारण करैहैंकैसीलक्ष्मी हैं कि रोग ग्रसित दरिद्रिनके दरिद्रकोनाशकरतीहैं२६ ॥इस कलियुग ने मनुष्योंको आयु औ बुद्धि अल्प करदी इसकारण आयुर्वेद पढ़ने की शक्तिनहीं इसमें आत्मरक्षणार्थ इसआयुर्वेदबीजमात्र मेंअभ्यास करें ॥ २७ ॥ इतिशार्ङ्गधरसुधाकरेउत्तरखण्डे जयपालकृतेत्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ इतिशार्ङ्गधरस्यतृतीयखण्डस्समाप्तः ॥

समाप्तोयंग्रन्थः ॥

——— ०० ———

नामकिताब

मिश्रितमाहात्म्य

## वैद्यकभाषा

निघंटु
अमरविनोद
वैद्यजीवन
औषधिसंग्रहकल्पवल्ली
अमृतसागर बड़ा
तथा छोटा
वैद्यमनोत्सव.

## नाटक

प्रबोधचंद्रोदय
रामाभिषेक
आनन्दरघुनन्दन

## वेदान्त

योगवाशिष्ठ
आनन्दाऽमृतवर्षिणी
सांख्यतत्वकौमुदी

## काव्य

सूरसागर
कृष्णसागर
विश्रामसागर
प्रेमसागर
ब्रजविलासबड़ा वा छोटा
कृष्णप्रिया
विजयमुक्तावली
अनेकार्थ छन्दोर्णवपिङ्गल
कविकुलकल्पतरु
रसराज
सतसई मूल तथा सटीक
सभाविलास
तुलसीशब्दार्थ
भजनावली

नामकिताब

प्रेमरत्न
युगुलविनाम
चित्रचन्द्रिका
बारहमासाबल्देवप्रसाद
मनोहरलहरी
गंगालहरी
यमुनालहरी
जगद्विनोद
शृङ्गारबत्तीसी
पद्मावत

## राग

रागप्रकाश
लावनी

## क़िस्सावग़ैरह

नानार्थनौसंग्रहावली
ब्रह्मसार
शिवसिंहसरोज
भक्तमाल
इंद्रसभा
विक्रमविलास
बेतालपच्चीसी
पद्मावतीखण्ड
शुकबहत्तरी
बकावलीसुमन
चहारदरवेश
क़िस्साहातिमताई
अपूर्वकथा
क़िस्सागुलसनोवर
सहस्रजनीचरित्र
सिंहासनबत्तीसी
राविन्सनक्रूसोइतिहास
सीताहरण

नामकिताब

सतीविनाम

## मुतफ़र्क़ात

शनिश्चर की कथा
ज्ञानमाला
गोपीचन्दभरतरी
कथाश्रीगंगाजीकी
अवधयात्रा
भरतरीगीत
दानलीला नागलीला
रामलीला द्वारकाप्रसाद कृत
दोहावली रत्नावली
गोकर्णमाहात्म्य
श्रीगोपालसहस्रनाम
कथासत्यनारायण
हनुमानबाहुक
जनकपच्चीसी
हरिहरसगुणनिर्गुणपदावली
बनयात्रा
कायस्थवर्णनिर्णय
विहारवृन्दावन
समरविहारवृन्दावन
कल्पभाष्य

## दरसी

अक्षरावली
स्वयम्बोध
ज्ञानचालीसी
दोहावली
बालाबोध
विद्यार्थीकीप्रथमपुस्तक
किताबचंची
गणितकामधेनु
लीलावती

| नामकिताब | नामकिताब | नामकिताब |
|---|---|---|
| पटवारियोंकी पुस्तकें ४ भाग | मुहूर्त्तदीपक | रीडर नम्बर १ |
| **ज्योतिषभाषा** | बृहज्जातकसटीक | रीडर नम्बर २ |
| जातकचन्द्रिका | जातकालंकार | सीक्रेल |
| जातकालंकार | जातकाभरण | कालिंजर माहात्म्य |
| दैवज्ञाभरण | होरामकरन्द | सुधामन्दाकिनी |
| ज्ञानस्वरोदय | **संस्कृतउर्दू टीका सहित** | रामविनय शतक |
| रमलसार | | नारीबोध |
| इन्द्रजाल | मनुस्मृति | प्रताप विनोद |
| **संस्कृतकीपुस्तकें** | विष्णुहारीत | सतीबिलास |
| लघुकौमुदी | महिम्नस्तोत्र | मनमौजचरित्र |
| सिद्धान्तचंद्रिका | व्रतार्क | भविष्योत्तरपुराण |
| अमरकोषप्रतीनोंकांड सटीक | याज्ञवल्क्यस्मृति | स्कन्दपु०का सेतुबन्धखण्ड |
| पञ्चमहायज्ञ | लघुचंद्रिका | मनोहर कहानी |
| निर्णयसिंधु | **संस्कृतभाषाटीका सहित** | भ्रमजालक नाटक |
| संग्रहशिरोमणि | | सीताबनवास |
| भगवद्गीतासटीक | | क़िस्सामर्द औरत |
| दुर्गापाठमूल | अमरकोष | नवीनसंग्रह |
| दुर्गापाठ सटीक | याज्ञवल्क्यस्मृति | सुदामाचरित्र |
| विष्णु भागवत | संध्यापद्धति | ज्ञानतरंग |
| अपराधभंजनस्तोत्र | व्रतार्क | सप्तशतिका |
| दुर्गास्तोत्र सटीक | भगवद्गीताटीकाह०बं० | विजयचंद्रिका |
| कायस्थकुलभास्कर | भगवद् गीताटीकाश्रा० गि० | रामायणबाल्मीकीय |
| कायस्थधर्मनिरूपण | गीतगोविन्द | भुवनेशभूषण |
| तथा छोटा | कथा सत्यनारायण | महाभारतभाषा सबलसिंह चौहान कृत |
| मथुरा सभा | परमार्थसार | |
| तुलसीतत्त्वभास्कर | पाराशरीसटीक | सुन्दरबिलास |
| रामबिवाहोत्सव | शीघ्रबोध सटीक | गीतरसिका |
| **ज्योतिष** | लघुजातक | कवित्तावलीरामायण सटीक |
| मुहूर्त्तगणपति | षट्पञ्चाशिका | इलाजुलगुरबा भाषा |
| मुहूर्त्तचक्रदीपिका | सामुद्रिक | रसायनप्रकाश |
| मुहूर्त्तचिन्तामणि सटीक | **नवीनकिताबें** | रामचंद्रिकासटीक |
| मुहूर्त्तमार्त्तण्डसटीक | सौदागरलीला | बाराह पुराण |

# हंसराजनिदानम् ॥

कविवरहंसराजप्रणीतम्

माथुरदत्तरामकृतया हंसराजार्थबोधिन्या
टीकया सहितम्

यस्मिन्नाडीपरीक्षापूर्व्वक ज्वर, संग्रहणी, अर्श, भगन्दर
पाण्डुरोग, रक्तपित्त, राजयक्ष्मा, कास, श्वास, छर्दि
तृष्णा, मूर्च्छा, दाहादिरोगाणामतिबाहु-
ल्येनलक्षणकुलम्प्रदर्शितम्

यदिदंपुस्तकम् प्रथमतोमुम्बापुर्य्याम् मोहप्रदनाम्नि
यंत्रालये दत्तरामचतुर्वेदिनः प्रबन्धान्मुद्रितम्

मनुष्याणामनेकरोगलक्षणपरिज्ञानहेतवे

तदेवेदम्पुस्तकम्



लक्ष्मणपुरे

मुंशीनवलकिशोर यंत्रालये मुद्रितम् आश्विन शुक्ल
संवत् १९४० वै० तथा अक्टूबर
सन् १८८३ ई० ॥

# विज्ञापन ॥

इस महीने अर्थात् सेप्टेम्बर सन् १८८३ ई० पर्य्यन्त जो पुस्तकें बेचनेके लियेतैयार हैं वह इस सूचीपत्र में लिखीहैं और उनका मोलभी बहुत किफ़ायत से घटक नियतहुआहै परंतु व्यापारियों के लिये और भी सस्ती होंगी जिनको ब्योपार की इच्छाहो वह छापेखाने के मुहतमिम अथवा मालिक के नाम ख़त भेजकर क़ीमत का निर्णय करलें ॥

| नामकिताब | नामकिताब | नामकिताब |
|---|---|---|
| **भाषा इतिहास** | रामायण तुलसीकृत | गरुड़पुराण प्रेतकल्प |
| महाभारत | रामायण सटीक मय | ब्रह्मोत्तर खण्ड |
| १ पहिले हिस्सामें | मानसदीपिकाकोषआदि | मिश्रितमाहात्म्य |
| आदिपर्व, सभापर्व | तथाजिल्दबंधी | **वैद्यकभाषा** |
| बनपर्व | तथामोटेअक्षरोंकी | निघंटु |
| २ दूसरे हिस्सामें | मयेतसवीर व चोपक | अमरबिनोद |
| बिराटपर्व, उद्योगपर्व | रामायण तुलसीकृत | वैद्यजीवन |
| भीष्मपर्व, द्रोणपर्व | साताकांड | औषधिसंग्रहकल्पवल्ली |
| ३ तीसरे हिस्सामें | १ बालकांड | अमृतसागर बड़ा |
| कर्णपर्व, शल्यपर्व | २ अयोध्याकांड | तथा छोटा |
| गदापर्व, सौप्तिकपर्व | ३ आरण्यकांड | वैद्यमनोत्सव |
| ऐषिकपर्व, विशोकपर्व | ४ किष्किन्धाकांड | **नाटक** |
| स्त्रीपर्व, शान्तिपर्वमें | ५ सुन्दरकांड | प्रबोधचन्द्रोदय |
| राजधर्म, आपद्धर्म | ६ लंकाकांड | रामाभिषेक |
| मोक्षधर्म | ७ उत्तरकांड | आनन्द रघुनन्दन |
| ४ चौथे हिस्सामें | रामायण शब्दार्थकोष | **वेदान्त** |
| शान्तिपर्व, दानधर्म | रामायण का इतिहास | योगबाशिष्ठ |
| अश्वमेध आश्रमबासिक पर्व | रामायणमानसदीपिका | आनन्दाऽमृतवर्षिणी |
| मौशलपर्वमहाप्रस्थानपर्व | रामायण कबितावली | सांख्यतत्वकौमुदी |
| स्वर्गारोहणपर्व | रामायणगीतावलीसटीक | पारसभाग |
| हरिबंशपर्व | बिनयपत्रिका बा० मो० | ज्ञानआभूषण |
| म०भा०पर्व अलेहदाभी हैं | बिनयपत्रिका बा०शि० | **काव्य** |
| रामायण रामबिलास | लिङ्गपुराण | सूरसागर |
| | बिष्णुपुराण | कृष्णसागर |

# सूचीपत्र

इति

# भूमिका ॥

धन्यहै वह परमेश्वरजिस्की कृपासेसारेसंसारमेंकैसेकैसेविचित्रचरित्र होरहेहैं देखिये यह कैसी ईश्वरकी अद्भुत रचनाहै कि सृष्टि में अगणित जीवहैं परन्तु यहनहीं कि एकसे दूसरे की भ्रांति हो--इसी प्रकार से जितने पदार्थ सृष्टिमेंहैं हरएकके गुण दोष पृथक् पृथक् दिये हैं--देखियेबुद्धिमान महात्मा पुरुषोंने जीवोंकी रक्षा और क्लेश निवारण के निमित्त कैसे २ विचार कियेहैं--वैद्यक विद्यामें अनेकों प्रकारकेग्रन्थबनेहैं जिनके द्वारा औषधियों करके कैसाही रोगहो विधिपूर्वक सेवनसे तुरन्तहीलाभ होगा औषधियोंका तो फल प्रत्यक्षहै दृष्टान्तकी आवश्यकता नहीं ॥

प्रथम महात्माओंने जो ग्रन्थवैद्यक विद्याके बनाये वह संस्कृत में हैं जो इस समय विशेषतर उपयोगी नहीं होते इस कारण वर्त्तमानकाल के अनुसार विद्वान् सज्जनोंने उन ग्रन्थोंपर भाषा टीकाबनानेकाआरम्भ किया है और बहुतसे ग्रन्थोंमें भाषा टीका बनभीगईहै ॥

हम अतीव प्रसन्नतापूर्वक इसबातको प्रकट करतेहैं कि एकग्रन्थहंसराजनिदान जो भाषाटीकासहितहै अवलोकन करने योग्य है--एकतोइस कविकी कविता श्लोकबद्ध अति अनूठीहै और श्लोक ऐसे ललितहैं कि जिनके पढ़ने और श्रवणमात्रहीसे चित्तको आनन्द होताहै--दूसरेयहग्रन्थ बहुत बड़ाभी नहीं है कि जिसके पढ़ने के लिये अवस्था का एक भाग आवश्यकहो--और बहुत छोटाभीनहीं है इसीसे बहुधालोगइसकोपसन्द करतेहैं कि केवल इसीके कण्ठाग्र करनेसे छोटे और बड़े सम्पूर्ण अपने अभीष्ट फलको पहुंचतेहैं ॥

इन सब गुणोंके होतेहुये इस ग्रन्थमें हंसराजार्थ बोधिनीटीका भाषा में ऐसी हुईहै किमानोअमृतकुण्ड जो अति कठिन स्थल है उसके लाने लिये रेलगाड़ी बनगई ॥

प्रथमतो यहग्रन्थ केवल संस्कृतजाननेवालोंहीकेलियेफलदायकथाअब भाषा जानने वाले वैद्यलोगभी उसीप्रकारअपना अर्त्थ प्राप्त करसक्ते हैं ॥

श्रीमन्महामहोपाध्याय श्रीवर पण्डित दत्तराम चौबे जीने इस ग्रन्थ की टीका भाषा में ऐसी बनाईहै मानो प्रथम ग्रन्थकार महात्माने अवतार धारणकर संस्कृतका भाषारूप किया ॥

प्रथम यह अपूर्व्व ग्रन्थ बम्बई मोहप्रदयन्त्रालय में श्रीउक्त पण्डित दत्तरामके प्रबन्धसे छपाथा अब मुंशी वंशीधरसाहब मुहतमिममुम्बउल् अलूमकी आज्ञानुसार इस छापेखानेमेंपुष्टाक्षरों में छापागया है जिन सज्जनोंको आवश्यकताहो क़ीमतभेजकर मंगवालेवें—इसछापेखानेकी हरएक दूकानें देहली व कानपूरआदिमेंभीयहग्रन्थमिलेगा ॥

नवलकिशोर



श्री गणेशाय नमः ॥

# हंसराजनिदानम् ॥



अथ हंसराज कवि हंसराज गुन्थके कर्त्ता गुन्थके आदि में शिष्टाचार परिपालनके निमित्त और गुन्थकी निर्विघ्न समापृति के निमित्त भले प्रकार उचित अपना इष्टदेव श्रीबालाजी तिनकाध्यानपूर्वक स्रग्धराछन्द करके मंगलाचरण करते हैं ॥

ध्यायेति

ध्यायेवालाम्प्रभातेविकसितवदनाम्फुल्लराजीवनेत्रांमुक्तावैदूर्यगर्भैरुचिरकनकजैर्भूषणैर्भूषितांगीम्॥ विद्युत्कोटिच्छटाभांपरिमलवहुलांदिव्यसिंहासनस्थां गीर्देवीतस्यदासीभवतिसुरवनंनन्दनंकेलिगेहम् १ धत्तेतेचरणांवुजंस्वहृदयेमातर्नरोयोऽनिशंतस्याऽऽस्येपरिनर्त्ततेप्रतिदिनंवाग्गद्यपद्यात्मिका ॥ लक्ष्मीस्तस्यगृहेस्थिताकरतलेमुक्तिःस्थिताःसिद्धयो द्वारेतस्यविभूषिताश्चनिधयस्तिष्ठन्तिनित्यंमुदा २ ॥

हम प्रातसमय श्री बालाका ध्यान करते हैं.कैसीहै बाला कि प्रफुल्लित है मुख फूले कमल के समान नेत्र मोती और वैदूर्य्यमणि करके जटित सुन्दर सुवर्णके भूषण करके भूषितहै देह कोटि बिजलीके समान प्रकाश बहुतसी सुगन्धयुक्त देह श्रेष्ठ सिंहासनपर स्थित ऐसी बालाका जो मनुष्य ध्यान करता है तिसपुरुषकी सरस्वती दासीहो और देवतोंका नन्दनबन क्रीड़ाकास्थान हो १ हेमात। जो मनुष्य तेरे चरणकमलोंका निरन्तर अपने हृदयमें ध्यानकरताहै तिसके मुखमें गद्य पद्य रचना रूपी सरस्वती नित्य नाचती है उसके घरमें लक्ष्मी स्थिररहे मोक्ष उसकेहाथ में स्थिररहे अष्टसिद्धि और नवनिधि तिसके द्वारपर नित्य प्रसन्नतापूर्वक शोभायमान स्थिररहैं इस श्लोकका छन्द शार्दूल विक्रीडित है २ ॥

जगन्मातर्नमस्तेस्तुवरदेमंगलेशिवे॥ ग्रन्थकर्त्तुम्प्रवृत्तस्यसहायंकुरुमेऽनिशम् ३ अहमपिजगदंवेदृश्यतांदिव्यदृष्ट्यानभवतितवहानिःक्वापिदृष्टेःकदाचित्॥ स्वजनहितपरायाःशंकरस्यप्रियायाः अमृतरसहृदिन्याहंसनाथोभवामि ४ भिषक्चक्रचित्तोत्सवंजाड्यनाशंकरिष्याम्यऽहंवालवोधायशास्त्रं॥ नमस्कृत्यधन्वंतरिंवैद्यराज्यंजगद्रोगविध्वंसनंस्वेननाम्ना ५॥

हे जगन्मात। हेवरदे। हेमंगले। हेशिवे। तुम्हारे अर्थ नमस्कारहै ग्रन्थ करनेको प्रवृत्त मेरी निरन्तर सहायकरो २ हेजगदम्बे। मुझे दिव्य दृष्टिसे देख तेरी दृष्टिकी कभी कहीं हानि नहीं हो कैसी तुमहो कि अपनेभक्त जनके हितमें तत्परहो और श्रीशंकरकी प्यारीहो अमृत रसकी सरोवरी हो मैं तुम्हारी दृष्टीके करने से सनाथ होऊंगा इस श्लोकका मालिनी नाम छन्दहै ४ मै वैद्यन के राजा धन्वन्तरि को नमस्कार करके बालकन के बोधके अर्थ जगत्के रोगन का नाशक वैद्य समुदायके चित्तको उत्सव कारक मूर्खता का नाशक अपने नाम करके अर्थात् हंसराज नाम करके विख्यात ग्रन्थको करताहूं इस श्लोकके छन्दकानाम भुजंगप्रयातहै ५॥

ब्रह्मेशोगरुडध्वजोभृगुसुतोभारद्वाजोगौतमोहारीतश्चरकोत्रिकःसुरगुरुर्धन्वंतरिर्माधवः॥ नासत्योनकुलःपराशरमुनिर्दामोदरो वाग्भटोयेन्येवैद्यविशारदामुनिवरास्तेभ्योपरेभ्योनमः ६ आत्रेयधन्वंतरिशुश्रुतानांनासत्यहारीतकमाधवानां॥ सुषेणदामोदरवाग्भटानां दस्त्रस्वयंभूचरकादिकानाम् ७॥

ब्रह्मा शिव विष्णु शुक्र भरद्वाज गौतम हारीत चरक अत्रि वृहस्पति धन्वंतरि माधव अश्विनीकुमार नकुल पराशरमुनिदामोदर वाग्भट और जे वैद्यनमें चतुर मुनीनमें श्रेष्ठ तिन सबनके अर्थ नमस्कार हैं ६॥ आत्रेय धन्वंतरि शुश्रुत अश्विनीकुमार हारीत माधव सुषेण दामोदर वाग्भट सनत्कुमार चरकादिकन का ७॥

एषांसमालोक्यमतंमुहुर्मुहुर्ग्रंथोमनोज्ञःक्रियतेमयाऽधुना॥ पद्यैरदोषैरचितोल्पमेधसांज्ञानायनूनंभिषजात्ममानिनां ८ दर्शन

उसके ये लक्षणहैं दुःखहो गुदाके ऊपरलाल २ मरोरीहों और वे पकिजा-वें खेदको पैदाकरैं अनेकमुखहो करड़ीहो राधरुधिर जिनसे श्रवै कमरमें दर्द हो यह भी अपान बायु के कोपसे पैदाहोताहै ३ ॥

गुदांतेपीडिकांकुर्याद्भगंदरगदोनिशं॥कंडूशोथंव्यथांपाकेरक्तपूयवहाःकृमीन् ४ (सन्निपातजनितभगंदरलक्षणं) आहुस्तंचभगंदरंकफमरुत्पित्तोद्भवंपंडिताः विस्फोटैर्दहतेगुदंकृमिकुलैरत्यामिषंयोनिशं॥ पक्वेश्छिद्रसमन्वितैःसरुधिरंपूयंश्रवत्यामिषं शोथंकंडुरुजादिकंवितनुतेऽपानेनविड्वंधनम् ५ ॥ इतिश्रीभिषकचक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेभगंदरलक्षणम् ॥

भगंदरकारोग गुदामेंमरोड़ी पैदाकरै औरउनमें खुजलीचलै तथा शोष हो पकनेमें दर्दहो रुधिर तथा राधबहे और कृमि पड़जायँ ४ जिस भगंदर में ये लक्षणहों उसको पंडित सन्निपातका कहतेहैं जिसमें बडे २ फोड़े करके गुदामें दुःखहो और कृमीनके समूहसे निरंतरव्याकुलहो और पक जाय तथा गुदाके वारपार छेद होजाय उनछेदों में राधरुधिर मलमांस निकलै सूजन खुजलीहो अपान पवनसे गुदाद्वारा मलकानहीं उतरना ५ ॥ इतिहंसराजार्थ वोधिनी टीकामें भगंदररोग समाप्तहुआ ॥

(अजीर्णरोगकेलक्षण) भुक्तान्नपाचितंनैववह्निनोदरजेनतत्॥ तस्योपरिपुनर्भुक्तमजीर्णंतंविदुर्बुधाः १ भुक्तान्नंनविपाकमेतिजठरे विण्मूत्रयोस्तंभना द्रात्रौजागरणात्दिवातिशयनादत्यंवुपानान्नृणां ॥ दुर्भक्ष्याद्विषमाशनादतिभयात्क्रोधाद्विरुद्धासनात् मंदाग्नौ वहुभोजनाद्गुरुतरात्प्रद्वेषतश्चिंतया २ वाताधिकेविषमतासमुपैति वह्निःपित्ताधिकेभवतिवह्निरतीवतीक्ष्णः ॥ श्लेष्माधिकेजठरजो हुतभुक्समंदोवाताधिकेषुसमकेषुसमोग्निरस्त्ये ३ ॥

खाया हुआ तो अन्न जठराग्नि करके पचानहीं और तिसके ऊपर फेर खावे उसको पंडित अजीर्ण कहतेहैं १ मलमूत्र के रोकनेसे रातमें जागना दिनमेंसोना बहुत पानीपीना गरिष्ठ भोजनकरना बिषम भोजनसे अतिभय से क्रोधके करनेसे बिरुद्ध भोजनसे मंदअग्निमें ज्यादा भोजनसे द्वेषसे चिन्ताके करने से खायाहुआ अन्न पेटमें पचता नहीं है २ वाताधिकसे

विषमाग्नि पित्ताधिकसे तीक्ष्णाग्निकफाधिकसे मन्दाग्नि और वात पित्त कफके समान होनेसे समाग्नि होतीहैं ये चार प्रकार की अग्नि मनुष्यों के होतीहै ३ ॥

विष्टब्धंविषमोनलःप्रकुरुतेरोगांश्चवातोद्भवान् तीक्ष्णाग्नि र्विदधातिपित्तजनितान्रोगान्विदग्धाशनं ॥ आमंश्लेष्मसमुद्भवान्वितनुतेरोगांश्चमन्दानलो नैरोग्यंहुतभुक्समोहिसततंधत्तेरुचिं मानसीं ४ (वाताजीर्णकेलक्षण) वाताजीर्णेचिन्हमेतत्प्रसिद्धंजृम्भाशूलंक्षुत्पिपासांगमर्दः॥ साम्लोद्गारोधूमयुक्तोतिकष्टःश्वासःशोषोमूत्रघातोथहिक्का ५ (पित्ताजीर्णकेलक्षण) मूर्च्छादाहःसंभ्रमःशूलमुग्रंतृष्णोद्गारोधूमयुक्तोतिसाम्लः ॥ मोहःस्वेदःछर्दनंगन्धिसांद्रंपित्ताजीर्णेलक्षणंसद्भिरुक्तम् ६ ॥

विषमाग्नि अफरा और वातके रोगोंको पैदाकरैहै तीक्ष्णाग्नि पित्त के रोगोंको औरअन्नको दग्ध करदे मन्दाग्नि कफके रोगोंको और आम को पैदा करैहै समाग्नि नैरोग्य और रुचिकोपैदाकरैहै इसीसे यहअग्निश्रेष्ठ है ४ वातके अजीर्णमें ये लक्षण होतेहैं जंभाई शूल प्यास धूमयुक्तखट्टी डकार भूख अंगोंका टूटना अतिकष्ट श्वास शोष मूत्रघात हिचकी ५ मूर्च्छा दाह भ्रम घोर शूल प्यास धूमयुक्त खट्टी डकार बेहोसी पसीना वासके साथ और गाढ़ीरद ये पित्ताजीर्णके लक्षणहैं ६ ॥

(कफाजीर्णकेलक्षण) कफस्याजीर्णेभवतिगुरुताछर्दिरधिका अतीसारःशोथोरुचिरपितृषाक्षुद्विकलता ॥ वमिर्लालावक्त्रादरतिरुदरेभारमधिकं शिरःकंठेनाभौगुदपवनसंचारमधिकं ७ इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृते वैद्यशास्त्रेअजीर्णनिदानंसमाप्तम्शुभम् ॥

शरीर भारी बहुत रद्दका होना अतीसार सूजन अरुचि प्यास क्षुधा बेकली वमन मुखसे लारका बहना मनका न लगना पेटभारी शिरकंठ नाभि इनमें अपान वायुका चलना ७ इति हंसराजार्थबोधिनी टीका में अजीर्णनिदान समाप्त हुआ ॥

(अलसविलम्बिकानिदानं) अजीर्णतोविशूचिकाभवेद्विलंविकाथवा विशूचिकोर्ध्वगामिनीक्षणेननाशयेन्नरं ॥ अधोगतिर्विलंविकाविलम्बकारिणीतिसा॥अपानवातप्रेरितामनोजवृत्तिहारिणी १ भुक्तान्नंप्रहरात्पूर्वंद्रवंकृत्वोर्ध्वमानयेत् ॥ यासाविशूचिकाप्रोक्ताधोनयेन्माविलंविका २ (विशूचिकाकेलक्षण) अतीसारमूर्च्छापिपासांगपीडाभ्रमोल्लासहिक्काविमुक्तांगसन्धिः॥ निमग्नेक्षिणीकृष्णदन्तोष्ठजिह्वाविसंज्ञाविशूच्यांभवन्तीहशूलं ३ ॥

अजीर्णसे विशूचिका वा बिलंबिका पैदा होती है जिसमें बमन हो उसे विशूचिका कहतेहैं और जिसमें दस्तहो उसे बिलंबिका कहते हैं विशूचिका क्षणमें मनुष्यको मारडारै और बिलंबिका कुछदेरमेंमारैहै अपान बात करके प्रेरित मनतेजइनकी वृत्तिको दूर करनेवाली है १ ये माधव कहै पहले श्लोकमें जोकहिआये उसेही फेर कहतेहैं खाया हुआ अन्नको पहरभर पहले पतलाकर जो ऊपरकी रास्ता अर्थात् रद्दलावेउसे विशूचिकाकहतेहैं और जोनीचे मार्ग अर्थात् दस्तलावै उसेबिलंबिकाकहतेहैं २ दस्त मूर्च्छा प्यास अंगोंमेंपीड़ा भ्रम उल्लास हिचकी अंगकीसंधिर ढीली होजाय नेत्र बैठजाय दांतजीभओठ काले बेहोशी शूल ये लक्षण विशूचिकाके हैं ३ ॥

विशूच्यामशुद्धिर्वमिर्मूत्रघातोभवेद्वेपथुःकंठवक्त्रोष्ठशोषः॥विसंज्ञारतिर्देहदाहोल्पशब्दस्त्वचाकोचनंक्षुद्विनाशोल्पचेष्टा४ इतिश्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेअजीर्णविशूचिकालक्षणं ॥

अपवित्रता बमन मूत्रघात कंप कंठ मुखओठ इनका सूखना बेहोशी मनडामाडोल शरीरमें दाह मन्द २ बोलना त्वचा का सुकड़ना भूख का नाश चेष्टा रहित येभी विशूचिकाके लक्षण होतेहैं ४ इतिश्रीहंसराजार्थबोधिनी टीकामें विशूचिका रोग तथा बिलंबिकारोग समाप्त हुआ ॥

(अथकृमिनिदानं) जायन्तेकृमयोनरस्यजठरेवाह्येचयूकादयो वाह्याभ्यन्तरभेदतोवहुविधाःसूक्ष्मातिसूक्ष्मास्तथा ॥ दीर्घादीर्घतराःस्रवन्तिमिलिताभिन्नाःपराजन्तवो नानावर्णसमन्विताबहुपदःपादैर्विहीनाःपराः १मूर्च्छार्तिकंडुपिटिकाश्चकोटरान्कुर्वन्त्यतो

सारमनाहसंभ्रमं॥ दाहंविवर्णवमथुंविगन्धितांकार्श्यंशरीरेकृमयो मुहुर्मुहुः२ उदरगतकृमीनांचिन्हमेतन्नराणांभवतिहृदयदाहःसंभ्र मोंगविकारः ॥ अरतिरुधिरकाशंछर्द्यतीसारशूलं सकलविकलका यःष्ठीवनंनिर्बलत्वं ३ ॥

कृमि रोग दो तरहका है एक बाहरी दूसरा भीतरीपेटमें गिडोहेआदि हो सो भीतरी और बाहर जुयें लीख आदि होतेहैं ऐसे बाहर और भीतरके भेदसे तथा छोटेसे छोटे और बड़ेसे बड़ेके भेद करके बहुतभेद हैं नाना वर्णके बहुत पाद तथा पादरहित होतेहैं १ मूर्च्छाआर्त्ति खुजली पिटिका इनका खजाना अतीसार अनाह भौर दाह शरीरका वर्णऔरही तरहका वमन दुर्गंध शरीर कृश कृमि ये लक्षण कृमि रोगमें होतेहैं २ उदरमें कृमि पड़गये हों उसके येचिन्हहैं हृदयमेंदाह भौर शरीरमेंविकार मन न लगे दस्तमें रुधिरका गिरना खांसी वमन दस्त शूलसब शरीरमें बेकली बारबार में थूकना निर्बलता ३ ॥

(कृमिरोगकीउत्पत्ति) भुक्तस्योपरिभोजनेनमधुराम्लाभ्यांमृ दाभक्षणाद्दध्नामाषपयोभिरामिषयुतैःश्लेष्मोद्भवाजन्तवः ॥सन्ता पक्षतशोफशाकमधुभिर्मद्येनरक्तोद्भवाः अन्यैर्वाकृमयोभवन्तिजठरे न्दृणांसदादुःखदाः ४ (कृमिरोगेपथ्यम्) कृमिवान्संत्यजेन्मिष्टं पिष्टंशाकंपयोगुडम् ॥ अव्यायामंमृदञ्चाम्लंमाषंमांसंद्रवंदधि ५ इतिश्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवे हंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेकृमिलक्षणम् संपूर्णम् ॥

भोजनके ऊपर भोजन करनेसे मीठाखट्टा मट्टी दहीदूध उर्द मांस इन से कफकी कृमि पैदाहोतीहै सन्ताप घावसूजन सागके खानेसे सहत मद्य इनसे रुधिरकी कृमि पैदा होतीहै औरभी प्रकारसे कृमी मनुष्यके पेट में दुःखकी देनेवाली होतीहै ४ कृमि रोगवाला मीठा पिसा अन्न शाक दही दूध गुड़ दंडकसरत का न करना माटीखाना खट्टीवस्तु उर्द मांस पतलीवस्तु इनको त्यागदे ५ इतिहंसराजार्थबोधिनी टीकामें कृमिरोग समाप्त हुआ ॥

(पाण्डुरोगनिदानम्)दोषाःसंकुपितास्त्रयोपिदधतेपाण्डुंशरीरे

रुजं न्तृणांतीक्ष्णातमंद्रवञ्चलवणांरूक्षामिषंसेविनं ॥ मृत्पूगीफल भोजिनांहिसततंरात्रौदिवाशायिनांस्त्रीष्वत्यंतविलासिनांप्रतिदिनंशाकाम्लसंभक्षिणाम् १ (वातकेपीलियाकेलक्षण) पाण्डुर्वातसमुद्भवोनयनयोरुक्षंत्वचःस्फोटनम् तोदानाहकृमीन्करोतिकृशतां गुह्यस्थलेशोफतां ॥ हृत्कंपंश्वसनंतनौमलिनतांपीतद्युतिंक्षीणतां मन्दाग्निंबलवीर्यकान्तिहरणांछर्दिंतृषांदारुणाम् २ (पित्तकेपीलियाकालक्षण) अक्ष्णोर्मूत्रपुरीषयोस्त्वचिनखेष्वन्तेषुपीतप्रभांश्वासंकाससमन्वितंकृशतनुंमूर्च्छामतीसारकं ॥ हृल्लासंहृदिसंभ्रमंविकलतांदाहंतृषासंयुतं पाण्डुःपित्तसमुद्भवोप्रकुरुतेशोषंमुखेशोफताम् ३ ॥

जो मनुष्य तीखी पतली ज्यादा नोन रूखामांस मट्टी सुपारी इनको खावे तथा रातदिन सोवै बहुत मैथुनके करनेसे नित्य साग और खट्टा खानेसे तीनों दोष कुपितहो पीलियाके रोगको पैदा करते हैं १ बात से पैदाहुये पीलियाके ये लक्षणहैं नेत्रों में रूखापन त्वचाका फटना सुई की तरह चुभनेका दर्द अनाह तथा शरीर कृश भूमगुह्य इन्द्रीपरसूजन हृदयमें कंप श्वास शरीर मलिन तथा शरीर पीला मन्दाग्नि बलबीर्य कांति का नाश बमन प्यास मुखका सूखना २ नेत्र पेसाब दस्त शरीर की त्वचा नख इनका पीला होना श्वास खांसी शरीर कृश मूर्च्छादस्तों का होना सूखी उलटी हृदयमें भूमबेकली दाह प्यास मुखका सूखना तथा सूजन ये पित्तसे पैदाहुये पांडुरोगके लक्षणहैं ३ ॥

(कफकेपीलियाकालक्षण) शुक्लाननंशुक्लपुरीषमूत्रंतंद्रालसंस्त्रीष्वरुचिंकृशत्वम् ॥ लालावमित्वंश्वपथुंगुरुत्वंपाण्ड्वामयश्श्लेष्मभवःकरोति ४ (सन्निपातकेपाण्डुरोगलक्षण) त्रिदोषोद्भवे पाण्डुरोगेकृशत्वंभवेत्श्वासकाशंतृषांवेपथुत्वम् ॥ शिरोर्तिप्रसेकोरुचिःसंभ्रमत्वम् बलौजोविनाशःक्रमोछर्दिशूलं ५ त्रिदोषान्वितःपाण्डुरोगीभिषग्भि रसाध्योनिरुक्तोहताक्षोविचेष्टः ॥ ज्वरःश्वासहृल्लासकाशातिसारः तृषासंभ्रमोंगेषुकंपःप्रलापी ६ ॥

सपेदमुख सपेद पेसाब और मल तन्द्रा आलकस स्त्रीसंगकी इच्छा का नाश कृशता लारका पड़ना वमन शरीरका भारीहोना ये लक्षणकफ से पैदा हुआ पांडुरोग करताहै ४ सन्निपातसे उत्पन्नहुआ पांडुरोगउसमें येलक्षण होतेहैं शरीर कृश श्वासखांसी प्यास कंप मथवायपसीनेका आना अरुचि भ्रम बल कांतिकानाश ग्लानिवमन शूल ५ त्रिदोष युक्त पांडुरोगी ऐसा वैद्यों ने असाध्यकहाहै नेत्रसेरहित चेष्टाकरकेहीन ज्वरश्वास सूखी उलटी खांसी अतीसारप्यास और अंगोंमेंकंप वाहियात बकना ६ ॥

यःश्रोतांसिरुणद्धिसोमुनिवरैस्त्याज्योभृशंदूरतः तेजोवीर्यवलौजसांप्रतिदिनंहानिंकरोतिध्रुवं ॥ पाण्डुत्वंत्वचिनेत्रयोःकररुहेअंत्रेषुविण्मूत्रयोर्धत्तेवह्निविनाशकोऽतिवलवान्पाण्डुर्मनुष्यादनः ७ (पाण्डुरोगेपथ्यम्) पाण्डुरोगीत्यज्येदम्लंदिवास्वापञ्चमैथुनं ॥ शाकंमांसाशनंरुक्षंमृद्भक्षमतितीक्ष्णकम् ८ इतिश्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेपाण्डुरोगलक्षणम् ॥

ऐसा पांडुरोगी वैद्यों करके त्याजहै जो कानोंसे बहरा करदे तेज वीर्य बल कांति इनकी प्रतिदिन हानिकरै त्वचा नेत्र नख आंत मलमूत्र ये पीलेहों जठराग्नि से रहित ऐसा पांडुरोग बली मनुष्य का मारने वाला जानना ७ पीलिया रोगवाला मनुष्य खटाईका खाना दिनमेंसोना तथा स्त्रीसंग करना शाक मांस रूखी वस्तु मट्टीखाना अतितीखी मिरच आदि वस्तुका खाना त्यागकरै ८ ॥ इति हंसराजार्थबोधिनी टीकामें पांडुरोगका निदान समाप्त हुआ ॥

(हलीमककामलाकुंभकामलापानकीरोगनिदान) हृत्पद्मेमलमूत्रयोर्नयनयोर्धत्तेतिपीतद्युतिं दौर्वल्यंवलवीर्ययोरनुदिनंनाशञ्च मंकामलां ॥ अस्थिरस्फोटवतींकरोतिविकलंमांसाशनाद्रक्तपा संतापंकरयोर्मुखेत्वपखयोःशोफंचपादद्वयोः १ (हलीमकरोगनिदानं) करोतिकुम्भकामलानखेषुनेत्रयोर्मुखे पुरीषमूत्रयोर्भृशंसकृष्णतां तृषार्तिकृत् ॥ वलाग्निवीर्यतेजसांविनाशिनीप्रकंपिनीज्वरांगदाहवर्द्धिनीविमोहशूलदायिनी २ षट्चक्रेषुनखेषुमूत्रयुगलेविण्मूत्रयोर्नीलतां संधत्तेचहलीमकंकृशतनुःस्त्रीषुप्रहर्षक्षयम् ॥ संतापंकुरु

तेरुजंवितनुतेपित्तानिलोत्थंगदं तन्द्राअंगविमर्दनंशिथिलतांश्वासं भ्रमंवेपथुं ३ नखेष्वंगदेशेषुमूत्रेपुरीषेद्वयोर्नेत्रयोःपांडुतातृट्प्रसेकः ॥ वहिःशीततात्भ्यन्तरेत्यंतदाहोवदेत्पानकीलक्षणैर्लक्षणज्ञः ४ इतिश्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रे कामलाकुम्भकामलाहलीमकपानकीलक्षणम् ॥

जोमनुष्य मांसखावै तथा रुधिर पियाकरै उसके कामलारोग प्रगटहो और येलक्षणको करैहै छाती मलमूत्र नेत्र येपीलेहों दुर्बलता बलबीर्यका नाश भ्रम हड़फूटन बेकली संताप हाथमुख अंडकोश इनमें सूजन तथा पैरों में सूजनहो १ कुम्भकामला देहमें येलक्षण करैहै नख नेत्र मुखपीला तथा दस्त पेसाब काला प्यास पीड़ा और बल अग्नि वीर्य्य तेजनाशक कम्पज्वरदेहमें दाहमोह शूलकरैहै २ छःचक्रों में नखों में नेत्रों में मलमूत्र में जो नीलापनाकरदे औ शरीर पतला स्त्रीसंगकी इच्छाको दूर करदे बेकलीतंद्रा अंगों का टूटना शिथिलता श्वास भ्रम पीड़ा इनलक्षणों को बात पित्तसे पैदाहुआ हलीमक रोग करताहै ३ नखों में शरीरमें मलमूत्र में नेत्रों में पीलाईहो प्यास पसीना बाहरीजाड़ा भीतरीदाह इनलक्षणों से लक्षणका जाननेवाला पानकी रोगजानें ४ ॥ इतिहंसराजार्थ बोधिन्यां कामलाकुम्भकामलाहलीमकपानकीरोगनिदानम् ॥

## अथरक्तपित्तनिदानम् ॥

(रक्तपित्तकीउत्पत्तिलक्षण) व्यायामैरविवह्नितापसहनैस्तीक्ष्णोष्णकट्वामिषैरत्यंतंसुरतैर्दिवातिशयनैः स्निग्धान्नसंभोजनैः॥ एतैःसंकुपितंतुपित्तमधिकंनिर्गत्यवाह्यांतरात् छर्दिर्लोहितमांचनेत्रयुगलेरक्तेतनौमण्डलम् १ निःश्वासेलोहगंधिःप्रभवतिशिरसोरक्तधाराचकोष्णा सन्तापःकोष्ठपीडानयनविकलतारोचकःक्षीवनत्वं॥तृष्णामूर्च्छाप्रसेकोमनसिशिथिलतासंभ्रमोदेहदाहःकाशश्वासोल्पचेष्टाकृशतरहुतभुक्रक्तपित्तस्यकोपात्२ अधोर्ध्वंभवेद्रक्तपित्तप्रवृत्तिःश्रुतिघ्राणवक्त्राक्षिभिश्चोर्ध्वदेशे ॥ गुदायोनिमेढ्रैरधोयातिरक्तंसमस्तैश्चरोमैःशरीरस्यवाह्यैः ३ ॥

दंड कसरतके करनेसे घाममें डोलनेसे अग्निके तापनेसे तीखीगरमी कडुई मांस इनके खानेसे अति स्त्रीसंगसे दिनमें सोनेसे स्निग्ध अन्नके भोजनसे कुपित हुआ जो पित्तसो रुधिरको बिगाड़कर रुधिरकी उलटी करावे तथा नेत्रोंसे रुधिरगिरै और शरीरमें खून बिगड़नेसे चकत्ते हो- जायँ १ रक्त पित्तके कोपसे ये लक्षणहो श्वास लेनेमें लोहकीसी गंधहो शिरसे रुधिरकी गरमधार पड़ै प्यास व्याकुलहो उदरमेंपीड़ा नेत्रोंमेंबेक- ली अरुचि रुधिरका थूकना मूर्च्छा तथा पसीनेका आना मनमें शिथिलता भ्रम देहमेंदाह खांसी श्वासहीन चेष्टा अग्निमंद २ रक्त पित्तकी प्रवृत्ति ऊपर तथा नीचेके रास्तासे निकसै सो लिखतेहैं जो कानोंसे नाकसे मुखसे नेत्रसे रुधिर गिरै उसे ऊर्ध्व प्रवृत्ति जाने और गुदाके द्वारातथा योनिद्वारा लिंगसे रुधिरगिरै उसे अधोप्रवृत्ति जाने और सब रोमोंसेशरीर के बाहर निकसताहै ३ ॥

रुक्षारुणांश्यामतरंचरक्तंवातात्मकंतंप्रवदन्तिवैद्याः ॥ पित्तो त्थितंरक्ततमंकषायंस्निग्धञ्चसांद्रंकफजंसफेनं ४ ऊर्ध्वगंकफजं रक्तमधोगंमारुतोद्भवं ॥ रोमकूपैर्वहिर्यातंतंविद्यात्पित्तसंभवम् ५ अधोर्ध्वगंवातकफप्रकोपात्द्विदोषजंतंजपदानसाध्यं ॥ अधोर्ध्वरो मैर्जनितंत्रिदोषकोपादसाध्यंमुनिभिःप्रदिष्टम् ६ ॥

रूखा लाल काला जो रुधिर निकलै उसे बातका रक्तपित्त वैद्य कहतेहैं और लाल कसेला पित्तका तथा चिकना गाढ़ा झागयुक्त कफका कहतेहैं ४ जोऊपरी मार्गसे रुधिरगिरै उसे कफका जानो और नीचे मार्गोंसे गिरै उसे बातका जानो और जो रोमोंसे गिरै उसे पित्तका जानो ५ बातकफ के कोपसे ऊपर तथानीचे मार्गोंसे रुधिर गिरताहै उसे द्विदोषका जानो वह जपदानके करनेसे अच्छाहो और नीचे तथा ऊपरका तथा रोममार्गोंसे जो रुधिरगिरै उसे सन्निपातका जानै वह मुनियोंने असाध्य कहाहै ६ ॥

रक्तपित्तंसुखंसाध्यंनिरुपद्रवमेवतत् ॥ सोपद्रवंतुदुःसाध्यंजप होमौषधादिभिः ७ उद्गारेलोहितंयस्यक्षुधेनिष्ठीवनेतथा ॥ भवे न्मूत्रेपुरीषेवारक्तपित्तीम्रियेन्नरः ८ ( रक्तपित्तरोगेपथ्यम् ) व्याया मंघर्मसंतापंतीक्ष्णोष्णाकटुकानिच ॥ दिवास्वापमतिस्निग्धंरक्त

पित्तीनरस्त्यजेत् ६ इतिश्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेरक्तपित्तलक्षणम् ॥

जो उपद्रव रहित रक्त पित्तहो वोसुख साध्यहै और जो उपद्रवके साथ हो वो असाध्यहै सो जपके करानेसे होम और औषधि करनेसे भी नहीं अच्छाहो ७ जिस मनुष्यके डकार लेनेमें लोहे की वासमारे तथा छींकनेमें थूकनेमें मूत्रमें मलमेंरुधिरगिरे वो रक्तपित्ती मनुष्यमरै ८ दंडकसरतका करना धूपमें डोलना खेद तीखी गरम कटु वस्तुका भोजनदिनमें सोना अत्यंत चिकनी वस्तु रक्तपित्तवाला त्याग करदेवै ६ ॥ इतिहंसराजार्थ बोधिनी टीकामेंरक्तपित्तरोगनिदानसमाप्तहुआ ॥

( यक्ष्मणोत्पत्तिः ) योभारंवहतेनरोगुरुतरंसंपीड्यतेयक्ष्मणा शस्त्रास्त्रैःपरिघातितोदृढधनुःप्राकर्षतःपीडितः ॥ उच्चैर्वापतितोमहाद्रुमतरुभिःसंदीपितोमर्दितो दंडैर्मुष्टिकसादिभिःपरिहतःसंधर्षितःशापितः १ ( अथनिदानम् ) देहस्थोराजयक्ष्माहृदिकफनिचयंवर्द्धतेशोषतेंगं नाडीमार्गैरुणद्धिज्वरयतिमनुजंक्षीयतेधातुसंघान् ॥ वीर्यौजःकांतितेजोऽनलवलपिशितंहंतिपांडुंविधत्ते ऊर्ध्वंश्वासंतनोतिप्रसरतिहृदयेक्षीणशब्दंकरोति २ यक्ष्मारुक्कुरुतेरुचिंकृशतनुं सूक्ष्मंज्वरंगौरवं देहंजर्ज्जरितंक्षतंचगलकेकाशाधिकंशोषणम् ॥ संतापंहृदिवेपथुंसरुधिरंनिष्ठीवनंपूयभं मोहच्छर्दरतिभ्रमंशिथिलतांशूलंक्वचिद्दारुणम् ३ ॥

जोमनुष्य भारी बोझको उठावै तथा शस्त्र अस्त्रसे घायलहो दृढ़ धनुषके खींचनेसे कोई कारणकर पीड़ित होनेसे उच्चपर्वत वावृक्षके गिरनेसे जलनेसे और मीड़नेसेतथा दंड कोरड़ाघूंसे आदिके पिटने से डरपनेसेमहात्माओंके शापसे क्षयीरोग पैदा होताहै १ देहमें क्षयीरोग स्थितये लक्षणोंको करैहै हृदयमें कफको बढ़ावै शरीरको सुखदेवै नाड़ीके मार्गोंको रोकदे ज्वरवान् करदे धातुके समूहको सुखायदे वीर्य बलतेज ताकतकांति जठराग्नि के बलको तथा मांसको क्षीण करदे पीलियाको करै उर्ध्वश्वासकोकरै तथा क्षीण शब्दको करैहै २ अरुचितथा कृशदेह मंदज्वर शरीरभारी जर्जरशरीर गलेमेंघाव खांसी शोष खेद हृदयमें कंप रुधिर राधमिला थूकना बेहोशी रुकाना मनका डामाडोलहोना भ्रमशिथिलता कभी

महाशूल होजाय अथवा शूलजोरसे चलना ये लक्षण क्षयीरोग केहैं ३ ॥

विवर्णशरीरंशकृद्रक्तमूत्रं करोत्यंगपीडांमहाराजयक्ष्मा॥ ततो शून्यतांबुद्धिनाशंप्रलापं गलेघर्घरत्वंयुवत्याप्रहर्षं ४ ( वातकीक्षईकालक्षण ) मन्दाग्निर्बलवीर्ययोरनुदिनंहानिःकृशत्वंवपुः कासःशुष्कतरोरुतंकृशतरंश्वासोरुचिःशोपता ॥ रुक्षोमंदतमोज्वरःक्लमथुतानिष्ठीवनंपूयनं छर्दिर्वायदिवेपथुर्भवतितत् वातक्षयेलक्षणम् ५ ( पित्तकीक्षयीकेलक्षण ) पीडाकुक्षिशिरोगलेषुहृदयेरक्तंचनिष्ठीवनं शीतेम्लेधिकतारुचिर्ज्वलनताकंठेविगन्धिर्मुखे॥ कासःश्वाससमन्वितः कृशतनुर्भिन्नस्वरोल्पज्वरस्तत्पित्तक्षयलक्षणानि गदितंवैद्यैःसुषेणादिभिः ६ ॥

शरीरका वर्ण औरही प्रकारको होजाय वारवार लाल पेशाब उतरे शरीरमें पीड़ाहो सुन्न शरीर पड़जाय तथा बुद्धिका नाश वरीना गलेमें घर घरशब्दहो स्त्री के साथ रमणकी इच्छाहो येलक्षण महाराजयक्ष्मा करता है ४ वातकी क्षयीके ये लक्षणहैं मंदाग्नि बल वीर्य्यकी हानि शरीर कृश श्वास मंदशब्द और खांसी अरुचि शोष शरीर रूखा मंदज्वर ग्लानि राध का थूकना तथा उलटी करना हृदयमें कंप ५ कांख मस्तक गला हृदय इनमें दर्दहो रुधिर मिला थूकना सीतकी तथा खटाईकी इच्छाहो अरुचि तथा कंठमें जलन मुखमें बास आवे खांसी श्वासहो कृशदेहहो बुरीआवाजहोमंदज्वर येलक्षण सुषेणादि वैद्यों नेपित्तकी क्षयीके लक्षण कहेहैं ६॥

( कफकीक्षयीकेलक्षण ) शोफःकासरुजाग्निमंदजड़ताश्वासोरुचिर्वेपथुः शैथिल्यंस्वरभंगतांगकृशतावक्त्रम्विगन्धान्वितं ॥ तंद्राकुक्षिरुजःकफंबहुतरंनिष्ठीवनंपूयनं स्यात्श्लेप्मक्षयलक्षणंचहृदयेकंठंद्वंश्लेष्मणः ७ ( असाध्यक्षयीकेलक्षण ) सहस्त्रदिनपर्यंतंनजीवेदितिमानवः ॥ अहेणयक्ष्मणाग्रस्तोऽसाध्येनातिबलीयसा ८ इतिश्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवे वैद्यशास्त्रेहंसराजकृतेयक्ष्मणोलक्षणं समाप्तम् ॥

सूजन खांसी अग्निमंद जड़ता श्वास अरुचि कंप शिथिलता [illegible] का बैठजाना शरीर पतला मुखमें [illegible]

तथा पीनका थकना कंठका कफसे रुकना ये कफकी क्षयीके लक्षण हैं ७ जिस मनुष्यको क्षयी रूप असाध्यग्रह बलवान्ने ग्रसलिया हो वो मनुष्य हजार दिनतक बड़ी कठिनता से जीसके ८ ॥ इतिहंसराजार्थबोधिन्यां राजयक्ष्मारोगनिदानम्समाप्तम् ॥

( अथकासरोगलक्षणं ) वक्राक्षिनाशासुरजोभिपाता धूमोपरु द्धात्गुरुभारवाहात् ॥ रूक्षादनाद्दंडकशादिघातात् कासोतिघो षादुपजायतेवै १ ( खांसीकेलक्षण ) प्राणःकंठगतोत्युदानपवनो हृत्स्थोतिपीडाकरः शब्दःकांस्यविभिन्नघोषसदृशो निष्ठीवनंपूयभं॥ कंठेघुरघुरशब्दताकृशतनुस्त्वक्पीतवर्णारुचिः विद्वद्भिःपरिकीर्त्ति तंहिसकलंकासस्यचिह्नंमहत् २ ( वातकीखांसीकेलक्षण ) उर सिशिरसिकुक्षौवेदनाकंठदेशे भवतिबलविनाशःष्ठीवनं तुच्छतु- च्छं॥ गलमुखपरिशोषःशुष्ककासोंगमर्दः क्षवथुररतिरुग्रावातका सस्यचिह्नं ३ ॥

मुखमें नेत्रमें नाकमें धूलिके पड़ने से तथा धुआंके जानेसे भारीबोझके उठाने से रूखा खानेसे दंड कोरड़ा आदिके पिटनेसे अत्यन्त पुकारने से खांसी पैदाहोतीहै १ हृदयकी रहनेवाली जो प्राणवायु सो कंठमें प्राप्तहो और कंठकी रहनेवाली जो उदानवायु सो हृदयमें आतीहै तब इसरोगी को बहुत दुःख देतीहै और इसमनुष्यका शब्द जैसा कांसेका फूटा बरतन बोलताहै इस तरहकी आवाजहो और कफमिला थूकै कंठमें घरघर शब्द हो शरीर लटजावै त्वचा पीली होजाय अरुचि ये लक्षण पंडितो ने खां- सीके कहेहैं २ हृदय में मस्तकमें कांखमें कंठमें दर्द हो बल का नाश थोड़ा थोड़ा थकना गले का तथा मुख का सूखना सूखी खांसीका उठना शरीर का टूटना छींक का आना मनका न लगना ये बादी की खांसीके लक्षण हैं ३ ॥

( पित्तकीखांसीकेलक्षण ) भवेद्दीर्घहानिर्ज्वरोवक्त्रशोषः सर क्तंचनिष्ठीवनंशूलमुग्रं ॥ तृषासंभ्रमंतिक्तमास्यंविदाहोनिरुक्तंपरैः पित्तकासस्यचिह्नं ४ ( कफकीखांसीकेलक्षण ) निष्ठीवनंसांद्रक फेनयुक्तं कासेनकुर्दिर्बलवीर्यनाशः ॥ शीर्षप्रपीडाजडतांगगौरवं

प्रोक्तंभिषग्भिःकफकासचिन्हम् ५ ( त्रिदोषकीखांसीकेलक्षण )
भवेद्यस्यनिष्ठीवनंपूयवर्णंमुखान्नाशिकायाविगंधिविवर्णं ॥ महा
श्वासवाहोंगतेजोल्पवीर्यः सकासीनजीवेत्कदाचित्सुधाभिः ६ ॥

वीर्य्यका नाश ज्वर मुखका सूखना रुधिरमिला थूकना उपशूल प्यास और कडुवा मुख दाह ये लक्षण पित्तकी खांसीके पूर्वाचार्य्योंने कहे हैं ४ गाढ़ा कफका थूकना रहहो बल वीर्य्यका नाश शिरमें दर्द जड़ता देहका भारीहोना येलक्षण वैद्योंने कफकी खांसीके कहेहैं ५ राधके वर्णके समान थूकना मुख नाक में वासआवै तथा विवर्ण महा श्वास का चलना देह तेज वीर्य्य इन का घटना ऐसा खांसी वाला अमृत सेभी नहीं जीवै ६ ॥

( असाध्यखांसीकेलक्षण ) मुखेयस्यशोथोरुचिर्वेपथुत्वंसरक्तं चनिष्ठीवनंफेनिलंवा ॥ तृषाशूलमुग्रंभवेद्दुष्टगंधिसकासीनजीवेत्स हस्त्रैर्भिषग्भिः ७ वृद्धक्षीणतमःकासी साध्योदानजपादिभिः ॥ तरुणोवलवान्साध्यः पथ्यैरौषधिभिर्वुधैः ८ ॥ इतिश्रीभिषक्चक्र चित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेकासलक्षणं ॥

मुखपर जिसके सूजनहो अरुचि कंप रुधिर मिला तथा झाग मिला थूकना प्यास शूल दुर्गंधि का मुखमें आना ऐसे लक्षणवाला रोगी हजार वैद्योंसे भी नहीं जीवै ७ बूढ़ा तथा जोक्षीण पड़गयाहो वोरोगी दानजपादिकोंसे साध्यहै औरजो रोगी तरुणहो तथा वलवान्हो वो पथ्यओर औषधियोंसे पंडितोंने खांसीवाला साध्य कहाहै ८ ॥ इतिहंसराजार्थ वोधिन्यांकासरोगलक्षणम्समाप्तम्शुभम् ॥

## अथहिक्कालक्षणम् ॥

( हिक्कारोगकीउत्पत्ति ) रजोधूम्रपानान्मुखेनाशिकायां गरि ष्टान्नपानाज्जलस्यावगाहात् ॥ श्रमादध्ववेगात्तृषार्तैररुच्याःभवेयु र्नृणांपंचधारौद्रहिक्का १ प्राणोदानसमानकोपजनिताहिक्कांत्र वृद्धिप्रदा कष्टंहंतिकरोतिजन्मसमयेवालस्यवृद्धिंसुखं ॥ तेजोयो वलवीर्यवृद्धिमधिकांहर्षंरुचिंवर्द्धते रक्तास्यंतनुकंपनंनयनयोर्वि स्फारमार्द्रंगलम् २ तारुण्येवयसिस्थितेकफमरुज्जातान्हिक्काहि

ता वैरस्यंवदनेगलेसरसतांकुक्षौप्रपीडारुतं ॥ आटोपंहृदयेरुणद्धि पवनेमर्माणिसंतोदते छर्दिंसाकुरुतेररतिंवितनुते हल्लासमुल्लासते ३ ॥

धूलि धुआं इनका मुख और नाकमें जानेसे गरिष्ठ अन्नके भोजन से जलमें बहुतदेरके रहनेसे श्रमसे रस्तेके चलने से चौदह वेगोंके रोकने से प्याससे अरुचिसे मनुष्योंके पांच प्रकारकी घोर हिचकीका रोग पैदा होता है १ प्राण उदान समान पवनोंके कोप करनेसे हिचकी आंतोंको बढ़ावे कष्टकरै तथा रोगीको मारती है औ बालकके जन्म समय बालकको बढ़ावै तथा सुखदे और तेज बलवीर्य्य की बढ़वारको करै तथा हर्ष रुचिको बढ़ावै मुखको लालकरदे शरीरको कँपावै नेत्रोंको फटे से करदे कंठको गीलाकरदे २ तरुण अवस्थामें जो वातकफ से पैदा हुई हिचकी सो अहितहै मुखको बिरस करदे गलेमें सरसता करदे कांखमें पीड़ाकरे छातीको घेरले श्वासको रोकदे मर्ममर्ममें पीड़ाकरै वमन तथा मनका न लगना खांसी सूखी रद्द ये लक्षण करै ३ ॥

वार्द्धिक्येवयसिस्थितेसतिमहाहिक्कायदाजायते पित्तश्लेष्ममरुद्भवाप्रकरुतेपीडांगलेमस्तके ॥ शूलाध्मानतृषारुचिंवितनुतेहल्लासहृत्पीडनम् पंचत्वंवितनोतिरोगमखिलंप्राणान्निहंतिद्रुतम् ४ उदानवायुकोपेन पंचहिक्काभवंतिताः ॥ कुर्वंतिविविधान्रोगान् तासांनामानिकथ्यते ५ गम्भीरामहतीतथाचयमलाक्षुद्रान्नजा पंचवा गम्भीरोदरगर्जनीज्वरकरीमर्माणिसंतोदते ॥ सर्वोपद्रवकारिणीवलहरीनाभेःप्रवृत्ताहिसा अन्यायामहतीकरोतिचतनौकंपंशिरःपीडनं ६ ॥

वृद्ध अवस्था में जो हिचकी हो वो वातपित्त कफ तीनों दोषों से पैदा होतीहै वो घोर हिचकी कंठमें तथा शिरमें दर्दको करेहै शूलअफराप्यास अरुचि खाली रद्द हृदयमें दर्द और सबरोग ये लक्षणहों तोमनुष्य जल्दी मरजावै ४ उदान पवनके कोपसे पांच तरहकी हिचकी पैदाहोतीहै और अनेक तरहके रोगोंको पैदा करतीहै उन पांचोंके नाम कहते हैं ५ १ गंभीरा २ महती ३ यमला ४ क्षुद्रा ५ अन्नजा प्रथम गंभीरा के लक्षण कहतेहैं गंभीरा पेटमें गुड़गुड़ाहटकरै ज्वरको करै मर्ममर्म में पीड़ाकरै

औरसबउपद्रवोंको करै वलका नाशकरै यह हिचकी नाभी से उठती है अब दूसरी महती का लक्षण कहते हैं शरीर कांपै शिरमें दर्दहो ६ ॥

वातश्लेष्मभवाकरोतियमलाहिक्कांत्रपीड़ारुजं ग्रीवातालुविभेदिनीवलहरीग्रीवाशिरःकंपनं ॥ क्षुद्रानाभितलोद्भवारसचयंचोर्ध्वं नयेत्कष्टदा वैरस्यंवदनेऽन्नजावितनुतेगात्रेगुरुत्वंतथा ७॥ इतिश्री भिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतवैद्यशास्त्रेहिक्कालक्षणंसमाप्तम्॥

तीसरीबात कफसे पैदाहुई जो यमलानाम हिचकी सो आंतोंकोपीड़ा दे कंठतालुमें दर्दकरै वलका नाशकरै नाड़शिर इनको कँपावै चौथी जो क्षुद्रानामकर प्रसिद्धजो हिचकी सो नाभीके नीचे उठतीहै वो रसको ऊपर लेजातीहै अर्थात् उलटी करावै और कष्टको पैदाकरै मुखको विरस करती है पांचवीं जो अन्नसे पैदाहुई हिचकी सो शरीर को भारी करती है ७॥ इतिहंसराजबोधिनीमेंहिक्कालक्षणसमाप्तहुआ ॥

(श्वासरोगनिदानम्) प्राणोदानसमानकोपजनितःश्वासोरुपावर्द्धते क्रुद्धोर्ध्वंव्रजतेमुहुर्मुहुरथोदोधूयमानंनरं ॥ निद्रांहंतिमहातृषांवितनुतेशीतज्वरंकंपनं प्रस्वेदंकुरुतेतनौविकलतांदाहंभ्रमंविधत्ते१ शुष्कास्यंकुरुतेरुणद्धिपरतःश्रोतांसिरक्ताननं हृत्कंठोष्ठमुखेषुशोषमरतिंश्वासोरुचिंनाशते॥ आध्मानंतनुतेशिरांविधमतेन्द्रशांतनुंकंपते शूलंवेदनयायुतंविकलतांशब्दंपरंरुंधते २ श्वासःस्वाभाविकोमंदोघ्यतिश्वासोरुजाकरः ॥ मृतिप्रदोमहाश्वासस्त्रिविधं श्वासलक्षणम् ३ ॥

प्राणउदान समान इनतीनों पवनोंके कोप करनेसे क्रोधकर बढ़ती और ऊपरनीचे विचरती है कभी ऊपर चढ़े कभी नीचे उतरै नींदकानाश तथा घोर प्यासको पैदाकरै शीतज्वर कंप पसीना इनको पैदाकरै शरीर में बेकली दाह भौंर येलक्षण श्वासरोग करताहै १ श्वास मुखको सुखावै नाड़ियों के मार्गको रोंकदे चेहरेको लाल करताहै हृदय कंठ ओठमुख इनमें शोषहो मनका न लगना अरुचिअफड़ा नाड़ीनकोधमावै शरीरकँपावै वेदनायुक्त शूल तथा बेकली और आवाजको निहायत कम करती है २ श्वासजोहै सो स्वभावसेही मंदहोतीहै परंतु अतिश्वासरोग करतीहै और महाश्वास मौतकी देनेवाली है ये तीनप्रकारके लक्षणहैं ३ ॥

(स्वाभाविकश्वासकेलक्षण) श्वासःसंकुरुतेबलंमृदुतनुंस्वाभाविकःसौख्यदो धैर्यंशौर्य्यमदोत्सवंसुभगतांशक्तिंपवित्रंनरं ॥ ऊर्ध्वाधोगतिरुत्तमः पवनयोर्दुर्गंधिनीनाशकः सौगंधिंसुकुमारतांवितनुतेहर्षंपरंवर्द्धते ४ (अतिश्वासकेलक्षण) अतिश्वासःकासंवितरतिभृशंशूलमरतिं बलंवीर्यंतेजोहरतिकुरुतेछर्दिमरुचिं ॥ मुखंघ्राणंकंठंतुदतिवहतेश्लेष्ममधिकं तृषाध्मानंहिक्कांतनुषुगुरुतांस्वेदमधिकं ५ (महाश्वासकेलक्षण) संज्ञांनाशयतेरुणाद्धिसततंश्रोतांसिविष्टम्भनंवाग्बंधंकुरुतेगलेकफचयंमर्माणिसंतोदते ॥ उद्वृत्तंनयनंतृषांचहृदयेदाहंमुखशोषणं नाडीस्त्रोटयतेभ्रमंवितनुतेश्वासोमहान्प्राणहा ६ इतिश्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेश्वासलक्षणंसमाप्तम् ॥

स्वाभाविक श्वास बलको करै तथा देहको कोमल रक्खे सुखको दे धैर्य तथा पराक्रम मदमंगल सुंदरता शक्ति पवित्रता को दे और पवन का ऊपर नीचेका आना जाना श्रेष्ठहै औरदुर्गन्धको नाश करतीहै और सुगंध को दे तथा सुकुमारपना और हर्षइनको बढ़ावै ४ अति श्वास से खांसी शूल मनका न लगना हो बलवीर्य्य तेजको घटावै वमन अरुचि मुखनाक कंठमें पीड़ाहो कफ अधिक गिरै प्यास अफरा हिचकी शरीर भारी पसीना इनको अधिककरै ५ प्राणों की नाशक महाश्वासये लक्षणकरती है संज्ञाका नाश और नसोंके मार्गको रोकदे मलका न उतरना जबानका बन्दहोना कंठ में कफका जोर मर्म मर्म में पीड़ा फटे फटे से नेत्र प्यास हृदयमें दाहहो मुखका सूखना नसोंका टूटना भौरका आना ६ ॥ इतिहंसराजबोधिन्यांश्वासलक्षणंसमाप्तम् ॥

(स्वरभेदलक्षणम्) अत्युच्चभाषाध्ययनाभिघातैस्तैलादिभक्षैरतिदुष्टपानैः ॥ संकोपितःपित्तकफानिलास्ते कुर्वन्तिभिन्नस्वरमेवन्हणाम् १ संभिन्नकांसस्वरतुल्यशब्दाःकेचित्तथागर्दभतुल्यघोषाः ॥ अजाविछुंछुंदरिकाकशब्दंमुखेनेत्रयोः श्यामतामूत्रवर्चाः २ क्वचिद्दीर्घशब्दंखरोष्ट्राश्वतुल्यं ॥ वचःप्रस्थलंवातलंकंठपीडां ३ ॥

उच्चस्वरके पढ़नेसे चोटके लगनेसे तेल खटाई आदिके खानेसे दुष्ट जलके पीनेसे कोपको प्राप्तभये जो वात पित्त कफ सो मनुष्योंके स्वरभंग रोग पैदा करतेहैं १ जैसे फूटेहुये कांसेकीसी आवाजहो तथा गधे कीसी आवाजहो अथवा बकरीके शब्दकीसी आवाजहो छछूंदरकीसी आवाजहो तथा कौवेकीसी आवाजहो मुखनेत्र कालेहों पेशाब ज्यादाउतरे २ कभी बड़ा शब्दकरै गधेकी ऊटकी घोड़ेकी आवाजके समान कंठमें दर्द ये वात के स्वरभंगरोगके लक्षण हैं ३ ॥

(पित्तकेस्वरभंगकलक्षण) स्वरःपित्तभिद्भिन्नकांसप्रघोषःकरोत्यं गदाहंमुखेत्यंतशोषं ॥ तनौनेत्रयोःपीततांमूत्रकृच्छ्रंतृषांकंठपीडां रुजंक्षीणगात्रं ४ (कफकेस्वरभंगकालक्षण) प्रभिन्नःस्वरःश्लेष्म णाक्षीणघोषोगलंश्लेष्मरुद्धंगुरुत्वंशरीरे ॥ गलेंघर्घरत्वंरुतंशुभ्रने त्रंमुहुःष्ठीवनंकासमुग्रंकरोति ५ (असाध्यस्वरभंगकालक्षण) अंत र्गतःस्वरोयस्यवहिर्नायातिकर्हिचित् ॥ वातपित्तकफैर्भिन्नःसरोगी नैवजीवति ६ इतिश्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रे स्वरभेदलक्षणम् ॥

पित्तका स्वरभंग फूटे कांसे कीसी आवाज करै देहमें दाह मुख का सूखना शरीरतथा नेत्रपीले मूत्रकृच्छ्र प्यास कंठमें दर्द शरीरका लटना ये लक्षण करताहै ४ कफका स्वरभंग आवाजको मंदकरै कंठको कफ से रोकदे शरीरभारी गलेमें घर्घर शब्दहो पीड़ाहो सपेदनेत्र हों बार बार थूकना घोरखांसीको करे ५ जिस स्वरभंगवाले रोगीका स्वर भीतरीही रहे और बाहर न निकले और त्रिदोषसे हुआहो वह रोगी नहीं जीवै ६ ॥ इतिहंसराजार्थ बोधिन्यां स्वरभेदलक्षणम् संपूर्णम् ॥

(अरोचकरोगकीउत्पत्तिलक्षण) अरोचकःपित्तमरुत्कफैर्भवेद्भ येनशोकेनरुषांगपीडया॥रुजातिबीभत्सविलोकनेनवाअहृद्यदुष्टा शनपानपूर्त्तिभिः १ (वातअरोचकरोगकालक्षण) अरोचकेवा तसमुद्भवेहितेभवंतिचिन्हानिमुखेकषायता ॥ वपुस्तुरुक्षंकृशतांग गौरवंज्वरोम्लताशूलमथांगपीडनं २ (पित्तकेअरोचककालक्षण) अरोचकःपित्तभवःकरोतिदाहंप्रसेकंकटुकत्वमास्ये ॥ शरीरबाह्यं

तरयोश्चशोथंपानेषुभक्ष्येष्वरुचिंकृशत्वं ३ ( कफकेअरुचिरोगका लक्षण) अरोचकःश्लेष्मभवोविधत्तेगुरुत्वमंगेषुजडत्वमार्ति ॥क्षार त्वमास्येरुचिमोहशैत्यंगलेकफंपांडुरुजंशरीरे ४ ( वातकीअरुचिमें पथ्य) अरोचकीमरुद्भवस्त्यजेत्प्रवातसेवनं॥ श्रमंजलावगाहनंक- षायमम्लमामिषम्५ (पित्तकीअरुचिमेंपथ्य)पित्तात्मकेत्यजेत्तीक्ष्णं विदाहिलवणाधिकं ॥ व्यायामंवह्निसंतापंविरसंकटुकंरसं ६ ॥

भयसे शोकसे क्रोधसे शरीरकी पीड़ासे बुरीबस्तुके देखनेसे मन को बुरालगे ऐसे भोजनसे तथा दुष्टबस्तु के पीनेसे अरोचक रोग बात पित्त कफके कोपसे पैदाहोताहै १ बादीसे पैदाहुआ अरोचकरोग उसकेयेलक्षण हैं मुख कड़ुवा शरीररूखा तथा कृश तथा भारी औरज्वर तथा खट्टा मुख शूल शरीरमें पीड़ा २ पित्तसे पैदाहुआ अरुचिरोग उसके ये लक्षणहैं दाह हो लारका बहना कड़वा मुख शरीरका बाहर भीतरसे सूजना खानेमें तथा पीनेमें अरुचि शरीर कृश ३ कफसे पैदाहुये अरुचि रोगके ये लक्षणहैं शरीर भारी तथा जड़ और दुःखहो मुख खाराहो तथा श्वास अरुचि बेहोसी शीतका लगना कंठमें कफ तथा शरीरमें पीलिया ४ बादी की अरुचिवाला हवाका खाना श्रमका करना जलसे स्नानआदि और क- सेली तथा खट्टी बस्तु और मांस का खाना त्यागदे ५ पित्तकी अरुचि वाला मनुष्य चरफरी दाह करनेवाली ज्यादा नोनका खाना दंडकसरतका करना अग्निसे तापना बिरस तथा कड़ुई बस्तुका खाना त्यागदे ६ ॥

(कफकीअरुचिमेंपथ्य)त्यजेदरोचकीपिष्टंतैल्यशैत्यंकफात्मकः ॥ गुरुत्वंदधिमिष्टान्नंवृन्ताकंस्निग्धभोजनं ७ ॥ इतिश्रीभिषक्चक्र चित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेअरोचकलक्षणंसंपूर्णं ॥

कफकी अरुचिवाला पिसाअन्न तेल का पदार्थ तथा शीतल बस्तु कफ के करनेवाली बस्तु भारीबस्तु दही मीठा अन्नबैंगन चिकना भोजन ये त्यागदे ७ ॥ इति हंसराजार्थबोधिन्यांअरोचकरोगलक्षणम्समाप्तम् ॥

(छर्दिरोगलक्षणम्)दोषैर्व्यस्तैःसमस्तैर्वावातपित्तकफात्मकैः॥ भवंतिछर्दयःपंचवीभत्सानांविलोकनात् १ स्निग्धैरहृद्यैर्लवणैरति द्रवैर्लतादिभिक्ष्यैरतिभोजनैरुषा ॥ अत्यंबुपानैर्भयनिंद्यदर्शनैर्छर्दि

र्भवेद्ध्वपरिश्रमैःपरैः २ (बातकीछर्दिकेलक्षण) छर्दिर्वातभवाक रोतिविविधानूरोगानलंभोजनी कृष्णाभाहरितारुचिःशिथिलतां हृत्पार्श्वपीडांभ्रमं॥उद्गारंस्वरभेदनंचमहतींजृम्भांगलेपीडनं शूलं रुक्षवपुस्तृपांचशमनंवह्नेस्तनौशोपणं ३ ॥

वातपित्त कफसे तथासन्निपातसेतथाबुरीवस्तुके देखनेसेउलटीकारोग पांचप्रकारकाहोताहै१ चिकनीसूगलीनोनको पतला तथालताआदिके खाने बहुतभोजनसे क्रोधसेबहुत जलके पीनेसे डरके लगनेसे सूगली वस्तुके देखनेसेबहुत रास्ताके चलनेसे अपर कहिये कृमिके पड़नेसे स्त्रीके गर्भ रहनेसेछर्दिनाम रद्दकारोग पैदा होताहै २ जो मनुष्य बहुत भोजनकरै उसकेवातकी छर्दी अनेक प्रकारके रोग उत्पन्न करतीहै तथा कालेरंगकी तथाहरेरंगकीहो और शिथिलताकोकरै हृदयमें पसवाड़ोंमें पीड़ाकरै भ्रम कोकरैं डकारबुरीकाआना स्वरभंग घोरजंभाईकंठमेंपीड़ा शूलशरीरमेंरूखा- पन प्यासका अवरोध शरीरमें आगसी जलै और शोषकों करै ३ ॥

(पित्तकीछर्दिकेलक्षण) छर्दिःपित्तसमुद्भवारुणनिभापीतानि भासाक्वचित् कोष्णादाहयुतांगपीडनपरा तृट्शूलमूर्च्छान्विता ॥ हृत्कंठोष्ठमुखेषुतालुरसनाशीर्षेषुपीडाप्रदा संतापभ्रमकारिणीरुचि हरीश्लेष्मांशकासाभवेत् ४ (कफकीछर्दिकेलक्षण) छर्दिःश्लेष्म समुद्भवाशितनिभाफेनान्वितामेदुरा क्षारास्यंकुरुतेरुचिंवितनुतेतं- द्रांप्रसेकंवमिं ॥ आलस्यंजड़तांवपुर्गुरुतरंलालांचनिष्ठीवनं रोमां चंहृदिवेपथुंमुखमलंकासंतनौशीतता ५ (संनिपातकीछर्दिके लक्षण) छर्दिःपित्तमरुत्कफैःप्रजनितानानानिभाकष्टदा श्वासं कासयुतंतनोतिकृशतांदाहंतृषाकंपनं॥ हल्लासंतमकंवपुर्विकलतां मूर्च्छामतीसारकं शूलंमूत्रविरोधनंज्वरतमंहिक्कांविवर्णांवमिं ६॥

पित्तकीछर्दिरोगके येलक्षणहैं लालरंग तथा पीला रंगकी तथा गरमहो दाहयुतशरीरमें पीड़ाप्यास शूल मूर्च्छा हृदय कंठ ओठ मुखतालू जवान शिरइनमें पीड़ाहो खेद भ्रम रुचिको नाशकरै कफ को नाशक हो ४ पित्तकी छर्दि रोगके ये लक्षणहैं सपेदरंगहो झागसेआच्छादितहो चिकनी खारामुख अरुचि तन्द्रा पसीनेका आना रद्द सख्ती जड़पना देहभारी

लारका गिरना वारवार थूकना रोमांच हृदयमें कंप मुखमलीन खांसी शरीरको शीतलगे ५ त्रिदोषसे पैदाहुई जोछर्दि उसका चित्रविचित्र रंग हो कष्टको पैदाकरै श्वास खांसी तथा शरीरमें कृशता दाह प्यास कंप खालीउलटी तमक देहमें वेकली मूर्च्छा अतीसार शूल मूत्रका रुकना ज्वर अंधेरेकाआनाहिचकी वर्ण औरही तरहका और वमन येलक्षणहोंइ६॥

( छर्दिरोगकेउपद्रव ) कासोहिक्कातृषाश्वासो हृद्रोगस्तमको ज्वरः ॥ मूर्च्छावैचित्र्यमित्येतेज्ञेयाछर्देरुपद्रवाः ७ ( छर्दिरोगका साध्यासाध्यलक्षण ) छर्दिःसोपद्रवाऽसाध्यारक्तपूयवहातथा ॥ नोपद्रवाभवेत्साध्याज्ञात्वाभैषज्यमाचरेत् ८ इतिश्रीभिषक्चक्र चित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेछर्दिलक्षणंसंपूर्णं ॥

खांसी हिचकी प्यास श्वास हृदयमें पीड़ा तमक ज्वर मूर्च्छा बेहोसी ये छर्दिरोगके उपद्रवहैं ७ उपद्रव सहित छर्दिरोग असाध्यहै और जिसमें रुधिर और राधगिरती हो वोभी असाध्यहै और जिसमें उपद्रवनहो वोसाध्यहै ऐसेसाध्य असाध्य परीक्षाकरपीछेदवादे ८ इतिहंसराजार्थबोधिन्यांछर्दिरो निदानंसमाप्तम् ॥

( अथतृष्णालक्षणं ) कफोद्भवापित्तभवामरुद्भवात्रिदोषजामुक्त भवाक्षतोद्भवा॥ भयश्रमाभ्यांजनिताक्षयोद्भवाभवंतितृष्णाष्टविधा श्चदुःसहाः १ ( तृष्णारोगकीउत्पत्ति ) वाताशनाध्वश्रमतापरक्तैः स्रोतस्त्वपांवाहिषुशुष्कनेषु॥ हृत्कंठतालूनिदहंतिदोषास्तृषातदा संजनितानराणां २ ( बातकीतृष्णारोगकालक्षण ) तृष्णावात समुत्थिताचकुरुतेश्रोतोनिरोधंश्रमं शोषंशंखशिरोगलेषुविरसंवक्त्रं निरुत्साहसं॥ संकोचंरतिस्तनौप्रलपनंचित्तभ्रमंरुक्षतांशीतोदैः परिवर्द्धितावितनुतेहिक्कामजीर्णज्वरम् ३ ॥

तृष्णा अर्थात् प्यासकारोग आठतरहकाहै ऐसे वैद्य कहतेहैं १ कफसे २ पित्तसे ३ बादीसे ४ सन्निपातसे ५ भोजनके करनेसे ६ घावसे ७ भय और श्रमसे ८ खईरोगके होनेसे १ बातसे भोजनके करनेसे मार्गके चलनेसे श्रमके करनेसे गरमीसे रुधिरके बिगड़नेसे कुपितहुये जोबात पित्त कफ सोजलके बहनेवाली नाड़ीनको सखाकर हृदय कंठ तालूमें

दाहको पैदाकरै तब मनुष्योंके तृषारोग पैदा होताहै २ वातकी तृषा ये लक्षण पैदाकरतीहै वहिरापना परिश्रम कनपटी मस्तक गला इनमेंशोष मुखमें विरसता तथा साहसहीन देहमें संकोच बकना चित्तमें भ्रम तथा देहरूखा शीतजलके पीनेसे जोतृषा पैदाहो वो हिचकी और अजीर्णज्वर को बढ़ावै ३ ॥

( पित्तकीतृषारोगकालक्षण ) आधिव्याधिसमन्विताभयकरी पित्तात्मिकाशोषणी तृष्णादाहविवर्द्धिनीसुखहरीकार्यस्यविध्वंसनी ॥ उष्णत्वेविदधातिदोषमखिलंशीतेसुखंविभ्रते रक्तास्यंकुरुतेमुखेविरसतांमूर्च्छांप्रलापंभ्रमं ४ (कफकीतृष्णाकेलक्षण )मूत्रावरोधंजठराग्निनाशंनिद्रांविधत्तेगुरुतांशरीरे ॥ हृत्कंठपीडांवितनोतिकासंश्लेष्मात्मिकाच्छर्दिकरीचतृष्णा ५ ( त्रिदोषजनिततृषाकेलक्षण ) त्रिदोषजनितातृष्णातेजोवीर्यबलौजसां ॥ नाशिनीरुक्करीघोरामनोक्षप्राणहारिणी ६ ॥

आधिकहिये मानसिकरोग व्याधिकहिये ज्वरादिरोग तथाभय पैदाकरै शोष दाहको बढ़ावै सुखको दूरकरै देहको विध्वंस करै गरमीसे सकल रोगपैदाकरै और शरदीके होनेसे सुख मालूमहो लाल और रसरहित मुखहो मूर्च्छा प्रलाप भ्रम येलक्षण पित्तकी तृष्णाकेहैं ४ मूत्रका रुकना तथा मंदाग्नि नींदकाआना शरीरभारी हृदयमें कंठमें पीड़ा खांसी रद्द येलक्षण कफकी प्यास रोगकेहैं ५ सन्निपातकीतृषा तेज वीर्यबल ताकत कानाश करनेवालीहै घोररोग पैदाकरै मन प्राणकी हरनेवालीहै ६ ॥

( तृषारोगमेंसाध्यासाध्यविचार )अल्पदोषकरीतृष्णाश्रमघाताध्वभोजनैः ॥ जाताशीतोदयानेननाशमेतिगरीयसी ७ ( अथ तृषारोगेपथ्यम् ) गुर्वन्नभोजनंस्निग्धंतीक्ष्णोष्णंलवणामिषं ॥ व्यायामंसूर्यसंतापंतृष्णावान्परितस्त्यजेत् ८ इतिश्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेतृष्णालक्षणम् ।

जोश्रमसे चोटसेरास्ताकेचलनेसे भोजनसेजोतृषाअर्थात् प्यासलगैवो साध्यहै औरजोठंढेपानीकेपीनेसे प्यासलगै सोप्राणकीनाशकरनेवालीजान

नी चाहिये७ भारीअन्नकाभोजन चिकनीवस्तु तीखीगरमनोनकीमांसदंड कसरतका करना सूर्य्यका तेज ये तृषारोग वाला त्यागदे ८ इतिहंसराजार्थबोधिन्यांतृष्णारोगनिदानम् सम्पूर्णम्शुभम् ॥

(मूर्च्छारोगकीउत्पत्ति) क्षीणस्यगतसत्वस्यविरुद्धाहारसेविनः॥ धाविनःसक्षतस्यापिवीभत्सस्यविलोकिनः १ तस्यनाडीषु सर्वासुदोषाःसर्वेप्रकोपिताः ॥ रुषाविशंतिकुर्वंतिमूर्च्छांवैचित्य कारिणीं २ वातपित्तकफैर्मद्यैः शोणितेनविषेणच॥ मूर्च्छाभवन्ती साकुर्यान्नरंकाष्ठमिवानिशम् ३ ॥

अथमूर्च्छारोगनिदानम् ॥ जो मनुष्य क्षीणहो ताकत रहितहो बिरुद्ध आहारका खानेवालाहो दौड़नेवालाहो और जिसके शरीरमें घावहो घिनायदी वस्तुदेखीहो १ ऐसे पुरुषके कोपको प्राप्तहुये जो तीनों दोषसो सर्व नाड़ियों में क्रोधसे धसकर वेहोसी करनेवाला मूर्च्छारोग पैदाकरतेहैं २ सोमूर्च्छारोग बात पित्तकफ और सन्निपातसे और मद्यके पीनेसे रुधिरसे बिषभक्षण करनेसे सातप्रकारकाहोताहै वो मूर्च्छामनुष्यको काष्ठकी तरह पृथ्वीपर बारबार गेरदेतीहै ३॥

(बातकीमूर्च्छाकालक्षण) दृष्ट्वाकाशंश्यामनीलावभासंपश्चाद्दुर्य्यावातजामेतिमूर्च्छां॥ योमर्त्यस्तंपीडयंतीतिरोगा जृम्भाकंपश्वासतृष्णाप्रसेकाः ४ (पित्तकीमूर्च्छाकालक्षण) पीतारुणांनभःपश्य न्तमःपश्यन्ततंपरं॥ नरोयःपततेभूम्यां तांमूर्च्छांपित्तजां बदेत् ५ जंतौप्रबुद्धेतमसिप्रनष्टे मूर्च्छातुपित्तप्रभवाकरोति॥ प्रस्वेदतृष्णापरिवेपथुत्वं दाहंचतापंमुखशोषमारतिम् ६ ॥

जोमनुष्य आकाशको काला नीला देखे फेर धरती में गिरपड़े और जिसको जँभाई कंपश्वास प्यास पसीनेहों उसको बातकी मूर्च्छा कहते हैं ४ प्रथम पीला लाल आकाशको देखेफेर अंधकार मालूमहो और तिस पीछे धरतीमें गिरपड़े उसको पित्तकी मूर्च्छा कहतेहैं ५ और जब मनुष्य को होस होजाय आंखों के आगे से अंधकार हट जावे तब पसीना आवे प्यास लगे कंपहो दाहहो ज्वरहो मुख शोषहो पीड़ा हो उस मूर्च्छा को पित्तकी कहतेहैं ६ ॥

(कफकीमूर्च्छाकालक्षण) शुभ्रन्नभोनरःपश्यन्मूर्च्छयोर्व्यां पतेद्यथा॥निश्चेष्टोदंडवन्नूनं तांविद्याच्चकफात्मिकां ७ प्रबुद्ध मनुजे कुर्यान्मूर्च्छानिद्रांकफात्मिका॥ शैथिल्यंगौरवंतंद्रां हल्लासंकासतृड्ज्वरं ८ (संनिपातकीमूर्च्छाकेलक्षण) त्रिदोपजनितामूर्च्छा सर्वरोगवहानरं॥ पातयत्याशुमोहाब्धौ विनाविभत्सदर्शनं ६॥

जो मनुष्य आकाशको धवलादेखै फिरगिरपड़े चेष्टारहित लकड़ी कीसी तरह उस मूर्च्छाको कफकी कहतेहैं ७जबमनुष्यसावधान होजाय तबनींद आवे तथा शिथिलता होय देहभारीहो तंद्राहो सूखी रद्द आवे खांसी हो तथा प्यासहो ये कफकी मूर्च्छाके लक्षणहैं ८ त्रिदोप अर्थात् संनिपात से पैदाहुई मूर्च्छा सर्वरोग प्रकट करै और मनुष्यकोमोहरूपी समुद्रमेंगेरदेवे विनासूगलीवस्तुकेदेखे जोपैदाहो उसको सन्निपातकी मूर्च्छाकहतेहैं ६॥

(रुधिरकीमूर्च्छाकालक्षण) घ्राणेनरक्तस्यचदर्शनेन मूर्च्छंति कौस्त्रीजनभीरुबालाः॥ बुद्धेषुचिन्हानिभवंतितेषांमोहोंगकंपोतिभयोजडत्वं१०मद्यकीमूर्च्छाकालक्षण)मद्येनमूर्च्छाजडतांकरोतिनेत्रेरुणत्वंशिथिलंशरीरं॥हर्षप्रलापंपरिबुद्धिनाशंनिद्रांवमित्वंभ्रमतांप्रसेकं११(विपकीमूर्च्छाकेलक्षण) नाशाकर्णमुखपुशोपमधिकंमूर्च्छाविपात्संभवादाहंतीव्रतरंदधातिहृदयेकंठेतिपीडारतिः॥ दृष्टिंनाशयतेकरोतिविकलंदेहस्यविक्षेपनं तेजोवीर्यबलौजसांप्रतिपलंविध्वंसिनीशोषणी १२॥

नाकसे रुधिरकेगिरनेसे स्त्रीजन तथा डरपोकना तथाबालक ये देखकर मूर्च्छाको प्राप्तहोतेहैं होसहोनेपर ये लक्षण होतेहैं मोह शरीरका कांपना डरका लगना तथा जड़त्व १० बहुत व दुष्टमद्य के पीनेसे जो मूर्च्छा हुई उसके येलक्षण हैं जड़त्व और नेत्रलाल शरीर शिथिल हर्ष बकना बुद्धिका नाश निद्रा वमन भ्रम मुखसे लारका गिरना ये ११ बिषके खानेसे व सूंघनेसे जोमूर्च्छाहो उसके येलक्षणहैं नाक कान मुख इनका सूखना तीब्रदाह हृदयमें कंठमें दर्द मनका न लगना नेत्रोंसे कम देखना बेकली देहका पटकना तेजबीर्य बलताकत इनकानित्यघटना औरशोषहो १२॥

(क्रमकेलक्षण) व्यायामेनविनाकायेश्रमःस्यात्श्वासवर्जितः॥ इंद्रियाणांहिवृत्तिघ्नःक्रमःसैवोच्यतेबुधैः १३(इतिश्रीभिषक्चक्रचित्रोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेमूर्च्छालक्षणंसमाप्तं ॥

जिस मनुष्यके दंडकसरतके बिनाही श्वासरहित श्रमहो और इंद्रियोंका जो स्वभाव तिसको पलटदे उसको पंडितक्रमरोग कहतेहैं १३ इतिहंसराजार्थबोधिन्यां मूर्च्छारोगनिदानम् संपूर्णम्शुभम् ॥

(दाहरोगनिदानम्)देहेशोणितमुच्छ्रितंप्रकुरुतेदाहंमहादारुणं अंगंयंव्रजतेतमेवदहतेवाह्योत्वचंचांतरैः॥मांसंशोणितनाडिकास्थिनिचयान्श्लेष्मंवसंमज्जिकां सर्वांगेषुगतंदहत्यवयवंसर्वंरुषाहर्निशम् १ (धातुक्षीणदाहकालक्षण)क्षीणेधातावुत्थितोघोरदाहो मूर्च्छांकुर्यान्मर्मघातंज्वरार्त्तिं॥तृष्णाशोषंक्षीणशब्दंकृशत्वंवैद्यैरुक्तो सौनरःकष्टसाध्यः २ मर्यादादधिकंरक्तंदेहसंस्थितमामयं ॥ लोहगंधंदहत्यंगंपित्तवातस्यभेषजं ३ इतिश्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतवैद्यशास्त्रेदाहलक्षणंसंपूर्णम् ॥

जिस मनुष्यके देहमेंरुधिर बढ़ताहै उसके महादाहका रोग पैदाकरता है जिसअंगमें रुधिर प्राप्तहो उसअंगको दहनकरे और भीतर दाहके होने से बाहरकी त्वचामें दाहहो और मांस रुधिर नाड़ी हड्डी इनके समूहको तथा कफ और बसाको मज्जाको दहनकरे सर्वांगमें प्राप्तदाह सब अंगके अवयवों को क्रोधकरके निरंतर दहनकरे १ जिसमनुष्यकी धातु क्षीणहो उसकेघोरदाह रोग पैदाहोउसके ये लक्षणहैं मूर्च्छाहो मर्म मर्ममें पीड़ाहो ज्वरहो प्यास शोष मंदशब्दहो और कृशदेहहो वो रोगीवैद्योंने कष्टसाध्य कहाहै २ मर्य्यादासे अधिक रक्त देहमें बढ़ताहै तबदाहरोग होताहै और जब रुधिर निकले तब लोहकीसी बासआवे सबदेहमें दाहहो उसमें बातपित्तकी दवाई करना चाहिये ३ ॥ इतिहंसराजार्थबोधिन्यांदाहरोगलक्षणंसमाप्तम् ॥

मदात्ययरोगकालक्षण )दोषाविपर्य्ययेसर्वेसुधायाश्चापियेगुणाः॥तेमद्येपरितिष्ठंतियुक्त्यायुक्त्यापिवेन्नरः १ अयुक्त्यायोपि

न्मद्यन्तस्यरोगोभवेद्भृशम् ॥ तस्माद्युक्त्यापिबेन्मद्यंसौख्यायामृतवन्मुहुः२(अयुक्तिमद्यपानेदूषणं)सूर्याग्नितप्तेनबुभुक्षितेनरोगान्वितेनापिपिपासितेन ॥ श्रमान्वितेनाध्वपरिश्रमेणवेगावरोधेनभयान्वितेन ३ ॥

बिषके सर्वदोष और अमृत के सर्वगुणमद्यमें रहतेहैं युक्तिसे औअयुक्तिसे पीवे तो गुण और अवगुण करताहै १ उसीको दिखाते हैं जो मनुष्य बेतरकीबसे दारूपीताहै उसके बराबर रोगपैदाहोता है इसीमें मद्यपान विधिपूर्वक करना चाहिये क्योंकि विधिपूर्वक पियाहुआमद्य अमृतकेगुणों को करता है २ सूर्य्यके घामसे वा अग्निसे तचाहुआ भूखसे व्याकुल रोगी प्यासा श्रमसेथका रास्तेके चलनेसे चौदहवेगोंके रोकनेसे व्याकुल भययुक्त ३ ॥

क्षीणेनशोकाभिभयेनचैवकोपाभिभूतेनचनिर्बलेन॥ अत्यम्लभक्ष्येणचसेवितंबहुकरोतिमद्यम्विविधान्विकारान् ४ लज्जाबुद्धिविनाशनंविकलतांकार्दंगुरुत्वंतनौ पांडुत्वंकृशतांमुखेविरसतांनिद्रांविमूर्च्छांतृषां ॥ हल्लासंतमकंवमिंशिथिलतांगुह्यप्रकाशंतमःकार्य्याकार्यविमूढतांप्रकुरुतेमद्यन्त्वदोषाकरं ५ (मद्य संत्यमृतोपमागुणगणायुक्ताप्रपीतेनिशं क्षुद्बोधःस्मृतिपुष्टितुष्टिरुचयोनीरोगताकांतयः॥आनंदांकुरकोटयोमधुरतास्त्रीपुप्रहर्षोत्सवा वीर्यौजोबलधैर्यशौर्यमतयःसौजन्यसौख्यादयः ६ ॥

क्षीणमनुष्य शोकयुक्त कोपयुक्त निर्बलता अत्यंतखटाई खाईहो और बहुत मद्यपियाहो ऐसे मनुष्यों के मद्यअनेक विकार करता है ४ लज्जा बुद्धिको दूरकरता है बेकलीरद देहभारी पीलिया शरीरकृश मुखमें सवाद नहो निद्रामूर्च्छा प्याससूखी उलटी तमकश्वमन शिथिलता छिपीबातको कहना अंधेराआना कार्य अकार्यको न जानना दोषोंकी खानि ऐसी अयुक्तिसे पियाहुआ मद्य करता है ५ अथमद्यपानगुणम् ॥ युक्तिसे मद्यपानकरा अमृतके समानगुण करताहै क्षुधाको बढ़ावै स्मृतिपुष्टता तुष्टता रुचिनीरोगता कांतिआनंदके अनेकअंकुरपैदाकरै मधुरतास्त्रियोंमें रुचि उत्सववीर्य ओजबल धीर्यताशूरतामतिसुजनता सुखादिइत्यादिकोंकोपैदाकरताहै ६ ॥

मद्येनबुद्धिःप्रथमेनमोदःस्त्रीपुप्रहर्षोवहुभोजनेच्छा ॥ वादित्रगीतेपुरुचिःसुखंचनिद्रारतिःस्यान्मनसोत्सवंच ७ मद्येद्वितीयेपुरुषः प्रमत्तःस्यान्नष्टबुद्धिर्विगतात्मचेष्टः ॥ घूर्णाननोहर्षयुतोतिनिद्रोदुर्वाक्यशीलोवहुलीलयायुक् ८ तृतीयेमदेनष्टदृष्टिर्मनुष्योवदेत्सर्वंगुह्यानिगच्छेदगम्याम् गुरुंनैवपश्येदभक्षेत्समंतान्निलज्जोस्वतंत्रो भवेद्भग्नशीलः ९ ॥

प्रथम पियाहुआ मद्य बुद्धिको बढ़ावे मोदको स्त्रीगमन में रुचि पैदा करै बहुत भोजनकी इच्छा बाजे और गीत सुनने में इच्छा सुखनींद मनका एकाग्रलगना मनमें उत्साह ये गुणकरता है ७ दूसरी दफ़े मद्य पियाहुआ आदमीको मस्तकरदेताहै बुद्धिनष्टकरदे चेष्टारहित करदे तिरछी दृष्टि हर्षयुक्त अतिनिद्रा खोटावोलै अनेक लीलाकरै ८ तीसरीदफ़े पिया मद्य मदसे नष्टदृष्टी करदे और सब छिपीबात को कहै और मा बहिन वटी गुरूकी स्त्रीसे भी खोटाकाम करने की इच्छाहो गुरुकोभी न देखे अभक्ष्य भोजनकरै लज्जात्यागदे अपनी इच्छाकाकाम करै मारधाड़करै९॥

चतुर्थेमदेमृत्युतुल्योमनुष्योभवेद्ज्ञानहीनःस्वकार्येविकार्ये ॥ क्रियाचारशौचादिहीनोविमूढः परंस्वंनजानातिमत्तोविलज्जः १० ॥ ( पित्तकेमदात्ययकेलक्षण ) पार्श्वशूलशिरःकंपश्वासहिक्काप्रजागरैः ॥ मुखशोषेणपित्तस्यतमवेहिमदात्ययं ११ ॥ ( कफकेमदात्ययकेलक्षण)तंद्राहल्लासस्तैमित्यछर्द्यरोचकगौरवैः॥शीतलांगस्यतं विद्यात्कफप्रायंमदात्ययं १२ ॥

चौथीबार पियाहुआमद्य मुरदेके समानकरदे ज्ञानरहित करदे अपने पराये कामको न समझे क्रिया आचार शौच इनकरके रहित करदे मूढ़ करद अपना परायानजाने और मस्तलज्जारहित होजावे १० पसवाड़ोंमें शूलहो शिरकांपे श्वासहिचकी जागना मुखकासूखना ये पित्तके मदात्ययके लक्षणहैं ११ तंद्रा सूखीरद गीलेकपड़े से पोंछासादेह बमन अरुचि देहभारी और शीतल अंगहो उसको कफका मदात्ययकहते हैं १२ ॥

अंगमर्दतृषाशूलरुक्ष्यगात्रविवर्णता॥ हिक्काभ्रमैश्चतंविद्यात्

वातप्रायंमदात्ययं १३ (त्रिदोषकेमदात्ययकालक्षण) सोपद्रवैः सर्वलिंगैस्त्रिदोषोत्थैर्मदात्ययं ॥ त्रिदोषजनितोज्ञेयःसाध्योयंचभिषग्वरैः १४ चिन्हंचतत्परमदस्यवदंतिवैद्याःछिक्कातृषांगगुरुता बहुपर्वभेदः ॥ विण्मूत्रशक्तिररुचिर्विरसास्यताचश्लेष्मोज्वरस्तुकृशतारुजताकपाले १५ ॥

अंगोंका टूटना प्यास शूल रूखाशरीर तथा विवर्णदेहका हिचकी भ्रम येलक्षण बातके मदात्ययकेहैं १३ जोउपद्रवके साथहो और तीनों दोषों के लक्षणमिलतेहों उसको सन्निपातका मदात्यय जानना १४ और भी सन्निपात मदात्ययके चिन्ह कहतेहैं जिसमें छींक प्यास शरीरभारी संधिमेंपीड़ा बिष्टा मूत्रका निकलजाना अरुचि मुखसे सवाद जातारहै कफ और ज्वर तथा मस्तकमें पीड़ाहो १५ ॥

(मद्यपानोत्थअजीर्णकेलक्षण) अजीर्णंमद्यपानोत्थंकुर्याद्दाहमचेतसं ॥ तृष्णामाध्मानमुद्गारंसंधिभेदःशिरोरुजं १६ (मद्यपानोत्थभ्रमकेलक्षण) भ्रमोमद्यपानोत्थितःकंठधूमं कफंदाहमुग्रंज्वरं श्यामजिह्वं ॥ प्रशोषंपिपासांवमिंपार्श्वशूलंगरिष्टोदरंर्नीलमोष्ठं प्रकुर्य्यात् १७ इतिश्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रे मदात्ययपरमदअजीर्णविभ्रमाणांलक्षणानि ॥

मद्यपीनेसे हुआ अजीर्ण वोयेलक्षण करताहै होशनरहै ऐसा दाहकोकरै प्यासऔर पेटकाफूलना तथा डकारकाआना संधिसंधिमें पीड़ा मस्तकमें दर्द १६ मद्यके पीनेसे हुआजो भ्रम वो ये लक्षणको करै कंठसे धुंयेंका निकलना कफनिकलना दाहहो ज्वर जीभकालीपड़जाय मुखशोष प्यास बमन पसवाड़ोंमें दर्द या शूल उदरमें भारीपना ओठनीले १७ इतिहंसराजार्थबोधिन्यांमदात्ययरोगःसमाप्तः ॥

(अथोन्मादलक्षणानि) विक्षिप्ततामनोवृत्तिर्दोषैर्वातादिभिर्भवेत् ॥ समस्तैर्वासमस्तैर्वासोन्मादःकथितोबुधैः१ वार्त्तायाविस्मृतिर्येनगानेगीतस्यविस्मृतिः॥ शौचाशौचमजानातिसोन्मादःकथितोबुधैः२ (उन्मादरोगकेलक्षण) उन्मादहेतुर्द्विजदेवतानांसंन्यासिनां

साधुपतिव्रतानां ॥ आथर्वणंकुत्सितमंत्रसाधनं दुष्टाशुचीनामशनं चपानं ३

उसको पण्डितोंने उन्मादरोग कहाहै जिसमें समस्त वा न्यून वातादि दोषोंकरके मनकी वृत्तिमें विक्षिप्तता अर्थात् बावलापना पायाजाय १ बात करनेकी विस्मृति और गानेमें गीतकी बिस्मृति जिस करके हो और शौच भ्रष्टताको जो न जाने उसको पंडितोंने उन्मादरोग कहाहै २ ये उन्मादरोग होनेके कारणहैं ब्राह्मण देवता संन्यासी साधु पतिव्रतास्त्री इनको दुःखदेनेसे और खोटे मन्त्रके साधनसे अपबित्र और दुष्टपदार्थके भोजनसे वा पीनेसे ३ ॥

(वातोन्मादकेलक्षण) वातोन्मादगृहीतःक्वचिदपिहसतेरोदते क्वापिकालेरुक्षांगःशून्यचित्तःपरिवदतिवचोनिष्ठुरंह्यर्थहीनं॥ शीघ्रोत्साहंविधत्तेस्मितचलनयनोगीतनृत्यंकरोति स्वांगानांक्षेपणंवाविकलकृशतनुःक्षीणधातुर्मनुष्यः४(पित्तउन्मादकेलक्षण)पित्तोन्मादेनयुक्तः सततजलरुचिर्भोजनेदत्तदृष्टिःरक्ताक्षस्तव्यनेत्रोभ्रमविकलतनुःशुष्ककंठोष्ठतालुः॥ शीतेच्छामर्मदाहःपरिवदतिवचोरौत्यमर्षंविधत्तेभक्ष्याभक्ष्यंपरपांपरिहरतिहठात्वाग्विवादंकरोति५ (कफउन्मादकेलक्षण) कफोन्मादेचिन्हंभवतिकृशताछर्द्यरुचयःकफोद्रेकःकंठेमनसिजडतांगेविकलता॥ गतोजोमूकत्वंश्रुतिबधिरतादेहगुरुतावमिर्निद्रालालोरसिकृमिशतंवाक्शिथिलता ६ ॥

वातउन्मादयुक्त मनुष्य के येलक्षण होतेहैं कभीहँसे कभीरोवे रूखा शरीरहोजाय शून्यचित्त दुष्टवचन बोले व्यर्थबोले कभी उत्साह युक्तहो कभीस्मितयुक्त चंचलनेत्र कभी गीतगावे कभी नाचनेलगे कभी अंगोंको चलानेलगे विकलहो शरीरकृश क्षीणधातु ४ जलपीने और भोजनकी इच्छाहो लालतिरछे नेत्रहों भ्रम और देहमें बेकलीहो कंठ तालु ओठ इनका सूखना शीतल वस्तुकीइच्छा मर्म मर्म में दाह बुराबोलै रोवै क्रोधयुक्तहो पराया भोजन भक्ष्य अभक्ष्यको हठसेलूटले वादकरने लगे येलक्षणपित्तोन्माद युक्त केहैं ५ देह कृश व मन अरुचि कफकाबढ़ना कंठ में मनमें जड़ता देह बिकलगति और ताकत इनका बंदहोना गूंगापना

वहिगपना देहभारी रहहोनानिद्रा और लारका गिरना पेटमें कृमि पड़ जायँ बाणी शिथिल ये कफकेउन्मादके लक्षणहैं ६ ॥

(संनिपातकेउन्मादकेलक्षण) उन्मादेनत्रिभिर्दोषैर्जातेनग्रसितोनरः॥ सोपद्रवैरसाध्योयंकथितोभिषजांवरैः ७ ( औरभीकारण लिखतेहैं ) चौरैर्नृपेन्द्रैररिभिस्तथान्यैःसंत्रासितःक्षीणधनोभिघातः॥शोकाभितप्तोमुनिभिःप्रशप्तःसंजायतेतस्यमनोविकारः८( इति श्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेउन्मादलक्षणम् ॥

त्रिदोष उन्माद करके ग्रसागया जोमनुष्य और उपद्रवयुक्तहो वोरोगी असाध्यहै ऐसे श्रेष्ठ वैद्योंने कहाहै ७ चोरोंने राजाने वैरियोंने और किसीने इस मनुष्यको त्रास दिखायाहो और जिसका धन नष्टहोगयाहो चोट लगीहो शोकयुक्तहो ऋषिमुनि करके शापदिया गयाहो ऐसेमनुष्यके मन विकार अर्थात् उन्माद रोग होताहै ८ इतिहंसराजार्थबोधिन्यांउन्मादरोगस्समाप्तिमगमत् ॥

(अथभूतोन्मादलक्षण) ब्रह्मण्योगुरुदेवपूजनरतोदाताप्रव्यक्ताक्षरःसंतुष्टोमितभुक्सुगंधिवनिताप्रीतिर्विनिद्रोऽनिशं॥तेजस्वी बलवान्शुचिर्नयपरोभिज्ञोतिहर्षान्वितो देवोन्मादयुतोनरःसभवतिब्रह्मात्मकोब्रह्मवित् १ (दैत्यलगेहुयेमनुष्यकेलक्षण)देवब्राह्मणसाधुवैष्णवगवांस्त्रीणांचसंन्यासिनां विद्वेषीभयदोतिनिष्ठुरवचोतुष्टोन्नपानादिषु ॥ दुष्टात्मापरमर्मभिद्गतभयःक्रोधीचमानीनरःस्तब्धोगर्वसमन्वितोदनुजयुक्क्रूरोसहिष्णुर्बली २ (गंधर्वलगाहोउसकेलक्षण)संचारीविपिनेनदीपुलिनयोरम्यस्थलेपर्वते हृष्टात्मारुणकंजचारुनयनोवादित्रगीतप्रियः ॥ तुष्टोनीतिपरायणोतिचतुरोवाग्मीसुगंधान्वितोगंधर्वग्रहपीडितःसुवचनःस्वाचारभुग्मानवः३॥

जो ब्राह्मण गुरुदेव इनका पूजन कराकरे दाताहो शुद्धबोले संतुष्टहो थोड़ाखानेवाला सुगन्धी और स्त्रीमें प्रीतिहो रातदिन निद्रा न आवे तेजस्वीहो बलवानहो पवित्रहो नीतिका जाननेवालाहो सर्व बातोंको जाने हर्षयुक्तहो ब्रह्मका जाननेवाला ब्रह्मात्मक ऐसामनुष्य देवताका उ-

न्मादवाला जानना १ जोमनुष्य देवब्राह्मण साधुवैष्णव गो स्त्री संन्यासी इनसे वैरकरै इनको भयदे तथा खोटाबोलै अन्नजलसे जो तुष्टनहो दुष्ट हो पराये मर्मका छेदनेवालाहो निडरहो क्रोधीहो मानीहो स्तब्धहो गर्व-युक्तहो क्रूरहो सहनशील तथाबलीहो ऐसेमनुष्य को दैत्यकी बाधाजाने २ जो मनुष्य वन नदी पुलिन रमणीकस्थल पर्वत इनमें विचरने वाला हो प्रसन्नचित्त लाल कमल केसेनेत्रहों बाजा और गीत जिसको प्यारा लगे तुष्टहो नीतियुक्तहो अतिचतुरहो शुभ बोलनेवालाहो सुगंधयुक्तदेहहो वाग्मी अपने वित्तमाफिक भोजनकरे ऐसेमनुष्यको गंधर्वकी बाधाजाननी ३॥

(यक्षग्रस्तकेलक्षण) गंभीरास्यवचोऽरुणांवरधरोधीरोतिशूरो महान् भोमर्त्याःप्रवदंतुमेझटितिकिंदास्यामिकस्मैवरं ॥ योयक्ष ग्रहपीडितोवदतिनानान्योरुणाक्षोनिशं तेजस्वीबलवान्वरोद्रुत गतिर्वाग्मीसहिष्णुर्भृशम् ४ (महासर्पआदियुक्तउन्मादकेलक्षण)क्रोधात्माभुजगग्रहेणपरितोग्रस्तोहियोमानवो रक्ताक्षोरुधिर प्रियोतिबलवान्प्रेप्सुःपयःपायसे ॥ शौचाचारवहिर्मुखोविलि हितोऽसृक्सृक्कणीजिव्हया शून्यागाररतःक्वचित्प्रसरतसर्प्पैवहिं साप्रियः५( पित्रीश्वरोंकेदोषकालक्षण ) दध्योदनेपायसशर्करासु मध्वाज्यमांसेषुचरक्तवस्त्रे ॥ सुगंधपुष्पेष्वतिशीतलोदेपितृग्रहग्र स्तनरोभिलाषी ६ ॥

जोमनुष्य गंभीर और अल्पवाणीका बोलनेवालाहो लालकपड़े पहि-ने धीर अति शूरहो और जोकहे किहे मनुष्यो मुझसे वरमांगो क्यादूं और लाल नेत्रहों तेजस्वीहो बलवान्हो जल्दी चलनेवालाहो श्रेष्ठ बोलने वाला सहनशील ऐसामनुष्य यक्षकी बाधा युक्तजानना ४ क्रोधीहो और रुधिर प्यारालगे बलीहो दूध और खीरके भोजनकी इच्छाहो शौच और आचार रहितहो बिले सरीखा घर प्यारालगे लालनेत्रहों जीभ से ओठोंके रुधिर लगेको चाटे शून्यघरमें रहाकरै कभी पसरजाय सांप कीसीतरहहिंसा करनाप्यारालगै ऐसे मनुष्यको भुजंग अर्थात् महासर्पक बाधा समझनी चाहिये ५ दही भातखीर बरा शहद घी मांस लालवस्त्र सुगंध पुष्प शीतलजल ये पदार्थ जिसकोप्यारेहों उसमनष्यको पित्रीश्वरों को बाधाजाननी ६ ॥

(राक्षसलगेहुयेमनुष्यकेलक्षण) सुरामांसरक्तेषुलिप्सुर्विलज्जोमहाक्रोधयुक्तोतिशूरोसहिष्णुः॥ बलीनिष्ठुरःक्रूरकर्माविरूपो ग्रहीतोनिशाचारिभिर्योमनुष्यः ७ (प्रेतग्रस्तकेलक्षण) भ्रमति रुदितिनित्यंगह्वरारण्यसेवी विलपतिकिलमूर्च्छामेतिकंपंविधत्ते॥ हसतिलिखतिभूमिंभक्ष्यपानैरतृप्तो वदतिविकलवाणींप्रेतग्रस्तो मनुष्यः ८ बालभीरुस्त्रियादेहेप्रविशंतिसुरादयः॥ शीतादयोयथा कायेमन्यंतेप्रतिविंववत् ९॥

मद्य मांस रुधिर इनकी इच्छाहो लज्जा रहित महाक्रोधी शूरसहिष्णुबली निठुर क्रूरकर्मका करनेवाला विरूप ऐसा मनुष्य राक्षस ग्रस्त जानना ७ डोलाकरै नित्यरोयाकरै पर्वत बनमें रहाकरै बिलापकरै कभी मूर्च्छासे गिरपड़ कांपै हँसै धरतीको लिखे भोजन औरपीनेसे तृप्तनहो बिकलबाणीबोले ऐसा मनुष्यप्रेतग्रस्त जानना ८ बालक डरपोंके स्त्री इन के देहमें देवताआदि प्रवेश करतेहैं जैसे शीतघाम देहमें लगे तिसी तरह प्रतिबिंब उनका मालूम होताहै ९॥

विशंतिदेहेमनुजस्यसर्वतोग्रहादयःकैरपिदृश्यतेनते॥ कुर्वंति पीडांमहतींसुदुस्सहांगच्छंतिशांत्यावलिमंत्रकादिभिः १० विशंतिनरदेहेषुपूर्णमास्यामरग्रहाः॥ संधयोर्दानवादैत्यागंधर्वाचाष्टमीद्वयोः ११ पितरःकृष्णपक्षेचयक्षायेपतिप्रत्तिथौ॥ पंचाम्यामुरगारात्रौगंधर्वाराक्षसादयः १२ इतिश्रीभिषक्चक्रचित्तोत्सवेहंसराजकृतेवैद्यशास्त्रेभूतोन्मादलक्षणंसंपूर्णम्शुभमस्तु॥

ग्रहादि संपूर्ण मनुष्यके देहमें प्रवेशकरते किसीको नहीं दीखे औरदुस्सहतथा भारी पीड़ाको करतेहैं वो सर्वशांति और बलिदान तथा मंत्रजाप से शांति होतेहैं १० देवताग्रह मनुष्यके देहमें पूर्णमासीको प्रवेश करतेहैं और असुर दानव पूर्णमासी और अमावास्या इनकी संधिमें प्रवेश करतेहैं और गंधर्व दोनो शुक्ल व कृष्ण पक्षकी अष्टमीमें प्रवेश करते हैं ११ पितर कृष्ण पक्षमें और यक्ष पड़वामें सूर्य पंचमीमें रात्रिमें राक्षसादिक चतुर्दशीमें पिशाच ये प्रवेश करतेहैं १२॥ इति श्रीहंसराजार्थबोधिन्यांभूतोन्मादलक्षणम्सम्पूर्णम्॥

